श्रीअभयदेवसूरि जैन ग्रन्थमाला ग्रन्थाङ्क १५

श्रीबृहत्खरतर गच्छीय—

# पञ्च-प्रतिक्रमण



हिन्दी अनुवाद और टिप्पनी आदिके कर्त्ता—

व्याख्यान-वाचस्पति

जंगम युगप्रधान भट्टारक जैनाचार्य श्रीपूज्य—

श्रीजिनचारित्रसूरीश्वरजी महाराज।

संपादक—

परिडत काशीनाथजी जैन

२०१, हरिसन रोड,

कलकत्ता

प्रकाशक—

यतिवर्य्य चंपालालजी गणी।

व्यवस्थापक—श्रीअभयदेवसूरि जैन-ग्रन्थमाला।

बड़ा उपाश्रय, बीकानेर ( मारवाड़ )

प्रथमावृत्ति २००० ] वीर संवत् २४५५ [ मूल्य २)

# भूमिका ।

धर्म-प्रेमी सज्जन वृन्द !

प्रतिक्रमण द्रव्य और भावसे दो प्रकारका होता है। शास्त्रमें भाव-प्रतिक्रमण ही ग्राह्य है। द्रव्य-प्रतिक्रमण नहीं। द्रव्य-प्रतिक्रमण उसे कहते हैं, जो बाह्याडम्बर दिखाने या लोक दिखावेके लिये तथा प्रभावना लेनेकी इच्छासे किया जाता हो। इस तरहके प्रतिक्रमणसे आत्मा विशुद्ध नहीं बनती; अतः भाव-प्रतिक्रमण ही करना कहा है।

प्रस्तुत पुस्तक इसी विषयका है। इसमें हिन्दी अर्थ सहित पाँचों प्रतिक्रमणके साथ-ही-साथ सप्त-स्मरण तथा चैत्य-वन्दन, स्तुति, स्तवन, सज्झाय, रास आदि आवश्यक और उपयोगी वस्तुयें दे दी गयी हैं। प्रतिक्रमणके मूल प्राकृत सूत्रोंका संस्कृत छायानुवाद और हिन्दी अनुवाद भी अन्वयार्थ और भावार्थ-पूर्वक बहुत ही सरल ढङ्ग पर कर दिया गया है, जिससे अर्थके पढ़नेवालोंको समझने और अध्ययन करनेमें बड़ी ही सुगमता पड़ेगी।

वर्तमान समयमें समस्त देशके लोक हिन्दी भाषाको अधिक पसंद करते हैं। विशेषतः मारवाड़, मेवाड़, मालवा, बंगाल, बिहार, बराड़ आदि प्रदेशोंमें तो हिन्दी भाषाका ही अधिक व्यवहार होता है। इन प्रदेशोंमें श्वेताम्बर जैन सम्प्रदायके लोगोंका निवास भी बहुत है। बहुधा वे लोग खरतर गच्छीय समाचारिके अनुयायी हैं। किन्तु खरतरगच्छीय समाचारिके अनुसार हिन्दी अर्थ सहित पञ्च प्रतिक्रमणकी पुस्तकका नितान्त अभाव था। जिससे हिन्दी भाषियोंको अर्थ सहित प्रतिक्रमणके पढ़नेमें अत्यन्त अड़चण अनुभव करनी पड़ती थी।

इस सम्बन्धमें कई दिनोंसे मेरी यह इच्छा हो रही थी, कि खरतर-गच्छीय समाचारिके अनुसार हिन्दी अर्थ सहित प्रतिक्रमण बनाकर प्रकाशित करवा दिया जाय। तदनुसार मैंने अजीमगंजके चातुर्मासकी उपस्थितिमें यह पुस्तक तैयार करके बाबू अमीचन्दजी छोटमलजी गोलेछाको उनके "नरसिंह प्रेस"में छपनेको दे दी थी। उस समय मुझे यह आशा थी कि सात-आठ मासमें ही सम्पूर्ण पुस्तक छपकर मिल जायगी। परन्तु इस आशासे कहीं अधिक विलम्ब पड़ गया। अस्तु! किसी तरह देरी-अबेरीसे भी पाठकोंके समक्ष यह पुस्तक उपस्थित की जा रही है। इसीमें मुझे परम आनन्द है।

इस जगह मैं बीकानेर—वर्तमान मुलतान-निवासी धर्मनिष्ठ स्वर्गीय बाबू तोलारामजी सेठीकी धर्म-पत्नी सुश्राविका सिरेकंवर बाईको हार्दिक धन्यवाद देता हूँ, जिन्होंने इस पुस्तककी ५०० प्रतियें लेकर अपने प्रिय पति-देवके स्मरणार्थ अमूल्य वित्तिर्ण करनेका निश्चय किया है। आशा है, सिरेकंवर बाई इसी तरह अपने पतिके न्यायोपार्जित द्रव्यका सद्व्यय कर पुण्य और यशकी भागिनी बनेगीं।

अजीमगंज-निवासी शासन-प्रेमी धर्म-परायण रायसाहब बाबू मायसिंहजी मेघराजजी कोठारी, लक्ष्मीचन्दजी साहेला एवं बीकानेर-निवासी लक्ष्मीचंदजी डागाकी माता, जसकरणजी आसकरणजी नाहटा आदि सज्जनोंने भी यथाशक्ति आर्थिक सहायता देकर जो पुण्य-लाभ किया है। एतदर्थ उन्हें भी प्रेम-पूर्वक धन्यवाद देता हू।

कलकत्ता
ता० ३०-१२-१९२७

वीरानुयायी—
जिनचारित्र सूरि।





जङ्गम युगप्रधान भट्टारक खरतरगच्छाचार्य

श्रीजिनचारित्रसूरीश्वरजी महाराज ।

धर्म-परायण बीकानेर-निवासी



बाबू तोलारामजी सेठी ।

# विषयानुक्रमणिका ।

# भूल-सुधार ।



पाठकोंसे निवेदन है, कि प्रेसके कम्पोजिटर को असावधानीके कारण इस पुस्तकके २७३ की पृष्ठ-संख्यासे २८० तककी संख्याके स्थान पर भूलसे पृष्ठ-संख्या २८१ से २८८ छप गयी है। एवं इसी तरह २८१ की संख्यासे २८८ तक की संख्यामें भी भूलसे २६५ से २७२ को संख्या छप गयी है। उसे पाठक सुधार कर पढ़ें। सिवा पृष्ठ-संख्याकी अशुद्धिके और कोई विषय-छूट या किसी तरहकी ग़ल्ती नहीं है।

सम्पादक।



॥ नमो वीतरागाय ॥

श्रीबृहत्खरतरगच्छीय—

# पंच-प्रतिक्रमण-सूत्र ।

( अर्थ-सहित )

## १—नमस्कार सूत्र ।

* णमो अरिहंताणं । णमो सिद्धाणं । णमो आयरियाणं । णमो उवज्झायाणं । णमो लोए सव्व-साहूणं ।

**अन्वयार्थ**—'अरिहंताणं' अरिहंतों को 'णमो' नमस्कार ( हो )। 'सिद्धाणं' सिद्धों को 'णमो' नमस्कार ( हो )। 'आयरियाणं' आचार्यों को 'णमो' नमस्कार ( हो )। 'उवज्झायाणं' उपाध्यायों को 'णमो' नमस्कार ( हो )। 'लोए' लोक में—ढाई द्वीप में ( वर्त्तमान ) 'सव्वसाहूणं' सब साधुओं को 'णमो' नमस्कार ( हो )।

† एसो पंच-णमुक्कारो, सव्व-पाव-प्पणासणो ।
मंगलाणं च सव्वेसिं, पढमं हवइ मंगलं ॥ १ ॥

**अन्वयार्थ**—'एसो' यह 'पंच-णमुक्कारो' पाँचों को किया

---

* नमोऽर्हद्भ्यः । नमः सिद्धेभ्यः । नम आचार्येभ्यः । नम उपाध्याये-भ्यः । नमो लोके सर्वसाधुभ्यः ।

† एप पञ्चनमस्कारः सर्वपापप्रणाशनः ।
मंगलानां च सर्वेषां प्रथमं भवति मंगलम् ॥ १ ॥

हुआ नमस्कार 'सव्व-पाव-प्पणासणो' सब पापों का नाश करनेवाला 'च' और 'सव्वेसिं' सब 'मंगलाणं' मङ्गलों में 'पढमं' पहला—मुख्य 'मंगलं' मङ्गल 'हवइ' है ॥ १ ॥

**भावार्थ**—श्री अरिहंत भगवान्, श्री सिद्ध भगवान्, श्री-आचार्य महाराज, श्री उपाध्यायजी और ढाई द्वीप में वर्त्तमान सामान्य सब साधु मुनिराज—इन पाँच परमेष्ठिओं को मेरा नमस्कार हो। उक्त पाँच परमेष्ठिओं को जो नमस्कार किया जाता है, वह सम्पूर्ण पापों को नाश करने वाला और सब प्रकार के लौकिक-लोकोत्तर-मङ्गलों में प्रधान मङ्गल है ।

---

## २—स्थापनाचार्यजी की तेरह पडिलेहणा ॥

शुद्ध स्वरूप धारूँ (१), ज्ञान (२) दर्शन (३) चारित्र (४) सहित सद्दहणा-शुद्धि (५) प्ररूपणा-शुद्धि (६) दर्शन-शुद्धि (७) सहित पांच आचार पालूँ (८) पलावूँ (९) अनुमोदूँ (१०) मनो-गुप्ति (११) वचन-गुप्ति (१२) काय-गुप्ति आदरूँ (१३) ।

## ३—खमासमण सूत्र ।

* इच्छामि खमासमणो ! वंदिउं जावणिज्जाए निसीहिआए, मत्थएण वंदामि ।

**अन्वयार्थ**—'खमासमणो' हे क्षमाश्रमण—क्षमाशील तपस्विन् ! 'निसीहिआए' सब पाप-कार्यों का निषेध करके (मैं)

---

* इच्छामि क्षमाश्रमण ! वन्दितुं यापनीयया नैषेधिक्या मस्तकेन वन्दे ।

'जावणिज्जाए' शक्ति के अनुसार 'वंदिउ' वन्दन करना 'इच्छामि' चाहता हूँ (और) 'मत्थएण' मस्तक से 'वंदामि' वन्दन करता हूँ।

**भावार्थ**—हे क्षमाशील गुरो! मैं अन्य सब कामों को छोड़ कर शक्ति के अनुसार आपको वन्दन करना चाहता हूं और उसके अनुसार सिर झुका कर वन्दन करता हूँ।

---

## ४—सुगुरु को सुख-शाता-पृच्छा।

**इच्छकारी सुहराई सुह-देवसि सुख-तप शरीर निराबाध सुख-संजम-यात्रा निर्वहते हो जी। स्वामिन्! शाता है? आहार पानी का लाभ देना जी।**

**भावार्थ**—मैं समझता हूं कि आपकी रात सुख-पूर्वक बीती होगी, दिन भी सुख-पूर्वक बीता होगा, आप की तपश्चर्या सुख-पूर्वक पूर्ण हुई होगी, आपके शरीर को किसी तरह की बाधा न हुई होगी और इससे आप संयम-यात्रा का अच्छी तरह निर्वाह करते होंगे। हे स्वामिन्! कुशल है? अब मैं प्रार्थना करता हूँ कि आप आहार-पानी लेकर मुझ को धर्मलाभ देवें।

---

## ५—अब्भुट्ठिओ (गुरु-खामणा) सूत्र।

**† इच्छाकारेण संदिसह भगवन्! अब्भुट्ठिओ हं अब्भिंतर-देवसिअं खामेउं।**

**अन्वयार्थ**—'अहं' मैं 'अब्भिंतरदेवसिअं' दिन के अन्दर

---

† इच्छाकारेण संदिसह भगवन्! अभ्युत्थितोऽहमाभ्यन्तरदैवसिकं क्षमयितुम्।

किये हुए अपराध को 'खामेउं' खमाने के लिये 'अब्भुट्ठिओ' तत्पर हुआ हूँ । इस लिये 'भगवन्' हे गुरो ! [ आप ] 'इच्छाकारेण' इच्छा-पूर्वक 'संदिसह' आज्ञा दीजिये ।

* इच्छं, खामेमि देवसिअं ।

**अन्वयार्थ**—'इच्छं' आप की आज्ञा प्रमाण है। 'खामेमि देवसिअं' अब मैं दैनिक अपराध को खमाता हूँ ।

† जं किंचि अपत्तिअं पर-पत्तिअं, भत्ते, पाणे, विणए, वेआवच्चे, आलावे, संलावे, उच्चासणे, समासणे, अन्तर-भासाए, उवरि-भासाए, जं किंचि मज्झ विणय-परिहीणं सुहुमं वा बायरं वा तुब्भे जाणह, अहं न जाणामि, तस्स मिच्छा मि दुक्कडं ।

**अन्वयार्थ**—हे गुरो ! 'जं किंचि' जो कुछ 'अपत्तिअं' अप्रीति या 'परपत्तिअं' विशेष अप्रीति [ हुई हो, उसका पाप निष्फल हो ] तथा 'भत्ते' आहार में, 'पाणे' पानी में, 'विणए' विनय में, 'वेआवच्चे' सेवा-शुश्रुषा में, 'आलावे' एक वार बोलने में, 'संलावे' वार वार बोलने में, 'उच्चासणे' ऊँचे आसन पर बैठने में, 'समासणे' बराबर के आसन पर बैठने में, 'अंतर-भासाए' भाषण के बीच बोलने में, या 'उवरि-भासाए' भाषण के बाद बोलने में 'मज्झ' मुझ से 'सुहुमं' सूक्ष्म 'वा' अथवा 'बायरं' स्थूल 'जं किंचि' जो कुछ 'विणय-परिहीणं' अवि-

---

* इच्छामि, क्षमयामि दैवसिकम् ।

† यत्किञ्चिदप्रीतिकं, पराप्रीतिकं, भक्ते, पाने, विनये, वैयावृत्ये, आलापे संलापे, उच्चासने, समासने, अन्तर्भाषायां, उपरिभाषायां, यत्किञ्चिन्मम विनय-परिहीणं सूक्ष्मं वा बादरं वा यूयं जानीथ, अहं न जाने, तस्य मिथ्या मे दुष्कृतम् ।

नय हुआ हो जिसको 'तुब्भे' आप 'जाणह' जानते हो 'अहं' मैं 'न' नहीं 'जाणामि' जानता, 'तस्स' उसका 'दुक्कडं' पाप 'मि' मेरे लिये 'मिच्छा' मिथ्या हो।

**भावार्थ**—हे गुरो! मुझ से जो कुछ सामान्य या विशेष रूप से अप्रीति हुई हो उसके लिये 'मिच्छा मि दुक्कडं'। इसी तरह आप के आहार-पानी के विषय में या विनय-वैयावृत्य के विषय में, आप के साथ एक वार वात-चीत करने में या अनेक वार बात-चीत करने में, आप से ऊँचे आसन पर वैठने में या वरावर के आसन पर वैठने में, आप के संभाषण के बीच या वाद बोलने में, मुझसे थोड़ा बहुत जो कुछ अविनय हुआ हो, उसकी मैं माफी चाहता हूँ।

---

## ६—मुहपत्ती के पच्चीस बोल।

१ सूत्र-अर्थ सच्चा सद्दहूँ, २ सम्यक्त्व-मोहनीय, ३ मिथ्यात्व-मोहनीय, ४ मिश्र-मोहनीय परिहरूँ। ५ काम-राग, ६ स्नेह-राग, ७ दृष्टि-राग परिहरूँ†। १ ज्ञान-विराधना, २ दर्शन-विराधना, ३ चारित्र-विराधना परिहरूँ। ४ मनो-गुप्ति, ५ वचन-गुप्ति, ६ कायगुप्ति आदरूँ। ७ मनो-दण्ड, ८ वचन-दंड, ९ काय-दण्ड परिहरूँ*। १ सुगुरु, २ सुदेव, ३ सुधर्म आदरूँ; ४ कुगुरु, ५ कुदेव, ६ कुधर्म परिहरूँ। ७ ज्ञान, ८ दर्शन, ९ चारित्र आदरूँ†।

---

† ये सात बोल मुहपत्ती खोलते समय कहने चाहिएँ।

* ये नव बोल दाहिने हाथके पडिलेहण के समय कहने चाहिएँ।

† ये नव बोलों का चिन्तन बाँये हाथ के पडिलेहण के वक्त करना चाहिए।

## ७—अंगकी पडिलेहणा के २५ बोल *

कृष्ण लेश्या १, नील लेश्या २, कापोत लेश्या ३ परिहरूँ ( मस्तके )। ऋद्धि-गारव १, रस-गारव २, साता-गारव ३ परिहरूँ ( मुखे )। माया-शल्य, १, निदान-शल्य २, मिथ्यादर्शन-शल्य ३ परिहरूँ (हृदये)। क्रोध १, मान २, परिहरूँ (दहिना कन्धा)। माया १, लोभ २ परिहरूँ (बायां कन्धा)। हास्य १, रति २, अरति ३ परिहरूँ ( बांया हाथ )। भय १, शोक २, दुगंछा ३ परिहरूँ ( दाहिना हाथ )। पृथ्वीकाय १, अप्काय २, तेऊकाय ३ परिहरूँ ( बांया पैर )। वायुकाय १, वनस्पतिकाय २, त्रस-काय ३ परिहरूँ ( दहिना पैर )।

---

* ये बोल कहते समय जिस स्थान का नाम कौंस में लिखा है उस स्थान पर मुहपत्ति ( मुखवस्त्रिका ) रखते जाना चाहिए। पडिलेहणा में बोल-चिन्तन करने का प्रयोजन यह है कि शुभ अथवा अशुभ राग-द्वेष की प्रवृत्ति प्रथम परिणामों की धारा से उत्पन्न होती है फिर वचन और काया से प्रगट होती है, इसीलिये नैगमनय की अपेक्षा से प्रथम संकल्प, आरोप और अंश रूप कार्य को पूर्ण रूप से माना गया है, तो जिस तरह मन द्वारा, प्रथम राग-द्वेप का संकल्प ऊठता है, उसी प्रकार से मन द्वारा ही उसका पश्चात्ताप करने से आत्मा शुद्ध हो जाती है। इसी लिये इन बोलों का चिन्तवन करने से कर्म-परमाणुओं का समूह आत्मा से अलग होकर आत्मा की शुद्धता होती है।

## ८—सामायिक सूत्र ।

* करेमि भंते! सामाइयं। सावज्जं जोगं पच्चक्खामि । जावनियमं पज्जुवासामि, दुविहं तिविहेणं मणेणं वायाए काएणं न करेमि न कारवेमि । तस्स भंते! पडिक्कमामि निंदामि गरिहामि अप्पाणं वोसिरामि ॥

**अन्वयार्थ**—'भंते' हे भगवन्! [ मैं ] 'सामाइयं' सामायिक व्रत 'करेमि' ग्रहण करता हूँ [ और ] 'सावज्जं' पाप-सहित 'जोगं' व्यापार का 'पच्चक्खामि' प्रत्याख्यान—त्याग करता हूँ । 'जाव' जब तक [ मैं ] 'नियमं' इस नियम का 'पज्जुवासामि' पर्युपासन—सेवन करता रहूँ [ तब तक ] 'तिविहेणं' तीन प्रकार के [ योगों से ] अर्थात् 'मणेणं वायाए काएणं' मन, वचन, काया से 'दुविहं' दो प्रकार का [ त्याग करता हूँ ] अर्थात् 'न करेमि' [ सावद्य योग को ] न करूँगा [ और ] 'न कारवेमि' न कराऊँगा । 'भंते' हे स्वामिन्! 'तस्स' उससे—प्रथम के पाप से [ मैं ] 'पडिक्कमामि' निवृत्त होता हूँ, 'निन्दामि' [ उसकी ] निन्दा करता हूँ, [ और ] 'गरिहामि' गर्हा - विशेष निन्दा करता हूँ, 'अप्पाणं' आत्मा को [ उस पाप-व्यापार से ] 'वोसिरामि' हटाता हूँ ।

**भावार्थ**—मैं सामायिक व्रत ग्रहण करता हूँ । रागद्वेष का अभाव या ज्ञान दर्शन-चारित्र का लाभ ही सामायिक है । इसलिये पाप वाले व्यापारों का मैं त्याग करता हूँ ।

---

* करोमि भदन्त! सामायिकम् । सावद्यं योगं प्रत्याख्यामि । यावन्नियमं पर्युपासे, द्विविधं त्रिविधेन मनसा वाचा कायेन न करोमि न कारयामि । तस्य भदन्त! प्रतिक्रामामि निन्दामि गर्हे आत्मानं व्युत्सृजामि ।

जब तक मैं इस नियम का पालन करता हूँ तब तक मन, वचन और शरीर इन तीन साधनों से पाप-व्यापार को न स्वयं करूँगा और न दूसरेसे कराऊँगा ।

हे स्वामिन्! पूर्व-कृत पाप से मैं निवृत्त होता हूँ, अपने हृदय में उसे बुरा समझता हूँ, और गुरु के सामने उसकी निन्दा करता हूँ । इस प्रकार मैं अपने आत्मा को पाप-क्रिया से छुड़ाता हूँ ।



## ६—इरियावहियं सूत्र ।

*** इच्छाकारेण संदिसह भगवन्! इरियावहियं पडिक्कमामि । इच्छं ।**

**अन्वयार्थ**—'भगवन्' हे गुरु महाराज! 'इच्छाकारेण' इच्छा से—इच्छापूर्वक 'संदिसह' आज्ञा दीजिये [जिससे मैं] 'इरियावहियं' ईर्यापथिकी क्रिया का 'पडिक्कमामि' प्रतिक्रमण करूँ । 'इच्छं' आज्ञा प्रमाण है ।

**† इच्छामि पडिक्कमिउं इरियावहियाए विराहणाए । गमणागमणे, पाणक्कमणे, बीयक्कमणे, हरिय-**

---

* इच्छाकारेण संदिशत भगवन्! ईर्यापथिकीं प्रतिक्रामामि। इच्छामि ।

† इच्छामि प्रतिक्रमितुं ईर्यापथिकायां विराधनायाम् । गमनागमने, प्राणाक्रमणे, बीजाक्रमणे, हरिताक्रमणे, अवश्यायोत्तिङ्ग-पनक-दक-मृत्तिका-मर्कट-संतान-संक्रमणे ये मया जीवा विराधिताः—एकेन्द्रियाः, द्वीन्द्रियाः, त्रीन्द्रियाः, चतुरिन्द्रियाः, पञ्चेन्द्रियाः, अभिहताः, वर्तिताः, श्लेषिताः, संघातिताः, संघट्टिताः, परितापिताः, क्लमिताः, अवद्राविताः, स्थानात् स्थानं संक्रमिताः, जीविताद् व्यपरोपितास्तस्य मिथ्या मम दुष्कृतम् ।

क्कमणे, ओसा-उत्तिंग-पणग-दग-मट्टी-मक्कडासंताणा-संकमणे जे मे जीवा विराहिया—एगिंदिया, बेइंदिया; तेइंदिया, चउरिंदिया, पंचिंदिया, अभिहया, वत्तिया, लेसिया, संघाइया, संघट्टिया, परियाविया, किलामिया, उद्दविया; ठाणाओ ठाणं संकामिया; जीवियाओ ववरोविया तस्स मिच्छा मि दुक्कडं ।

**अन्वयार्थ**—'इरियावहियाए' ईर्यापथ-सम्बन्धिनी—रास्ते पर चलने आदि से होने वाली – 'विराहणाए' विराधना से 'पडिक्कमिउं' निवृत्त होना–हटना व बचना 'इच्छामि' चाहता हूँ । ( तथा ) 'मे' मैंने 'गमणागमणे' जाने-आने में 'पाणक्कमणे' किसी प्राणी को दबाकर 'बीयक्कमणे' बीज को दबाकर, 'हरियक्कमणे' वनस्पति को दबाकर, (या) 'ओसा' ओस 'उत्तिंग' चींटी के बिल 'पणग' पाँच रंगकी काई, 'दग' पानी, 'मट्टी' मिट्टी और 'मक्कडासंताणा' मकड़ी के जालोंको 'संकमणे' खूँद व कुचल कर 'जे' जिस किसी प्रकार के–'एगिंदिया' एक इन्द्रिय-वाले, 'बेइंदिया' दो इन्द्रिय वाले, 'तेइंदिया' तीन इन्द्रिय वाले, 'चउरिंदिया' चार इन्द्रिय वाले [ या ] 'पंचिंदिया' पाँच इन्द्रिय वाले 'जीवा' जीवों को 'विराहिया' पीड़ित किया हो, 'अभिहया' चोट पहुँचाई हो, 'वत्तिया' धूल आदि से ढाँका हो, 'लेसिया' आपस में अथवा जमीन पर मसला हो, 'संघाइया' इकट्ठा किया हो, 'संघट्टिया' छुआ हो,'परियाविया' परिताप— कष्ट पहुँचाया हो, 'किलामिया' थकाया हो, 'उद्दविया' हैरान किया हो, 'ठाणाओ' एक जगह से 'ठाणं' दूसरी जगह 'संकामिया' रक्खा हो, [ विशेष क्या, किसी तरह से उनको ] 'जीवियाओ' जीवन से 'ववरोविया' छुड़ाया हो, 'तस्स' उसका 'दुक्कडं' पाप 'मि' मेरे लिये 'मिच्छा' निष्फल हो ।

**भावार्थ**—रास्ते पर चलने-फिरने आदिसे जो विराधना

होती है उससे या उससे लगने वाले अतिचार से मैं निवृत्त होना चाहता हूँ अर्थात् आयंदा ऐसी विराधना न हो इस विषयमें सावधानी रख कर उससे बचना चाहता हूँ।

जाते आते मैंने भूतकालमें किसीके इन्द्रिय आदि प्राणोंको दबाकर सचित्त बीज तथा हरी वनस्पतिको कचर कर, ओस, चींटीके बिल, पाँचों वर्ण की काई, सचित्त जल, सचित्त मिट्टी और मकड़ीके जालों को रौंद कर किसी जीव की हिंसा की– जैसे एक इन्द्रिय वाले, दो इन्द्रिय वाले, तीन इन्द्रिय वाले, चार इन्द्रिय वाले, या पाँच इन्द्रिय वाले जीवोंको मैंने चोट पहुँचाई उन्हें धूल आदिसे ढाँका, जमीन पर या आपसमें रगड़ा, इकट्ठा करके उनका ढेर किया, उन्हें क्लेश-जनक रीतिसे छुआ, क्लेश पहुँचाया, थकाया, हैरान किया, एक जगहसे दूसरी जगह उन्हें बुरी तरह रक्खा, इस प्रकार किसी भी तरहसे उनका जीवन नष्ट किया, उसका पाप मेरे लिये निष्फल हो अर्थात् जानते अनजानते विराधना-आदिसे कषाय-द्वारा मैंने जो पाप-कर्म बाँधा उसके लिये मैं हृदयसे पछताता हूँ, जिससे कि कोमल परिणामके द्वारा पाप-कर्म नीरस हो जावे और मुझको उसका फल भोगना न पड़े।

---

## १०—तस्स उत्तरी सूत्र।

***तस्स उत्तरी-करणेणं, पायच्छित्त-करणेणं, विसोही-करणेणं, विसल्ली-करणेणं पावाणं कम्माणं निग्घायणट्ठाए ठामि काउस्सग्गं ।**

**अन्वयार्थ**—'तस्स' उसको 'उत्तरीकरणेणं' श्रेष्ठ—उत्कृष्ट बनानेके निमित्त 'पायच्छित्तकरणेणं' प्रायश्चित्त—आलोचना करनेके

---

* तस्योत्तरीकरणेन प्रायश्चित्तकरणेन विशोधिकरणेन विशल्यीकरणेन पापानां कर्मणां निर्घातनार्थं तिष्ठामि कायोत्सर्गम्।

लिये 'विसोहीकरणेणं' विशेष शुद्ध करनेके लिये 'विसल्लीकरणेणं' § शल्यका त्याग करनेके लिये और 'पावाणं' पाप 'कम्माण' कर्मों का 'निग्घायणट्ठाए' नाश करनेके लिये 'काउस्सग्गं' कायोत्सर्ग 'ठामि' करता हूँ।

**भावार्थ**—ईर्यापथिकी क्रिया से पाप-मल लगने के कारण आत्मा मलिन हुआ, इसकी शुद्धि मैंने 'मिच्छा मि दुक्कडं' द्वारा की है। तथा परिणाम पूर्ण शुद्ध न होने से वह अधिक निर्मल न हुआ हो तो उसको अधिक निर्मल बनाने के निमित्त उस पर बार बार अच्छे सं-स्कार डालने चाहिए। इसके लिये प्रायश्चित्त करना आवश्यक है। प्रायश्चित्त भी परिणाम की विशुद्धि के सिवाय नहीं हो सकता, इसलिये परिणाम-विशुद्धि आवश्यक है। परिणाम की विशुद्धता के लिये शल्यों का त्याग करना जरूरी है। शल्यों का त्याग और अन्य सब पाप कर्मों का नाश काउस्सग्ग से ही हो सकता है। इसलिये मैं काउसग्ग करता हूँ।

---

## ११—अन्नत्थ ऊससिएणं सूत्र।

***अन्नत्थ ऊससिएणं, नीससिएणं, खासिएणं, छीएणं, जंभाइएणं, उड्डुएणं, वाय-निसग्गेणं, भमलीए,**

---

§ शल्य तीन हैं—(१) माया (कपट), (२) निदान (फल-कामना), (३) मिथ्यात्व (कदाग्रह); (समवायांग सू० ३)।

* अन्यत्रोच्छ्वसितेन निःश्वसितेन कासितेन क्षुतेन जृम्भितेन उद्गारितेन वातनिसर्गेण भ्रमर्या पित्तमूर्च्छया सूक्ष्मैरंगसंचालैः सूक्ष्मैः श्लेष्मसंचालैः सूक्ष्मैर्दृष्टिसञ्चालैः एवमादिभिराकारैरभग्नोऽविराधितो भवतु मम कायोत्सर्गः।

यावदर्हतां भगवतां नमस्कारेण न पारयामि तावत्कायं स्थानेन मौनेन ध्यानेनात्मीयं व्युत्सृजामि॥

**पित्त-मुच्छाए, सुहुमेहिं अंग-संचालेहिं, सुहुमेहिं खेल-संचालेहिं, सुहुमेहिं दिट्ठि-संचालेहिं एवमाइएहिं आगारेहिं अभग्गो अविराहिओ हुज्ज मे काउस्सग्गो। जाव अरिहंताणं भगवंताणं णमुक्कारेणं न पारेमि ताव कायं ठाणेणं मोणेणं झाणेणं अप्पाणं वोसिरामि ॥**

**अन्वयार्थ**—'ऊससिएणं' उच्छ्वास 'नीससिएणं' निःश्वास 'खासिएणं' खाँसी 'छीएणं' छींक 'जंभाइएणं' जँभाई—उवासी 'उड्डुएणं' डकार 'वायनिसग्गेणं' वायु का सरना 'भमलीए' सिर आदि का चकराना 'पित्तमुच्छाए' पित्त-विकार की मूर्च्छा 'सुहुमेहिं' सूक्ष्म 'अंग-संचालेहिं' अङ्ग-संचार 'सुहुमेहिं खेलसंचालेहिं' सूक्ष्म कफ-संचार 'सुहुमेहिं दिट्ठिसंचालेहिं' सूक्ष्म दृष्टि-संचार 'एवमाइएहिं' * इत्यादि 'आगारेहिं' आगारों से 'अन्नत्थ' अन्य क्रियाओं के द्वारा 'मे'

---

* 'आदि' शब्द से नीचे लिखे हुए चार आगार और समझने चाहिएँ—(१) आग के उपद्रव से दूसरी जगह जाना। (२) बिल्ली, चूहे आदिका ऐसा उपद्रव जिससे कि स्थापनाचार्य के बीच बार बार आड पड़ती हो इस कारण या किसी पञ्चेन्द्रिय जीव के छेदन-भेदन होने के कारण अन्य स्थान में जाना। (३) यकायक डकैती पड़ने या राजा आदि के सताने से स्थान बदलना। (४) शेर आदि के भय से, साँप आदि विषैले जन्तु के डंक से या दिवाल आदि गिर पड़ने की शंका से दूसरे स्थान को जाना।

कायोत्सर्ग करने के समय ये आगार इसलिये रखे जाते हैं कि सबकी शक्ति एक सी नहीं होती। जो कमताकत व डरपोक है वे ऐसे मौके पर इतने घबडा जाते है कि धर्म-ध्यान के बदले आर्त्त-ध्यान करने लगते है, इसलिये उन अधिकारियों के निमित्त ऐसे आगारों का रक्खा जाना आवश्यक हैं। आगार रखने में अधिकारि-भेद ही मुख्य कारण है ।

मेरा 'काउस्सग्गो' कायोत्सर्ग 'अभग्गो' अभंग [ तथा ] 'अविराहिओ' अखण्डित 'हुज्ज' है।

'जाव' जब तक 'अरिहंताणं' अरिहंत 'भगवंताणं' भगवान् को 'णमुक्कारेणं' नमस्कार करके [ कायोत्सर्ग ] 'न पारेमि' न पारूँ 'ताव' तब तक 'ठाणेणं' स्थिर रहकर 'मोणेणं' मौन रह कर 'झाणेणं' ध्यान धर कर 'अप्पाणं' अपने 'कायं' शरीर को [ अशुभ व्यापारों से ] 'वोसिरामि' अलग करता हूँ।

**भावार्थ**—( कुछ आगारों का कथन तथा काउसग्ग के अखण्डितपन की चाह )। श्वास का लेना तथा निकालना, खाँसना, छींकना, जँभाई लेना, डकारना, अपान वायु का सरना, सिर आदि घुमना, पित्त बिगड़ने से मूर्च्छा का होना, अङ्ग का सूक्ष्म हिलन-चलन, कफ थूक आदि का सूक्ष्म झरना, दृष्टि का सूक्ष्म संचलन—ये तथा इसके सदृश अन्य क्रियाएँ जों स्वयमेव हुआ करती हैं और जिनके रोकने से अशान्ति का सम्भव है उनके होते रहने पर भी काउसग्ग अभङ्ग ही है। परन्तु इनके सिवाय अन्य क्रियाएँ जो आप ही आप नहीं होतीं—जिनका करना-रोकना इच्छा के अधीन है—उन क्रियाओं से मेरा कायोत्सर्ग अखण्डित रहे अर्थात् अपवादभूत क्रियाओं के सिवाय अन्य कोई भी क्रिया मुझसे न हो और इससे मेरा काउसग्ग सर्वथा अभङ्ग रहे यही मेरी अभिलाषा है।

( काउसग्ग का काल-परिमाण तथा उसकी प्रतिज्ञा )। मैं अरिहंत भगवान् को 'णमो अरिहंताणं' शब्द द्वारा नमस्कार करके काउसग्ग को पूर्ण न करूँ तब तक शरीर से निश्चल बन कर, वचन से मौन रह कर और मन से शुभ ध्यान धर कर पापकारी सब कामों से हट जाता हूँ—कायोत्सर्ग करता हूँ।

---

## १२—लोगस्स सूत्र ।

❀ लोगस्स उज्जोअगरे, धम्मतित्थयरे जिणे ।
अरिहंते कित्तइस्सं, चउवीसंपि केवली ॥१॥

**अन्वयार्थ**—'लोगस्स' लोक में 'उज्जोअगरे' उद्द्योत-प्रकाश करने वाले, 'धम्मतित्थयरे' धर्म-तीर्थ को स्थापन करने वाले, 'जिणे' राग-द्वेष को जीतने वाले, 'चउवीसंपि' चौवीसों, 'केवली' केवलज्ञानी, 'अरिहंते' तीर्थङ्करों का 'कित्तइस्सं' मैं स्तवन करूँगा ॥ १ ॥

**भावार्थ**—( तीर्थङ्करों के स्तवन की प्रतिज्ञा ) स्वर्ग, मृत्यु और पाताल—तीनों जगत में धर्म का उद्द्योत करने वाले, धर्म-तीर्थ की स्थापना करने वाले और राग द्वेष आदि अन्तरङ्ग शत्रुओं पर विजय पाने वाले चौवीसों केवलज्ञानी तीर्थङ्करों का मैं स्तवन करूँगा ॥१॥

†उसभमजिअं च वंदे, संभवमभिणंदणं च सुमइं च ।
पउमप्पहं सुपासं, जिणं च चंदप्पहं वंदे ॥ २ ॥
सुविहिं च पुप्फदंतं, सीअलसिज्जंसवासुपुज्जं च ।
विमलमणंतं च जिणं, धम्मं संतिं च वंदामि ॥३॥
कुंथुं अरं च मल्लिं, वंदे मुणिसुव्वयं नमिजिणं च ।
वंदामि रिट्ठनेमिं, पासं तह वद्धमाणं च ॥ ४ ॥

---

* लोकस्योद्द्योतकरान्, धर्म्मतीर्थकरान् जिनान् ।
अर्हतः कीर्तयिष्यामि चतुर्विंशतिमपि केवलिनः ॥ १ ॥

† ऋषभमजितं च वन्दे संभवमभिनन्दनं च सुमतिं च ।
पद्मप्रभं सुपार्श्वं जिनं च चन्द्रप्रभं वन्दे ॥ २ ॥
सुविधिं च पुष्पदन्तं शीतलश्रेयांसवासुपूज्यं च ।
विमलमनन्तं च जिनं धर्म्मं शान्तिं च वन्दे ॥ ३ ॥
कुन्थुमरं च मल्लिं वन्दे मुनिसुव्रतं नमिजिनं च ।
वन्देऽरिष्टनेमिं पार्श्वं तथा वर्द्धमानं च ॥ ४ ॥

**अन्वयार्थ**—'उसभं' श्रीऋषभदेव स्वामी को 'च' और 'अजिअं' श्रीअजितनाथ को 'वंदे' वन्दन करता हूँ। 'संभवं' श्रीसंभवनाथ स्वामी को, 'अभिणंदणं' श्री अभिनन्दन स्वामी को, 'सुमइं' श्रीसुमतिनाथ प्रभु को, 'पउमप्पहं' श्रीपद्मप्रभ स्वामी को, 'सुपासं' श्रीसुपार्श्वनाथ भगवान् को 'च' और 'चंदप्पहं' श्रीचन्द्रप्रभ 'जिणं' जिन को वन्दे' वन्दन करता हूँ। 'सुविहिं' श्रीसुविधिनाथ--[ दूसरा नाम ] 'पुप्फदंतं' श्रीपुष्पदन्त भगवान् को, 'सीअल' श्रीशीतलनाथ को, 'सिज्जंस' श्रीश्रेयांसनाथ को, 'वासुपुज्जं' श्रीवासुपूज्य को, 'विमलं' श्रीविमलनाथ को, 'अणंतं' श्रीअनन्तनाथ को, 'धम्मं' श्रीधर्मनाथ को 'च' और 'संतिं' श्रीशान्तिनाथ 'जिणं' जिनेश्वर को, 'वंदामि' वन्दन करता हूँ। 'कुंथु' श्रीकुन्थुनाथ को, 'अरं' श्रीअरनाथ को, 'मल्लि' श्रीमल्लिनाथ को 'मुणिसुव्वयं' श्रीमुनिसुव्रत को, 'च' और 'नमिजिणं' श्रीनमिनाथ जिनेश्वरको, 'वन्दे' वन्दन करता हूँ। 'रिट्ठनेमिं' श्रीअरिष्टनेमि—श्रीनेमिनाथ को 'पासं' श्रीपार्श्वनाथ को 'तह' तथा 'वद्धमाणं' श्रीवर्द्धमान—श्रीमहावीर भगवान् को 'वंदामि' वन्दन करता हूँ ॥२-४॥

**भावार्थ**—( स्तवन )। श्रीऋषभनाथ, श्रीअजितनाथ, श्रीसंभवनाथ, श्रीअभिनन्दन, श्रीसुमतिनाथ, श्रीपद्मप्रभ, श्रीसुपार्श्वनाथ, श्रीचन्द्रप्रभ, श्रीसुविधिनाथ, श्रीशीतलनाथ, श्रीश्रेयांसनाथ, श्रीवासुपूज्य, श्रीविमलनाथ, श्रीअनन्तनाथ, श्रीधर्मनाथ, श्रीशान्तिनाथ, श्रीकुन्थुनाथ, श्रीअरनाथ, श्रीमल्लिनाथ, श्रीमुनिसुव्रत, श्रीनमिनाथ, श्रीअरिष्टनेमि, श्रीपार्श्वनाथ और श्रीमहावीर स्वामी—इन चौवीस जिनेश्वरों की मैं स्तुति वन्दना करता हूँ ॥ २-४ ॥

**❀एवं मए अभिथुआ, विहुयरयमला पहीणजरमरणा।**
**चउवीसंपि जिणवरा, तित्थयरा मे पसीयंतु॥ ५॥**

---

❀ एवं मयाऽभिष्टुता विधूतरजोमलाः प्रहीणजरामरणाः।
चतुर्विंशतिरपि जिनवरास्तीर्थंकरा मे प्रसीदन्तु ॥ ५ ॥

**अन्वयार्थ**—'एवं' इस प्रकार 'मए' मेरे द्वारा 'अभिथुआ' स्तवन किये गये, 'विहुयरयमला' पाप-रज के मल से विहीन, 'पहीणजरमरणा' बुढ़ापे तथा मरण से मुक्त, 'तित्थयरा' तीर्थ के प्रवर्त्तक 'चउवीसंपि' चौवीसों 'जिणवरा' जिनेश्वर देव 'मे' मेरे पर 'पसीयंतु' प्रसन्न हों ॥ ५ ॥

**भावार्थ**—( भगवान् से प्रार्थना ) जिनकी मैंने स्तुति की है, जो कर्ममल से रहित हैं, जो जरा-मरण दोनों से मुक्त हैं, और जो तीर्थ के प्रवर्त्तक हैं वे चौवीसों जिनेश्वर मेरे पर प्रसन्न हों—उनके आलम्बन से मुझमें प्रसन्नता हो ॥ ५ ॥

*** कित्तियवंदियमहिया, जे ए लोगस्स उत्तमा सिद्धा ।**
**आरुग्गबोहिलाभं, समाहिवरमुत्तमं दिंतु ॥ ६ ॥**

**अन्वयार्थ**—'जे' जो 'लोगस्स' लोक में 'उत्तमा' प्रधान [ तथा ] 'सिद्धा' सिद्ध हैं [ और जो ] 'कित्तियवंदियमहिया' कीर्त्तन, वन्दन तथा पूजन को प्राप्त हुए हैं 'ए' वे [ मुझको ] 'आरुग्गबोहिलाभं' आरोग्य का तथा धर्म का लाभ [ और ] 'उत्तम' उत्तम 'समाहिवरं' समाधि का वर 'दिंतु' देवें ॥ ६ ॥

**भावार्थ**—जिनका कीर्तन, वन्दन और पूजन नरेन्द्रों, नागेन्द्रों तथा देवेन्द्रों तक ने किया है, जो संपूर्ण लोक में उत्तम हैं और जो सिद्धि को प्राप्त हुए हैं वे भगवान् मुझ को आरोग्य, सम्यक्त्व तथा समाधि का श्रेष्ठ वर देवें उनके आलम्बन से बल पाकर मैं आरोग्य आदि का लाभ करूँ ॥ ६ ॥

**† चंदेसु निम्मलयरा, आइच्चेसु अहियं पयासयरा ।**
**सागरवरगंभीरा, सिद्धा सिद्धिं मम दिसंतु ॥७॥**

---

* कीर्तितवन्दितमहिता य एते लोकस्योत्तमाः सिद्धाः ।
आरोग्यबोधिलाभं समाधिवरमुत्तमं ददतु ॥ ६ ॥

† चन्द्रेभ्यो निर्मलतरा आदित्येभ्योऽधिकं प्रकाशकराः ।
सागरवरगम्भीराः सिद्धाः सिद्धिं मम दिशन्तु ॥ ७ ॥

अन्वयार्थ—'चंदेसु' चन्द्रों से 'निम्मलयरा' विशेष निर्मल, 'आइच्चेसु' सूर्यों से भी 'अहियं' अधिक 'पयासयरा' प्रकाश करने वाले [और] 'सागरवरगंभीरा' महासमुद्र के समान गम्भीर 'सिद्धा' सिद्ध भगवान् 'मम' मुझको 'सिद्धिं' सिद्धि—मोक्ष 'दिसंतु' देवें ॥७॥

भावार्थ—सिद्ध भगवान् जो सब चन्द्रों से विशेष निर्मल हैं, सब सूर्यों से विशेष प्रकाशमान हैं और स्वयंभूरमण-नामक महासमुद्र के समान गम्भीर हैं, उनके आलम्बन से मुझ को सिद्धि—मोक्ष प्राप्त हो ॥ ७ ॥

---

## १३—जयउ सामिय सूत्र ।

*जयउ सामिय जयउ सामिय रिसह सत्तुंजि, उज्जिंति पहु नेमिजिण, जयउ वीर सच्चउरिमंडण, भरुअच्छहिं मुणिसुव्वय, मुहरिपास । दुहदुरिअखंडण अवर विदेहिं तित्थयरा, चिहुं दिसि विदिसि जिं के वि तीआणागयसंपइअ वंदुं जिण सव्वेवि ॥ १ ॥

अन्वयार्थ—'जयउ सामिय जयउ सामिय' हे स्वामिन्! आपकी जय हो, आपकी जय हो। 'सत्तुंजि' शत्रुञ्जय पर्वत पर स्थित 'रिसह' हे ऋषभदेव प्रभो! 'उज्जिंति' उज्जयन्त—गिरिनार-पर्वत-पर स्थित 'पहु नेमिजिण' हे नेमिजिन प्रभो! 'सच्चउरिमंडण' सत्यपुरी-साचोर†-

---

* जयतु स्वामिन् जयतु स्वामिन्! ऋषभ शत्रुञ्जये, उज्जयन्ते प्रभो नेमिजिन, जयतु वीर सत्यपुरीमण्डन, भृगुकच्छे मुनिसुव्रत, मुखरिपार्श्व। दुःख-दुरित-खण्डना अपरे विदेहे तीर्थकराः, चतसृषु दिक्षु विदिक्षु ये केऽपि अतीतानागतसाम्प्रतिकाः, वन्दे जिनान् सर्वानपि ॥ ३ ॥

†—यह जोधपुर स्टेट में है। जोधपुर-बीकानेर रेलवे, बाड़मेर स्टेशन से जाया जाता है।

के मण्डन 'वीर' हे वीर प्रभो! 'भरुअच्छहिं' भृगुकच्छ—भरुच ‡-में स्थित 'मुणिसुव्वय' हे मुनिसुव्रत प्रभो! तथा 'मुहरि' मूहरी-× टीटोई—गाँव में स्थित 'पास' हे पार्श्वनाथ प्रभो! 'जयउ' आपकी जय हो। 'विदेहिं' महाविदेह क्षेत्र में 'दुह-दुरिअ-खंडण' दुःख और पाप का नाश करने वाले [ तथा ] 'चिहु' चार 'दिसि विदिसि' दिशाओं और विदिशाओं में 'तीआणागयसंपइअ' भूत, भावी और वर्त-मान 'जिं केवि' जो कोई 'अवर' अन्य 'तित्थयरा' तीर्थंकर हैं, 'जिण सव्वेवि' उन सब जिनेश्वरों को 'वंदु' वन्दना करता हूँ ॥ १ ॥

**भावार्थ**—[कुछ खास स्थानों में प्रतिष्ठित तीर्थंकरों की महिमा और जिन-वन्दना ]। शत्रुञ्जय पर्वत पर प्रतिष्ठित हे आदिनाथ विभो! गिरिनार पर विराजमान हे नेमिनाथ भगवन्! सत्यपुरी की शोभा बढ़ाने वाले हे महावीर परमात्मन्!, भरुच के भूषण हे मुनिसुव्रत जिने-श्वर! और मुहरि गाँव के मण्डन हे पार्श्वनाथ प्रभो! आप सब की निरन्तर जय हो। महाविदेह क्षेत्र में, विशेष क्या, चारों दिशाओं में और चारों विदिशाओं में जो जिन हो चुके हैं, जो मौजूद हैं, और जो होने वाले हैं, उन सभों को मैं वन्दना करता हूँ। सभी जिन, दुःख और पाप का नाश करने वाले हैं॥ १ ॥

*** कम्मभूमिहिं कम्मभूमिहिं पढमसंघयणि**

‡—यह शहर गुजरात में बड़ौदा और सूरत के बीच नर्मदा नदी के तट पर स्थित है। ( बी० बी० एन्ड सी० आई रेलवे )।

×—यह तीर्थ इस समय इडर स्टेट में खंडहर रूप में है। इसके जीर्ण मन्दिर की प्रतिमा पास के टीटोई गाँव में स्थापित की गई है। टीटोई अमनगर से जाया जाता है। ( अमदावाद-प्रान्तिज रेलवे, गुजरात )।

* कर्मभूमिषु कर्मभूमिषु प्रथमसंहनिनां उत्कृष्टतः सप्ततिशतं जिनवराणां वि-हरतां लभ्यते; नवकोट्यः केवलिनां, कोटिसहस्राणि नव साधवो गम्यन्ते। सम्प्रति जिनवराः विंशतिः, मुनयो द्वे कोटी वरज्ञानिनाम्, श्रमणानां कोटिसहस्रद्विकं स्तूयते नित्यं विभाते।

उक्कोसय सत्तरिसय जिणवराण विहरंत लब्भइ; नव-कोडिहिं केवलीण, कोडिसहस्स नव साहु †गम्मइ। संपइ जिणवर वीस, मुणि बिहुं कोडिहिं वरनाण, समणह कोडिसहसदुअ थुणिज्जइ निच्च विहाणि॥२॥

अन्वयार्थ—'कम्मभूमिहिं कम्मभूमिहिं' सब कर्मभूमियों में [ मिलकर ] 'पढमसंघयणि' प्रथम संहनन वाले 'विहरंत' विहरमाण 'जिणवराणं' जिनेश्वरों की 'उक्कोसय' उत्कृष्ट [ संख्या ] 'सत्तरिसय' एक सौ सत्तर § १७० की 'लब्भइ' पायी जाती है, [तथा] 'केवलीण' सामान्य केवलज्ञानियों की [ संख्या ] 'नवकोडिहिं' नव करोड़ [और] 'साहु' साधुओं की [ संख्या ] 'नव' नव 'कोडिसहस्स' हजार करोड़ 'गम्मइ' पायी जाती है। 'संपइ' वर्त्तमान समय में 'जिणवर' जिनेश्वर 'वीस' वीस * हैं, 'वरनाण' प्रधान ज्ञान वाले—केवलज्ञानी 'मुणि' मुनि 'विहु' दो 'कोडिहिं' करोड़ हैं, [और] 'समणह' सामान्य श्रमण—मुनि 'कोडिसहसदुअ' दो हजार करोड़ हैं; [ उनकी ] 'निच्चं' सदा 'विहाणि' प्रातःकाल में 'थुणिज्जइ' स्तुति की जाती है ॥२॥

भावार्थ—[ तीर्थङ्कर, केवली और साधुओं की स्तुति ] सब कर्म-भूमियों में—पाँच भरत, पाँच ऐरवत, और पाँच महाविदेह में—विचरते हुए तीर्थङ्कर अधिक से अधिक १७० पाये जाते हैं। वे सब प्रथम

† पाठान्तर 'संपइ'।

§—पाँच भरत, पाँच ऐरवत और महाविदेह की १६० विजय—कुल १७० विभाग कर्मक्षेत्र के हैं; उन सब में एक एक तीर्थङ्कर होने के समय उत्कृष्ट संख्या पायी जाती है जो दूसरे श्रीअजितनाथ तीर्थङ्कर के जमाने में थी।

* जम्बूद्वीप के महाविदेह की चार, धातकीखण्ड के दो महाविदेहों की आठ और पुष्करार्ध के दो महाविदेहों की आठ—इन वीस विजयों में एक एक तीर्थंकर नियम से होते ही हैं। इस कारण उनकी जघन्य संख्या वीस की मानी हुई है जो इस समय है।

संहनन वाले ही होते हैं। सामान्य केवली उत्कृष्ट नव करोड़ और साधु उत्कृष्ट नव हजार करोड—९० अरब—पाये जाते हैं। परन्तु वर्त्तमान समय में उन सब की संख्या जघन्य है; इसलिये तीर्थङ्कर सिर्फ २०, केवलज्ञानी मुनि दो करोड़ और अन्य साधु दो हजार करोड़—२० अरब—हैं। इन सब की मैं हमेशा प्रातःकाल में स्तुति करता हूँ ॥ २ ॥

* सत्ताणवइ सहस्सा, लक्खा छप्पन्न अट्ठ कोडीओ।
चउसय छायासीया, तिअलोए चेइए वंदे ॥३॥
वन्दे नवकोडिसयं, पणवीसं कोडि लक्ख तेवन्ना।
अट्ठावीस सहस्सा, चउसय अट्ठासिया पड़िमा ॥४॥

**अन्वयार्थ**—'तिअलोए' तीन लोक में 'अट्ठ कोडीओ' आठ करोड़, 'छप्पन्न' छपन 'लक्खा' लाख 'सत्ताणवइ' सत्तानवे 'सहस्सा' हजार 'चउसय' चार सौ 'छायासीया' छयासी 'चेइए' चैत्य—जिन-प्रासाद हैं (उनको) 'वंदे' वन्दन करता हूँ। 'नवकोडिसयं पणवीसं कोडि' नव सौ पचीस करोड़ 'तिवन्ना लक्ख' तिरपन लाख 'अट्ठावीस सहस्सा' अठाइस हजार 'चउसय' चार सौ 'अट्ठासिया' अठासी 'पड़िमा' जिन-प्रतिमाओं को 'वंदे' वन्दन करता हूँ ॥ ३-४ ॥

**भावार्थ**—( तीनों लोक के चैत्यों और प्रतिमाओं को वन्दन ) स्वर्ग, मृत्यु और पाताल इन तीनों लोक के संपूर्ण चैत्यों की संख्या आठ करोड़ छप्पन लाख सत्तानवे हजार चार सौ छयासी ( ८५६९७-४८६ ) है; उन सबको मैं वन्दन करता हूँ और नव से पच्चीस करोड़ तिरपन लाख अठाइस हजार चार सौ अट्ठासी ( ९२५५३२८४८८ ) प्रति-माओं को वन्दन करता हूँ ॥३-४॥

* सप्तनवतिं सहस्राणि, लक्षाणि षट्पञ्चाशतमष्ट कोटीः।
चतुःशतीं षडशीतिं, त्रैलोक्ये चैत्यानि वन्दे ॥ ३ ॥
वन्दे नवकोटिशतं, पञ्चविंशतिं कोटीर्लक्षाणि त्रिपञ्चाशतम्।
अष्टाविंशतिं सहस्राणि, चतुःशतीमष्टाशीतिं प्रतिमाः ॥ ४ ॥

## १४—जं किंचि सूत्र ।

*जं किंचि नाम तित्थं, सग्गे पायालि माणुसे लोए।
जाइं जिण-बिंबाइं, ताइं सव्वाइं वंदामि ॥१॥

**अन्वार्थ**—'सग्गे' स्वर्ग 'पायालि' पाताल (और) 'माणुसे' मनुष्य 'लोए' लोक में 'जं' जो 'किंचि' कोई 'तित्थं' तीर्थ 'नाम' प्रसिद्ध हो तथा 'जाइं' जो 'जिणबिंबाइं' जिन-बिम्ब हों 'ताइं' उन 'सव्वाइं' सब को 'वंदामि' वन्दन करता हूँ ॥१॥

**भावार्थ**—(तीर्थ और जिन-बिम्बों को नमस्कार)। स्वर्ग-लोक, पाताल-लोक और मनुष्य-लोक में—ऊर्ध्व, अधो और मध्यम लोक में—जो ‡ तीर्थ और जिन-प्रतिमाएँ हैं उन सब को मैं वन्दन करता हूँ ॥१॥

---

## १५—नमुत्थु णं सूत्र ।

† नमुत्थु णं अरिहंताणं भगवंताणं, आइगराणं

---

* यत्किञ्चिन्नाम तीर्थं, स्वर्गे पाताले मानुषे लोके।
यानि जिनबिम्बानि तानि सर्वाणि वन्दे ॥१॥

‡ वर्तमान कुछ तीर्थों के नामः—शत्रुञ्जय, गिरिनार, तारंगा, शंखेश्वर, कुंभारिया, आबू, राणकपुर, केसरियाजी, वामणवाडा, मांडवगढ़, अन्तरीक्ष, मक्षी, हस्तिनापुर, इलाहाबाद, बनारस, अयोध्या, संमेतशिखर, राजगृह, काकंदी, क्षत्रियकुण्ड, पावापुरी, चम्पापुरी इत्यादि।

† नमोऽस्तु अर्हद्भ्यो भगवद्भ्य आदिकरेभ्यस्तीर्थकरेभ्यः स्वयंसंबुद्धेभ्यः पुरुषोत्तमेभ्यः पुरुषसिंहेभ्यः पुरुषवरपुण्डरीकेभ्यः पुरुषवरगन्धहस्तिभ्यः, लोकोत्तमेभ्यो लोकनाथेभ्यो लोकहितेभ्यो लोकप्रदीपेभ्यो लोकप्रद्योतकरेभ्यः, अभयदयेभ्यश्चक्षुर्दयेभ्यो मार्गदयेभ्यः शरणदयेभ्यो बोधिदयेभ्यः, धर्मदयेभ्यो धर्मदेशकेभ्यो धर्मनायकेभ्यो धर्मसारथिभ्यो धर्मवरचतुरन्तचक्रवर्तिभ्यः, अप्रतिहतवरज्ञानदर्शनधरेभ्यो व्यावृत्तच्छद्मभ्यः, जिनेभ्यो जापकेभ्यः, तीर्णेभ्यस्तारकेभ्यः, बुद्धेभ्यो बोधकेभ्यः, मुक्तेभ्यो मोचकेभ्यः, सर्वज्ञेभ्यः सर्वदर्शिभ्यः शिवमचलमरुजमनन्तमक्षयमव्याबाधमपुनरावृत्ति सिद्धिगतिनामधेयं स्थानं संप्राप्तेभ्यः।

नमो जिनेभ्यो जितभयेभ्यः।

तित्थयराणं सयं-संबुद्धाणं पुरिसुत्तमाणं, पुरिस-सीहाणं पुरिस-वर-पुंडरीआणं पुरिस-वर-गंधहत्थीणं, लोगुत्तमाणं लोग-नाहाणं लोग-हिआणं लोग-पईवाणं लोग-पज्जोअगराणं, अभय-दयाणं चक्खु-दयाणं मग्गदयाणं सरण-दयाणं बोहि-दयाणं, धम्म-दयाणं धम्म-देसयाणं धम्म-नायगाणं धम्म-सारहीणं धम्म-वर-चाउरंत-चक्कवट्टीणं, अप्पडिहय-वर-नाण-दंसण-धराणं विअट्ट-छउमाणं, जिणाणं जावयाणं, तिन्नाणं तारयाणं, बुद्धाणं बोहयाणं, मुत्ताणं मोअगाणं, सव्वन्नूणं सव्वदरिसीणं सिवमयलमरुअमणंतमक्खयमव्वाबाहमपुणरावित्ति सिद्धिगइ-नामधेयं ठाणं संपत्ताणं ।

नमो जिणाणं जिअ-भयाणं ।

अन्वयार्थ—'नमुत्थु णं' नमस्कार हो 'अरिहंताणं भगवंताणं' अरिहंत भगवान् को ( कैसे हैं वे भगवान् सो कहते है:— ) 'आइगराणं' धर्म की शुरूआत करने वाले, 'तित्थयराणं' धर्म-तीर्थ की स्थापना करने वाले, 'सयंसंबुद्धाणं' अपने आप ही बोध को पाये हुए, 'पुरिसुत्तमाणं' पुरुषों में श्रेष्ठ, 'पुरिस-सीहाणं' पुरुषों में सिंह के समान, 'पुरिस-वर-पुंडरीआणं' पुरुषों में श्रेष्ठ कमल के समान, 'पुरिसवर-गंधहत्थीणं' पुरुषों में प्रधान गन्धहस्ति के समान, 'लोगुत्तमाणं' लोगों में उत्तम, 'लोग-नाहाणं' लोगों के नाथ, 'लोग-हिआणं' लोगों के हित करने वाले, 'लोग-पईवाणं' लोगों के लिये दीपक के समान, 'लोग-पज्जोअ-गराणं' लोगों में उद्योत करने वाले, 'अभय-दयाणं' अभय देने वाले, 'चक्खु-दयाणं' नेत्र देने वाले, 'मग्ग-दयाणं' धर्म-

मार्ग के दाता, 'सरण-दयाणं' शरण देने वाले, 'बोहि-दयाणं' बोधि अर्थात् सम्यक्त्व देने वाले, 'धम्म-दयाणं' धर्म्म के दाता, 'धम्म-देसयाणं' धर्म के उपदेशक, 'धम्म नायगाणं' धर्म के नायक 'धम्म-सारहीणं' धर्म के सारथि, 'धम्म-वर-चाउरंत-चक्कवट्टीणं' धर्म में प्रधान तथा चार गति का अन्त करने वाले, अतएव चक्रवर्त्ती के समान, 'अप्पडिहय-वर-नाण-दंसण-धराणं' अप्रतिहत तथा श्रेष्ठ ऐसे ज्ञान-दर्शन को धारण करने वाले, 'विअट्ट-छउमाणं' छद्म अर्थात् घाति-कर्मों से रहित, 'जिणाणं जावयाणं' ( राग-द्वेष को ) स्वयं जीतने वाले,औरों को जिताने वाले, 'तिन्नाणं तारयाणं' [ संसार से [ स्वयं तरे हुए, दूसरों को तारने वाले 'बुद्धाणं बोहयाणं' स्वयं बोध को पाये हुए, दूसरों को बोध प्राप्त कराने वाले, 'मुत्ताणं मोअगाणं' [ बन्धन से ] स्वयं छुटे हुए, दूसरों को छुड़ाने वाले, 'सव्वन्नूणं' सर्वज्ञ, 'सव्वदरिसीणं' सर्वदर्शी [ तथा ] 'सिवं' निरुपद्रव, 'अयलं' स्थिर, 'अरुअं' रोग-रहित, 'अणंतं' अन्त-रहित 'अक्खयं' अक्षय, 'अव्वाबाहं' बाधा-रहित, 'अपुणरावित्ति' पुनरागमन-रहित [ ऐसे ] 'सिद्धि-गइ-नामधेयं ठाणं' सिद्धिगति-नामक स्थान को अर्थात् मोक्ष को 'संपत्ताणं' प्राप्त करने वाले।

'नमो' नमस्कार हो 'जिअ-भयाणं' भय को जीतने वाले 'जिणाणं' जिन भगवानों को ॥

**भावार्थ**—अरिहंतों को मेरा नमस्कार हो ; जो अरिहंत, भगवान् अर्थात् ज्ञानवान् हैं, धर्म की आदि करने वाले हैं, साधु-साध्वी-श्रावक-श्राविका रूप चतुर्विध तीर्थ की स्थापना करने वाले हैं, दूसरे के उपदेश के सिवाय ही बोध को प्राप्त हुए हैं, सब पुरुषों में उत्तम हैं, पुरुषों में सिंह के समान निडर हैं, पुरुषों में कमल के समान अलिप्त हैं, पुरुषों में प्रधान गन्धहस्ति के समान सहनशील हैं, लोगों में उत्तम हैं, लोगों के नाथ हैं, लोगों के हितकारक हैं, लोक में प्रदीप के समान प्रकाश करने वाले हैं, लोक में अज्ञान-अन्धकार का नाश करने वाले

हैं, दुःखियों को अभयदान देने वाले हैं, अज्ञान से अन्ध ऐसे लोगों को ज्ञानरूप नेत्र देने वाले हैं, मार्ग-भ्रष्ट को अर्थात् गुमराह को मार्ग दिखाने वाले हैं, शरणागत को शरण देने वाले हैं, सम्यक्त्व-प्रदान करने वाले हैं, धर्म-हीन को धर्म-दान करने वाले हैं, जिज्ञासुओं को धर्म का उपदेश करने वाले हैं, धर्म के नायक—अगुए हैं; धर्म के सारथि-संचालक है; धर्म में श्रेष्ठ हैं तथा चक्रवर्त्ती के समान चतुरन्त हैं अर्थात् जैसे चार दिशाओं को विजय करने के कारण चक्रवर्त्ती चतुरन्त कहलाता है वैसे अरिहंत भी चार गतियों का अन्त करने के कारण चतुरन्त कहलाते हैं, सर्व पदार्थों के स्वरूप को प्रकाशित करने वाले ऐसे श्रेष्ठ ज्ञान-दर्शन को अर्थात् केवलज्ञान और केवलदर्शन को धारण करने वाले हैं; चार घाति-कर्मरूप आवरण से मुक्त हैं, स्वयं राग-द्वेष को जीतने वाले और दूसरों को भी जिताने वाले हैं, स्वयं संसार के पार पहुँच चुके हैं, और दूसरों को भी उसके पार पहुँचाने वाले हैं, स्वयं ज्ञान को पाये हुए है और दूसरों को भी ज्ञान प्राप्त कराने वाले हैं, स्वयं मुक्त हैं और दूसरों को भी मुक्ति प्राप्त कराने वाले हैं; सर्वज्ञ हैं, सर्वदर्शी हैं तथा उपद्रव-रहित, अचल, रोगरहित, अनन्त, अक्षय, व्याकुलता-रहित और पुनरागमन-रहित ऐसे मोक्ष स्थान को प्राप्त हैं।

सब प्रकार के भयों को जीते हुए जिनेश्वरों को नमस्कार हो।

**जे अ अईआ सिद्धा, जे अ भविस्संतिणागए काले।**
**संपइ अ वट्टमाणा, सव्वे तिविहेण वंदामि ॥ १ ॥**

अन्वयार्थ—' जे ' जो ' सिद्धा ' सिद्ध ' अईया ' भूतकाल में हो चुके हैं, 'जे' जो 'अणागए' भविष्यत् 'काले' काल में 'भविस्संति' होंगे ' अ ' और [ जो ] 'संपइ' वर्त्तमान काल में ' वट्टमाणा ' विद्यमान हैं 'सव्वे' उन सबको ' तिविहेण ' तीन प्रकार से अर्थात् मन,

---

ये च अतीताः सिद्धा ये च भविष्यन्ति अनागते काले।
सम्प्रति च वर्त्तमानाः, सर्वान् त्रिविधेन वन्दे ॥ १ ॥

वचन और काया से 'वंदामि' वन्दन करता हूँ ॥ ९ ॥

**भावार्थ**—जो सिद्ध अर्थात् मुक्त हो चुके हैं, जो भविष्य में मुक्त होने वाले हैं तथा वर्तमान में मुक्त हो रहे हैं उन सब—त्रैकालिक सिद्धों को मैं मन, वचन और शरीर से वन्दन करता हूँ ॥ १० ॥

## १६—जावंति चेइआइं सूत्र ।

*** जावंति चेइआइं, उड्ढे अ अहे अ तिरिअ-लोए अ ।**
**सव्वाइं ताइं वंदे, इह संतो तत्थ संताइं ॥१॥**

**अन्वयार्थ**—'उड्ढे' ऊर्ध्व लोक में 'अ' और 'अहे' अधोलोक में 'अ' और 'तिरिअलोए' तिरछे लोक में 'तत्थ' जहाँ कहीं 'संताइं' वर्तमान 'जावंति' जितने 'चेइआइं' जिन बिम्ब हों 'ताइं' उन 'सव्वाइं' सबको 'इह' इस जगह 'संतो' रहता हुआ [ मैं ] 'वंदे' वन्दन करता हूँ ॥ १ ॥

**भावार्थ**—[ सर्व-चैत्य-स्तुति ] ऊर्ध्व लोक अर्थात् ज्योतिर्लोक और स्वर्ग लोक, अधोलोक यानि पाताल में बसने वाले नागकुमारादि भवनपतियों का लोक और तिर्यग्लोक यानि इस मनुष्य लोक में जितनी जिन-प्रतिमाएँ हैं उन सब को मैं यहाँ अपने स्थान में रहा हुआ वन्दन करता हूँ ॥ १ ॥

## १७—जावंत केवि साहू सूत्र ।

**† जावंत केवि साहू, भरहेरवय महाविदेहे अ ।**
**सव्वेसिं तेसिं पणओ, तिविहेण तिदंडविरयाणं ॥१॥**

**अन्वयार्थ**—'भरह' भरत, 'एरवय' ऐरवत 'अ' और 'महाविदेहे'

---

* यावन्ति चैत्यानि, ऊर्ध्वे चाधश्च तिर्यग्लोके च ।
सर्वाणि तानि वन्दे, इह संस्तत्र सन्ति ॥ १ ॥

† यावन्तः केऽपि साधवो भरतैरवतयोर्महाविदेहे च ।
सर्वेभ्यस्तेभ्यः प्रणतः त्रिविधेन त्रिदण्डविरतेभ्यः ॥ १ ॥

महाविदेह क्षेत्र में 'जावंत' जितने [ और ] 'केवि' जो कोई 'साहू' साधु हों 'तिविहेण' त्रि-करण-पूर्वक 'तिदंडविरयाणं' तीन दण्ड से विरत 'तेसिं' उन 'सव्वेसिं' सभों को [ मैं 'पणओ' प्रणत हूँ ॥ १ ॥

भावार्थ—[ सर्व-साधु-स्तुति ]। जो तीन दण्ड से त्रि-करण-पूर्वक अलग हुए हैं अर्थात् मन, वचन, काया के अशुभ व्यापार को न स्वयं करते हैं, न दूसरों से करवाते हैं और न करते हुए को अच्छा समझते हैं उन सब साधुओं को मैं नमन करता हूँ ॥ १ ॥

## १८—परमेष्ठि-नमस्कार ।

**नमोऽर्हत्सिद्धाचार्योपाध्यायसर्वसाधुभ्यः ॥**

अर्थ—श्रीअरिहंत, सिद्ध, आचार्य, उपाध्याय और सब साधुओं को नमस्कार हो ॥

## १९—उवसग्गहरं † स्तोत्र ।

*** उवसग्ग-हरं पासं, पासं वंदामि कम्म-घण-मुक्कं ।**

† यह स्तोत्र चतुर्दशपूर्वधारी आचार्य भद्रबाहु का बनाया हुआ कहा जाता है। इसके बारे में ऐसी कथा प्रचलित है कि इन आचार्य का एक वराहमिहिर नाम का भाई था। वह किसी कारण से ईर्ष्यावश हो कर जैन साधु-पन छोड़ दूसरे धर्म का अनुयायी हो गया था और ज्योतिष-शास्त्र द्वारा अपना महत्त्व लोगों को बतला कर जैन साधुओं की निन्दा किया करता था। एक वार एक राजा की सभा में भद्रबाहु ने उसकी ज्योतिषशास्त्र-विषयक एक भूल बतलाई। इससे वह और भी अधिक जैन-धर्म का द्वेषी बन गया। अन्त में मर कर वह किसी हलकी योनि का देव हुआ और वहां पर पूर्व-जन्म का स्मरण करने पर जैन-धर्म के ऊपर का उसका द्वेष फिर जागृत हो गया। इस द्वेष में अन्ध होकर उसने जैन-संघ में मारी फैलानी चाही। तब भद्रबाहु ने उस मारी के निवारणार्थ इस स्तोत्र की रचना कर सब जैनों को इसका पाठ करना बतलाया। इसके पाठ से वह उपद्रव दूर हो गया। आदि वाक्य इसका 'उवसग्गहरं' होने से यह 'उपसर्गहर स्तोत्र' कहलाता है।

* उपसर्ग-हरपार्श्वं पार्श्वं वन्दे कर्मघनमुक्तम् ।
विषधरविषनिर्णाशं मंगलकल्याणावासम् ॥ १ ॥

विसहर-विस-निन्नासं, मंगल-कल्लाण-आवासं ॥१॥

**अन्वयार्थ**—'कम्म-घण-मुक्कं' कर्मों के समूह से छुटे हुए 'विसहर-विस-निन्नासं' साँप के जहर का नाश करने वाले, 'मंगल-कल्लाण-आवासं' मंगल तथा आरोग्य के स्थान-भूत [और] 'उवसग्गहरंपासं' उपसर्गों को हरण करने वाले पार्श्व-नामक यक्ष के स्वामी [ऐसे] 'पासं' श्रीपार्श्वनाथ भगवान् को 'वंदामि' वन्दन करता हूँ ॥ १ ॥

**भावार्थ**—उपसर्गों को दूर करने वाला पार्श्व-नामक यक्ष जिनका सेवक हैं, जो कर्मों की राशि से मुक्त हैं, जिनके स्मरण-मात्र से विषैले साँप का जहर नष्ट हो जाता है और जो मंगल तथा कल्याण के आधार हैं ऐसे भगवान् श्री पार्श्वनाथ को मैं वन्दन करता हूँ ॥ १ ॥

* विसहर-फुलिंग-मंतं, कंठे धारेइ जो सया मणुओ।
तस्स गह-रोग-मारी-दुट्ठ-जरा जंति उवसामं ॥२॥

**अन्वयार्थ**—'जो' जो 'मणुओ' मनुष्य 'विसहर-फुलिंग-मंतं' विषधर-स्फुलिङ्ग-नामक मन्त्र को 'कंठे' कण्ठ में 'सया' सदा 'धारेइ' धारण करता है 'तस्स' उसके 'गह' ग्रह, 'रोग' रोग, 'मारी' हैजा और 'दुट्ठजरा' दुष्ट-कुपितज्वर [आदि] 'उवसामं' उपशान्ति 'जंति' पाते हैं ॥ २ ॥

**भावार्थ**—जो मनुष्य भगवान् के नाम-गर्भित 'विषधर-स्फुलिङ्ग' मन्त्र को हमेशा कण्ठ में धारण करता है अर्थात् पढ़ता है उसके प्रतिकूल ग्रह, कष्ट-साध्य रोग, भयंकर मारी और दुष्ट ज्वर ये सभी उपद्रव शान्त हो जाते हैं ॥ २ ॥

† चिट्ठउ दूरे मंतो, तुज्झ पणामो वि बहुफलो होइ ।

---

* विषधरस्फुलिंगमन्त्रं, कण्ठे धारयति यः सदा मनुजः ।
तस्य ग्रहरोगमारीदुष्टज्वरा यान्ति उपशमम् ॥ २ ॥

† तिष्ठतु दूरे मन्त्रः, तव प्रणामोपि बहुफलो भवति ।
नरतिर्यश्चोरपि जीवाः प्राप्नुवन्ति न दुःखदौर्गत्यम ॥ ३ ॥

**नर-तिरिएसु वि जीवा, पावंति न दुक्खदोगच्चं ॥३॥**

**अन्वयार्थ**—'मंतो' मन्त्र 'दूरे' दूर 'चिट्ठउ' रहो, 'तुज्झ' तुझको किया हुआ 'पणामोवि' प्रणाम भी 'वहुफलो' बहुत फल को देनेवाला 'होइ' होता है, [क्योंकि उससे] 'जीवा' जीव 'नरतिरिएसु वि' मनुष्य और तिर्यंच गति में भी 'दुक्खदोगच्च' दुःख-दरिद्रता 'न पावंति' नहीं पाते हैं ॥ ३ ॥

**भावार्थ**—हे भगवन्! विषधरस्फुलिङ्ग मन्त्र की बात तो दूर रही, सिर्फ तुझको किया हुआ प्रणाम भी अनेक फलों को देता है, क्योंकि उससे मनुष्य तो क्या, तिर्यंच भी दुःख या दरिद्रता कुछ नहीं पाते ॥ ३ ॥

**† तुह सम्मत्ते लद्धे, चिंतामणि-कप्पपायवब्भहिए ।**
**पावंति अविग्घेणं, जीवा अयरामरं ठाणं ॥ ४ ॥**

**अन्वयार्थ**—'चिंतामणिकप्पपायवब्भहिए' चिंतामणि और कल्पवृक्ष से भी अधिक [ऐसे] 'सम्मत्ते' सम्यक्त्व को 'तुह' तुझसे 'लद्धे' प्राप्त कर लेने पर 'जीवा' जीव 'अविग्घेणं' विना विघ्न के 'अयरामरं' जरा-मरण-रहित 'ठाणं' स्थान को 'पावंति' पाते हैं ॥ ४ ॥

**भावार्थ**—सम्यक्त्व गुण, चिन्तामणि-रत्न और कल्पवृक्ष से उत्तम है। हे भगवन्! उस गुण को तेरे आलम्बन से प्राप्त कर लेने पर जीव निर्विघ्नता से अजरामर पद को पाते हैं ॥ ४ ॥

*** इअ संथुओ महायस! भत्तिब्भर-निब्भरेण हिअ-एण। ता देव! दिज्ज बोहिं, भवे भवे पास-जिणचंद॥**

---

† तव सम्यक्त्वे लब्धे चिन्तामणिकल्पपादपाभ्यामधिके ।
प्राप्नुवन्ति अविघ्नेन, जीवा अजरामरं स्थानम् ॥ ४ ॥

* इति संस्तुतो महायशः! भक्तिभरनिर्भरेण हृदयेन ।
तस्माद् देव! देहि बोधिं, भवे भवे पार्श्व जिनचन्द्र! ॥ ५ ॥

**अन्वयार्थ**—'महायस!' हे महायशस्विन्! [मैंने] 'इअ' इस प्रकार 'भत्ति-ब्भर-निब्भरेण' भक्ति के आवेग से परिपूर्ण 'हिअएण' हृदय से 'संथुओ' [तेरी] स्तुति की। 'ता' इस लिये 'पास-जिणचंद' हे पार्श्व जिनेश्वर 'देव' देव! 'भवे भवे' हर एक भव में (मुझको) 'बोहिं' सम्यक्त्व 'दिज्ज' दीजिये।

**भावार्थ**—हे महायशस्विन् पार्श्वनाथ प्रभो! इस प्रकार भक्ति-पूर्ण हृदय से तेरी स्तुति कर मैं चाहता हूँ कि जन्म-जन्म में मुझको तेरी कृपा से सम्यक्त्व की प्राप्ति हो ॥ ५ ॥

## २०—जयवीयराय सूत्र † ।

* जय वीयराय! जगगुरु!, होउ ममं तुह पभाव-
ओ भयवं!। भव-निव्वेओ मग्गा-णुसारिया इट्ठ-
फल-सिद्धी ॥१॥

लोग-विरुद्ध-च्चाओ, गुरु-जण-पूआ परत्थकरणं च।
सुह-गुरु-जोगो तव्वयण-सेवणा आभवमखण्डा ॥२॥

† चैत्यवन्दन के अन्त में संक्षेप और विस्तार इस तरह दो प्रकार से प्रार्थना की जा सकती है। संक्षेप में करनी हो तो "दुक्खक्खओ कम्मक्खओ" यह एक ही गाथा पढ़नी चाहिये और विस्तार से करनी हो तो "जय वीय-राय" आदि तीन गाथाएँ। यह बात श्रीवादि-वेताल शान्तिसूरि ने अपने चैत्यवन्दन महाभाष्य में लिखी है। किन्तु इससे प्राचीन समय में प्रार्थना सिर्फ दो गाथाओं से की जाती थी, क्योंकि श्री हरिभद्रसूरि ने चतुर्थ पञ्चाशक गा ३२–३४ में "जय वीयराय, लोगविरुद्धच्चाओ" इन दो गाथाओं से चैत्यवन्दन के अन्त में प्रार्थना करने की पूर्व-परम्परा बतलाई है।

* जय वीतराग! जगद्गुरो! भवतु मम तव प्रभावतो भगवन्।
भवनिर्वेदो मार्गानुसारिता इष्टफलसिद्धिः॥ १ ॥

लोकविरुद्धत्यागो गुरुजनपूजा परार्थकरणं च।
शुभगुरुयोगस्तद्वचनसेवनाऽऽभवमखण्डा ॥ २ ॥

अन्वयार्थ—'वीयराय' वीतराग! 'जगगुरु' हे जगद्गुरो! 'जय' [तेरी] जय हो। 'भयवं' हे भगवन्! 'तुह' तेरे 'पभावओ' प्रभाव से 'ममं' मुझ को 'भवनिव्वेओ' संसार से वैराग्य, 'मग्गाणुसारिया' मार्गानुसारिपन, 'इट्ठफलसिद्धी' इष्ट फल की सिद्धि, 'लोगविरुद्धच्चाओ' लोक-विरुद्ध कृत्य का त्याग 'गुरुजणपूआ' पूजनीय जनों की पूजा, 'परत्थ-करणं' परोपकार का करना, 'सुहगुरुजोगो' पवित्र गुरु का सङ्ग, 'च' और 'तव्वयण-सेवणा' उनके वचन का पालन 'आभव' जीवन-पर्यन्त 'अखंडा' अखण्डित रूप से 'होउ' हो॥ १–२॥

भावार्थ—हे वीतराग! हे जगद्गुरो! तेरी जय हो। संसार से वैराग्य, धर्म-मार्ग का अनुसरण, इष्ट फलकी सिद्धि, लोक-विरुद्ध व्यवहार का त्याग, वड़ों के प्रति वहुमान, परोपकार में प्रवृत्ति, श्रेष्ठ गुरु का समागम और उनके वचन का अखण्डित आदर—ये सव वातें हे भगवन्! तेरे प्रभाव से मुझे जन्म-जन्म में मिलें॥ १-२॥

## २१—आचार्य आदि को वन्दन।

आचार्य जी मिश्र, उपाध्यायजी मिश्र, जङ्गम युग-प्रधान भट्टारक (वर्तमान श्रीपूज्यजी का नाम लेकर) मिश्र, सर्व साधु मिश्र।

## २२—सव्वस्सवि सूत्र।

‡सव्वस्सवि देवसिअ दुच्चिंतिअ दुब्भासिअ दुच्चिट्ठिअ इच्छाकारेण संदिसह भगवन्! तस्स मिच्छा मि दुक्कडं।

‡ सर्वस्याऽपि दैवसिकस्य दुश्चिन्तितस्य दुर्भाषितस्य दुश्चेष्टितस्य इच्छाकारेण संदिसह भगवन् इच्छामि तस्य मिथ्या मे दुष्कृतम्।

**अन्वयार्थ**—'भगवन्' हे महाराज! 'इच्छाकारेण' इच्छा-पूर्वक 'संदिसह' आज्ञा दीजिए (ताकि मैं दैवसिक पापों का मिथ्या-दुष्कृत देऊँ)। 'इच्छं' आज्ञा प्रमाण है। 'देवसिय' दिवस-सम्बन्धी 'दुच्चिंतिअ' बुरे चिंतन 'दुब्भासिअ' बरे भाषण और 'दुच्चिट्ठिअ' बुरी चेष्टा (जो की हो) 'तस्स सव्वस्सवि' उन सभों का 'दुक्कड़' पाप 'मि' मेरे लिए 'मिच्छा' मिथ्या हो।

**भावार्थ**—हे भगवन्! मुझे आज्ञा दीजिए जिससे मैं अपने पापों का दुष्कृत देऊँ। दिवस में मैंने बुरे विचार से, बुरे भाषण से और बुरे कामों से जो पाप बांधा हो वह निष्फल हो।

## २३—इच्छामि ठाइउं सूत्र।

॥ इच्छामि †ठाइउं काउस्सग्गं।

**अन्वयार्थ**—'काउस्सग्गं' कायोत्सर्ग 'ठाइउ' करने को 'इच्छामि' चाहता हूँ।

* जो मे देवसिओ अइयारो कओ, काइओ वाइओ माणसिओ उस्सुत्तो उम्मग्गो अकप्पो अकरणिज्जो दुज्झाओ दुव्विचिंतिओ अणायारो अणि-च्छिअव्वो असावग-पाउग्गो नाणे दंसणे चरित्ता-

---

॥ इच्छामि स्थातुं कायोत्सर्गम्।

†—'ठामि' यह पाठान्तर प्रचलित है किन्तु आवश्यकसूत्र पृ० ७७८ पर 'ठाइउं' पाठ है जो अर्थ-दृष्टि से विशेष संगत मालूम होता है।

* यो मया दैवसिकोऽतिचारः कृतः कायिको वाचिको मानसिक उत्सूत्र उन्मार्गोऽकल्प्योऽकरणीयो दुर्ध्यातो दुर्विचिन्तितोऽनाचारोऽनेष्टव्योऽश्रावकप्रायोग्यो ज्ञाने दर्शने चारित्राचारित्रे श्रुते सामायिके; तिसृणां गुप्तीनां चतुर्णां कषायाणां पञ्चानामणुव्रतानां त्रयाणां गुणव्रतानां चतुर्णां शिक्षाव्रतानां द्वादश-विधस्य श्रावकधर्मस्य यत् खण्डितं यद्विराधितं तस्य मिथ्या मे दुष्कृतम्।

चरित्ते सुए सामाइए; तिण्हं गुत्तीणं चउण्हं कसाया-णं पंचण्हमणुव्वयाणं तिण्हं गुणव्वयाणं चउण्हं सिक्खावयाणं बारसविहस्स सावगधम्मस्स जं खंडिअं जं विराहिअं तस्स मिच्छा मि दुक्कडं ॥

**अन्वयार्थ**—'नाणे, ज्ञान में 'तह' तथा 'दंसणे' दर्शन में 'चरित्ता-चरित्ते' देशविरति में 'सुए' श्रुत-धर्म में ( और ) 'सामाइए' सामायिक में 'देवसिओ' दिवस-सम्बन्धी 'काइओ' कायिक 'वाइओ' वाचिक (और ) 'माणसिओ' मानसिक 'उस्सुत्तो' शास्त्रविरुद्ध 'उम्मग्गो' मार्ग-विरुद्ध 'अकप्पो' आचार-विरुद्ध 'अकरणिज्जो' नहीं करने योग्य 'दुज्झाओ' दुर्ध्यात—आर्त-रौद्र ध्यान-रूप 'दुव्विचिंतिओ' दुश्चिन्तित—अशुभ 'अणायारो' नहीं आचरने योग्य 'अणिच्छिअव्वो' नहीं चाहने योग्य 'असावग-पाउग्गो' श्रावक को नहीं करने योग्य 'जो' जो 'अइयारो' अतिचार 'मे' मैंने 'कओ' किया ( उसका पाप मेरे लिये मिथ्या हो ; तथा ) 'तिण्हं गुत्तीणं' तीन गुप्तिओं की और) 'पंचण्हमणुव्वयाणं' पाँच अणुव्रत 'तिण्हं गुणव्वयाणं' तीन गुणव्रत 'चउण्हं सिक्खावयाणं' चार शिक्षाव्रत ( इस तरह ) 'बारसविहस्स' बारह प्रकार के 'सावगधम्मस्स' श्रावक धर्म की 'चउण्हं कसायाणं' चार कषायों के द्वारा 'जं' जो 'खंड़ियं' खण्डना की हो ( या ) 'जं' जो 'विराहिअं' विराधना की हो 'तस्स' उसका 'दुक्कडं' पाप 'मि' मेरे लिये 'मिच्छा' मिथ्या हो ॥

**भावार्थ**—मैं काउसग्ग करना चाहता हूँ; परन्तु इसके पहिले मैं इस प्रकार दोष की आलोचना कर लेता हूँ । ज्ञान, दर्शन, देशविरति-चारित्र, श्रुतधर्म और सामायिक के विषय में मैंने दिन में जो कायिक, वाचिक और मानसिक अतिचार का सेवन किया हो उसका पाप मेरे लिये निष्फल हो। मार्ग अर्थात् परंपरा विरुद्ध तथा कल्प अर्थात् आचार-विरुद्ध प्रवृत्ति करना कायिक अतिचार है। दुर्ध्यान या अशुभ चिन्तन करना मानसिक अतिचार है। सब प्रकार के अतिचार अकर्तव्य रूप

होनेके कारण आचरने व चाहने योग्य नहीं हैं, इसी कारण उनका सेवन श्रावक के लिये अनुचित है।

तीन गुप्तियों का तथा बारह प्रकार के श्रावक धर्म का मैंने कषायवश जो आंशिक भङ्ग या सर्व-भङ्ग किया हो उसका भी पाप मेरे लिये निष्फल हो।

## २४—अरिहंतचेइयाणं सूत्र।

***अरिहन्तचेइयाणं करेमि काउस्सग्गं वंदणवत्तियाए, पूअण-वत्तियाए, सक्कार-वत्तियाए सम्माण-वत्तियाए, बोहि-लाभ-वत्तियाए, निरुवसग्गवत्तियाए॥**

**अन्वयार्थ**—'अरिहंतचेइयाणं' श्री अरिहंत के चैत्यों के अर्थात् बिम्बों के 'वंदणवत्तियाए' वन्दन के निमित्त 'पूअणवत्तियाए' पूजन के निमित्त 'सक्कारवत्तियाए' सत्कार के निमित्त (और) 'सम्माणवत्तियाए' सम्मान के निमित्त 'बोहिलाभवत्तियाए' सम्यक्त्व की प्राप्ति के निमित्त (तथा) 'निरुवसग्गवत्तियाए' मोक्षके निमित्त 'काउस्सग्गं' कायोत्सर्ग 'करेमि' करता हूँ ॥ २ ॥

**+ सद्धाए, मेहाए, धिईए, धारणाए, अणुप्पेहाए, वड्ढमाणीए, ठामि काउस्सग्गं।**

**अन्वयार्थ**—'वड्ढमाणीए' बढ़ती हुई 'सद्धाए' श्रद्धा से 'मेहाए' बुद्धि से; 'धिईए' धृति से अर्थात् विशेष प्रीति से 'धारणाए' धारणा से अर्थात् स्मृति से 'अणुप्पेहाए' अनुप्रेक्षा से अर्थात् तत्त्व-चिंतन से 'काउस्सग्गं' कायोत्सर्ग 'ठामि' करता हूँ ॥ ३ ॥

---

* अर्हच्चैत्यानां करोमि कायोत्सर्गं वन्दनप्रत्ययं, पूजनप्रत्ययं, सत्कारप्रत्ययं, सम्मानप्रत्ययं, बोधिलाभप्रत्ययं, निरुपसर्गप्रत्ययम्।

+ श्रद्धया, मेधया, धृत्या, धारणया, अनुप्रेक्षया, वर्द्धमानया, तिष्ठामि कायोत्सर्गम्।

**भावार्थ**—अरिहंत भगवान् की प्रतिमाओं के वन्दन, पूजन, सत्कार और सम्मान करने का अवसर मिले तथा वन्दन आदि द्वारा सम्यक्त्व और मोक्ष प्राप्त हो इस उद्देश से मैं कायोत्सर्ग करता हूँ ॥

बढ़ती हुई श्रद्धा, बुद्धि, धृति, धारणा और अनुप्रेक्षा-पूर्वक कायोत्सर्ग करता हूँ ॥

## २५—पुक्खर-वर-दीवड्ढे सूत्र ।

*** पुक्खर-वर-दीवड्ढे, धायइ-संडे अ जंबुदीवे अ । भरहेरवय-विदेहे धम्माइगरे नमंसामि ॥१॥**

**अन्वयार्थ**—'जंबुदीवे' जम्बूद्वीप के 'धायइसंडे' धातकी खण्ड के 'अ' तथा 'पुक्खरवरदीवड्ढे' अर्ध पुष्करवर-द्वीप के 'भरहेरवयविदेहे' भरत, ऐरवत और महाविदेह क्षेत्र में 'धम्माइगरे' धर्म की आदि करने वालों को (मैं) 'नमंसामि' नमस्कार करता हूँ ॥ १ ॥

**भावार्थ**—जम्बूद्वीप, धातकी-खण्ड और अर्ध पुष्करवरद्वीप के भरत, ऐरवत और महाविदेह क्षेत्र में धर्म की प्रवृत्ति करने वाले तीर्थङ्करों को मैं नमस्कार करता हूँ । ॥ १ ॥

[ तीन गाथाओं से श्रुत की स्तुति ]

**† तम-तिमिर-पडल-विद्धं-**
**सणस्स सुर-गण-नरिंद-महियस्स ।**
**सीमाधरस्स वंदे,**
**पप्फोडिअ-मोह-जालस्स ॥२॥**

---

* पुष्करवरद्वीपार्धे धातकीषण्डे च जम्बूद्वीपे च ।
भरतैरवतविदेहे धर्मादिकरान्नमस्यामि ॥ १ ॥

† तमस्तिमिरपटलविध्वंसनस्य सुरगणनरेन्द्रमहितस्य ।
सीमाधरस्य वन्दे प्रस्फोटितमोहजालस्य ॥ २ ॥

**अन्वयार्थ**—'तमतिमिरपड़लविद्धंसणस्स' अज्ञान रूप अन्धकार के परदे का नाश करने वाले 'सुरगणनरिंदमहियस्स' देवगण और राजाओं के द्वारा पूजित, 'सीमाधरस्स' मर्यादा को धारण करने वाले और 'पप्फोडिअ-मोह-जालस्स' मोह के जाल को तोड़ देने वाले ( श्रुत को ) 'वंदे' मैं वन्दन करता हूँ ।। २ ।।

❀ जाई-जरा-मरण-सोग-पणासणस्स ।
कल्लाण-पुक्खल-विसाल-सुहावहस्स ॥
को देव-दाणव-नरिंद-गणच्चियस्स ।
धम्मस्स सारमुवलब्भ करे पमायं ? ॥३॥

**अन्वयार्थ**—'जाईजरामरणसोगपणासणस्स' जन्म, जरा, मरण और शोक को मिटाने वाले 'कल्लाणपुक्खलविसालसुहावहस्स' कल्याणकारी और परम उदार सुख अर्थात् मोक्ष को देने वाले 'देवदाणवनरिंदगणच्चिअस्स' देवगण, दानवगण और नरपतिगण के द्वारा पूजित, ( ऐसे ) 'धम्मस्स' धर्म के 'सारं' सार को 'उवलब्भ' पा कर 'पमायं' प्रमाद 'को' कौन 'करे' करेगा ? ॥ ३ ॥

† सिद्धे भो ! पयओ णमो जिणमए नंदी सया संजमे ।

---

* जातिजरामरणशोकप्रणाशनस्य ।
कल्याणपुष्कलविशालसुखावहस्य ॥
को देवदानवनरेन्द्रगणार्चितस्य ।
धर्मस्य सारमुपलभ्य कुर्यात् प्रमादम् ? ॥३॥

† सिद्धाय भोः ! प्रयतो नमो जिनमताय नन्दिः सदा संयमे ।
देवनागसुवर्णकिन्नरगणसद्भूतभावार्चिते ॥
लोको यत्र प्रतिष्ठितो जगदिदं त्रैलोक्यमर्त्यासुरं ।
धर्मो वर्धतां शाश्वतो विजयतो धर्मोत्तरं वर्धताम् ॥ ४ ॥

*कय-अविकल-कल्लाण-वल्लि, उल्लूरिय-दुह-वणु।
दाविय-सग्गपवग्ग-मग्ग, दुग्गइ-गम-वारण॥
जय-जन्तुह जणएण तुल्ल, जं जणिय हियावहु।
रम्मु धम्मु सो जयउ पासु, जय-जन्तु-पियामहु॥१५॥

अन्वयार्थ—'जं' जिसने 'कयअविकलकल्लाणवल्लि' संपूर्ण कल्याण-रूपी वल्लीओं को उत्पन्न करने वाले, 'उल्लूरियदुहवणु' दुःख-रूपी वनों को उखाड़ने वाले, 'दावियसग्गपवग्गमग्ग' स्वर्ग और मोक्ष के मार्ग को दिखलाने वाले, 'दुग्गइगमवारणु' दुर्गति में होने वाले गमन को रोकने वाले, 'जयजंतुह' जगत् के जंतुओ को 'जणएण' पिता के तुल्य 'हियावहु' हित-कारक, 'रम्मु' सुन्दर [ऐसे] 'धम्मु' धर्म को 'जणिय' उत्पन्न किया है,'सो' वह 'जयजंतुपियामहु' जगत्-जीवों के पितामह के समान 'पासु' पार्श्वनाथ भगवान् 'जयउ' जयवंत हों॥ १५॥

भावार्थ--जिसने जगत् के जीवों का अविकल कल्याण किया है, उनके दुःखों का नाश किया है, उनको स्वर्ग और मोक्ष का मार्ग बतलाया है, उनको दुर्गति में गिरने से रोका है, वह हितकारक धम सचमुच पिता के ही तुल्य है, क्योंकि पिता भी पुत्र का कल्याण करता है, दुःख का नाश करता है, सन्मार्ग दिखलाता है और असन्मार्ग से हटाता है। ऐसे सुन्दर धर्म के भी जो जन्म-दाता हैं उन पिता के पिता श्रीपार्श्वनाथ भगवान् की जय हो॥ १५॥

---

* कृताविकलकल्याणवल्लिरुच्छिन्नदुःखवनो
दर्शितस्वर्गापवर्गमार्गो दुर्गतिगमनवारणः।
जगज्जन्तूनां जनकेन तुल्यो येन जनितो हितावहो
रम्यो धर्मः स जयतु पार्श्वो जगज्जन्तुपितामहः॥१५॥

**❀भुवणारण्ण-निवास-दरिय-पर-दरिसण-देवय-**
**जोइणि-पूयण-खित्तवाल-खुद्दा-सुर-पसु-वय ॥**
**तुह-उत्तट्ठ सुनट्ठ सुट्ठु, अविसंठुलु चिट्ठहि ।**
**इय तिहुअण-वण-सीह पास, पावाइं पणासहि ।१६।**

**अन्वयार्थ**—'भुवणारण्णनिवास' संसार-रूपी जंगल में बसने वाले [ और ] 'दरिय' अभिमानी [ ऐसे ] 'परदरिसणदेवय' अन्य मत के देवता-लोक, 'जोइणि' योगिनी-स्त्रियाँ 'पूयण' दुष्ट व्यन्तरियाँ 'खित्त-वाल' क्षेत्रपाल, तथा 'खुद्दासुर' क्षुद्र दानव रूप 'पसुवय' पशुओं के समूह 'तुह' आपसे 'उत्तट्ठ' भयभीत, 'सुनट्ठ' पलायित [ और ] 'सुट्ठु अविसंठुलु' खूब सावधान 'चिट्ठहि' रहते हैं। 'इय' इस कारण से 'तिहुअणवणसीह' तीन-जगत-रूपी वन में सिंह समान 'पास' हे पार्श्व-प्रभो ! 'पावाइं' मेरे पापों का 'पणासहि' नाश कीजिए ॥ १६ ॥

**भावार्थ**—जैसे अन्यान्य पशु-गण सिंह से भय-भीत, पलायित और विशेष सावधान रहते हैं इसी तरह हे भगवन् ! आपसे संसार के अन्यान्य मत के देवता, योगिनियाँ, दुष्ट व्यन्तरी-लोक, क्षेत्रपाल, और क्षुद्र असुर-गण भी खूब भय-भीत होते हैं और पलायन करते हैं। इस कारण आप सचमुच जगत में वनराज—सिंह के तुल्य हैं। हे प्रभो ! मेरे पापों का नाश कीजिए ॥ १६ ॥

**†फणि-फण-फार-फुरन्त-रयण-कर-रंजिय-नह-यल-**
**फलिणी-कंदल-दल-तमाल-नीलुप्पल-सामल ।**

---

❀ भुवनारण्यनिवासदृप्तपरदर्शनदेवता-
योगिनीपूतनाक्षेत्रपालक्षुद्राछरपशुव्रजाः ।
त्वदुत्त्रस्ताः सुनष्टाः सुष्ठ्वविसंस्थूलं तिष्ठन्ति
इति त्रिभुवनवनसिंह पार्श्व पापानि प्रणाशय ॥१६॥

† फणिफणस्फारस्फुरद्रत्नकररञ्जितनभस्तल-
फलिनीकन्दलदलतमालनीलोत्पलश्यामल ।

**कमठासुर-उवसग्ग-वग्ग-संसग्ग-अगंजिय।**
**जय पच्चक्ख-जिणेस पास थंभणयपुर-ट्ठिय ॥ १७ ॥**

**अन्वयार्थ**—'फणि' नाग अर्थात् धरणेन्द्र की 'फण' फणाओं में स्थित 'फारफुरंत' विस्तीर्ण और देदीप्यमान 'रयणकर' रत्नों के किरणों से 'रंजिय' रंगे हुए 'नहयल' आकाश-तल में 'फलिणीकंदलदल' प्रियंगु-लता के अंकुर और पत्र के समान [ तथा ] 'तमालनीलुप्पल' तमाल-वृक्ष और नील कमल के समान 'सामल' श्याम मूर्त्ति वाले, 'कमठासुर-उवसग्ग' कमठ-नामक दैत्य ने किये हुए उपसर्गों के 'संसग्ग' संसर्ग से 'अगंजिय' अपराभूत , [ ऐसे ] 'थंभणयपुरट्ठिय' स्तम्भनपुर में स्थित 'पच्चक्ख' प्रत्यक्ष दीखने वाले 'जिणेस पास' हे पार्श्वनाथ भगवन्! 'जय' आपकी जय हो ॥ १७ ॥

**भावार्थ**—धरणेन्द्र की फणाओं में रहे हुए चमकीले रत्नों की किरणों से देदीप्यमान आकाश में प्रियंगुलता के अंकुर और पत्र, तमालवृक्ष और नील कमल के सदृश श्याम वर्ण वाले तथा कमठासुर के उपसर्गों से अक्षुब्ध ऐसे हे स्तम्भनपुर में स्थित प्रत्यक्ष ( इस सतरहवीं गाथा के उच्चारण के समय स्तुतिकार को भगवान का साक्षाद् दर्शन हुआ था ) पार्श्वप्रभो ! आप की जय हो ॥ १७ ॥

***मह मणु तरलु पमाणु नेय, वायावि विसंठुलु।**
**नेय तणुरवि अविणय-सहावु, अलस-विहलंघलु ॥**
**तुह माहप्पु पमाणु देव, कारुण्ण-पवित्तउ।**

---

कमठासुरोपसर्गवर्गसंसर्गागञ्जित,
जय प्रत्यक्ष जिनेश पार्श्व स्तम्भनकपुरस्थित ॥ १७ ॥

* मम मनस्तरलं प्रमाणं नैव वागपि विसंस्थुला
नैव तनुरपि अविनयस्वभावाऽलसविह्वला।
तव माहात्म्यं प्रमाणं देव कारुण्यपवित्रं

इय मइ मा अवहीरि पास, पालिहि विलवंतउ ॥१८॥

अन्वयार्थ—'देव' हे भगवन्! 'मह' मेरा 'तरलु' चंचल 'मणु' मन 'पमाणु' प्रमाणभूत 'नेय' नहीं है, 'विसंठुलु' अव्यवस्थित 'वायावि' वाणी भी 'नेय' [ प्रमाण ] नहीं है, 'अविणयसहावु' विनय-रहित [ और ] 'अलसविहलंघलु' आलस्य से विह्वल 'तणुरवि' शरीर भी [ नेव—प्रमाणभूत नहीं है, परन्तु ] 'तुह' आप का 'कारुण्ण पवित्तउ' दया से पवित्र 'माहप्पु' माहात्म्य—प्रभाव 'पमाणु' प्रमाण है। 'इय' इस कारण 'पास' हे पार्श्वप्रभो! 'विलवंतउ' विलाप करते हुए 'मइ' मेरी 'मा' मत 'अवहीरि' अवहेलना कीजिए [ किन्तु ] 'पालहि' मेरा पालन कीजिए ॥ १८ ॥

भावार्थ—हे प्रभो! मेरा मन, वचन और काया ये तीनों ही अप्रमाण हैं क्योंकि मन चंचल है, वाणी अव्यवस्थित है और शरीर अविनीत और आलसी है, किन्तु आपका दया से पवित्र माहात्म्य ही प्रमाण हैं। इसीसे मुझ दीन की उपेक्षा न कर पालन कीजिए ॥ १८ ॥

*किं किं कप्पिउ नय कलुणु, किं किं व न जंपिउ ।
किं व न चिट्ठिउ किट्ठु देव, दीणयमवलंबिउ ॥
कासु न किय निप्फल्ल लल्लि, अम्हेहि दुहत्तिहि ।
तहवि न पत्तउ ताणु किंपि, पइ पहु परिचत्तिहि ॥१९॥

अन्वयार्थ—'पहु' हे प्रभो! 'पइ' आपसे 'परिचत्तिहि' परि-

---

इति मां माऽवधीरय पार्श्व पालय विलपन्तम् ॥१८॥

* किं किं कल्पितं नच करुणं किं किं वा न जल्पितं
किं वा न चेष्टितं क्लिष्टं देव दीनतामवलम्ब्य ।
केषु न कृतं निष्फलं चाटु अस्माभिर्दुःखार्तै—
स्तथापि न प्राप्तं त्राणं किमपि त्वया प्रभो परित्यक्तैः ॥१९॥

त्यक्त 'दुहत्तिहि' दुःख से पीड़ित 'अम्हेहि' हमने 'किं कि' क्या क्या 'कलुणु' दीनता-युक्त 'नय' नहीं 'कप्पिउ' चिन्तन किया ? 'व' और 'किं कि' क्या क्या 'न' नहीं 'जंपिउ' उच्चारण किया ? 'व' और 'कि' कौनसा 'किट्ठु' क्लेशप्रद 'न चिट्ठिउ' अनुष्ठान नहीं किया ? 'देव' हे भगवन् ! 'दीणयं' दीनता का 'अवलंबिउ' अवलम्बन करके 'कासु' किसकी 'निप्फल्ल' निष्फल 'लल्लि' खुशामद 'न किय' नहीं की ? 'तहवि' तथापि 'किंपि' कुछ भी 'ताणु' शरण 'न पत्तउ' नहीं प्राप्त हुआ ॥ १६ ॥

**भावार्थ**—हे पार्श्वदेव ! आप के शरण से रहित होनेसे दुःखी हो कर हमने क्या क्या दीनता-गर्भित चिन्तन न किया ? क्या क्या वचन न बोला और कौन-कौन-सी कायिक चेष्टाएँ न की, दीनता से किस-किस-की व्यर्थ खुशामद न की, अर्थात् सब कुछ मानसिक, वाचिक और कायिक प्रयत्न किये, परन्तु कोई भी उन दुःखो से बचाने वाला न मिला ॥ १६ ॥

**तुहु सामिउ तुहु मायबप्पु, तुहु मित्त पियंकरु ।**
**तुहु गइ तुहु मइ तुहुजि ताणु, तुहु गुरु खेमंकरु ॥**
**हउ दुहभरभारिउ वराउ, राउ निब्भग्गह ।**
**लीणउ तुह कम-कमल-सरणु, जिण पालहि चंगह ।२०।**

**अन्वयार्थ**—'तुहु' आप 'सामिउ' स्वामी हैं, 'तुहु' आप 'मायबप्पु' मातापिता हैं, 'तुहु' आप 'पियंकरु' इष्ट-कारक 'मित्त'

---

† त्वं स्वामी त्वं मातापितरौ त्वं मित्रं प्रियंकरं,
त्वं गतिस्त्वं मतिस्त्वमेव त्राणं त्वं गुरुः क्षेमंकरः ।
अहं दुःखभरभारितो वराको राजा निर्भाग्यानां,
लीनस्तव क्रमकमलं शरणं जिन पालयोत्कृष्टानाम् ॥ २० ॥

मित्र हैं, 'तुह' आप 'गइ' गति है, 'तुह' आप 'मइ' मति-बुद्धि है, 'तुहजि' आप ही 'ताणु' त्राण—रक्षण-कर्ता हैं, 'तुह' आप 'खेमंकर' कल्याण करने वाले 'गुरु' गुरु देव हैं। [ और ] 'हउ' मैं 'दुहभरभारिउ' दुःख के बोझ से लदा हुआ हूँ, 'वराउ' गरीब हूँ, 'चंगह' उत्कृष्ट 'निब्भग्गह' भाग्य-हीनों का 'राउ' राजा हूँ। [ इससे ] 'जिण' हे जिन-देव! 'तुह' आपके 'कम कमल' चरण-कमल के 'सरण' शरण में 'लीणउ' लीन हुआ हूँ, 'पालहि' मेरा रक्षण कीजिए ॥ २० ॥

**भावार्थ**—हे प्रभो! आप स्वामी हैं, मातापिता हैं, मित्र हैं, गति हैं—रक्षाके अनन्य उपाय हैं, मति-प्रद हैं, त्राण हैं, तथा गुरु हैं, और मैं भारी दुःखी, गरीब और बड़ा ही निर्भाग्य हूँ, आप के चरण-कमल में ही लीन हूँ, शरण दीजिए और मेरी रक्षा कीजिए ॥ २० ॥

*पइ किवि कय नीरोय लोय, किवि पाविय सुहसय।
किवि मइमंत महंत केवि, किवि साहिय-सिव-पय।
किवि गंजिय-रिउ-वग्ग केवि, जस-धवलिय-भू-यल
मइ अवहीरहि केण पास, सरणागय-वच्छल ॥२१॥

**अन्वयार्थ**—'सरणागयवच्छल' शरण में आये हुए की रक्षा करने वाले 'पास' हे पार्श्वनाथ भगवन्! 'पइ' आपने 'किवि' कई 'लोय' लोगों को 'नीरोय' रोग-रहित 'कय' किये, 'किवि' कइओंको 'सुहसय' सैकड़ो सुख, 'पाविय' प्राप्त करवाये; 'किवि' कइओंको 'मइमंत' बुद्धिमान् [ किये ], 'केवि' कइओं को 'महंत' बड़े [ किये ],

---

* त्वया केऽपि कृता नीरोगा लोकाः केऽपि प्रापिताः सुखशतं,
केऽपि मतिमन्तो महान्तः केऽपि केऽपि साधितशिवपदाः।
केऽपि गञ्जितरिपुवर्गाः केऽपि यशोधवलितभूतलाः,
मामवधीरयसि केन पार्श्व शरणागतवत्सल ॥ २१ ॥

'कइ' कई लोगों को 'साहियसिवपय' मोक्ष पद की साधना करवाई, 'कवि' कई लोगों को 'जसधवलियभूयल' यशस्वी बनाये; फिर 'मइ' मेरी 'केण' किस कारण से 'अवहीरहि' अवहेलना करते हो? ॥२१॥

**भावार्थ**—हे पार्श्वप्रभो! आप शरण में आये हुए जीवोंकी रक्षा करनेवाले हों, क्योंकि आपने कई रोगिओं को नीरोग किये हैं, कई सुखार्थिओं को सैकड़ो सुख दिये हैं, अनेक बुद्धि-रहित जीवों को बुद्धि दी है, कई छोटे जीवों को बड़े बनाये हैं, कई लोगों को मुक्ति दी है, अनेकों के शत्रुओं को पराभूत किये हैं, और अनेक लोगों को यशस्वी बनाये हैं, फिर मेरी ही अवहेलना क्यों की जाती है? ॥२१

*पच्चुवयार-निरीह नाह, निप्फन्न-पओयण।
तुह जिण पास परोवयार-करणिक्क परायण॥
सत्तु-मित्त-सम-चित्त-वित्ति, नय-निंदय-सम-मण।
मा अवहीरय अजुग्गउवि, मइं पास निरंजण॥२२॥

**अन्वयार्थ**—'पच्चुवयारनिरीह' प्रत्युपकार की इच्छा नहीं रखने वाले, 'निप्फन्नपओयण' कृतार्थ, 'परोवयारकरणिक्कपरायण' दूसरे का हित करने में तत्पर, 'सत्तुमित्तसमचित्तवित्ति' शत्रु और मित्रों में समान मन वाले 'नयनिंदयसममण' नत और निन्दक में समान मन वाले 'निरंजण' पाप-रहित [ ऐसे ] 'जिण पास नाह' हे पार्श्वनाथ जिनेन्द्र! 'तुह' आप 'मइं' मुझ 'अजुग्गउवि' नालायक की, 'मा' मत 'अवहीरय' अवहेलना कीजिए, [ किन्तु मुझे भी ] 'पास' देखिए ॥ २२ ॥

---

* प्रत्युपकारनिरीह नाथ निष्पन्नप्रयोजन,
त्वं जिन पार्श्व परोपकारकरणैकपरायण।
शत्रुमित्रसमचित्तवृत्ते नतनिन्दकसममनो,
माऽवधीरयायोग्यमपि मां पार्श्व निरञ्जन ॥ २२ ॥

**भावार्थ**—प्रत्युपकार की इच्छा नहीं रखनेवाले, कृतकृत्य, परोपकार में तत्पर, शत्रु और मित्र, नत और निन्दक दोनों की तरफ समान मनवाले ऐसे हे पार्श्वनाथ जिनेश्वर! मेरी अवहेलना मत कीजिए, किन्तु इस नालायककी पर भी कृपा-दृष्टि कीजिए ॥ २२ ॥

†हउ बहुविह-दुह-तत्त-गत्तु-तुहु दुह-नासण-परु ।
हउ सुयणह करुणिक्क-ठाणु, तुहु निरु करुणाकरु ॥
हउ जिण पास असामि-सालु, तुहु तिहुअण-सामिय ।
जं अवहीरहि मइं झखंत, इय पास न सोहिय॥२३॥

**अन्वयार्थ**—'जिणपास' हे पार्श्व जिन! 'हउ' मैं 'बहुविह' अनेक प्रकार के 'दुह' दुःखों से 'तत्त-गत्त' पीड़ित शरीर वाला हूँ [ और ] 'तुहु' आप 'दुहनासणपरु' दुःखों के नाश करने में तत्पर हो; 'हउ' मैं 'सुयणह' सज्जनोंकी 'करुणिक्कठाणु' कृपा का एकमात्र पात्र हूँ [ और ] 'तुहु' आप 'निरु' केवल 'करुणाकरु' दया करने वाले हैं; 'हउ' मैं 'असामिसालु' नाथ-रहित—अनाथ हूँ [ और ] 'तुहु' आप 'तिहुअणसामिय' तीनों जगत् के नाथ हो; [ ऐसा होने पर भी ] 'पास' हे पार्श्वप्रभो! 'झखंत' विलाप करते हुए 'मइं' मेरी 'जं' जो 'अवहीरहि' अवहेलना की जाती है 'इय' यह 'सोहिय' शोभाप्रद 'न' नहीं है ॥ २३ ॥

**भावार्थ**—पार्श्वजिन! मैं अनेक प्रकार के दुःखों से पीड़ित हूँ और आप दुःख-नाश में तत्पर है। मैं उत्तम पुरुषों की कृपा का पात्र हूँ और आप करुणा-निधान हैं, मैं अनाथ हूँ और आप तीन

† अहं बहुविधदुःखतप्तगात्रस्त्वं दुःखनाशनपरो-
ऽहं सज्जनानां करुणैकस्थानं त्वं केवलं करुणाकरः ।
अहं जिन पार्श्व अस्वामिशालस्त्वं त्रिभुवनस्वामी,
यदवधीरयसि मां विलपन्तमिति पार्श्व न शोभितम् ॥२३॥

जगत के नाथ हैं, ऐसा होने पर भी हे प्रभो! जो मेरी अवहेलना की जाती है वह आपके लिये शोभाप्रद नहीं है ॥ २३ ॥

†जुग्गाऽजुग्ग-विभाग नाह, न हु जोयहि तुह-सम ।
भुवणुवयार-सहाव भाव-करुणा-रस-सत्तम ॥
सम-विसमइं किं घणु नियइ, भुवि दाह समंतउ ।
इय दुहि-बंधव पास-नाह, मइ पाल थुणंतउ ॥२४॥

**अन्वयार्थ**—'भुवणुवयारसहाव' संसार पर उपकार करने की प्रकृति वाले, 'भावकरुणारससत्तम' वास्तविक दया-रस से श्रेष्ठ [ऐसे] 'नाह' हे नाथ! 'तुह' आप के 'सम' समान [श्रेष्ठ लोक] 'जुग्गाजुग्ग-विभाग' योग्य और अयोग्य का भेद 'हु' कभी 'न' नहीं 'जोयहि' देखते हैं। 'भुवि' जगत् में 'दाह' दाह को 'समंतउ' समाता हुआ 'घणु' मेघ 'किं' क्या 'समविसमइं' सम और विषम भाग को 'नियइ' देखता है? 'इय' इस प्रकार 'दुहिबंधव' हे दुःखिओं के बन्धु-'पासनाह' पार्श्वनाथ भगवन्! 'थुणंतउ' [आपकी] स्तुतिकरने वाले 'मइ' मेरी 'पाल' रक्षा कीजिए ॥ २४ ॥

**भावार्थ**—संसार को उपकार करना ही जिसका एकमात्र स्वभाव है और जो सच्ची दया के करने वाले हैं ऐसे हे पार्श्व प्रभो! आप जैसे उत्तम लोक, योग्य अयोग्य का विभाग नहीं करते हैं, अर्थात् योग्य का ही उपकार करना और अयोग्य का भला न करना ऐसा भेद उत्तम लोक नहीं रखते हैं; मेघ जब बरसने लगता है और जगत् की गरमी

---

† योग्यायोग्यविभागं नाथ न खलु पश्यन्ति तव समाः,
भुवनोपकारस्वभाव भावकरुणारससत्तमाः ।
समविषमानि किं घनः पश्यति भुवि दाहं शमयन्
इति दुःखिबान्धव पार्श्वनाथ मां पालय स्तुवन्तम् ॥२४॥

को शान्त करने लगता है तब क्या सम-विषम—ऊँच-नीच-देखता है? अर्थात् ऊँच-नीच का भेद न रख कर सर्वत्र समान भाव से वर्षा करता है। इसी तरह हे दुःखिओं के बन्धु पार्श्वदेव! इस स्तुतिकार की भी रक्षा कीजिए ॥ २४ ॥

†नय दीणह दीणयं मुयवि, अन्नु वि किवि जुग्गय।
जं जोइवि उवयार करहि, उवयार-समुज्जय ॥
दीणह दीण निहीणु जेण, तइ नाहिण चत्तउ।
तो जुग्गउ अहमेव पास, पालहि मइ चंगउ ॥२५॥

अन्वयार्थ—'दीणयं' दीनता को 'मुयवि' छोड़कर 'दीणह' दीन जनों की 'अन्नुवि किवि' दूसरी कोई भी 'जुग्गय' योग्यता 'नय' नहीं है, 'जं' जिसको 'जोइवि' देखकर 'उवयार' उपकार 'करहि' करें। 'दीणह' दीन जनों में 'दीण' दीन, 'निहीणु' निःसत्त्व [ और ] 'जेण' जिस कारण से 'तइ नाहिण' आप जैसे स्वामीने 'चत्तउ' त्यक्त किया है 'तो' इससे 'अहमेव' मैं ही 'जुग्गउ' योग्य हूँ, 'पास' हे पार्श्वप्रभो! 'मइ' मेरा 'चंगउ' अच्छी तरह 'पालहि' पालन कीजिए ॥ २५ ॥

भावार्थ—दीनता को छोड़कर दूसरी कोई भी योग्यता दीन लोगों की नहीं होती, जिसको देखकर उपकारी लोग उपकार करें। हे प्रभो! जब आपने मुझे छोड़ दिया है तो मैं ही अत्यन्त दीन और निःसत्त्व होने के कारण सर्वथा योग्य हूँ। हे पार्श्वदेव! मेरा पालन अच्छी तरह कीजिए ॥ २५ ॥

---

† न च दीनानां दीनतां मुक्त्वाऽन्यापि कापि योग्यता,
यां दृष्ट्वोपकारं कुर्वन्ति उपकारसमुद्यताः।
दीनानां दीनो निहीनो येन त्वया नाथेन त्यक्त-
स्ततो योग्योऽहमेव पार्श्व पालय मां भद्रम् ॥ २५ ॥

*अह अन्नुवि जुग्गय-विसेसु किवि मन्नहि दीणह ।
जं पासिवि उवयारु करइ, तुहु नाह समग्गह ॥
सुच्चिय किल कल्लाणु जेण, जिण तुम्ह पसीयह ।
किं अन्निण तं चेव देव, मा मइ अवहीरह ॥२६॥

**अन्वयार्थ**—'नाह' हे प्रभो! 'अह' यदि 'दीणह' दीन जनों की 'अन्नुवि' दीनता के सिवाय और 'जुग्गयविसेसु किवि' कोई योग्यता 'मन्नहि' आप मानते हों 'जं' जिसे 'पासिवि' देखकर 'तुह' आप 'समग्गह' सब लोग पर 'उवयारु' उपकार 'करह' करते हों, [ तो ] 'जिण' हे जिनदेव! 'सुच्चिय' वही 'किल' निश्चय से 'कल्लाणु' अच्छा है 'जेण' जिससे 'तुम्ह' आप 'पसीयह' प्रसन्न होते हों, 'तं चेव' वही [ कीजिए ], 'किं अन्निण' दूसरे से क्या? 'देव' हे प्रभो! 'मइ' मेरी 'मा' मत 'अवहीरह' अवहेलना कीजिए ॥ २६ ॥

**भावार्थ**—हे प्रभो! यदि दीनता के सिवाय दीनजनों की योग्यता और भी कोई हो जिसे देखकर आप और लोगों पर उपकार करते हों तो मुझे भी वही योग्यता दीजिए, क्योंकि मेरे लिए तो वही अच्छा है जिससे आप प्रसन्न होते हों, दूसरे से क्या? हे प्रभो! मेरी उपेक्षा मत कीजिए ॥ २६ ॥

†तुह पत्थण न हु होइ विहलु, जिण जाणउ किं पुण।
हउ दुक्खिय निरु सत्त-चत्त, दुक्कहु उस्सुय-मण ॥

---

* अथान्यमपि योग्यताविशेषं कमपि मन्यसे दीनानां
यं दृष्ट्वोपकारं करोषि त्वं नाथ समग्राणाम् ।
स एव किल कल्याणं येन जिन यूयं प्रसीदथ
किमन्येन तदेव देव मा मामवधीरय ॥ २६ ॥

† तव प्रार्थना न खलु भवति विफला जिन जानामि किं पुन-
रहं दुःखितः केवलं सत्त्वत्यक्तोऽरोचकी उत्सुकमनाः ।

**तं मन्नउ निमिसेण एउ, एउ वि जइ लब्भइ ।**
**सच्चं जं भुक्खिय-वसेण, किं उंबरु पच्चइ ॥ २७ ॥**

**अन्वयार्थ**—'जिण' हे जिनदेव ! 'जाणउ' मैं जानता हूँ कि 'तुह' आपकी की हुई 'पत्थण' प्रार्थना 'विहलु' निष्फल 'न हु' नहीं 'होइ' होती है, 'किंपुण' किंतु 'हउ' मैं 'निरु' केवल 'दुक्खिय' दुःखी, 'सत्तवत्त' निःसत्त्व, 'दुक्कहु' रुचि-रहित [ और ] 'उस्सुयमण' [ फल के लिए ] उत्कण्ठित हूँ । 'तं' इससे 'मन्नउ' मानता हूँ कि 'जइ' सायत 'एउ एउवि' यह भी [ शुद्ध चारित्र और मुक्ति भी ] 'निमिसेण' एक क्षण में ही 'लब्भइ' प्राप्त हो सकती है । 'जं' यह [ किंवदन्ती ] 'सच्चं' सत्य है कि 'किं' क्या 'भुक्खियवसेण' बुभुक्षित होने के कारण 'उंबरु' कठरे का फल 'पच्चइ' पक जाता है ॥ २७ ॥

**भावार्थ**—हे भगवन् ! मैं यह जानता हूँ कि आपको की हुई प्रार्थना निष्फल नहीं जाती, समय पर जरूर फल देती है, किन्तु मैं अत्यन्त दुःखी और दुर्बल होने के कारण फल के लिए अत्यन्त उत्कण्ठित—व्यग्र हूँ ; और इसी व्यग्रता के कारण ही यह मान लेता हूँ कि इसी क्षण में प्रार्थना का चारित्र-शुद्धि और अपवर्ग आदि फल मिल जाँय । यद्यपि यह मानी हुई बात है कि आप से मेरे ईप्सित फल की प्राप्ति समय पर ही होगी, बुभुक्षित होने के कारण ही उदुम्बर शीघ्र नहीं पकता, वह उसके समय पर ही पकता है, किन्तु पकता अवश्य है, इसी तरह आप से भी मुझे फल की प्राप्ति समय पर जरूर होगी, किन्तु व्यग्रता के कारण ही मैं इसी समय उसकी प्रार्थना करता हूँ ॥ २७ ॥

---

तन्मन्ये निमेषेणैतदेतदपि यदि लभ्यते
सत्यं यद् बुभुक्षितवशेन किमुदुम्बरं पच्यते ? ॥ २७ ॥

**†तिहुअण-सामिय पासनाह, मइ अप्पु पयासिउ ।**
**किज्जउ जं निय-रूव-सरिसु, न मुणउ बहु जंपिउ ॥**
**अन्नु न जिण जग्गि तुह समोवि, दक्खिन्न-दयासउ ।**
**जइ अवगन्नसि तुह जि अहह, कह होसु हयासउ ॥२८॥**

**अन्वयार्थ**—'तिहुअणसामिय' हे तीन जगत के स्वामी 'पासनाह' पार्श्वनाथ भगवन् ! 'मइ' मैंने 'अप्पु' मेरी आत्मा 'पयासिउ' प्रकाशित की। 'जं' जो 'नियरूवसरिसु' आपके स्वभाव के उचित हो सो, 'किज्जउ' कीजिए, 'बहु' बहुत 'जंपिउ' कहने को 'न मुणउ' मैं नहीं जानता। 'जिण' हे जिनदेव ! 'तुह' आपके 'समोवि' समान भी ( अधिक की तो बात ही क्या ) 'दक्खिन्नदयासउ' दाक्षिण्य और दया वाला, 'जग्गि' जगत् में 'न अन्नु' दूसरा कोई नहीं हैं ; [ इससे ] 'जइ' यदि 'तुह जि' आप ही 'अवगन्नसि' (मेरी) अवगणना करेंगे [तो] 'अहह' हाय ! 'हयासउ' ( मुझ ) हताश की 'कह होसु' क्या गति होगी ? ॥ २८ ॥

**भावार्थ**—हे त्रिभुवन-स्वामी पार्श्वनाथ ! मुझे जो कुछ कहना था सो आपकी सेवा में निवेदन कर दिया, अब आपके स्वभाव को जो उचित हो सो कीजिए, क्योंकि ज्यादह बोलना मैं नहीं जानता। हे प्रभो ! आपके समान दाक्षिण्य और दया वाला जगत् में अन्य कोई नहीं है, यदि आप ही मेरी अवगणना करेंगे तो हाय ! मुझ हताश की क्या गति होगी ? ॥ २८ ॥

---

† त्रिभुवनस्वामिन् पार्श्वनाथ मयाऽऽत्मा प्रकाशितः
क्रियतां यन्निजरूपसदृशं न जानामि बहु जल्पितुम् ।
अन्यो न जिन जगति तव समोऽपि दाक्षिण्यदयाश्रयो
यद्यवगणयसि त्वमेवाहह कथं भविष्यामि हताशकः ॥२८॥

†जइ तुह रूविण किणवि पेय-पाइण वेलवियउ।
तुवि जाणउ जिण पास तुम्हि, हउं अंगीकरउ॥
इय मह इच्छिउ जं न होइ, सा तुह ओहावणु।
रक्खंतह नियकित्ति णेय, जुज्जइ अवहीरणु॥२६॥

**अन्वयार्थ**—'पासजिण' हे पार्श्व जिन! 'जइ' यद्यपि, 'किणवि' किसी 'पेयपाइण' प्रेतप्राय ने, 'तुह' आपके 'रूविण' रूप से 'वेलवियउ' मुझे ठगा है. 'तुवि' तोभी 'जाणउ' मैं जानता हूँ कि 'तुम्हि' आपने 'हउं' मेरा 'अंगीकरिउ' अंगीकार किया है। 'इय' इससे 'मह' मेरा 'इच्छिउ' ईप्सित 'जं' जो 'न होइ' ( सिद्ध ) नही होता 'सा' वह 'तुह' आपका 'ओहावणु' लघुता है। 'नियकित्ति' अपनी कीर्त्ति की 'रक्खंतह' रक्षा करते हुए ( आपको ) 'अवहीरणु' ( मेरी ) अवहेलना 'णेय जुज्जइ' योग्य नहीं है॥ २६॥

**भावार्थ**—हे पार्श्वप्रभो! यद्यपि पार्श्वयक्ष आदि किसी व्यन्तर-देवने आपका रूप दिखला कर मुझे ठगा है, तोभी यह मैं मानता हूँ कि आपने मेरा स्वीकार किया है। अब यदि मेरा ईप्सित सिद्ध न हो तो वह आपकी ही न्यूनता है; यदि 'आप आश्रितों के वत्सल हैं' ऐसी अपनी कीर्त्ति बचानी हो तो मेरी अवहेलना करना योग्य नही हैं॥ २६॥

*एह महारिय जत्त देव, इहु न्हवण-महूसउ।
जं अणलिय-गुण-गहण तुम्ह, मुणि-जण-अणिसिद्धउ॥

---

† यदि तव रूपेण केनापि प्रेतप्रायेण वञ्चित-
स्ततोऽपि जानामि जिन पार्श्व त्वयाऽहमङ्गीकृतः।
इति ममेप्सितं यन्न भवति सा तवापहापनं
रक्षतो निजकीर्तिं नैव युज्यतेऽवधीरणम्॥ २६॥
एषा मदीया यात्रा देव एष स्नपनमहोत्सवो
यदनलीकगुणग्रहणं तव मुनिजनानिषिद्धम्।

**एम पसीअसु पास-नाह, थंभणयपुर-ट्ठिय ।**
**इय मुणिवरु सिरि-अभयदेउ, विन्नवइ अणिंदिय॥३०॥**

**अन्वयार्थ**—'देव' हे भगवन्! 'तुम्ह' आपका 'जं' जो 'मुणिजणअणिसिद्धउ' मुनि-लोगों से अनिषिद्ध—अनुमोदित 'अण-लियगुणगहण' सत्य गुणों का ग्रहण—स्तवन (जो मैंने किया है) 'एह' यही 'महारिय' मेरी 'जत्त' यात्रा है [ और ] 'इहु' यही 'न्हवणमहूसउ' स्नपन-महोत्सव है। 'एम' ऐसा होने पर 'थंभणयपुरट्ठिय' हे स्तम्भन-पुर में स्थित 'पासनाह' पार्श्वनाथ! 'पसीअसु' प्रसाद कीजिए। 'इय' इस तरह 'अणिंदिय' अनिन्दित 'मुणिवरु' आचार्य 'सिरिअभयदेउ' श्रीअभयदेव 'विन्नवइ' प्रार्थना करता है॥ ३०॥

**भावार्थ**—हे प्रभो! आपका मैंने जो यह मुनिजनानुमोदित गुणानुवाद किया है वही मेरी यात्रा है और वही मत्कृत आप का स्नपन-महोत्सव है। हे स्तम्भनपुराधीश पार्श्वप्रभो! मुझ पर प्रसन्न होइए। इस तरह श्रीअभयदेवसूरि आपकी प्रार्थना करता है॥३०॥

## ३९—जय महायस।

**†जय महायस जय महायस जय महाभाग जय चिं-तिय-सुह-फलय, जय समत्थ-परमत्थ-जाणय जय जय गुरु-गरिम गुरु। जय दुहत्त-सत्ताण ताणय थंभणय-ट्ठिय पास-जिण, भवियह भीम-भवुत्थु भय अवणिं-तार्णंतगुण, तुज्झ ति-संझ नमोत्थु॥१॥**

---

एवं प्रसीद पार्श्वनाथ स्तम्भनपुरस्थित
इति मुनिवरः श्रीअभयदेवो विज्ञपयत्यानिन्दितः॥३०॥

† जय महायशो जय महायशो जय महाभाग जय चिन्तितशुभफलद,
जय समस्तपरमार्थज्ञायक जय जय गुरुगरिम गुरो।
जय दुःखार्त्तसत्त्वानां त्रायक स्तम्भनस्थित पार्श्वजिन,
भव्यानां भीमभवोत्थं भयमपनयन्ननन्तगुणा, तुभ्यं त्रिसन्ध्यं नमोऽस्तु॥१॥

**अन्वयार्थ**—'जय महायस जय महायस' हे महायशस्विन्! तेरी जय हो जय हो। 'महाभाग' हे महाभाग्यशालिन्! 'जय' तेरी जय हो। 'चिंतियसुहफलय' हे चिन्तित शुभ-फल के दायक! 'जय' तेरी जय हो। 'समत्थपरमत्थजाणय' हे समस्त तत्त्वों के जानकार! 'जय' तेरी जय हो। 'गुरुगरिम गुरु' हे श्रेष्ठ गौरव वाले गुरो! 'जय जय' तेरी जय हो, जय हो। 'दुहत्तसत्ताण ताणय' हे दुःखित जीवों के रक्षक! 'जय' तेरी जय हो। 'भवियह' भविक जीवों के 'भीम भवुत्थु भय' भयंकर संसार में उत्पन्न भय को 'अवणिंत' दूर करने वाले, 'अणंतगुण' अनन्त गुण वाले [ ऐसे ] 'थंभणयट्ठिय पासजिण' स्तम्भनपुर में स्थित हे पार्श्व जिन! 'तुज्झ' तुझको 'तिसंझ' तीनों संध्याओं के वख्त 'नमोत्थु' नमस्कार हो॥ १॥

**भावार्थ**—हे महायशस्विन्! हे महाभाग! हे चिन्तित शुभ-फल के दायक! हे समस्त तत्वों के जानकार! हे श्रेष्ठ गौरवान्वित गुरो! हे दुःखित जीवों के रक्षक! तेरी जय हो, जय हो, बार बार जय हो। भव्य जीवों के भयानक संसार-सम्बन्धी भय को हटानेवाले, अनन्तगुणों के धारक ऐसे हे स्तम्भन-पार्श्वनाथ! तुझको तीनों संध्याओं के समय नमस्कार हो॥ २॥

## ४०—श्रुतदेवता की स्तुति।

**सुवर्ण-शालिनी देयाद्, द्वादशाङ्गी जिनोद्भवा।**
**श्रुतदेवी सदा मह्य—मशेष-श्रुत-संपदम्॥१॥**

**अन्वयार्थ**—'जिनोद्भवा' जिन भगवान् से उत्पन्न 'द्वादशाङ्गी' बारह अङ्ग-रूपी 'सुवर्णशालिनी' सुन्दर वर्णवाली 'श्रुतदेवी' श्रुतदेवता 'मह्यम्' मुझे 'सदा' हमेशा 'अशेषश्रुतसंपदम्' सकल शास्त्रों की संपत्ति 'देयात्' देवें॥ १॥

**भावार्थ**—जिनेन्द्र की कही हुई वह श्रुत देवता जो सुन्दर-

वर्ण—अक्षरों वाली है तथा बारह अङ्ग-ग्रन्थों में विभक्त है, मुझे हमेशा सकल शास्त्रों की संपत्ति—रहस्य देती रहे ॥ १ ॥

## ४१—क्षेत्र-देवता की स्तुति ।

**यासां क्षेत्र-गताः सन्ति, साधवः श्रावकादयः ।**
**जिनाज्ञां साधयन्तस्ता रक्षन्तु क्षेत्र-देवताः ॥१॥**

**अन्वयार्थ-** 'यासां' जिनके 'क्षेत्रगताः' क्षेत्र में स्थित 'साधवः' साधु-लोग [ तथा ] 'श्रावकादयः' श्रावक आदि 'जिनाज्ञां' जिन भगवान् की आज्ञा का 'साधयन्तः सन्ति' पालन करते हैं, 'ताः' वे 'क्षेत्र-देवताः' क्षेत्रदेवताएँ 'रक्षन्तु' रक्षा करें ॥ १ ।

**भावार्थ**—जिनके क्षेत्र में रह कर साधु तथा श्रावक आदि, जिन-भगवान् की आज्ञा पालते हैं, वे क्षेत्रदेवताएँ हमारी रक्षा करें॥१॥

## ४२—नमोऽस्तु वर्धमानाय ।

*** इच्छामो अणुसट्ठिं, णमो खमासमणाणं ।**

**अर्थ**—हम 'अणुसट्ठिं' गुरु-आज्ञा 'इच्छामो' चाहते हैं । 'खमासमणाणं' क्षमाश्रमणों को 'णमो' नमस्कार हो ।

**नमोऽस्तु वर्धमानाय, स्पर्धमानाय कर्मणा ।**
**तज्जयावाप्तमोक्षाय, परोक्षाय कुतीर्थिनाम् ॥१॥**

**अन्वयार्थ**—'कर्मणा' कर्म से 'स्पर्धमानाय' मुकाबिला करने वाले, और अन्त में 'तज्जयावाप्तमोक्षाय' उस पर विजय पाकर मोक्ष पाने वाले, तथा 'कुतीर्थिनाम्' मिथ्यात्वियों के लिये 'परोक्षाय' अगम्य, ऐसे 'वर्धमानाय' श्रीमहावीर को 'नमोऽस्तु' नमस्कार हो ॥१॥

**भावार्थ**—जो कर्म-वैरियों के साथ लड़ते लड़ते अन्त में उनको

---

* इच्छामोऽनुशास्ति नमः क्षमाश्रमणेभ्यः ।

जीत कर मोक्ष को प्राप्त हुए हैं, तथा जिनका स्वरूप मिथ्यामतियों के लिये अगम्य है, ऐसे प्रभु श्रीमहावीर को मेरा नमस्कार हो ॥१॥

**येषां विकचारविन्दराज्या, ज्यायःक्रमकमलावलिं दधत्या सदृशैरतिसङ्गतं प्रशस्यं, कथितं सन्तु शिवाय ते जिनेन्द्राः**

**अन्वयार्थ**—'येषां' जिनके 'ज्यायःक्रमकमलावलि' अतिप्रशंसा योग्य चरण-कमलों की पङ्क्ति को 'दधत्या' धारण करने वाली ऐसी 'विकचारविन्दराज्या' विकस्वर कमलों की पङ्क्त के निमित्त से अर्थात् उसे देख कर [ विद्वानों ने ] 'कथितं' कहा है कि 'सदृशैः' सदृशों के साथ 'अतिसङ्गतं' अत्यन्त समागम होना 'प्रसस्यं' प्रशंसा के योग्य है, 'ते' वे 'जिनेन्द्राः' जिनेन्द्र 'शिवाय' मोक्ष के लिये 'सन्तु' हों ॥२॥

**भावार्थ**—बराबरी वालों के साथ अत्यन्त मेल का होना प्रशंसा करने योग्य है, यह कहावत जो सुनी जाती है, उसे जिनेश्वरों के सुन्दर चरणों को धारण करने वाली ऐसी देव-रचित खिले हुए कमलों की पङ्क्ति को देख कर ही विद्वानों ने प्रचलित किया है; ऐसे जिनेश्वर सब के लिये कल्याणकारी हों ॥२॥

**कषायतापार्दितजन्तुनिर्वृतिं, करोति यो जैनमुखाम्बुदोद्गतः। स शुक्रमासोद्भववृष्टिसन्निभो, दधातु तुष्टिं मयि विस्तरो गिराम् ॥३॥**

**अन्वयार्थ**—'यः' जो 'गिराम्' वाणी का 'विस्तरः' विस्तार 'जैनमुखाम्बुदोद्गतः' जिनेश्वर के मुखरूप मेघ से प्रगट हो कर 'कषायतापार्दितजन्तु' कषाय के ताप से पीड़ित जन्तुओं को 'निर्वृतिं' शान्ति 'करोति' करता है [ और इसीसे जो ] 'शुक्रमासोद्भववृष्टिसन्निभः' ज्येष्ठ मास में होने वाली वृष्टि के समान है, 'सः' वह 'मयि' मुझ पर 'तुष्टिं' तुष्टि 'दधातु' धारण करे ॥३॥

**भावार्थ**—भगवान् की वाणी ज्येष्ठ मास की मेघ-वर्षा के समान

अति शीतल है, अर्थात् जैसे ज्येष्ठ मास की वृष्टि ताप-पीडित लोगों को शीतलता पहुँचाती है वैसे ही भगवान् की वाणी कषाय-पीडित प्राणिओं को शान्ति लाभ कराती है; ऐसी शान्त वाणी का मुझ पर अनुग्रह हो ॥३॥

श्वसित-सुरभि-गन्धा-ऽऽलीढ-भृङ्गी-कुरङ्गं
मुखशशिनमजस्रं, बिभ्रति या बिभर्ति ।
विकच-कमलमुच्चैः साऽस्त्वचिन्त्य-प्रभावा,
सकलसुख-विधात्री, प्राणभाजां श्रुताङ्गी ॥४॥

**अन्वयार्थ**—'श्वसित' श्वास की 'सुरभिगन्ध' सुगन्ध में 'आलीढ़' मग्न 'भृङ्गीकुरङ्ग' भमरी रूप हरिण वाले 'मुखशशिनम्' मुख-चन्द्र को 'बिभ्रती' धारण करती हुई 'या' जो 'उच्चैः' सुन्दर रीति से 'विकचकमलम्' विकसित कमल को 'बिभर्ति' धारण करती है; 'सा' वह 'अचिन्त्यप्रभावा' अचिन्त्य माहात्म्य वाली 'श्रुताङ्गी' श्रुतदेवी 'प्राणभाजां' जीवों को 'सकलसुखविधात्री' संपूर्ण सुख करने वाली 'अस्तु' हो ॥४॥

**भावार्थ**—वह अचिन्त्य प्रभाव वाली श्रुतदेवी जीवों को संपूर्ण सुख को देने वाली हो, जो अपने श्वास की सुगन्ध से आकृष्ट भ्रमर-रूपी कुरङ्ग वाले मुख-चन्द्र को धारण करती हुई सुन्दर विकसित कमल को धारण करती है ॥४॥

## ४३—श्रीस्तम्भनपार्श्वनाथ-चैत्यवन्दन ।

श्रीसेढी-तटिनी-तटे पुर-वरे, श्रीस्तम्भने स्वर्गिरौ,
श्रीपूज्याभयदेव-सूरि-विबुधाधीशैः समारोपितः ।
संसिक्तः स्तुतिभिर्जलैः शिवफलैः, स्फूर्जत्फणा-पल्लवः
पार्श्वः कल्पतरुः स मे प्रथयतां, नित्यं मनो-वाञ्छितम् ॥१

**अन्वयार्थ**—'श्रीसेढीतटिनीतटे' सेढी नदी के किनारे पर स्थित 'पुरवरे श्रीस्तम्भने' स्तम्भनपुर नगर रूप 'स्वर्गिरौ' मेरू पर्वत पर 'श्रीपूज्याभयदेवसूरिविबुधाधीशैः' पूज्यपाद श्री अभयदेवसूरि-रूप इन्द्र ने 'समारोपित' संस्थापित, 'शिवफलैः' जिनका फल मुक्ति है ऐसे 'स्तुतिभिर्जलैः' स्तुति-रूप जल से सिक्त, तथा फणा-रूप पल्लवों से बिराजमान ऐसे 'पार्श्वः' पार्श्वनाथ-रूप 'कल्पतरुः' कल्पवृक्ष 'मे' मुझको 'नित्यं' हमेशा 'मनोवाञ्छितम्' मनोऽभीष्ट 'प्रथयतां' पूर्ण करे ।१।

**भावार्थ**—जैसे कल्पवृक्ष को इन्द्र ने मेरु पर्वत पर संस्थापित किया है ऐसे श्रीपार्श्वप्रभु को विद्वन्मुकुट-मणि श्री अभयदेवसूरि-जी ने सेढो नदी के किनारे पर स्थित स्थम्भनपुर में प्रतिष्ठित किया है। जैसे कल्पवृक्ष जल से सिंचा जाता है वैसे श्रीपार्श्वप्रभु स्तुतियों से अभिषिक्त किये गये हैं। कल्पवृक्ष को पल्लव होते हैं यहां भगवान् पर जो नाग-फणाए हैं वे ही पल्लव हैं। इस तरह कल्पवृक्ष के समान वाञ्छित फल को देने वाले श्रीपार्श्वप्रभु मेरा ईप्सित पूर्ण करे ॥१॥

**आधिव्याधि-हरो देवो, जीरावल्ली-शिरोमणिः ।**
**पार्श्वनाथो जगन्नाथो, नत-नाथो नृणां श्रिये ॥२॥**

**अन्वयार्थ**—'आधिव्याधिहरो' आधि तथा व्याधि को हरने वाला, 'जीरावल्लीशिरोमणिः' जीरावल्ली-नामक तीर्थ में मुकुट-कणि समान 'नतनाथो' देव आदि के अधिपतिओं से पूजित, 'जगन्नाथो' जगत् का नाथ 'पार्श्वनाथो' श्रीपार्श्वनाथ भगवान् 'नृणां' मनुष्यों को 'श्रिये' संपत्ति के लिए हों ॥२॥

**भावार्थ**—मानसिक और शारीरिक पीड़ा का नाश करने वाला, जीरावल्ली-तीर्थ का नायक, अनेक महा-पुरुषों से पूजित, जगत् के नाथ ऐसे श्रीपार्श्वनाथ स्वामी, मनुष्यों को संपत्ति का कारण हो ॥२॥

## ४४—सिरि-थंभणय-ठिय-पास-सामिणो।

❀सिरि-थंभणय-ठिय-पास-सामिणो सेस-तित्थ-सामीणं
तित्थ-समुन्नइ-कारण-सुरासुराणं च सव्वेसिं ॥१॥
एसिमहं सरणत्थं, काउस्सग्गं करेमि सत्तीए।
भत्तीए गुण-सुट्ठियस्स संघस्स समुन्नइ-निमित्तं ॥२॥

**अन्वयार्थ**—'सिरिथंभणयठिय' श्रीस्तम्भनपुर में स्थित 'पास-सामिणो' पार्श्वनाथ भगवान्, 'सेसतित्थसामीणं' शेष तीर्थों के स्वामी 'च' और 'तित्थसमुन्नइकारण' तीर्थों की उन्नति के कारणभूत 'सुरासुराणं' सुर और असुर 'एसिं सव्वेसिं' इन सबों के 'सरणत्थं' स्मरण के लिए [ तथा ] 'गुणसुट्ठियस्स' सुस्थित गुण वाले 'संघस्स' संघ की 'समुन्नइनिमित्तं' उन्नति के लिए 'अहं' मैं 'सत्तीए' शक्ति के अनुसार 'भत्तीए' भक्ति-पूर्वक 'काउस्सग्गं' कायोत्सर्ग 'करेमि' करता हूँ ॥१-२॥

**भावार्थ**—श्रीस्तम्भनतीर्थ में स्थित पाश्वंनाथ, शेष तीर्थों के स्वामी और तीर्थों की उन्नति के कारण-भूत सुर-असुर, इन सबों के स्मरण-निमित्त तथा गुणवान् श्रीसंघ की उन्नति के निमित्त मैं शक्ति के अनुसार भक्ति-पूर्वक काय्योत्सर्ग करता हूँ ॥१—२॥

## ४५—चउक्कसाय सूत्र।

❀चउ-क्कसाय-पडिमल्लुल्लूरणु, दुज्जय-मयण-बाण-

---

* श्रीस्तम्भनपुरस्थितपार्श्वस्वामिनः शेषतीर्थस्वामिनाम्।
तीर्थसमुन्नतिकारणसुरासुराणां च सर्वेषाम् ॥ १ ॥
एषामहं स्मरणार्थं कायोत्सर्गं करोमि शक्त्या।
भक्त्या सुस्थितगुणस्य संघस्य समुन्नतिनिमित्तम् ॥ २ ॥

* चतुष्कषायप्रतिमल्लतोडनो, दुर्जयमदनबाणभञ्जनः।
सरसप्रियङ्गुवर्णो गजगामी जयतु पार्श्वो भुवनत्रयस्वामी ॥ १ ॥

**मुसुमूरणु। सरस-पिअंगु-वण्णु गय-गामिउ, जयउ पासु भुवण-त्तय-सामिउ ॥१॥**

**अन्वयार्थ**--'चउकसाय' चार कषायरूप 'पडिमल्ल' वैरी के 'उल्लूरणु' नाश-कर्त्ता, 'दुज्जय' कठिनाई से जीते जाने वाले, 'मयण-बाण' काम-बाणों को 'मुसुमूरणु' तोड़ देने वाले, सरसपिअंगुवण्णु' नवीन प्रियङ्गु वृक्ष के समान वर्ण वाले, 'गयगामिउ' हाथी की सी चाल वाले और 'भुवणत्तयसामिउ' तीनों भुवन के स्वामी [ ऐसे ] 'पासु' श्रीपार्श्वनाथ 'जयउ' जयवान् हो ॥१॥

**भावार्थ**—तीन भुवन के स्वामी श्रीपार्श्वनाथ भगवान् की जय हो। वे कषायरूप वैरियों का नाश करने वाले हैं, काम के दुर्जय बाणों को खण्डित करने वाले हैं—जितेन्द्रिय हैं, नये प्रियङ्गु वृक्ष के समान नील वर्ण वाले हैं और हाथी की सी गम्भीर गति वाले हैं ॥१॥

*** जसु तणु-कंति-कडप्प-सिणिद्धउ,**
**सोहइ फणिमणिकिरणालिद्धउ ।**
**नं नव-जलहर-तडिल्लय-लंछिउ,**
**सो जिणु पासु पयच्छउ वंछिउ ॥२॥**

**अन्वयार्थ**-'जसु' जिसका 'तणु-कंति-कडप्प' शरीर का कान्ति-मण्डल 'सिणिद्धउ' स्निग्ध और 'फणिमणिकिरणालिद्धउ' साँप की मणियों की किरणों से व्याप्त है, [ इस लिये ऐसा ] 'सोहइ' शोभमान् हो रहा है कि 'नं' मानो 'तडिल्लयलंछिउ' बिजली की चमक सहित 'नवजलहर' नया मेघ हो; 'सो' वह 'पासु' श्रीपार्श्वनाथ 'जिणु' जिनेश्वर 'वञ्छिउ' वाञ्छित 'पयच्छउ' देवे ॥२॥

* यस्य तनुकान्तिकलापः स्निग्धः, शोभते फणिमणिकिरणाश्लिष्टः ।
ननु नवजलधरस्तडिल्लतालाञ्छितः, स जिनः पार्श्वः प्रयच्छतु वाञ्छितम् ॥२॥

**भावार्थ**—भगवान् पार्श्वनाथ सब कामनाओं को पूर्ण करें। उनके शरीर का कान्ति-मण्डल चिकना तथा सर्प के मणियों की किरणों से व्याप्त होने के कारण ऐसा मालूम हो रहा है कि मानो बिजली की चमक से शोभित नया मेघ हो अर्थात् भगवान् का शरीर नवीन मेघ की तरह नील-वर्ण और चिकना है तथा शरीर पर फैली हुई सर्प-मणि की किरणें बिजली की किरणों के समान चमक रही है ॥२॥

## ४६—अर्हन्तो भगवन्त ।

अर्हन्तो भगवन्त इन्द्रमहिताः सिद्धाश्च सिद्धि-स्थिता आचार्या जिन-शासन्नोन्नतिकराः पूज्या उपाध्यायकाः । श्री सिद्धान्त-सुपाठका मुनिवरा रत्न-त्रयाराधकाः, पञ्चैते परमेष्ठिनः प्रतिदिनं कुर्वन्तु वो मङ्गलम् ॥१॥

**अन्वयार्थ**—'इन्द्रमहिताः' इन्द्र से पूजित 'अर्हन्तो भगवन्तः' तीर्थंकर भगवान्, 'सिद्धिस्थिताः' मुक्ति में स्थित 'सिद्धाः' सिद्ध भगवान्, 'जिनशासनोन्नतिकराः' जिन–शासन की उन्नति करने वाले 'आचार्याः' आचार्य महाराज, 'श्रीसिद्धान्तसुपाठकाः' सिद्धान्तों को पढ़ाने वाले 'पूज्या उपाध्यायकाः' पूजनीय उपाध्याय महाराज 'च' तथा 'रत्नत्रयाराधकाः' तीन रत्नों की आराधना करने वाले 'मुनिवराः' मुनि-महाराज 'एते' ये 'पंच' पाँच 'परमेष्ठिनः' परमेष्ठी 'प्रतिदिनं' हमेशा 'वो' आपका 'मङ्गलं' कल्याण 'कुर्वन्तु' करें ॥१॥

**भावार्थ**—इन्द्रों से पूजित अर्हन् देव, मुक्ति-स्थित सिद्ध भगवान्, जिन-शासन की उन्नति करने वाले आचार्य महाराज, शास्त्र-सिद्धान्त पढ़ाने वाले पूजनीय उपाध्याय और ज्ञान, दर्शन तथा चारित्र इन तीन रत्नों के आराधक मुनि-महाराज ये पाँच परमेष्ठी कल्याण करें ॥१

## ४७—लघु-शान्ति स्तव* ।

**शान्तिं शान्ति-निशान्तं, शान्तं शान्ताऽशिवं नमस्कृत्य । स्तोतुः शान्ति-निमित्तं, मन्त्र-पदैः शान्तये स्तौमि ॥१॥**

**अन्वयार्थ**—'शान्तिनिशान्तं' शान्ति के मन्दिर, 'शान्तं' राग-द्वेष-रहित, 'शान्ताऽशिवं' उपद्रवों को शान्त करने वाले और 'स्तोतुः शान्तिनिमित्तं' स्तुति करने वाले की शान्ति के कारणभूत, 'शान्तिं' श्री शान्तिनाथ को 'नमस्कृत्य' नमस्कार कर के 'शान्तये' शान्ति के लिये 'मन्त्रपदैः' मन्त्र-पदों से 'स्तौमि' स्तुति करता हूँ ॥१॥

**भावार्थ**—श्रीशान्तिनाथ भगवान् शान्ति के आधार हैं, राग-द्वेष-रहित है, उपद्रवों के मिटाने वाले हैं और भक्त जन को शान्ति देने वाले हैं; इसी कारण मैं उन्हें नमस्कार कर के शान्ति के लिये मन्त्र-पदों से उनकी स्तुति करता हूँ ॥१॥

**ओमिति-निश्चित-वचसे, नमो नमो भगवतेऽर्हते पूजाम्। शान्ति-जिनाय जयवते, यशस्विने स्वामिने दमिनाम् ॥२॥**

---

* इसकी रचना नाडुल नगर में हुई थी। शाकंभरी नगर में मारी का उपद्रव फैलने के समय शान्ति के लिये प्रार्थना की जाने पर बृहद्गच्छीय श्रीमानदेव सूरिजी ने इसको रचा था। पद्मा, जया, विजया और अपराजिता, ये चारों देवियाँ उक्त सूरिजीकी अनुगामिनी थीं। इस लिये इस स्तोत्र के पढ़ने, सुनने और इसके द्वारा मन्त्रित जल छिड़कने आदि से शान्ति हो गई।

इसको दैवसिक प्रतिक्रमण में दाखिल हुए करीब पाँच सौ वर्ष हुए। वृद्ध-परम्परा ऐसी है कि, पहले लोग इस स्तोत्र को शान्ति के लिये साधु व यति के मुख से सुना करते थे। उदयपुर मे एक वृद्ध यति बार बार इसके सुनाने से ऊब गये, तब उन्होंने यह नियम कर दिया कि 'दुक्खक्खओ कम्मक्खओ' के कायोत्सर्ग के बाद —प्रतिक्रमण के अ॰ । में—इस शान्ति को पढ़ा जाय, ताकि सब सुन सकें। तभी से इसका प्रतिक्र।ण मे समावेश हुआ है।

**अन्वयार्थ**—'ओमितिनिश्चितवचसे' 'ओम्' इस प्रकार के निश्चित वचन वाले, 'भगवते' भगवान् 'पूजाम्' पूजा 'अर्हते' पाने के योग्य 'जयवते' राग-द्वेष को जीतने वाले यशस्विने' कीर्ति वाले और 'दमिनाम्' इन्द्रिय-दमन करने वालों--साधुओं के 'स्वामिने' नाथ 'शान्तिजिनाय' श्रीशान्ति जिनेश्वर को 'नमो नमः' वार वार नमस्कार हो ॥२॥

**भावार्थ**—'ओम्' यह पद निश्चित रूप से जिनका वाचक है, जो भगवान् हैं, जो पूजा पाने के योग्य हैं, जो राग-द्वेष को जीतने वाले हैं, जो कीर्ति वाले हैं और जो जितेन्द्रियों के नायक हैं, उन श्रीशान्तिनाथ भगवान् को वार वार नमस्कार हो ॥२॥

**सकलातिशेषक-महा-सम्पत्ति-समन्विताय शस्याय ।**
**त्रैलोक्य-पूजिताय च, नमो नमः शान्ति-देवाय ॥३॥**

**अन्वयार्थ**—'सकलातिशेषकमहासम्पत्तिसमन्विताय' सम्पूर्ण अतिशयरूप महा-सम्पत्ति वाले, 'शस्याय' प्रशंसा योग्य 'च' और 'त्रैलोक्यपूजिताय' तीन लोक में पूजित, 'शान्तिदेवाय' श्रीशान्तिनाथ को 'नमो नमः' वार वार नमस्कार हो ॥३॥

**भावार्थ**—श्रीशान्तिनाथ भगवान् को वार वार नमस्कार हो। वे अन्य सब सम्पत्ति को मात करने वाली चौतीस अतिशयरूप महासम्पत्ति से युक्त हैं और इसीसे वे प्रशंसा-योग्य तथा त्रिभुवन-पूजित हैं ॥ ३ ॥

**सर्वामर-सुसमूह—स्वामिक-संपूजिताय निजिताय ।**
**भुवन-जन-पालनोद्यत—तमाय सततं नमस्तस्मै ॥४॥**
**सर्व-दुरितौघ-नाशन—कराय सर्वा-ऽशिव-प्रशमनाय ।**
**दुष्ट-ग्रह-भूत-पिशाच—शाकिनीनां प्रमथनाय ॥५॥**

**अन्वयार्थ**—'सर्वाऽमरसुसमूहस्वामिकसंपूजिताय' देवों के सब समूह और उनके स्वामियों के द्वारा पूजित, 'निजिताय' अजित, 'भुवनजनपालनोद्यततमाय' जगत् के लोगों का पालन करने में अधिक तत्पर, 'सर्वदुरितौघनाशनकराय' सब पाप-समूह का नाश करने वाले, 'सर्वाशिवप्रशमनाय' सब अनिष्टों को शान्त करने वाले, 'दुष्टग्रहभूतपिशाचशाकिनीनां प्रमथनाय' दुष्ट ग्रह, दुष्ट भूत, दुष्ट पिशाच और दुष्ट शाकिनियों को दबाने वाले; 'तस्मै' उस [श्रीशान्तिनाथ] को 'सततं नमः' निरन्तर नमस्कार हो ॥४॥५॥

**भावार्थ**—जो सब प्रकार के देव-गण और उनके नायकों के द्वारा पूजे गये हैं, जो सब से अजित हैं, जो सब लोगों का पालन करने में विशेष सावधान हैं, जो सब तरह के पाप-समूह को नाश करने वाले हैं, जो अनिष्टों को शान्त करने वाले हैं और जो दुष्ट ग्रह, दुष्ट भूत, दुष्ट पिशाच तथा दुष्ट शाकिनी के उपद्रवों को दबाने वाले हैं, उन श्रीशान्तिनाथ जिनेश्वर को निरन्तर नमस्कार हो ॥४॥५॥

**यस्येति-नाम-मन्त्र—प्रधान-वाक्योपयोग-कृत-तोषा। विजया कुरुते जन-हित—मिति च नुता नमत तं शान्तिम् ॥६॥**

**अन्वयार्थ**—'नुता' स्तुति-प्राप्त 'विजया' विजया देवी 'यस्य' जिसके 'इतिनाममन्त्रप्रधानवाक्य' पूर्वोक्त नामरूप प्रधान मन्त्र-वाक्य के 'उपयोगकृततोषा' उपयोग से सन्तुष्ट होकर 'जनहित' लोगों का हित 'कुरुते' करती है 'इति' इस लिये 'तं शान्तिम्' उस शान्तिनाथ भगवान् को 'नमत' तुम नमस्कार करो ॥६॥

**भावार्थ**—हे भव्यो! तुम श्रीशान्तिनाथ भगवान् को नमस्कार करो। भगवान् का नाम महान् मन्त्र-वाक्य है। इस मन्त्र के उच्चारण से विजया देवी प्रसन्न होती है और प्रसन्न होकर लोगों का हित करती है ॥६॥

**भवतु नमस्ते भगवति !, विजये ! सुजये ! परापरै-रजिते ! । अपराजिते ! जगत्यां, जयतीति जयावहे भवति ! ॥ ७ ॥**

**अन्वयार्थ**—'जगत्यां' जगत् में 'जयति' जय पा रही है, 'इति' इसी कारण 'जयावहे' ! औरों को भी जय दिलाने वाली, 'परापरैः' बड़ों से तथा छोटों से 'अजिते !' अजित, 'अपराजिते !' पराजय को अप्राप्त, 'सुजये !' सुन्दर जय वाली, 'भवति !' हे श्रीमति 'विजये !' विजया 'भगवति' देवि ! 'ते' तुझको 'नमः' नमस्कार 'भवतु' हो ॥७॥

**भावार्थ**—हे श्रीमति विजया देवि ! तुझको नमस्कार हो । तू श्रेष्ठ जय वाली है; तू छोटे बड़े सब से अजित है; तू ने कहीं भी पराजय नहीं पाई है; जगत् में तेरी जय हो रही है; इसीसे तू दूसरों को भी जय दिलाने वाली है ॥७॥

**सर्वस्यापि च संघस्य, भद्र-कल्याण-मंगल-प्रददे ।**
**साधूनां च सदा शिव सुतुष्टि-पुष्टि-प्रदे जीयाः ॥८॥**

**अन्वयार्थ**—'सर्वस्यापि च सङ्घस्य' सकल संघ को 'भद्र-कल्याणमंगलप्रददे' सुख, शान्ति और मंगल देने वाली, 'च' तथा 'सदा' हमेशा 'साधूनां' साधुओं के 'शिवसुतुष्टिपुष्टिप्रदे' कल्याण और सन्तोष की पुष्टि करने वाली देवि ! 'जीयाः' तेरी जय हो ॥८॥

**भावार्थ**—हे देवि ! तेरी जय हो, क्योंकि तू चतुर्विध संघ को सुख देने वाली, उसकी बाधाओं को हरने वाली और उसका मंगल करने वाली है तथा तू सदैव मुनियों के कल्याण, सन्तोष और धर्म-वृद्धि को करने वाली है ॥८॥

**भव्यानां कृत-सिद्धे !, निर्वृति-निर्वाण-जननि !**

सत्त्वानाम्। अभय-प्रदान-निरते !, नमोऽस्तु-स्वस्ति-प्रदे ! तुभ्यम् ॥ ९ ॥

**अन्वयार्थ**—'भव्यानां' भव्यों को 'कृतसिद्धे !' सिद्धि देने वाली, 'निर्वृतिनिर्वाणजननि!' शान्ति और मोक्ष देने वाली, 'सत्त्वानाम्' प्राणियों को 'अभयप्रदाननिरते!' अभय प्रदान करने में तत्पर, और 'स्वस्तिप्रदे' कल्याण देने वाली हे देवि ! 'तुभ्यम्' तुझको 'नमोऽस्तु' नमस्कार हो ॥९॥

**भावार्थ**—हे देवि ! तुझको नमस्कार हो ! तूने भव्यों की कार्य-सिद्धि की है; तू शान्ति और मोक्ष को देने वाली है, तू प्राणि-मात्र को अभय-प्रदान करने में रत है और तू कल्याण-कारिणी है ॥९॥

भक्तानां जन्तूनां, शुभावहे नित्यमुद्यते! देवि ! ।
सम्यग्दृष्टीनां धृति-रति-मति-बुद्धि-प्रदानाय ॥१०॥
जिन-शासन-निरतानां, शांति-नतानां च जगति जन-तानाम् । श्री-सम्पत्-कीर्ति-यशो--वर्द्धनि ! जय देवि ! विजयस्व ॥११॥

**अन्वयार्थ**—'भक्तानां जन्तूनां' भक्त जीवों का 'शुभावहे' भला करने वाली, 'सम्यग्दृष्टीनां' सम्यक्त्वियों को 'धृतिरतिमतिबुद्धि-प्रदानाय' धीरज, प्रीति, मति और बुद्धि देने के लिये 'नित्यम्' हमेशा 'उद्यते !' तत्पर, 'जिनशासननिरतानां' जैन धर्म में अनुराग वाले तथा 'शान्तिनतानां' श्रीशान्तिनाथ को नमे हुए 'जनतानाम्' जन-समुदाय की 'श्रीसम्पत्कीर्त्तियशोवर्द्धनि' लक्ष्मी, सम्पत्ति, कीर्त्ति और यश को बढ़ाने वाली 'देवि !' हे देवि 'जगति' जगत में 'जय' तेरी जय हो तथा 'विजयस्व' विजय हो ॥१०॥११॥

**भावार्थ**—हे देवि ! जगत् में तेरी जय-विजय हो। तू भक्तों

का कल्याण करने वाली है; तू सम्यक्त्वियों को धीरज, प्रीति, मति तथा बुद्धि देने के लिये निरन्तर तत्पर रहती है और जो लोग जैन-शासन के अनुरागी तथा श्रीशान्तिनाथ भगवान् को नमन करने वाले हैं उनकी लक्ष्मी, सम्पत्ति और यश-कीर्त्ति को बढ़ाने वाली है ॥१०॥११॥

**सलिलानल-विष-विषधर, दुष्ट-ग्रह-राज-रोग-रण-भयतः**
**राक्षस-रिपु-गण-मारि--चौरेति-श्वापदादिभ्यः ॥ १२ ॥**
**अथ रक्ष रक्ष सुशिवं,कुरु कुरु शांतिं च कुरु कुरु सदेति ।**
**तुष्टिं कुरु कुरु पुष्टिं, कुरु कुरु स्वस्ति च कुरु कुरु त्वम् ।१३।**

**अन्वयार्थ**—'अथ' अब 'सलिल' पानी, 'अनल' अग्नि, 'विष' जहर, 'विषधर' साँप, 'दुष्टग्रह' बुरे ग्रह, 'राज' राजा, 'रोग' बीमारी और 'रण' युद्ध के 'भयतः' भय से; तथा 'राक्षस' राक्षस, 'रिपुगण' वैरि-समूह, 'मारि' प्लेग, हैजा आदि रोग, 'चौर' चोर, 'ईति' अतिवृष्टि आदि सात ईतियों और 'श्वापदादिभ्यः' हिंसक प्राणी आदि से 'त्वम्' तू 'रक्ष रक्ष' बार बार रक्षा कर, 'सुशिवं' कल्याण 'कुरु कुरु' बार बार कर, 'सदा' हमेशा 'शान्तिं' शान्ति 'कुरु कुरु' बार बार कर, 'इति' इस प्रकार 'तुष्टि' परितोष 'कुरु कुरु' बार बार कर, 'पुष्टिं' पोषण 'कुरु कुरु' बार बार कर; 'च' और 'स्वस्ति' मंगल 'कुरु कुरु' बार बार कर ॥१२॥१३॥

**भावार्थ**—हे देवि ! तू पानी, आग, विष और सर्प से बचा । शनि आदि दुष्ट ग्रहों के, दुष्ट राजाओं के, दुष्ट रोगों के और युद्ध के भय से तू बचा । राक्षसों से, रिपुओं से, महामारी से, चोरों से, अति-वृष्टि आदि सात ईतियों से और हिंसक प्राणियों से बचा । हे देवि ! तू मंगल, शान्ति, तुष्टि, पुष्टि और कल्याण यह सब सदा बार बार कर ॥१२॥१३॥

**भगवति ! गुणवति ! शिव-शान्ति—तुष्टि-पुष्टि-स्वस्तीह**

कुरु कुरु जनानाम् । ओमिति नमो नमो ह्राँ ह्रीँ ह्रूँ ह्रः यः क्षः ह्रीँ *फुट् फुट् स्वाहा ॥१४॥

अन्वयार्थ—'गुणवति!' हे गुण वाली 'भगवति!' भगवति ! [ तू ] 'इह' इस जगत में 'जनानाम्' लोगों के 'शिवशान्तितुष्टिपुष्टिस्वस्ति' कल्याण, शान्ति, तुष्टि, पुष्टि और कुशल को 'कुरु कुरु' वार वार कर । 'ओमिति' ओम्-रूप तुझ को 'ह्राँ ह्रीँ ह्रूँ ह्रः यः क्षः ह्रीँ फुट् फुट् स्वाहा' ह्राँ ह्रीँ इत्यादि मन्त्राक्षरों से 'नमो नमः' वार वार नमस्कार हो ॥१४॥

भावार्थ—गुण वाली हे भगवति ! तू इस जगत में लोगों को सब तरह से सुखी कर । हे देवि ! तू ओम्-स्वरूप—रक्षकरूप या तेजोरूप है; इस लिये तुझको ह्राँ ह्रीँ आदि †दश मन्त्रों द्वारा वार २ नमस्कार हो ॥१४॥

एवं यन्नामाक्षर—पुरस्सरं संस्तुता जया देवी ।
कुरुते शान्तिं नमतां, नमो नमः शान्तये तस्मै ॥१५॥

अन्वयार्थ—'एवं' इस प्रकार 'यन्नामाक्षरपुरस्सरं' जिसके नामाक्षर-पूर्वक 'संस्तुता' स्तवन की गई 'जयादेवी' जयादेवी 'नमतां' नमन करने वालों को 'शान्तिं' शान्ति 'कुरुते' पहुँचाती है; 'तस्मै' उस 'शान्तये' शान्तिनाथ को 'नमो नमः' पुनः पुनः नमस्कार हो ॥१५॥

भावार्थ—जिसके नाम का जप कर के संस्तुत अर्थात् आह्वान की हुई जया देवी भक्तों को शान्ति पहुँचाती है, उस प्रभावशाली शान्तिनाथ भगवान् को वार २ नमस्कार हो ॥१५॥

इति पूर्व-सूरि-दर्शित—मन्त्र-पद-विदर्भितः स्तवः

* 'फट् फट्' इत्यपि ।

† ऊपर के अक्षरों में पहिले सात अक्षर शान्तिमन्त्र के वीज हैं और शेष तीन विघ्न-विनाशकारी मन्त्र हैं ।

**शान्तेः। सलिलादि-भय-विनाशी, शान्त्यादिकरश्च भक्तिमताम् ॥१६॥**

अन्वयार्थ—'इति' इस प्रकार 'पूर्वसूरिदर्शित' पूर्वाचार्यों के बतलाये हुए 'मन्त्रपदविदर्भितः' मन्त्र-पदों से रचा हुआ 'शान्तेः' श्रीशान्तिनाथ का 'स्तवः' स्तोत्र 'भक्तिमताम्' भक्तों के 'सलिलादि-भयविनाशी' पानी आदि के भय का विनाश करने वाला 'च' और 'शान्त्यादिकरः' शान्ति आदि करने वाला है ॥१६॥

भावार्थ--पूर्वाचार्यों के कहे हुए मन्त्र-पदों को ले कर यह स्तोत्र रचा गया है। इस लिये यह भक्तों के सब प्रकार के भयों को मिटाता है और सुख, शान्ति आदि करता है ॥१६॥

**यश्चैनं पठति सदा, शृणोति भावयति वा यथायोगम्।**
**स हि शान्ति-पदं यायात्, सूरिः श्रीमानदेवश्च ॥१७॥**

अन्वयार्थ—'यः' जो [भक्त] 'एनं' इस स्तोत्र को 'सदा' हमेशा 'यथायोगम्' विधि-पूर्वक 'पठति' पढ़ता है, 'शृणोति' सुनता है 'वा' अथवा 'भावयति' मनन करता है; 'सः' वह 'च' और 'सूरिः श्रीमानदेवः' श्रीमानदेव सूरि 'शान्तिपदं' मुक्ति-पद को 'हि' अवश्य 'यायात्' प्राप्त करता है ॥१७॥

भावार्थ—जो भक्त इस स्तोत्र को नित्य प्रति विधि-पूर्वक पढ़ेगा, सुनेगा और मनन करेगा, वह अवश्य शान्ति प्राप्त करेगा। तथा इस स्तोत्र के रचने वाले श्रीमानदेव सूरि भी शान्ति पायेंगे ॥१७॥

**उपसर्गाः क्षयं यान्ति, छिद्यन्ते विघ्नवल्लयः।**
**मनः प्रसन्नतामेति, पूज्यमाने जिनेश्वरे ॥१८॥**

अन्वयार्थ—'जिनेश्वरे' जिनेश्वर को 'पूज्यमाने' पूजने पर 'उपसर्गाः' उपद्रव 'क्षयं' विनाश को 'यान्ति' प्राप्त होते हैं, 'विघ्नव-

ल्लयः' विघ्नरूप लताएँ 'छिद्यन्ते' छिन्न-भिन्न हो जाती हैं और 'मनः' चित्त 'प्रसन्नताम्' प्रसन्नता को 'एति' प्राप्त होता है ॥१८॥

भावार्थ—जिनेश्वर का पूजन करने से सब उपद्रव नष्ट हो जाते हैं, विघ्न-बाधाएँ निर्मूल हो जाती हैं और चित्त प्रसन्न हो जाता है ॥१८॥

सर्व-मङ्गल-माङ्गल्यं, सर्व-कल्याण-कारणम् ।
प्रधानं सर्व-धर्माणां, जैनं जयति शासनम् ॥१९॥

अर्थ—पूर्ववत् ॥ १९ ॥

## ४८—भुवनदेवता की स्तुति ।

चतुर्वर्णाय संघाय, देवी भुवन-वासिनी ।
निहत्य दुरितान्येषा, करोतु सुखमक्षयम् ॥१॥

अन्वयार्थ—'एषा भुवनवासिनी देवी' यह भुवनदेवता 'दुरितानि' पापों को 'निहत्य' नष्ट करके 'चतुर्वर्णाय संघाय' चतुर्विध श्रीसंघ के लिये 'अक्षयं' क्षय-रहित—अखूट 'सुखं' सुख 'करोतु' करे ॥ १ ॥

भावार्थ—भुवनवासिनी देवी, पापों को नष्ट करके चतुर्विध श्रीसंघ के लिए अक्षय सुख दे ॥ १ ॥

## ४९—वर-कनक सूत्र ।

*ओं वर-कणय-संख-विद्दुम—मरगय-घण-संनिहं विगय-मोहं । सत्तरि-सयं जिणाणं, सव्वामर-पूइयं वन्दे ॥ १ ॥ स्वाहा ॥

---

* ओं वरकनकशंखविद्रुममरकतघनसंनिभं विगतमोहम् ।
सप्ततिशतं जिनानां सर्वामरपूजितं वन्दे ॥१॥

**अन्वयार्थ**—'वर' श्रेष्ठ 'कणय' सुवर्ण, 'संख' शंख, 'विद्दुम' प्रवाल—मूँगे, 'मरगय' नीलम और 'घण' मेघ के 'संनिहं' समान वर्ण वाले 'विगयमोहं' मोह-रहित और 'सव्वामरपूइयं' सब देवों से पूजित 'सत्तरिसयं' एक सौ सत्तर [ १७० ] 'जिणाणं' जिनवरों को 'वन्दे' वन्दन करता हूँ । 'ओं' मंगल-वाचक और 'स्वाहा' मन्त्र-द्योतक है ।।१।।

**भावार्थ**—उत्कर्ष से एक समय में वर्त्तमान १७० जिन-देवों को मैं वन्दन करता हूँ जिनका शारीरिक वर्ण भिन्न भिन्न होता है—किसी का श्रेष्ठ सोने के समान पीला, किसी का शंख के तुल्य श्वेत, किसी का प्रवाल-सदृश लाल, किसी का मरकत के माफिक हरा और किसी का मेघ की तरह श्याम होता है; जो सब मोह-रहित और सब देवों से पूजे जाते हैं ॥ १ ॥

† ओं भवणवइ-वाणमंतर—जोइस-वासी विमाण-वासी य । जे केवि दुट्ठ-देवा, ते सव्वे उवसमंतु मे ॥ २ ॥ स्वाहा ॥

**अन्वयार्थ**—'जे केवि' जो कोई भी 'भवणवइ' भवनपति, 'वाणमन्तर' वानव्यन्तर, 'जोइसवासी' ज्योतिष्क 'य' और 'विमाणवासी' वैमानिक 'दुट्ठदेवा' दुष्ट देव [ हों ] 'ते' वे 'सव्वे' सब 'मे' मेरे लिए 'उवसमन्तु' शान्त हों । यहाँ भी पूर्व गाथा की तरह 'ओं' तथा 'स्वाहा' मंगल और मन्त्र के सूचक हैं ॥ २ ॥

**भावार्थ**—भवनपति, वानव्यन्तर, ज्योतिष्क और वैमानिक ये चार प्रकार के देव हैं उनमें जो कोई भी दुष्ट देव हों वे सब मेरे लिये उपशान्त हों ॥ २ ॥

---

† ओं भवनपति-वानव्यन्तरा ज्योतिर्वासिनो विमानवासिनश्च ।
ये केऽपि दुष्टदेवास्ते सर्वे उपशाम्यन्तु मे ।। २ ॥

## ॥ बृहद्-अतिचार ॥

॥ नाणम्मि दंसणम्मि य, चरणम्मि तवे य तह य विरियम्मि । आयरणं आयारो, इअ एसो पंचहा भणिओ ॥ १ ॥ ज्ञानाचार १, दर्शनाचार २, चारित्राचार ३, तपाचार ४, वीर्याचार ५. एवं पांचविध आचारमांहि जिको अतिचार पक्ष-दिवसमांहि, सूक्ष्म बादर, जाणतां अणजाणतां, हुओ होय, ते सहू मन, वचन, कायाइं करी मिच्छामि दुक्कडं ॥

॥ अथ ज्ञानाचारना आठ अतिचार;—काले विणए बहु-माणे, उवहाणे तह य निन्हवणे । वंजण-अत्थ-तदुभए, अट्ठविहो नाणमायारो ॥१॥ ज्ञान काल-वेलामांहि पढिउं गुणिउं नहीं, अकाले पढिउं, विनय-हीन बहु-मान-हीन उपधान-हीन श्रीउपाध्याय कनें नही पढिउं, अथवा अनेरा कने पढिउं, अनेरो गुरु कह्यो । व्यंजन, अर्थ, तदुभय कूडो पढ्यो । देव-वांदणे, पडिक्कमणे, सिज्झाय करतां, पढतां गुणतां कूडो अक्षर काने-मात्रे-अधिको-ओछो आगल-पाछल भण्यो । सूत्र-अर्थ कूडा भण्या, भणीनें वीसारयो । तपोधन तणे धर्मे काजो अणऊधरे, दांडी अणपडिलेही, वसती अणसोधी, असिज्झाई अणोझा-काल-वेलामांहि दशवैकालिक-प्रमुख सिद्धान्त

भण्यो-गुण्यो । योग कह्यांपखे भण्यो । ज्ञानोपगरण पाटी, पोथी, ठवणी, कवली, नवकरवाली, सांपडा, सांपडी, वही, दस्तरी, ओलीया, कागल-प्रमुख प्रतें आशातना हुई, पग लागो, थूंक लागो, ओसीसे मूक्यो, कने छतां आहार-नीहार कीधो, ज्ञान-द्रव्य भक्षण-उपेक्षण कीधो, प्रज्ञापराधे विणाश्यो, विणासतो उवेख्यो, छती शक्तें सार-संभाल न कीधी। ज्ञानवंत प्रतें मच्छर वह्यो, अवज्ञा-आशातना कीधी, कोई प्रतें भणतां गुणतां प्रद्वेष-मत्सर-अंतराय-अप घात कीधो । मतिज्ञान, श्रुतज्ञान, अवधिज्ञान, मनः-पर्यवज्ञान, केवलज्ञान, ए पांच ज्ञान तणी असद्दहणा कीधी । कोई तोतलो बोबडो हस्यो, वितर्क्यो । आपणा जाणपणा तणो गर्व चिंतव्यो। अष्टविध ज्ञानाचार विषइओ जिको अतिचार पक्ष-दिवसमांहे सूक्ष्म बादर, जाणतां अजाणतां, हुवो होय, ते सहु मन, वचन, कायाइं करी मि० ।

दर्शनाचारना आठ अतिचार;—निस्संकिय निक्कंखिअ, निव्वितिगिच्छा अमूढ-दिट्ठी अ । उववूह थिरीकरणे, वच्छल्ल पभावणे अट्ठ ॥१॥ देव-गुरु-धर्म-तणे विषे निःशंकपणो न कीधो, तथा एकांत निश्चय धर्यो नहीं । 'सघलाइ मत भला छे' एहवी

श्रद्धा कीधी । धर्मसंबंधिया फलतणे विषे निःसंदेह बुद्धि धरी नही । चारित्रिया साधु-साधवी तणां मल-मलिन गात्र देखी दुगंछा उपजावी । मिथ्यात्वीतणी पूजा-प्रभावना देखी मूढदृष्टिपणो कीधो । संघमांहे गुणवंततणी अनुपबृंहणा. अस्थिरीकरण, अवात्सल्य, अप्रीति, अभक्ति चिंतवी । संघमांहे थिरीकरण, वात्सल्य, शक्ति छते प्रभावना न कीधी । देवद्रव्य विनाशिउं, विणसंतुं उवेखिउं, छती शक्ते सार-संभाल न कीधी । साधर्मिकशुं कलह-कर्म कीधुं । जिन-भवन-तणी चोरासी आशातना कीधी । गुरु प्रतें तेत्रीश आशातना कीधी । अधौत-वस्त्रें देव-पूजा कीधी । तिहुं ठाम पाखें देव-पूजा-वास-कूपी-कलशतणो ठबको लागो । मुखतणी बाफ लागी । ठवणारिय हाथ थकी पडिओ, पडिलेहवो वीसार्यो । नवकरवालीनें पग लागो । दर्शनाचार-विषईओ जिको अतिचार० ॥३॥

॥ चारित्राचारना आठ अतिचार;--पणिहाण-जोग-जुत्तो, पंचहिं समिईहिं तिहिं गुत्तीहिं । एस चरित्तायारो, अट्ठविहो होइ नायव्वो ॥ १ ॥ इरिया-समिति १, भासा-समिति २, एषणा-समिति ३, आयाण-भंडमत्त-निक्खेवणा-समिति ४, उच्चार-पास-

वण-खेल-जल्ल-संघाण-पारिठावणियासमिती ५, मनो-गुप्ति १, वचन-गुप्ति २, काय-गुप्ति ३, ए पंच समिती तीन गुप्ति, रूडी परें पाली नहीं । साधुतणें धर्मे सदैव श्रावकतणे पोसह-पडिक्कमणे लीधे अष्टविध चार-चार-विषईओ जिको अतिचार० ॥

विशेषत: श्रावकतणें धर्मे श्रीसम्यक्त्व-मूल बारह व्रत। श्रीसम्यक्त्व-तणा पांच अतिचार;—संका कंख विगिच्छा,पसंस तह संथवो कुलिंगीसु । संका;—श्रीअरिहंत-तणां बल, अतिशय, ज्ञान, लक्ष्मी, गांभीर्यादिक गुण, शाश्वती प्रतिमा, चारित्रियानां चारित्र, जिन-वचन-तणो संदेह कीधो। आकांक्षा;—ब्रह्मा, विष्णु, महेश्वर, क्षेत्रपाल, गोगो, गोत्रदेवता । ग्रह-पूजा, विणाइग, हनुमंत इत्येवमादिक ग्राम, गोत्र, देश, नगर, जूजूआ देव-देहराना प्रभाव देखी रोगें, आतंकें इहलोक-परलोकार्थे पूज्या, मान्या। बौद्ध, सांख्यादिक संन्यासी, भरडा, भगत, लिंगिया, योगी, दरवेश अनेराई दर्शनियानो कष्ट, मंत्र, चमत्कार देखी परमार्थ जाण्या विण भूल्या, अनुमोद्या, कुशास्त्र शिख्यां, सांभल्यां। शराध, संवत्सरी, होली, बलेव, माही-पूनिम, अजा-पडिवा, प्रेतबीज, गोरत्रीज, विणायग-चोथ, नाग-पांचम, भुलणा-छठ,

शील-सातम, ध्रो आठम, नउली-नवम, अह्व-दसम, व्रत-इग्यारस, वत्स-बारस, धन-तेरस, अनंत-चौदश, आदित्य-वार, उत्तरायण, नवोदक, जाग-भोग-उतारणा कीधा। पिंपले पाणी घाल्यां, घलाव्यां। घर, बाहिर, कूई, तलाव, नदी, समुद्र, कुंडमें पुण्य-हेतु स्नान कीधां, दान दीधां। ग्रहण, शनिश्चर, माह-मास, नवरात्रि नाहिया, अजाणतां थाप्यां। अनेराई व्रत-व्रतोलां कीधां, कराव्यां। विचिकिच्छा;—धर्म-संबंधिया फल तणो संदेह कीधो। जिण,अरिहंत, धर्मना आगर, विश्वोपकार-सागर,मोक्ष-मार्ग दातार,देवाधि-देव-बुद्धें शुद्ध भावें न पूज्या, न मान्या। महात्माना भात-पाणी-तणी दुगंछा कीधी। कुचारित्रिया देखी चारित्रिया उपरें अभाव हुओ। मिथ्यात्वी-तणी प्रभावना देखी प्रशंसा कीधी, प्रीति मांडी, दाक्षिण्य लगें तेहनो धर्म मान्यो। श्रीसमकित विषे अनेरो जिको अतिचार पक्ष-दिवस मांहि सूक्ष्म-बादर, जाणतां-अजाणतां, हुओ होय, ते सहू मन, वचन, कायाइं करी मिच्छामि०।

पहिले प्राणातिपात-विरमण व्रतें पांच अतिचार। वह-बंध-छविच्छेए,अइभारे भत्त-पाण-वुच्छेए॥ द्विपद-चउपद प्रतें रीश-वशें गाढो घाउ-प्रहार घाल्यो,

गाढ बंधने बांध्यां, घणे भारे पीड्या, निर्लांछन कर्म कीधां, चारा-पाणी-तणी वेला सार-संभार न कीधी। लहिणे-देणे किणही-प्रते लंघाव्यं, तेणे भूखे आपण जिम्या । अणगल पाणी वावर्यु, रूडे गलणे गल्यु नहीं । अणगल पाणी झील्यां, लूगडां धोयां । इंधण अणसोध्यु जाल्यु । ते मांहि साप,कानखजूरा,सुलहला, मांकड, जूआ, गोगिंडा साहतां मूआ, दूखव्यां, रूडे थानक न मूक्या । कीडी, मकोडी, उदेही, घीवेली, कातरा, चूडेली, पतंगियां, देडकां, अलसिया, ईली, कूति, डांस, मसा, बगतरा, माखी प्रमुख जे कोई जीव विणाठा,चांपिया, दूहव्या। माला हलावतां पंखी, काग, चिडकलानां इंडा फूटां । अनेरा एकेंद्रियादिक जिके जीव विणाठा, चांप्या, दूहव्या । हालतां चालतां अनेरुं कांइ काम-काज करतां निध्वंसपणु कीधुं, जीव-रक्षा रूडे न कीधी । संखारो सूकव्यो । सलया धान तावडे दीधां,दलाव्यां, भरडाव्यां। खाटला तावड़े झाटक्या,सूक्या, मूकाव्या। जीवाकुल भूमि लीपावी । वाशी गार राखी, रखावी । दलणे, खांडणे, लीपणे रूडी जयणा न कीधी । आठम चउदशना नियम भांग्या। धूणी करावी । पहला प्राणातिपात-व्रत-विषइओ अनेरो०॥१॥

बीजे स्थूल-मृषावाद-विरमण व्रतें पांच अति-चार। सहसा-रहस्स-दारे, मोसुवएसे य कूड-लेहे य ॥ सहसात्कार;—किणहिक प्रतें अयुक्तो आल दीधो, किणहिक प्रतें एकांते वात करतां देखी 'तुम्हें तो राज-विरुद्ध चिंतवोछो' इत्यादिक कह्युं । स्वदार-मंत्र-भेद कीधो । अनेराई किणहीनो मंत्र आलोच-मर्म प्रकाश्यो । किणहीनें कूडी बुद्धि दीधी । कूडो लेख लिख्यो। कूडी साख भरी। थापण-मोसो कीधो । कन्या-ढोर-गाय-भूमि-संबंधिया लेहणें देहणें व्यव-साय-वाद-वढावढि करतां मोटकुं झूठ बोल्युं । हाथ-पग-भणी गाल दीधी। करडका मोड्या। अधर्म्म वचन बोलयां। बीजे मृषावाद-व्रत-विषइओ० ॥२॥

त्रीजे अदत्तादान-विरमण व्रतना पांच अति-चार । तेनाहडप्पओगे। घर, बाहिर, क्षेत्र, खले पराई वस्तु अणमोकलावी लीधी, दीधी, वावरी । चोरीनी वस्तु मोल लीधी । चोर, धाडी प्रतें संबल दीधुं, संकेत कह्युं । विरुद्ध राज्यातिक्रम कीधो । नवा-पुराणां, सरस-विरस, सजीव-निर्जीव वस्तु तणा भेल-संभेल कीधा । खोटे तोले मान माप वहोर्यां । दा-ण-चोरी कीधी । साटे लांच लीधी । माता, पिता, पुत्र, कलत्र, परिवार वंची जूदी गांठ कीधी । किण-

हीनें लेखे-पलेखे भूलव्युं । पडी वस्तु ओलवी लीधी । त्रीजे अदत्तादान-व्रत-विषइओ० ॥३॥

चोथे स्वदार-संतोष-मैथुन व्रतें पांच अतिचार ॥ अपरिग्गहिया इत्तर, अणंग-वीवाह-तिव्व-अणुरागे ॥ अपरिगृहीतागमन, इत्वर-परिगृहिता-गमन, विधवा, वेश्या, स्त्री, कुलाङ्गना, स्वदार शोक तणे विषे दृष्टि-विपर्यास कीधो, सराग वचन बोल्यां, आठम चउदश अनेराई पर्व्व तिथि तणा नियम भांग्या । घरघरणां कीधां, कराव्यां, अनुमोदीयां । कुविकल्प चिंतव्या । अनङ्ग-क्रीडा कीधी । पराया विवाह जोड्या । काम-भोग तणे विषे तीव्राभिलाष कीधो । कुस्वप्न लाधां । नट विट पुरुषशुं हांसुं कीधुं । चोथे मैथुन-व्रत-वि०॥४॥

पांचमे परिग्रह-परिमाण-व्रतें पांच अतिचार ॥ धण धन्न खित्त वत्थू । धन, धान्य, क्षेत्र, वस्तु, रूप्य, सुवर्ण, कुप्य, द्विपद, चतुष्पद ए नवविध परिग्रह तणा नियम उपरांत वृद्धि देखी मूर्च्छा लगें संक्षेप न कीधो । माता, पिता, पुत्र, कलत्रादि तणे लेखें कीधो । परिग्रह-परिमाण लेई पढ्यो नहीं, पढी वीसारिओ । नियम विसारिओ । पांचमे परिग्रह-परिमाण-व्रत-विषइओ० ॥ ५ ॥

छट्ठे दिग्-विरमण-व्रतें पांच अतिचार ॥ गम-

णस्स य परिमाणे ॥ ऊर्ध्वदिसि, अधोदिसि, तिर्यग्-दिसि जायवा-आयवा-तणो नियम जे कोई अजाणे भांगो। एक गमा संकोडी बिजी गमा वधारी। विस्मृति लगें अधिक भूमि गया। पाठवणी आघी मोकली ॥ छट्ठे दिग्व्रते वि० ॥ ६ ॥

सातमें भोगोपभोग-परिमाण व्रत ॥ जेहना भोजन आश्री पांच अतिचार अने करमहूंती पन्नरे, एवं वीश अतिचार ॥ सच्चित्ते पडिबद्धे, अपोल दु-प्पोलयं च आहारे। सच्चित तणे नियम लीधे अधिक सच्चित्त लीधुं, तथा सच्चित्त मली वस्तु, अपक्वाहार, दुष्पक्वाहार, तुच्छोषधि तणुं भक्षण कीधुं । होला, उंबी, पहुंक, काकडी, भडथां कीधां। सुल्यां धान प्रमुख भक्षण कीधां। सच्चित्त-दव्व-विगई—पाणह तंबोल-वत्थ-कुसुमेसु । वाहण-सयण-विलेवण—बंभ-दिसि-ण्हाण-भत्तेसु ॥१॥ ए चवदे नियम दिन प्रते संभार्या-संक्षेप्या नहिं, लेई नियम भांग्या। बावीस अभक्ष, बत्तीस अनंतकाय मांहि आदु, मूला, गाजर, पींडालू, सूरण, सेलरां, काची आंबली, गोल्हां खाधां। चोमासा-प्रमुख-मांहे वासी कठोलनी रोटी खाधी। त्रिहुं दिवसनुं दही लीधुं। मधू, महुडां, माखण, माटी, वेंगण, पीलू, पीचू, पपोटा, पींपी, विष,

हिम, करहा, घोलवडां, अणजाणयां फल, टींबरु, अथाणुं, आमणबोर, काचुं मीठुं, तिल, खसखस, काचां कोठिंबडां खाधां । रात्रि-भोजन कीधुं । लगभगती वेलायें व्यालू कीधुं । दिवस उग्या विण शिराव्या । तथा पन्नरे कर्मादान—इंगालि-कम्मे, वण-कम्मे, साडी-कम्मे, भाडी-कम्मे, फोडी-कम्मे; दंत-वाणिज्ये, लाक्षा-वाणिज्ये, रस-वाणिज्ये, केश-वाणिज्ये, विष-वाणिज्ये, जंत-पीलणकम्मे, निल्लंछण-कम्मे, दवग्गि-दावणया, सरदह-तलाव-सोसणया, असई-पोसणया, ए पांच कम्मे, पांच वाणिज्य, पांच सामान्य, महारंभ लीहाला कराव्या । इंटवाह, नीवाह पचाव्या । धाणी, चणा, पक्वान्न करी वेच्या । वासी माखण तपाव्यां । अंगीठा कीधा, कराव्या । तिलादिक संचीया, फागुण मास उपरान्त राख्या । कूकडा, सूडा प्रमुख पोष्या, अनेरुं जे कांई बहु सावद्य कठोर कर्मादिक समाचर्युं ॥ सातमा भोगोपभोग-व्रत-विषइओ० ॥७॥

आठमा अनर्थ-दंड-विरमण व्रतना पांच अतिचार ॥ कंदप्पे कुक्कुइए ॥ कंदर्प लगें विटनी परे हास्य, कुतूहल, मुखादि-अंग-कुचेष्टा कीधी । मूरखपणा लगें कुणहीने असंबद्ध वाक्य बोल्या । खांडा, कटारी, कुसी, कुहाडा, रथ, ऊखल, मूसल, अगन, घरटी आदिक

सज्ज करी मेल्या, माग्यां आप्यां, कणक वस्तु ढोर लेवराव्यां, अनेरो कांइ पापोपदेश दीधो। अंघोल, नाहण, दांतण, पग-धोअण, पाणी, तेल, अधिक आण्यां, हींडोले हींच्या। राज-कथा, देश-कथा, भक्त-कथा, स्त्री-कथा, पराई बात कीधी । आर्त्त रौद्र ध्यान ध्यायां। कर्कश वचन बोल्या। करडका मोड्या। संभेडा लाया। भेंसा, सांढ, कूकडा, मिंढा, श्वानादि झूझतां, कलह करतां जोयां। खाधी लगें अदेखाई चिंतवी। माटी, मीठुं, कण, कपासिया काज विण चांप्या, तेह उपर बयठा। आली वनस्पति खुंदी। छास,पाणी,घीरस, तेल,गुल, आम्लवेतस, बेरजादिक तणां भाजन उघाडां मूक्यां, ते मांहि कीडी, कंथुआ, माखी, उंदर, गिरोली प्रमुख जीव विणठा। सूडा प्रमुख जीव क्रीडा-हेतें बांधी राख्या। घणी निद्रा कीधो। राग-द्वेष लगें एकने ऋद्धि-परिवार वांछी,एक ने मृत्यु-हाणि विमासी। आठमा अनर्थदंड व्रत वि०॥

नवमा सामायिक व्रतें पांच अतिचार॥ तिविहे दुप्पणिहाणे। सामायिक लीधे मन आहट-दोहट चिंतव्युं। वचन सावद्य बोल्युं। काय अण-पडिलेह्युं हलाव्युं। छतो वेलाइं सामायिक न लीधुं। सामायिक लई उघाडे मुखे बोल्या,ऊंघ आवी कीधी।

बीज दीवा तणी उज्जाहो लागी । कण, कपासीया, माटी, मीठुं, नील-फूल, हरि-कायना संघट्ट हुआ । पुरुष तिर्यंचना संघट्ट हुआ । तथा स्त्री तिर्यंची आभडी । मुहपत्तीयों संघट्टी । सामायिक अणपूरिउं पारिउं, पारउं विसारिउं । नवमे सामायिक व्रत विषइओ० ॥९॥

दशमे देशावकाशिक व्रते पांच अतिचार;—
आणवणे पेसवणे० ॥ आणावणप्पओगे, पेसवणप्पओगे, सद्दाणुवाइ, रूवाणुवाइ, बहिया पुग्गल-पक्खेवे ॥ नियमित भूमिकामांहि बाहिर थकी कांई अणाव्युं । आप कन्हाथी बाहिर मोकल्युं । साद करी, रूप देखाडी, कांकरी नाखो आपणापणुं छतुं जणाव्युं ॥ दशमे देशावकाशिक-व्रत-विषइओ० ॥ १ ॥

इग्यारमे पोषधोपवास व्रते पांच अतिचार;—
संथारुच्चार-विही, पमाय तह चेव भोअणाभोए ॥ पोसह लीधे संथारा तणी भूमि, बाहिरला थंडिला दिवसे शोध्यां पडिलेह्यां नहीं । मातरुं अणपडिलेह्युं वावरिउं, अणपुंजी भूमिकाइ परठविउं, परठवतां चिन्तवणा न कीधी, 'अणुजाणह जस्सुग्गहो' न कह्यो, परठव्या पूठे वार त्रण वोसिरामि वोसिरामि न कह्युं । पोसहसालामांहि पइसतां नीसरतां निस्सिही आवस्सही कहेवी वीसारी । पृथ्वीकाय.

अप्काय, तेऊकाय, वाउकाय, वनस्पतिकाय, त्रसकाय तणा संघट्ट, परिताप, उपद्रव हुआ। संथारा पोरसि तणो विधि भणवो वीसारिओ। पोरसीमांहि उंध्या। अविधि संथारुं पाथर्युं। काल वेलायें पडिक्कमणं न कीधुं। पारणादिक तणो चिन्ता निपजावी। कालवेला देव वांदवा वीसारिया। पोसह असूरो लीयो, सवारो पारीयो। पर्व्व तिथि आवी पोसह लीधो नही॥ इग्यारमे पोषधोपवास-व्रत-विषइओ० ॥ ११ ॥

बारमे अतिथि-संविभाग-व्रतें पांच अतिचार;—सच्चित्ते निक्खिवणे॥ सच्चित्त वस्तु हेठे उपरि थके महात्मा प्रतें असूझतुं दान दीधुं। अदेवा तणी बुद्धे सूझतुं फेडी असूझतुं कीधुं। देवा तणी बुद्धे असूझतुं फेडी सूझतुं कीधुं, आपणुं फेडी परायुं कीधुं। विहरवा वेला टली गया पछें असुर करी महातमा तेड्या। मच्छरलगें दान दीधुं। गुणवंत आवे भगति न साचवी। छतो शक्ति साधर्मिक-वात्सल्य न कीधुं। अनेराइ धर्म्मक्षेत्र सीदाता छतो शक्तें उद्धर्‍या नहीं॥ बारमें अतिथि-संविभाग-व्रत–विषइओ० ॥१२॥

संलेहणा तणा पांच अतिचार। इहलोए परलोए॥

इहलोगासंसप्पओगे परलोगासंसप्पओगे जीविआसंसप्पओगे, मरणासंसप्पओगे, कामभोगासंसप्पओगे। इहलोक-मनुष्य भवे मान, महत्त्व, लोक तणी सेवा,ठकुराई, बलदेव-वासुदेव-चक्रवर्त्ति-पद वांछ्यां। परलोके इंद्र-अहमिंद्र-देवाधिदेव-पदवी वांछी। सुख आव्ये जीववा तणी वांछा कीधी। दुःख आव्ये मरवा तणी वांछा कीधी। काम-भोग-तणी इच्छा कीधी॥ संलेहणा-व्रत-वि०॥

तपाचार बारभेदें॥ छ अभ्यन्तर, छ बाहिर॥ अणसणमूणोयरिया०। अणसण कहीयें उपवास, ते पर्व्वतिथि छती शक्ते कीधुं नही। ऊणोदरी ते पांच सात कवल ऊणा रह्या नही। द्रव्य-संक्षेप विगय-प्रमुख-परिमाण कीधुं नही। आसनादिक काय-किलेश न कीधो। संलीणता—अंगोपांग संकोच्यां नहीं। नवकारसी, पोरसी, गंठसी, मूठसी, साड्ढपोरसि, पुरिमड्ढ, एकासणो, बेआसणो, नीवी, आंबिल प्रमुख पच्चक्खाण पारवां वीसारयां, बेसतां नवकार भणयो नही, ऊठतां दिवस-चरिमं न कीधुं, नीवी, आंबिल, उपवासादिक तप करी काचुं पाणी पीधुं, वमन थयुं॥ बाह्य-तप-व्रत-विषइओ०॥

अभ्यंतर तप॥ पायच्छित्तं विणओ। गुरुकनें

मन सुद्धें आलोयणा लीधीं नही। गुरु-दत्त प्रायच्छित्त तप लेखा शुद्ध पहुंचाड्युं नहीं। देव-गुरु-संघ-साहम्मी प्रतें विनय साचव्यो नहीं। वाचना, प्रच्छना, परावर्त्तना, अनुप्रेक्षा, धर्मकथा लक्षण पंच विधि सिज्झाय कीधो नहीं। धर्म्मध्यान शुक्लध्यान ध्यायुं नही। कर्मक्षय निमित्त लोगस्स दस वीसनो काउस्सग्ग न कीधो ॥ अभ्यन्तर-तप-विषइओ ॥

॥ वीर्याचारना तीन अतिचार ॥ अणिगूहियबलविरिओ, परिक्कमइ जो जहुत्तठाणेसु ॥ जुंजइ अ जहाथामं, नायव्वो वीरियायारो ॥१॥ पढवे, गुणवे, विनय, वेयावच्च, देवपूजा, सामायिक, दान, शील, तप, भावना प्रमुख धर्म्म कृत्य तणे विषे मन, वचन, काय तणुं छतुं बल वीर्य गोपव्युं। रूडा पञ्चाङ्ग खमासमण न दीधां। बेठां पडिक्कमणुं कीधुं ॥ वीर्याचार-व्रत-विषइओ० ॥

नाणाइ अट्ठ अइवय, सम्म संलेहण पण पनर कम्मेसु। बारस तव विरिअ तिगं, चउवीसं सय अईयारा ॥ १॥ पडिसिद्धाणं करणे ॥ जिन-प्रतिषिद्ध बावीस अभक्ष्य, बत्तीस अनंतकाय, बहु-बीजभक्षण, महाआरंभ, महापरिग्रहादिक कीधां। नित्यकृत्य, देवपूजा, सामायिकादिक तथा तीर्थयात्रादिक न कीधां। जीवाजीवादि-विचार

सद्दहिया नहीं, आपणी कुमति लगें उत्सूत्र-प्ररूपणा कीधी। प्राणातिपात १, मृषावाद २, अदत्तादान ३, मैथुन ४, परिग्रह ५, क्रोध ६, मान ७, माया ८, लोभ ९, राग, द्वेष ११, कलह १२, अभ्याख्यान १३, परपरिवाद १४, पैशून्य १५, अरतिरति १६, मायामृषावाद १७, मिथ्यात्वशल्य १८, ए अढारह पापस्थानकमाँहि जे कोइ कीधो, कराव्यो अनुमोद्यो, एवंप्रकारे श्रावक-धर्मे श्रीसम्यक्त्व-मूल बारह व्रत चोवीसा ... अतिचारमांहि जिको कोई अतिचार पक्ष-दिवसमांहि सूक्ष्म, बादर, जाणतां अजाणतां हुवो होय ते सहू मन, वचन, कायायें करी मिच्छा मि दुक्कडं ॥

## ५१—कमलदल-स्तुति ।

कमल-दल-विपुल-नयना,
कमल-मुखी कमल-गर्भ-सम-गौरी ।
कमले स्थिता भगवती,
ददातु श्रुत-देवता सौख्यम् ॥१॥

अन्वयार्थ—'कमलदलविपुलनयना' कमल के पत्र के समान विशाल आँख वाली, 'कमलमुखी' कमल के समान मुँह वाली, 'कमलगर्भसमगौरी' कमल के गर्भ के तुल्य गौर वर्ण वाली, 'कमले स्थिता' [ और ] कमल में स्थित [ ऐसी ] 'भगवती श्रुतदेवता' भगवती श्रुत-देवी 'सौख्यम्' सुख 'ददातु' दे ॥१॥

**भावार्थ**—जिसकी आँखें कमल के पत्र के समान विशाल हैं, जिसका मुख कमल के तुल्य सुन्दर है, जिसका वर्ण कमल के गर्भ के सदृश गौर है और जो कमल के आसन पर स्थित है ऐसी भगवती श्रुतदेवी आपको सुख दे ॥ १ ॥

## ५२—भुवनदेवता-स्तुति ।

† भुवणदेवयाए करेमि काउस्सग्गं । अन्नत्थ० ।

**अर्थ**—भुवनदेवता की आराधना के लिये मैं कायोत्सर्ग करता हूँ।

**ज्ञानादिगुणयुतानां, स्वाध्यायध्यानसंयमरतानाम् ।**
**विदधातु भुवनदेवी, शिवं सदा सर्वसाधूनाम् ॥१॥**

**अन्वयार्थ**—'भुवनदेवी' भुवनदेवता 'ज्ञानादिगुणयुतानां' ज्ञान वगैरह गुणों से सहित [ और ] 'स्वाध्यायध्यानसंयमरतानाम्' हमेशा स्वाध्याय, संयम आदि में लीन 'सर्वसाधूनाम्' सब साधुओं का 'सदा' हमेशा 'शिवं' कल्याण 'विदधातु' करे ॥१॥

**भावार्थ**—भुवनदेवता ऐसे सभी साधुओं का सदा कल्याण करती रहे, जो ज्ञान, दर्शन आदि गुणों से युक्त हैं और जो स्वाध्याय, ध्यान तथा संयम आदि में तत्पर बने रहते हैं ॥ १ ॥

## ५३—क्षेत्रदेवता-स्तुति ।

*खित्तदेवयाए करेमि काउस्सग्गं । अन्नत्थ० ।

**अर्थ**—क्षेत्र-देवता आराधना के लिये कायोत्सर्ग करता हूँ ।

**यस्याः क्षेत्रं समाश्रित्य, साधुभिः साध्यते क्रिया ।**
**सा क्षेत्रदेवता नित्यं, भूयान्नः सुखदायिनी ॥१॥**

† भुवनदेवतायै करोमि कायोत्सर्गम् ।

* क्षेत्रदेवतायै करोमि कायोत्सर्गम् ।

**अन्वयार्थ**—'यस्याः' जिसके 'क्षेत्र' क्षेत्र को 'समाश्रित्य' प्राप्त करके 'साधुभिः' साधुओं के द्वारा 'क्रिया' चारित्र 'साध्यते' पाला जाता है 'सा क्षेत्रदेवता' वह क्षेत्रदेवता 'नः' हमारे लिये 'नित्यं' हमेशा 'सुखदायिनी भूयात्' सुख देने वाली हो ॥१॥

**भावार्थ**—वह क्षेत्रदेवता हमें हमेशा सुख पाने में सहायक बनी रहे, जिसके क्षेत्र में रहकर साधु पुरुष अपने चारित्र का निराबाध आराधन करते हैं ॥१॥

## ५४—पच्चक्खाण-सूत्र ।

[ *नमुक्कारसहिअ-पच्चक्खाण । ]

( १ )

†उग्गए सूरे, नमुक्कार-सहिअं मुट्ठि-सहिअं पच्चक्खाइ चउव्विहंपि आहारं—असणं, पाणं, खाइमं, साइमं ; अन्नत्थणाभोगेणं, सहसागारेणं, महत्तरागारेणं, सव्व-समाहि-वत्तिआगारेणं; विगईओ पच्चक्खाइ, अन्नत्थणाभोगेणं, सहसागारेणं, लेवालेवेणं, गिहत्थसंसिट्ठेणं, उक्खित्त-विवेगेणं, पडुच्च-मक्खिएणं

* जो चौदह नियम हररोज संभारता है उसके लिये यह पच्चक्खाण है। यदि वह पोरसी आदिका पच्चक्खाण करना चाहे तो 'नमुक्कारसहिअं' के स्थान में 'पोरिसिं' आदि शब्द बोले।

† उद्गते सूरे, नमस्कारसहितं मुष्टिसहितं प्रत्याख्याति चतुर्विधमप्याहारम्—अशनं, पानं, खादिमं, स्वादिमम् ; अन्यत्रानाभोगात, सहसाकारात्, महत्तराकारात, सर्वसमाधिप्रत्ययाकारात् ; विकृतीः प्रत्याख्याति, अन्यत्रानाभोगात्, सहसाकारात्, लेपालेपात, गृहस्थसंसृष्टात्, उत्क्षिप्तविवेकात्, प्रतीत्यम्रक्षितात्, पारिष्ठापनिकाकारात, महत्तराकारात, देशावकाशिकं भोग-परिभोगं प्रत्याख्याति अन्यत्रानाभोगात्, सहसाकारात्, महत्तराकारात, सर्वसमाधिप्रत्ययाकाराद् व्युत्सृजति ।

पारिट्ठावणियागारेणं, महत्तरागारेणं; देसावगासियं भोग-परिभोगं +पच्चक्खाइ, अणांत्थणाभोगेणं, सह-सागारेणं,महत्तरागारेणं सव्व-समाहि-वत्तिआगारेणं ×वोसिरइ ॥

भावार्थ—सूर्य के उदय होने के समय से लेकर दो घड़ी दिन निकल आने पर्यन्त चारों आहारों का 'नमुक्कारसहिय मुट्ठिसहिय' पच्चक्खाण किया जाता है अर्थात् नवकार गिनकर मुट्ठी खोलने का संकेत करके चार प्रकार के आहारों का त्याग किया जाता है। वे चार आहार ये हैं;—(१) अशन--रोटी आदि भोजन, (२) पान—पानी आदि पीने योग्य चीजें, (३) खादिम--फल, मेवा आदि और (४) स्वा-दिम—सुपारी, लवंग आदि मुखवास। इन आहारों का त्याग चार आगारों (छूटों) को रख कर किया जाता है। वे चार आगार ये हैं,—(१) अनाभोग—बिलकुल याद न आना। (२) सहसाकार—मेघ बरसते या दही मथने आदि के समय, रोकने पर भी, जल, छाँछ आदि त्याग की हुई वस्तुओं का मुख में चला जाना। (३) महत्तराकार विशेष निर्जरा आदि खास कारण से गुरु की आज्ञा पाकर निश्चय किये हुए समय के पहले ही पच्चक्खाण पार लेना। (४) सर्वसमाधि-प्रत्ययाकार—तीव्र रोग की उपशान्ति के लिये औषध आदि ग्रहण करने के निमित्त निर्धारित समय के पहले ही पच्चक्खाण पार लेना। एक या एक से अधिक विकृतियों का त्याग किया जाता है। इस विकृति-त्याग में ये आठ आगार हैं—(१) अनाभोग (२) सहसाकार (३) * लेपालेप—घृत आदि लगे हुए हाथ, कुड़छी आदि को पोंछकर

+ दूसरों को पच्चक्खाण करना हो तो 'पच्चक्खाइ' और 'वोसिरइ' और स्वयं करना हो तो 'पच्चक्खामि' और 'वोसिरामि' कहना चाहिए।

*लेपालेप से लेकर पाँच आगार मुनि के लिये हैं, गृहस्थ के लिए नहीं।

उससे दिया हुआ आहार ग्रहण करना । (४) गृहस्थसंसृष्ट—घी, तेल आदि से छौंके हुए शाक, दाल आदि लेना या गृहस्थ ने अपने लिये जिस पर घी आदि लगाया हो ऐसी रोटी आदि को लेना । (५) उत्क्षिप्त-विवेक—ऊपर रक्खे हुए गुड़, शक्कर आदि को उठा लेने पर उनका कुछ अंश जिसमें लगा रह गया हो ऐसी रोटी आदि को लेना । (६) प्रतीत्यम्रक्षित—भोजन बनाते समय जिन चीजों पर सिर्फ उँगली से घी, तेल आदि लगाया गया हो ऐसी चीजों को लेना । (७) पारिष्ठापनिकाकार—अधिक हो जाने के कारण जिस आहार को परठवाना पड़ता हो तो परठवन के दोष से बचने के लिये उस आहार को गुरु की आज्ञा से ग्रहण कर लेना । (८) महत्तराकार । देशावकाशिक-व्रत-संबन्धी भोग-परिभोग का पच्चक्खाण किया जाता है । इसमें ये चार आकार हैं—अनाभोग, सहसाकार, महत्तराकार, और सर्व-समाधिप्रत्ययाकार ।

आगार का मतलब यह है कि यदि उस समय त्याग की हुई वस्तु का सेवन किया जाय तो भी पच्चक्खाण का भंग नहीं होता ।

( २ )

**† उग्गए सूरे नमुक्कारसहियं पच्चक्खाइ चउव्वि-हंपि आहारं—असणं, पाणं, खाइमं, साइमं, अणा-त्थणाभोगेणं सहसागारेणं वोसिरइ ॥१॥**

**भावार्थ**—सूर्योदय से लेकर दो घड़ी दिन निकलने पर्यन्त, अशन, पान, खादिम और स्वादिम इन चारों आहारों का, नवकार गिन कर पारनेका संकेत करके, त्याग किया जाता है । यह पच्चक्खाण इन दो आगारों को रख कर किया जाता है—अनाभोग और सहसाकार ॥१॥

---

† जो चौदह नियम न धारता हो उसके लिए ये नवकारसी आदि का पच्चक्खाण है ।

( २—पोरिसी साड्ढपोरिसी-पच्चक्खाण। )

† पोरिसिं, * साड्ढपोरिसिं, मुट्ठिसहिअं, पच्चक्खाइ। उग्गए सूरे, चउव्विहंपि आहारं—असणं, पाणं, खाइमं, साइमं; अणत्थणाभोगेणं, सहसागारेणं, पच्छन्न-कालेणं, दिसामोहेणं, साहु-वयणेणं, सव्व-समाहि-वत्तियागारेणं; विगईओ पच्चक्खाइ इत्यादि ‡।

भावार्थ—सूर्योदय से लेकर एक प्रहर या डेढ़ प्रहर तक चारों आहारों का नमुक्कारसहिअ पच्चक्खाण किया जाता है। यह पच्चक्खाण छ आगारों को रख कर किया जाता है (१) अनाभोग। (२) सहसाकार। (३) प्रच्छन्नकाल—मेघ, रज, ग्रहण आदि के द्वारा सूर्य ढक जानेसे पोरिसी या साढपोरिसी का समय मालूम न होना। (४) दिग्मोह—दिशा का भ्रम होने से पोरिसी या साढपोरिसी का समय ठीक ठीक न जानना। (५) साधुवचन—साधु के 'उग्घाड़ा पोरिसी' शब्द को जो कि व्याख्यान में पोरिसी पढ़ाते वक्त बोला जाता है, सुन कर अधूरे समय में ही पच्चक्खाण को पार लेना। (६) सर्व-समाधिप्रत्ययाकार।

---

† पौरुषीम्। सार्धपौरुषीम्। प्रच्छन्नकालेन। दिग्मोहेन। साधुवचनेन।

* पोरिसी के पचक्खाण में 'साढपोरिसिं' पद और साड्ढपोरिसी के पचक्खाण में 'पोरिसिं' पद नहीं बोलना चाहिए।

‡ 'विगईओ पचक्खाइ' से लेकर 'वोसिरइ' तक का पाठ पूर्व की तरह कहना चाहिए।

[ ३—पुरिमड्ढ-अवड्ढ-पच्चक्खाण । ]

† सूरे उग्गए, पुरिमड्ढं, * अवड्ढं, मुट्ठिसहिअं पच्चक्खाइ ; चउव्विहंपि आहारं, असणं, पाणं, खाइमं, साइमं; अण्णत्थणाभोगेणं, सहसागारेणं, पच्छन्नकालेणं, दिसा-मोहेणं, साहु-वयणेणं; महत्तरागारेणं, सव्व-समाहि-वत्तियागारेणं; विगईओ पच्च० ।

**भावार्थ**—सूर्योदय से ले कर पूर्वार्ध—दो प्रहर तक पच्चक्खाण करना पुरिमड्ढ है और तीन प्रहर तक पच्चक्खाण करना अवड्ढ है। इसके सात आगार हैं जिनमें छः पोरिसी के पच्चक्खाण के समान और 'महत्तराकार' नमुकार के तुल्य है।

[ ४—एकासण-बिआसण-पच्चक्खाण। ]

× पोरिसिं साड्ढपोरिसिं वा पच्चक्खाइ, उग्गए सूरे, चउव्विहंपि आहारं—असणं, पाणं, खाइमं, साइमं ; अण्णत्थणाभोगेणं, सहसागारेणं, पच्छन्नकालेणं, दिसा-मोहेणं, साहु-वयणेणं, सव्व-समाहिवत्तियागारेणं; एकासणं बिआसणं वा पच्चक्खाइ, दुविहं तिविहंपि आहारं असणं, खाइमं, साइमं, अण्ण० सह० सागारिआगारेणं, आउंटण-पसारेणं, गुरु-

---

† पूर्वार्धम्। अपरार्धम्।

*—अवड्ढ के पच्चक्खाण में 'पुरिमड्ढं' पद और पुरिमड्ढ के पच्चक्खाण मे 'अवड्ढं' पद नहीं बोलना चाहिए।

× एकाशनं द्व्यशनं वा। द्विविधं त्रिविधमपि। सागारिकाकारात, आकुञ्चनप्रसारणात, गुर्वभ्युत्थानात्।

अब्भुट्ठाणेणं, पारि० मह० सव्व०* देसावगासियं० इत्यादि ॥४॥

भावार्थ—इस पच्चक्खाण में पोरिसी आदि का पच्चक्खाण किया जाता है, इस लिए छः आगार पोरिसी के ही हैं। एकासण-बिआसण के ये आठ आगार हैं;—(१) अनाभोग (२) सहसाकार (३) सागारिकाकार—जिनके देखने से आहार करने की शास्त्र में मनाही है, उनके उपस्थित हो जाने पर स्थान बदल कर दूसरी जगह चले जाना। (४) आकुञ्चनप्रसारण—सुन्न पड़ जाने आदि के कारण से हाथ पैर आदि अंगों का सिकोड़ना या फैलाना। (५) गुर्वभ्युत्थान—किसी पाहुने मुनि या गुरु के आने पर विनय-सत्कार के लिए उठ जाना (६) पारिष्ठापनिकाकार। (७) महत्तराकार (८) सर्वसमाधि-प्रत्ययाकार ॥४॥

[ ५—एगलठाण-पच्चक्खाण। ]

† पोरिसिं साड्ढपोरिसिं वा पच्चक्खाइ, उग्गए

---

* साधु के लिए एकासण, आंबिल, नीवी तथा तिविहाहार उपवास के पच्चक्खाण में, यहां पर, ये छः आगार और होते हैं—"पाणस्स लेवाडेण वा, अलेवाडेण वा, अच्छेण वा, बहुलेवेण वा, ससित्थेण वा, असित्थेण वा"। अर्थात्—(१) पानलेप—दाल आदि का माँड तथा इमली, द्राक्षा आदि का पानी। (२) अलेप—साबूदाना आदि का धोवन तथा छाँछ का निथरा हुआ पानी। (३) अच्छ—तीन वार औटा हुआ स्वच्छ पानी। (४) बहुलेप—चावल आदि का चिकना माँड। (५) ससिक्थ—आटा आदि से लिप्त हाथ या बरतन का धोवन। (६) असिक्थ—आटा लगे हुए हाथ या बरतन का कपडे से छना हुआ धोवन। तथा साधु पच्चक्खाण के समय 'देसावगासियं'—आदि का प्रत्याख्यान न करें॥

† एकाशनम् एकस्थानम्।

सूरे, चउव्विहंपि आहारं—असणं, पाणं, खाइमं, साइमं; अण्ण० सह० पच्छण्ण० दिसा० साहु० सव्व० एकासणं एगट्ठाणं पच्चक्खाइ, दुविहं, तिविहं, चउव्विहंपि आहारं—असणं, खाइमं, साइमं, अण्ण० सह० सागा० गुरु० पारि० मह० सव्व० देसाव० इत्यादि पूर्ववत् ॥५॥

**भावार्थ**—एकासण के पच्चक्खाण की तरह इसका अर्थ जानना। फर्क केवल उतना ही है, कि एकासण के पच्चक्खाण मे आठ आगार हैं और यहाँ 'आउंटणपसारेणं' आकार को छोड़कर बाकी सात आगार रखे जाते हैं ॥५॥

[ ६—आयंबिल-पच्चक्खाण। ]

† पोरिसिं साड्ढपोरिसिं वा पच्चक्खाइ, उग्गए सूरे, चउव्विहंपि आहारं—असणं, पाणं, खाइमं, साइमं, अण्णत्थ० सह० पच्छ० दिसा० साहु० सव्व० आयंबिलं पच्चक्खाइ, अण्णत्थ० सह० लेवालेवेणं, गिहत्थ-संसिट्ठेणं, उक्खित्त-विवेगेणं, पारिट्ठा० मह०, सव्व० एकासणं पच्चक्खाइ, तिविहंपि आहारं—असणं, खाइमं, साइमं; अण्ण० सह० सागा० आउंटण० गुरु० पारि० मह० सव्व० वोसिरइ ॥६॥

**भावार्थ**—आयंबिल मे पोरिसी या साढपोरिसी तक छह आगार-पूर्वक चारों आहारों का त्याग किया जाता है। इस लिये

---

† आचामाम्लम्।

इसके शुरू में पोरिसी या साढपोरिसी का पच्चक्खाण है, पीछे आयंबिल करनेका पच्चक्खाण आठ आगार सहित है। आयंबिल में एक दफा जिमनेके बाद पानी के सिवाय तीनों आहारों का त्याग किया जाता है; इस लिए इसमे आठ आगारों के सहित तिविहार एगासण का भी पच्चक्खाण है ॥६॥

[ ७—निव्विगइय पच्चक्खाण । ]

* पोरिसिं साड्ढ-पोरिसिं वा पच्चक्खाइ, उग्गए सूरे, चउव्विहंपि आहारं असणं, पाणं, खाइमं, साइमं; अणत्थ० सह० पच्छ० दिसा० साहु० सव्व० निव्विगइयं पच्चक्खाइ, अणत्थ० सह० लेवा० गिहत्थ० उक्खित्त० पडुच्च० पारिट्ठा० मह० सव्व० एकासणं पच्चक्खाइ, तिविहंपि आहारं—असणं, खाइमं, साइमं, अणत्थ० सह० सागा० आउंटण० गुरु० पारिट्ठा० मह० सव्व० देसाव० इत्यादि पूर्ववत् ॥७॥

भावार्थ—विकार पैदा करने वाली वस्तुओं को 'विकृत' कहते हैं। विकृति के दो भेद हैं—भक्ष्य और अभक्ष्य । दूध, दही, घी, तेल, गुड़ और पक्वान्न ये छः भक्ष्य विकृतियाँ हैं और मांस, मद्य, मधु और मक्खन ये चार अभक्ष्य । अभक्ष्य विकृतिओं का तो श्रावक को सर्वथा त्याग होता ही है। भक्ष्य विकृतिओं का इस पच्चक्खाण से त्याग किया जाता है। इसका भी आयंबिल के पच्चक्खाण की तरह ही सब अर्थ समझना चाहिए, केवल आगार में इतना विशेष है कि वहाँ आठ हैं और यहाँ 'प्रतीत्यम्रक्षित' को मिलाकर नव आगार रखे जाते हैं ॥७॥

* निर्विकृतिकम् ।

( ८—चउव्विहाहार-उपवास-पच्चक्खाण । )

* सूरे उग्गए, अब्भत्तट्ठं पच्चक्खाइ । चउव्विहंपि आहारं—असणं,पाणं,खाइमं, साइमं; अणत्थ० सह० मह० सव्व० वोसिरइ ॥८॥

भावार्थ—इस पच्चक्खाण में सूर्योदय से लेकर दूसरे रोज के सूर्योदय तक चार आगार रख कर चारों आहारों का त्याग किया जाता है ॥८॥

( ६—तिविहाहार-उपवास-पच्चक्खाण । )

सूरे उग्गए, अब्भत्तट्ठं पच्चक्खाइ । तिविहंपि आहारं-आसणं, खाइमं, साइमं, अणत्थ० सह० पाणहार पोरिसिं, साड्ढपोरिसिं, पुरिमड्ढं, अवड्ढं वा पच्चक्खाइ अणत्थ० सह० पच्छण्ण० दिसा० साहु० सव्व० देसावगासियं इत्यादि पूर्ववत् ॥६॥

भावार्थ—सूर्योदय से लेकर दूसरे रोज के सूर्योदय तक तिविहार अभक्तार्थ-उपवास-का पच्चक्खाण किया जाता है। इसमें पाँच आगार रख कर पानी के सिवाय तीन आहारों का त्याग किया जाता है। पानी भी पोरिसी, साड्ढपोरिसी आदि तक छः आगार रख कर छोड़ दिया जाता हैं; इसी लिए 'पाणहार पोरिसी' इत्यादि पाठ है।

( १०—दत्ति-पच्चक्खाण । )

+ पोरिसिं, साड्ढपोरिसिं, पुरिमड्ढं, अवड्ढं वा पच्चक्खाइ,उग्गए सूरे,चउविहंपि आहारं—असणं, पाणं, खाइमं साइमं, अणत्थ० सह० पच्छ० दिसा०

---

* अभक्तार्थम् । + दत्तिम् ।

साहु० सव्व० एकासणं एगट्ठाणं दत्तियं पच्चक्खामि, तिविहं चउविहंपि आहारं—असणं, पाणं, खाइमं, साइमं; अणत्थ० सह० सागा० गुरु० मह० सव्व० विगइओ पच्चक्खाइ इत्यादि पूर्ववत्, देसावगासियं इत्यादि पूर्ववत् ॥१०॥

भावार्थ—एक वार में अविच्छिन्न रूप से जितना दान दिया जाय उसे दत्ति कहते हैं। इसमें भी एकासण की तरह शुरु में छः आगार-सहित पोरिसी या साढपोरिसी का पच्चक्खाण है, पीछे छह आगार सहित दत्ति का पच्चक्खाण है, दत्ति में एक दफा जिमने के बाद पानी भिन्न तीनों आहारों का या चारों आहारों का त्याग किया जाता है; इसलिए बाद में छह आगारों सहित उनका भी पच्चक्खाण है।

( ११ - दिवसचरिम-चउव्विहाहार पच्चक्खाण । )

दिवस-चरिमं पच्चक्खाइ, चउव्विहंपि आहारं—असणं, पाणं, खाइमं, साइमं, अणत्थणाभोगेणं, सहसागारेणं, महत्तरागारेणं, सव्व-समाहि-वत्ति-यागारेणं वोसिरइ ॥११॥

भावार्थ—इस पच्चक्खाण से दिन के शेष भाग से संपूर्ण रात्रि पर्यन्त चारों आहारों का त्याग किया जाता है ॥११॥

[ १२—दिवसचरिम-दुविहाहार-पच्चक्खाण । ]

दिवसचरिमं पच्चक्खाइ, दुविहंपि आहारं—असणं, खाइमं; अणत्थ० सह० मह० सव्व० वोसिरइ ॥१२॥

भावार्थ—इस पच्चक्खाण से दिन के शेष भाग से लेकर

संपूर्ण रात्रि पर्यन्त पानी और मुखवास को छोड़कर शेष दो आहारों का त्याग किया जाता है ॥१२॥

[ १३—पाणहार-पच्चक्खाण ]

**पाणहार दिवसचरिमं पच्चक्खाइ, अन्नत्थणा-भोगेणं, सहसागारेणं, महत्तरागारेणं, सव्व-समाहि-वत्तियागारेणं वोसिरइ ॥१३॥**

**भावार्थ**—यह पच्चक्खाण दिन के शेष भाग से लेकर संपूर्ण रात्रि-पर्यन्त पानी का त्याग करने के लिए है ॥१३॥

[ १४—भवचरिम-पच्चक्खाण ]

**भवचरिमं पच्चक्खाइ, तिविहं चउव्विहंपि आ-हारं असणं, पाणं, खाइमं, साइमं, अणत्थ० सह० मह० सव्व० वोसिरइ* ॥१४॥**

**भावार्थ**—अन्त समय में यह पच्चक्खाण किया जाता है। इस पच्चक्खाण में चार के स्थान में दो आगार भी रखे जा सकते हैं ॥१४॥

[ १५—देसावगासिय-पच्चक्खाण ]

**† अहं णं भंते ! तुम्हाणं समीवे देसावगासियं**

---

* इसी तरह गंठिसहिअ, मुट्ठिसहिअ, और अंगुट्ठसहिअ आदि अभि-ग्रह-पच्चक्खाण के भी ये ही चार आगार होते हैं। साधु के लिये पाँचवाँ 'चोल-पट्टागारेणं' चोलपट्ट का भी आगार होता है।

† अहं भदन्त ! युष्माकं समीपे देशावकाशिकं प्रत्याख्यामि द्रव्यतः, क्षेत्रतः, कालतः, भावतः। द्रव्यतो देशावकाशिकम्, क्षेत्रतो[illegible] कालतो यावद् धारणा, भावतो यावद् ग्रहेण न गृह्ये, छलेन केनापि रोगातंकेन वा एष मे परिणामो न परिपतति तावदनि भोगात्, सहसाकारात्, महत्तराकारात्, सर्वसमाधिप्रत्ययाकाराद्

पच्चक्खामि दव्वओ, खित्तओ, कालओ, भावओ। दव्वओ णं देसावगासियं, खित्तओ णं इत्थ वा अ-ण्णत्थ वा, कालओ णं जाव धारणा, भावओ णं जाव गहेणं न गहेज्जामि, छलेणं न छलेज्जामि, अण्णेण केणवि रोगायंकेण वा एस मे परिणामो न परिवडइ ताव अभिग्गहो, अणत्थणाभोगेणं, सहसागारेणं, मह-त्तरागारेणं, सव्व-समाहि-वत्तियागारेणं वोसिरइ॥१५॥

**भावार्थ**—हे भगवन्! मैं आपके पास द्रव्य, क्षेत्र, काल और भाव से देशावकाशिक--दशवें श्रावक-व्रत का नियम लेता हूँ। द्रव्य से देशावकाशिक, क्षेत्र से यहाँ या अन्यत्र, काल से धारणा पर्यन्त और, भाव से जब तक भूतादि-ग्रह से गृहीत न होऊँ, छल से छला न जाऊँ या अन्य किसी रोगातंक से मेरा यह परिणाम पतित न हो जाय तबतक यह मेरा अभिग्रह है। इस पच्चक्खाण में भी पूर्व-व्याख्यात ये चार आगार हैं;—अनाभोग, सहसाकार, महत्तराकार और सर्व-समाधिप्रत्ययाकार ॥१५॥

## ५५—पच्चक्खाण-आगार-संख्या।

+दो चेव नमुक्कारे, आगारा छच्च हुंति पोरिसिए।
सत्तेव य पुरिमड्ढे, एगासणयम्मि अट्ठेव ॥१॥

---

+ द्वावेव नमस्कारे, आकाराः षट् च भवन्ति पौरुष्याम्।
सप्तैव च पूर्वार्धे, एकाशनकेऽष्टैव ॥ १ ॥
सप्तैकस्थानस्य तु, अष्टैव चाचामाम्ले आकाराः।
पञ्चैवाभक्तार्थे, षट् पाने चरिमे चत्वारि ॥ २ ॥
पञ्च चत्वारोऽभिग्रहे, निर्विकृतौ अष्ट नव चाकाराः।
अप्रावरणे पञ्च तु, भवन्ति शेषेषु चत्वारः ॥ ३ ॥

सत्तेगट्ठाणस्स उ, अट्ठेव य अंबिलम्मि आगारा ।
पंचेव अभत्तट्ठे, छप्पाणे चरिम चत्तारि ॥२॥
पंच चउरो अभिग्गहे, निव्वीए अट्ठ नव य आगारा ।
अप्पावरणे पंच उ, हवंति सेसेसु चत्तारि ॥३॥

**भावार्थ**—नवकारसी के पच्चक्खाण में दो, पोरिसी में छह, पुरिमड्ढ में सात, एकासण में आठ, एकठाणे में सात, आयंबिल में आठ, उपवास में पाँच, पाणहार में छह, चरिम-पच्चक्खाण में चार, अभिग्रह-पच्चक्खाण में पाँच या चार, निर्विकृति में आठ या नव, अप्रावरण में पाँच और शेष प्रत्याख्यानों में चार आगार होते हैं। इनका विस्तार से विवरण पूर्वोक्त पच्चक्खाण-सूत्र मे यथास्थान किया गया है ॥ १--३ ॥

---

# अथ सप्त स्मरणानि ।

## ५६—अजित-शान्ति-स्तवन ।

अजिअं जिअ-सव्व-भयं,
संतिं च पसंत-सव्व-गय-पावं ।
जय-गुरु संति-गुण-करे,
दो वि जिणवरे पणिवयामि ॥१॥ [गाहा]

**अन्वयार्थ**—'जिअसव्वभयं' सब भय को जीते हुए 'अजिअं' श्री अजितनाथ 'च' और 'पसंतसव्वगयपावं' सब रोग और पाप को शान्त किये हुए 'संतिं' श्री शान्तिनाथ [ इन ] 'जयगुरु' जगत् के गुरु

* अजितं जितसर्वभयं, शान्तिं च प्रशान्तसर्वगदपापम् ।
जगद्गुरू शान्तिगुणकरौ, द्वावपि जिनवरौ प्रणिपतामि ॥ १ ॥

[ तथा ] 'संतिगुणकरे' उपशम गुण को करने वाले [ ऐसे ] 'दो वि' दोनों 'जिणवरे' जिनवरों को 'पणिवयामि' [ मैं ] नमस्कार करता हूँ ॥ १ ॥

**भावार्थ**—इस छन्द का नाम गाथा है। इसमें श्री अजित-नाथ और श्री शान्तिनाथ दोनों की स्तुति है।

सब भयों को जीत लेने वाले अजितनाथ और सब रोग तथा पापों को शान्त कर देने वाले श्रीशान्तिनाथ, इन दोनों को मैं नमस्कार करता हूँ। ये दोनों तीर्थंकर जगत् के गुरु और शान्तिकारक हैं ॥१॥

† ववगय-मंगुल-भावे,
ते हं विउल तव-निम्मल-सहावे।
निरुवम-मह-प्पभावे,
थोसामि सुदिट्ठ-सब्भावे ॥२॥ ( गाहा )

**अन्वयार्थ**—'ववगयमंगुलभावे' तुच्छ भावों को नष्ट कर देने वाले, 'विउल' महान् 'तव' तप से 'निम्मलसहावे' निर्मल स्वभाव वाले, 'निरुवममहप्पभावे' अतुल और महान् प्रभाव वाले [ और ] 'सुदिट्ठ-सब्भावे' सत्य पदार्थों को अच्छी तरह देख लेने वाले [ ऐसे ] 'ते' उनकी 'हं' मैं 'थोसामि' स्तुति करूँगा ॥ २ ॥

**भावार्थ**—इस गाथा-नामक छन्द में दोनों तीर्थंकरों का स्तवन करने की प्रतिज्ञा की गई है।

जिनके बुरे परिणाम बिलकुल नष्ट हो चुके हैं, तीव्र तपस्या से जिनका स्वभाव निर्मल हुआ है, जिनका प्रभाव अतुलनीय और महान् है और जिन्होंने यथार्थ तत्त्वों को पूर्णतया जाना है, उन श्रीअजितनाथ तथा शान्तिनाथ का मैं स्तवन करूँगा ॥२॥

---

† व्यपगताशोभनभावौ, तावहं विपुलतपोनिर्मलस्वभावौ।
निरुपममहाप्रभावौ, स्तोष्यामि सुदृष्टसद्भावौ ॥ २ ॥

* सव्व-दुक्ख-प्पसंतीणं, सव्व-पाव-प्पसंतिणं ।
सया अजिअ-संतीणं, नमो अजिअ-संतिणं ॥३॥

( सिलोगो )

अन्वयार्थ—'सव्वदुक्खप्पसंतीणं' सब दुःखों को शान्त किये हुए, 'सव्वपावप्पसंतिणं' सब पापों को शान्त किये हुए [ और ] 'सया' सदा 'अजिअसंतिणं' अजेय तथा शान्ति धारण करने वाले [ ऐसे ] 'अजिअसंतिणं' अजितनाथ तथा शान्तिनाथ को 'नमो' नमस्कार हो ॥३॥

भावार्थ—इस श्लोक-नामक छन्द में दोनों तीर्थंकरों को नमस्कार किया है।

जिनको न तो किसी तरह का दुःख बाकी है और न किसी तरह का पाप और जो हमेशा अजेय —नहीं जीते जा सकने वाले—तथा शान्ति धारण करने वाले हैं, ऐसे श्री अजितनाथ तथा शान्तिनाथ दोनों को नमस्कार हो ॥ ३ ॥

† अजिअ-जिण ! सुह-पवत्तणं,
तव पुरिसुत्तम ! नाम-कित्तणं ।
तह य धिइ-मइ-प्पवत्तणं,
तव य जिणुत्तम ! संति ! कित्तणं ॥४॥

( मागहिआ )

अन्वयार्थ—'पुरिसुत्तम' पुरुषों में उत्तम 'अजिअजिण' हे अजितनाथ जिन ! 'तव' तेरा 'नामकित्तणं' नाम-कीर्तन 'य' तथा

---

* सर्वदुःखप्रशान्तिभ्यां, सर्वपापप्रशान्तिभ्याम् ।
सदाऽजितशान्तिभ्यां, नमोऽजितशान्तिभ्याम् ॥ ३ ॥

† अजितजिन ! सुखप्रवर्तनं, तव पुरुषोत्तम ! नामकीर्त्तनम् ।
तथा च धृतिमतिप्रवर्त्तनं, तव च जिनोत्तम ! शान्ते ! कीर्त्तनम् ॥४॥

'जिणुत्तम संति' हे जिनोत्तम शान्तिनाथ ! 'तव' तेरा 'नामकित्तणं' नाम-कीर्तन 'सुहपवत्तण' सुख को प्रवर्ताने वाला 'तह य' तथा 'धिइम-इप्पवत्तण' धीरज और बुद्धि को प्रवर्ताने वाला है ॥ ४ ॥

**भावार्थ**—इस छन्द का नाम मागधिका है। इसमे दोनों तीर्थंकरों के स्तवन की महिमा का वर्णन है।

हे पुरुषो में उत्तम श्रीअजितनाथ ! तथा जिनों में उत्तम श्रीशान्तिनाथ ! तुम दोनों के नाम का स्तवन सुख देने वाला तथा धैर्य और बुद्धि प्रकटाने वाला है ॥ ४ ॥

* किरिया-विहि-संचिअ-कम्म-किलेस-विमुक्खयरं,
अजिअं निचिअं च गुणेहिं महा-मुणि-सिद्धि-गयं ।
अजिअस्स य संति-महा-मुणिणो वि अ संतिकरं,
सययं मम निव्वुइ-कारणयं च नमंसणयं ॥ ५॥
(आलिंगणयं)

**अन्वयार्थ**—'किरिआविहि' क्रियाएँ कर के 'संचिअ' इकट्ठे किये हुये 'कम्मकिलेस' कर्मरूप क्लेश से 'विमुक्खयरं' छूटकारा दिलाने वाला, 'गुणेहिं' गुणों से 'निचिअं' परिपूर्ण 'अजिअं' किसी से नहीं जीता हुआ, 'मुहामुणिसिद्धिगयं' महायोगी की सिद्धियों से युक्त 'च' और 'संतिकरं' शान्ति करने वाला, ( ऐसा ) 'अजिअस्स' अजितनाथ को किया हुआ 'य' तथा 'संतिमहामुणिणो वि' शान्तिनाथ महामुनि को भी किया हुआ 'नमंसणयं' नमस्कार 'सययं' हमेशा 'मम' मेरी 'निव्वुइ' शान्ति के 'कारणयं' कारण [ हो ] ॥ ५ ॥

---

* क्रियाविधिसंचितकर्मक्लेशविमोक्षकर-
मजितं निचितं च गुणैर्महामुनिसिद्धिगतम् ।
अजितस्य च शान्तिमहामुनेरपि च शान्तिकरं,
सततं मम निर्वृतिकारणकं च नमस्यनम् ॥ ५ ॥

**भावार्थ**—इस छन्द का नाम आलिङ्गनक है। इसमें श्री-अजितनाथ तथा शान्तिनाथ दोनों को किये जाने वाले नमस्कार की महिमा गायी गयी है।

अनेक क्रियाओं के द्वारा संचय किये हुए कर्म-क्लेशों से छुड़ाने वाला, अनेक गुणों से युक्त, अजेय अर्थात् सब से अधिक प्रभाव वाला, बड़े बड़े योगियों के योग्य अणिमा आदि सिद्धियों को दिलाने वाला और शान्तिकारक, इस प्रकार का श्रीअजितनाथ तथा शान्तिनाथ को किया हुआ जो नमस्कार है सो सदा मुझ को शान्ति देवे ॥ ५ ॥

*पुरिसा जइ दुक्ख-वारणं, जइ य विमग्गह सुक्ख-कारणं।
अजिअं संतिं च भावओ, अभयकरे सरणं पवज्जहा ॥
( मागहिआ )

**अन्वयार्थ**—'पुरिसा' हे पुरुषो ! 'जइ' अगर 'दुक्खवारणं', दुःख-निवारण का उपाय 'य' तथा 'सुक्खकारणं' सुख का उपाय 'विमग्गह' ढूँढ़ते हो तो 'अभयकरे' अभय करने वाले [ ऐसे ] 'अजियं संतिं च' अजितनाथ तथा शान्तिनाथ दोनों की 'सरणं' शरण 'भावओ' भावपूर्वक 'पवज्जहा' प्राप्त करो ॥ ६ ॥

**भावार्थ**—इस छन्द का नाम मागधिका है। इसमें दोनों भगवान् की शरण लेने का उपदेश है।

हे पुरुषो ! अगर तुम दुःख-निवारण की और सुख प्राप्त करने की खोज करते हो तो श्रीअजितनाथ और शान्तिनाथ, दोनों की भक्तिपूर्वक शरण लो; क्योंकि वे अभय करने वाले हैं ॥ ६ ॥

---

* पुरुषाः ! यदि दुःखवारणं, यदि च विमार्गयथ सौख्यकारणम्।
अजितं शान्तिं च भावतोऽभयकरौ शरणं प्रपद्यध्वम् ॥ ६ ॥

* अरइ-रइ-तिमिर-विरहिअमुवरय-जर-मरणं,
सुर-असुर-गरुल-भुयग-वइ-पयय-पणिवइयं ।
अजिअमहमवि अ सुनय-नय-निउणमभयकरं,
सरणमुवसरिअ भुवि-दिविज-महिअं सययमुवणमे
॥ ७ ॥ [ संगययं ]

**अन्वयार्थ**—'अरइ' अरति से 'रइ' रति से और 'तिमिर' अज्ञान से 'विरहिअं' रहित, 'उवरयजरमरणं' जरा और मरण से रहित, 'सुर' देव 'असुर' असुरकुमार 'गरुल' सुपर्णकुमार तथा 'भुयग' नागकुमार के 'वइ' पतियों से 'पयय' आदर-पूर्वक 'पणिवइयं' नमस्कार किये गये; 'सुनयनय' अच्छी नीति और न्याय में 'निउणं' निपुण, 'अभयकरं' भय मिटाने वाले 'अ' और 'भुविदिविजमहिअं' पृथ्वी में तथा स्वर्ग में जन्मे हुए प्राणियों से पूजित [ ऐसे ] 'अजिअ' अजितनाथ की 'सरणं' शरण 'उवसरिअ' पाकर 'अहमवि' मैं भी 'सययं' सदा 'उवणमे' नमन करता हूँ ॥ ७ ॥

**भावार्थ**—यह संगतक नाम का छन्द है। इसमें केवल श्री अजितनाथ का गुण-कीर्तन है।

जो हर्ष, खेद तथा अज्ञान से परे है, जो जरा-मरण से मुक्त है, जिसको देवों के, असुरकुमारों के, सुपर्णकुमारों के और नागकुमारों के स्वामियों ने आदर-पूर्वक प्रणाम किया है, जो सुनीति और न्याय में कुशल है; जो अभय-दाता है और मनुष्य-लोक तथा स्वर्ग-लोक के प्राणियों

---

* अरतिरतितिमिरविरहितमुपरतजरामरणं,
सुरासुरगरुडभुजगपतिप्रयतप्रणिपतितम् ।
अजितमहमपि च सुनयनयनिपुणमभयकरं,
शरणमुपसृत्य भुविदिविजमहितं सततमुपनमामि ॥ ७

ने जिसकी पूजा की है, उस श्रीअजितनाथ की शरण पा कर मैं सदा उसको नमन करता हूँ ॥ ७ ॥

*तं च जिणुत्तममुत्तम-नित्तम-सत्तधरं,
अज्जव-मद्दव-खंति-विमुत्ति-समाहि-निहिं ।
संतिकरं पणमामि दमुत्तम-तित्थयरं,
संति-मुणी मम संति-समाहि-वरं दिसउ ॥ ८ ॥

[ सोवाणयं ]

अन्वयार्थ—'उत्तम' श्रेष्ठ तथा 'नित्तम' तमोगुण-रहित [ऐसे] 'सत्त' यत्न को या पराक्रम को 'धरं' धारण करने वाले, 'अज्जव' सरलता, 'मद्दव' मृदुता, 'खंति' क्षमा, 'विमुत्ति' निर्लोभता और 'समाहि' समाधि के 'निहिं' निधि, 'च' और 'दमुत्तमतित्थयरं' दमन में श्रेष्ठ तथा तीर्थङ्कर, [ ऐसे ] 'संतिकरं' शान्तिकारक 'तं' उस 'जिणोत्तमं' जिनवर को 'पणमामि' ( मैं ) प्रणाम करता हूँ, 'संतिमुणी' शान्तिनाथ मुनि 'मम' मुझको 'संति' शान्ति तथा 'समाहि' समाधि का 'वर' वर 'दिसउ' देवे ॥ ८ ॥

भावार्थ—इस छन्द का नाम सोपानक है। इसमें केवल श्रीशान्तिनाथ की स्तुति है।

जो उत्तम तथा अज्ञान, हिंसा आदि तमोगुण के दोषों से रहित ऐसे शुद्ध ज्ञान-यत्न को धारण करने वाला है, जो सरलता, कोमलता, क्षमा, निर्लोभता और समाधि का भण्डार है, जो विकारों को शान्त

* तं च जिनोत्तममुत्तमनिस्तमस्सत्त्वधर-
मार्जवमार्दवक्षान्तिविमुक्तिसमाधिनिधिम् ।
शान्तिकरं प्रणमामि दमोत्तमतीर्थकरं,
शान्तिमुनिर्मम शान्तिसमाधिवरं दिशतु ॥ ८ ॥

करने में प्रबल तथा तीर्थंकर है, जो शान्ति के कर्ता तथा जनों में श्रेष्ठ है, उस शान्तिनाथ भगवान् को मैं प्रणाम करता हूँ और प्रार्थना करता हूँ कि वह श्रीशान्तिनाथ मुझको शान्ति तथा समाधि का वर प्रदान करे ॥ ८ ॥

*सावत्थि-पुव्व-पत्थिवं च वर-हत्थि-मत्थय-पसत्थ-वित्थिन्न-संथियं,थिर-सरिच्छ-वच्छं मयगल-लीलायमाण-वरगंध-हत्थि-पत्थाण-पत्थियं संथवारिहं । हत्थि-हत्थ-बाहुं धंत-कणग-रुअग-निरुवहय-पिंजरं पवर-लक्खणो-वचिय-सोम-चारु-रूवं, सुइ-सुह-मणाभिराम-परम-रमणिज्ज-वर-देवदुंदुहि-निनाय-महुरयर-सुह-गिरं॥९॥

[ वेड्ढओ ]

†अजिअं जिआरि-गणं,जिअ-सव्व-भयं भवोह-रिउं।
पणमामि अहं पयओ,पावं पसमेउ मे भयवं ॥१०॥

( रासालुद्धओ )

अन्वयार्थ—'सावत्थिपुव्वपत्थिवं' पहले श्रावस्ती नगरी के राजा, 'वरहत्थि' प्रधान हाथी के 'मत्थय' मस्तक के समान 'पसत्थ' प्रशस्त और 'वित्थिन्न' विस्तीर्ण 'संथियं' संस्थान वाले, 'थिरसरिच्छ-

---

* श्रावस्तीपूर्वपार्थिवं च वरहस्तिमस्तकप्रशस्तविस्तीर्णसंस्थितं,
स्थिरसदृक्षवक्षसं मदकललीलायमानवरगन्धहस्तिप्रस्थानप्रस्थितं संस्तवार्हम् ।
हस्तिहस्तबाहुं ध्मातकनकरुचकनिरुपहतपिञ्जरं प्रवरलक्षणोपचितसौम्यचारुरूपं,
श्रुतिसुखमनोऽभिरामरमणीयवरदेवदुन्दुभिनिनादमधुरतरशुभगिरम् ॥९॥

† अजितं जितारिगणं, जितसर्वभयं भवौघरिपुम् ।
प्रणमाम्यहं प्रयतः, पापं प्रशमयतु मे भगवन् ! ॥ १० ॥

वच्छं' स्थिर और अविषम वक्षःस्थल वाले, 'मयगल' मदोन्मत्त और 'लीलायमाण' लीलायुक्त 'वरगंधहत्थि' प्रधान गन्धहस्ति की 'पत्थाण' चाल से 'पत्थियं' चलने वाले, 'संथवारिहं' स्तवन करने योग्य, 'हत्थिहत्थबाहुं' हाथी की सूँड़ के समान बाहु वाले, 'धंत' तपाये हुए 'कणगरुअग' सुवर्ण के आभरण के समान 'निरुवहयपिंजरं' स्वच्छ पीले वर्ण वाले, 'पवरलक्खणोवचिय' श्रेष्ठ लक्षणों से युक्त 'सोम' सौम्य और 'चारूरूवं' सुन्दर रूप वाले, 'च' तथा 'सुइसुह' कान को सुखकर 'मणाभिराम' मन को आनन्दकारी और 'परमरमणिज्ज' अति-रमणीय [ ऐसे ] 'वरदेवदुंदुहिनिनाय' श्रेष्ठ देव-दुन्दुभि के नाद के समान 'महुरयरसुहगिरं' अतिमधुर और कल्याण-कारक वाणी वाले, तथा—

'जिआरिगणं' वैरिओं के समूह को जीते हुए 'जिअसव्वभयं' सब भय को जीते हुए ' भवोहरिउं ' संसाररूप प्रवाह के वैरी [ ऐसे ] 'अजिअं' अजितनाथ को 'अहं' मैं 'पयओ' आदर-सहित 'पणमामि' प्रणाम करता हूँ, 'भयवं' हे भगवन् ! 'मे' मेरे 'पावं' पाप को 'पसमेउ' प्रशान्त कर दीजिये ॥ ९ ॥ १० ॥

**भावार्थ**—इन दो छन्दों मे पहले का नाम वेष्टक और दूसरे का नाम रासालुब्धक है। दोनों छन्दों में श्रीअजितनाथ की स्तुति है।

जो प्रथम गृहस्थ अवस्था में श्रावस्ती नगरी का नरपति था, जिस-का संस्थान ( शरीर का आकार ) प्रधान हाथी के मस्तक के समान सुन्दर और विशाल था, जिसकी छाती स्थिर और अविषम थी, प्रधान गन्ध-हस्ति की चाल की सी जिसकी चाल थी, जो प्रशंसा करने लायक है, हाथी की सूंढ़ की सी जिसकी भुजाएं थीं, तपे हुए सोने के भूषण के समान जिसका अतिस्वच्छ पीत वर्ण था, अच्छे अच्छे लक्षण वाला, सौम्य और सुन्दर जिसका

रूप था, सुनने में सुखकारी, आह्लादकारी और अतिरमणीय ऐसे श्रेष्ठ देव-दुन्दुभिके नाद के समान अत्यन्त मधुर और कल्याण-कारक जिसकी वाणी थी, जिसने वैरि-गण को और सब भयों को भी जीत लिया और जिसने राग-द्वेषादि विकाररूप संसार-परम्परा का नाश किया, उस श्रीअजितनाथ को मैं बहुमान-पूर्वक प्रणाम करता हूँ और प्रार्थना करता हूँ कि हे भगवन्! आप मेरे पाप को शान्त कीजिये ।९॥ १०॥

*कुरु-जणवय-हत्थिणाउर-नरीसरो पढमं तओ महा-चक्कवट्टि-भोए महप्पभाओ, जो बावत्तरि-पुरवर-सहस्स-वर-नगर-निगम-जणवय-वई बत्तीसा-राय-वर-सहस्साणुयाय-मग्गो। चउदस-वर-रयण-नव-महा-निहि-चउ-सट्ठि-सहस्स-पवर-जुवईण सुंदर-वई, चुलसी-हय-गय-रह-सय-सहस्स-सामी छन्नवइ-गाम-कोडि-सामी-आसी जो भारहम्मि भयवं ॥११॥ (वेड्ढओ)

तं संतिं संतिकरं, संतिण्णं सव्व-भया।
संतिं थुणामि जिणं, संतिं वेहेउ मे ॥१२॥
[रासानंदियं]

---

* कुरुजनपदहस्तिनापुरनरेश्वरः प्रथमं ततो महाचक्रवर्तिभोगान् [प्राप्तः] महाप्रभावः, यो द्विसप्ततिपुरवरसहस्रवरनगरनिगमजनपदपतिर्द्वात्रिंशद्राजवरसहस्रानुयातमार्गः। चतुर्दशवररत्ननवमहानिधिचतुःषष्टिसहस्रप्रवरयुवतीनां सुन्दरपतिः, चतुरशीतिहयगजरथशतसहस्रस्वामी षण्णवतिग्रामकोटीस्वामी आसीत्, यो भारते भगवान् ॥ ११ ॥

तं शान्तिं शान्तिकरं, संतीर्णं सर्वभयात्।
शान्तिं स्तौमि जिनं, शान्तिं विदधातु मे ॥ १२ ॥

**अन्वयार्थ**—'जो' जो 'पढमं' पहले 'कुरुजणवय' कुरु देश के 'हत्थिणाउर' हस्तिनापुर नगर का 'नरीसरो' नरेश्वर, 'तओ' इसके बाद 'महाचक्कवट्टिभोए' चक्रवर्ती के महान् भोगों को भोगने वाला [ जैसे ]—'बावत्तरिपुरवरसहस्स' बहत्तर हजार प्रधान प्रधान पुर वाले 'वरनगरनिगम' श्रेष्ठ नगरों तथा निगमों से युक्त ऐसे 'जणवयवई' देश का स्वामी, 'बत्तीसारायवरसहस्स' बत्तीस हजार प्रधान राजाओं से 'अणुयायमग्गो' अनुगत मार्ग वाला अर्थात् सेवित, 'चउदसवर-रयण' चौदह प्रधान रत्नों, 'नवमहानिहि' नव महानिधियों और 'चउसट्ठिसहस्सपवरजुवईण' चौंसठ हजार प्रधान युवतियों का 'सुंदर-वई' सुन्दर पति, 'चुलसीहयगयरहसयसहस्स' चौरासी लाख घोड़े, हाथी और रथों का 'सामी' स्वामी, 'छन्नवइगामकोडिसामी' छ्यानवे करोड़ गाँवों का स्वामी [ इस प्रकार ] 'जो' जो 'महप्पभावो' महाप्रभाव वाला [ ऐसा ] 'भारहम्मि' भरत क्षेत्र का 'भवयं' नाथ 'आसी' हुआ ॥ ११ ॥

'तं' उस 'संतिकरं' शान्तिकारक, 'सव्वभया' सब भयों से 'संति-ण्णं' मुक्त [ तथा ] 'संतिं' शान्ति वाले [ ऐसे ] 'संतिजिणं' शान्तिनाथ जिनवर की 'थुणामि' मैं स्तुति करता हूँ; 'मे' मेरे लिये 'संतिं' शान्ति 'विहेउ' कीजिये ॥ १२ ॥

**भावार्थ**—इन दो छन्दों में पहले का नाम वेष्टक और दूसरे का नाम रासानन्दितक है। दोनों में सिर्फ श्रीशान्तिनाथ की स्तुति है।

जो पहले तो कुरु देश की राजधानी हस्तिनापुर नगर का साधारण नरेश था; पर पीछे से जिसको चक्रवर्ती की महासमृद्धि प्राप्त हुई, अर्थात् जिसके अधिकार में बहत्तर हजार अच्छे अच्छे पुरा वाले नगरों तथा निगमों ( व्यापार के अड्डों ) वाला देश आया, बत्तीस हजार मुकुटधारी राजा जिसके अनुगामी हुए, चौदह श्रेष्ठ रत्न, नव महानिधि, चौंसठ हजार प्रधान युवतियाँ, चौरासी लाख घोड़े, चौरासी

लाख हाथी, चौरासी लाख रथ और छयानवे करोड़ गाँव, इतना वैभव जिसे प्राप्त हुआ। इस प्रकार भरत क्षेत्र का जो महाप्रभावशाली सम्राट् हुआ, उस स्वयं शान्ति वाले, दूसरों को शान्ति पहुँचाने वाले और सब भयों से मुक्त—साराश यह कि पहले साधारण राजा, पीछे चक्रवर्ती और अन्त में महान् त्यागी. ऐसे श्रीशान्तिनाथ जिनवर की मैं स्तुति करता हूँ, वह श्रीशान्तिनाथ भगवान् मुझको शान्ति देवे ॥ ११ ॥ १२ ॥

*इक्खाग विदेह-नरीसर नर-वसहा मुणि-वसहा,
नव-सारय-ससि-सकलाणण विगय-तमा विहुअ-रया।
अजिउत्तम तेअ-गुणेहिं महा-मुणि-अमिअ-बला वि-
उल-कुला, पणमामि ते भव-भय-मूरण जग-सरणा
मम सरणं ॥ १३ ॥ ( चित्तलेहा )

**अन्वयार्थ**—'इक्खाग' इक्ष्वाकुवंश में जन्म लेने वाले, 'विदेह-नरीसर' विदेह देश के नरपति, 'नरवसहा' नर-श्रेष्ठ, 'मुणिवसहा' मुनि-श्रेष्ठ, 'नवसारयससिसकलाणण' शरद् ऋतु के नवीन चन्द्र के समान कलापूर्ण मुख वाले, 'विगयतमा' अज्ञानरूप अन्धकार से रहित, 'विहुअरया' कर्मरूप रज से रहित, 'तेअगुणेहिं' तेजरूप गुणों से 'उत्तम' श्रेष्ठ, 'महामुणिअमिअबला' महामुनियों के द्वारा भी नापा न जा सके ऐसे बल वाले, 'विउलकुला' विशाल कुल वाले, 'भवभयमूरण' सांसारिक भयों को तोड़ने वाले 'जगसरणा' जगत् के लिये शरणरूप, [ ऐसे ]

---

* ऐक्ष्वाक ! विदेहनरेश्वर ! नरवृषभ ! मुनिवृषभ !,
नवशारदशशिसकलानन ! विगततमः ! विधूतरजः ! ।
अजित ! उत्तम ! तेजोगुणैर्महामुन्यमितबल ! विपुलकुल !,
प्रणमामि तुभ्यं भवभयभञ्जन ! जगच्छरण ! मम शरणम् ॥ १३ ॥

'अजिअ' हे अजितनाथ! 'ते' तुझको 'पणमामि' [मैं] प्रणाम करता हूँ; [तू] 'मम सरणं' मेरे लिये शरण रूप है ॥ १३ ॥

**भावार्थ**—इस चित्रलेखा-नामक छन्द में श्रीअजितनाथ प्रभु की स्तुति है।

हे इक्ष्वाकु वंश में जन्म लेनेवाले! विदेह देश के स्वामी! मनुष्यों में प्रधान! शरत्काल के नवीन चन्द्र की तरह शोभमान मुख वाले! तमोगुण और कर्म-रज से मुक्त! तेजस्वी गुण वाले बड़े बड़े मुनि भी जिसका अन्दाज नहीं लगा सकते ऐसे बल वाले! विशाल कुल वाले! दुनियाँ के भयों को मेटने वाले और जगत् को शरण देने वाले ऐसे हे अजितनाथ भगवन्! मैं तुझको नमस्कार करता हूँ, क्योंकि तू मेरा आधार है ॥ १३ ॥

*** देव-दाणविंद-चंद-सूर-वंद हट्ठ-तुट्ठ-जिट्ठ-परम-**
**लट्ठ-रूव धंत-रुप्प-पट्ट-सेय-सुद्ध-निद्ध-धवल--**
**-दंतपंति संति सत्ति-कित्ति-मुत्ति-जुत्ति-गुत्ति-पवर,**
**दित्त-तेअ-वंद धेअ सव्व-लोअ-भाविअ-प्पभाव णेअ**
**पइस मे समाहिं ॥ १४ ॥ ( नारायओ )**

**अन्वयार्थ**—'देवदाणविंद' देवेन्द्र और दानवेन्द्र के तथा 'चंदसूर' चन्द्र और सूर्य के 'वंद' वन्दनीय! 'हट्ठ' हर्षयुक्त, 'तुट्ठ' सन्तोषयुक्त, 'जिट्ठ' अत्यन्त प्रशंसा-योग्य, 'परमलट्ठरूव' उत्कृष्ट और पुष्ट स्वरूप वाले! 'धंत' तपायी हुई 'रुप्प' चाँदी की 'पट्ट' पाट के

---

* देवदानवेन्द्रचन्द्रसूरवन्द्य! हृष्टतुष्टज्येष्ठपरम-
लष्टरूप! ध्मातरूप्यपट्टश्वेतशुद्धस्निग्धधवल—
दन्तपङ्क्ते! शान्ते! शक्तिकीर्तिमुक्तियुक्तिगुप्तिप्रवर!,
दीप्ततेजोवृन्द ध्येय! सर्वलोकभावितप्रभाव! ज्ञेय! प्रदिश मे समाधिम्॥१४

समान 'सेय' सफेद, 'सुद्ध' शुद्ध, 'निद्ध' चिकनी और 'धवलदंत-पंति' कान्ति वाली ऐसी दाँत की पङ्क्ति वाले ! 'सत्ति' शक्ति, 'कित्ति' कीर्त्ति, 'मुत्ति' निर्लोभता, 'जुत्ति' युक्ति और 'गुत्ति' गुप्ति में 'पवर' प्रधान । 'दित्त' दीप्ति वाले 'तेअ' तेज के 'वंद' पुञ्ज ! 'धेअ' ध्यान करने योग्य ! 'सव्वलोअ' सब लोक में 'भाविअप्पभाव' फैले हुए प्रभाव वाले ! [ और ] 'णेअ' जानने योग्य ! [ ऐसे ] 'संति' हे शान्तिनाथ भगवन् ! 'मे' मुझको 'समाहिं' समाधि 'पइस' दे ॥ १४ ॥

भावार्थ—यह नाराचक छन्द है। इसमें श्रीशान्तिनाथ की स्तुति है।

हे देवेन्द्र, चन्द्र और सूर्य को वन्दन करने योग्य ! हर्ष-पूर्ण, प्रसन्न, श्रेष्ठ, उत्कृष्ट और लष्ट-पुष्ट स्वरूप वाले ! तपाकर शोधी हुई चाँदी की पाट के समान सफेद, निर्मल चिकनी और उज्वल ऐसी दाँत की पङ्क्ति धारण करने वाले ! शक्ति, यश, निर्ममता, युक्ति और गुप्ति में सर्व-श्रेष्ठ ! देदीप्यमान तेज के पुञ्ज ! ध्यान करने योग्य ! सब लोगों में विख्यात महिमा वाले ! और जानने योग्य ! ऐसे हे श्रीशान्तिनाथ भगवन् ! मुझको शान्ति दीजिए ॥ १४ ॥

† विमल-ससि-कलाइरेअ-सोमं,
वितिमिर-सूर-कराइरेअ-तेअं ।
तिअस-वइ-गणाइरेअ-रूवं,
धरणिधर-प्पवराइरेअ-सारं ॥१५॥

[ कुसुमलया ]

† विमलशशिकलातिरेकसौम्यं, वितिमिरसूरकरातिरेकतेजसम् ।
त्रिदशपतिगणातिरेकरूपं, धरणिधरप्रवरातिरेकसारम् ॥१५॥

* सत्ते अ सया अजिअं, सारीरे अ बले अजिअं।
तव-संजमे अ अजिअं,एस थुणामि जिणं अजिअं॥१६॥
[ भुअगपरिरिंगिअं ]।

**अन्वयार्थ**—'विमलससि' निर्मल चन्द्र की 'कला' कलाओं से 'अइरेअसोमं' अधिक शीतल 'वितिमिर' आवरण-रहित 'सूर' सूर्य की 'कर' किरणों से 'अइरेअतेअं' अधिक तेजस्वी, 'तिअसवइ' इन्द्रों के 'गण' गण से 'अइरेअरूवं' अधिक रूप वाले [ और ] 'धरणिधरप्पवर' पर्वतों में मुख्य अर्थात् सुमेरु से 'अइरेअसारं' अधिक दृढ़ता वाले [ऐसे, तथा— ]

'सत्ते' आत्म-बल में 'सया अजिअं' सदा अजेय 'अ' और 'सारीरे बले' शरीर के बल में 'अजिअं' अजेय 'अ' तथा 'तवसंजमे' तपस्या और संयम में 'अजिअं' अजेय [ ऐसे ] 'अजिअं जिणं' अजितनाथ जिन की 'एस' यह अर्थात् मैं 'थुणामि' स्तुति करता हूँ ॥ १५ ॥ १६ ॥

**भावार्थ**—इन दो छन्दों में पहला कुसुमलता और दूसरा भुजगपरिरिङ्गित है। इनमें श्रीअजितनाथ की स्तुति है।

विशुद्ध चन्द्र की कलाओं से भी ज्यादा शीतल, बादलों से नहीं घिरे हुए सूर्य की किरणों से भी विशेष तेज वाले, इन्द्रों से भी अधिक सुन्दरता वाले और सुमेरु से भी विशेष स्थिरता वाले तथा आत्मिक बल में, शारीरिक बल में और तपस्या तथा संयम में सदा अजेय, ऐसे श्रीअजितनाथ जिनेश्वर का मैं स्तवन करता हूँ ॥ १५ ॥ १६ ॥

---

* सत्त्वे च सदाऽजितं, शरीरे च बलेऽजितम्।
तपःसंयमे चाऽजितमेष स्तौमि जिनमजितम् ॥१६॥

* सोम-गुणेहिं पावइ न तं नव-सरय-ससी,
तेअ-गुणेहिं पावइ न तं नव-सरय-रवी ।
रूव-गुणेहिं पावइ न तं तिअस-गण-वई,
सार-गुणेहिं पावइ न तं धरणिधर-वई ॥१७॥
[ खिज्जिअयं ] ।

तित्थ-वर-पवत्तयं तम-रय-हरियं,
धीर-जण-थुअ-च्चिअं चुअ-कलि-कलुसं ।
संति-सुह-पवत्तयं ति-गरण-पयओ,
संतिमहं महामुणिं सरणमुवणमे ॥१८॥
[ ललिअयं ] ।

अन्वयार्थ—'नव' नवीन 'सरयससी' शरद् ऋतु का चन्द्र 'सोमगुणेहिं' शीतलता के गुणों में 'तं' उसको 'न पावइ' नहीं पाता है, 'नव' नवीन 'सरयरवी' शरत्काल का सूर्य 'तेअगुणेहिं' तेज के गुणों में 'तं' उसको 'न पावइ' नहीं पाता है, 'तिअसगणवई' देव-गणों का पति 'रूवगुणेहिं' रूप के गुणों में 'तं' उसको 'न पावइ' नहीं पाता है [ और ] 'धरणिधरवई' पर्वतराज 'सारगुणेहिं' दृढ़ता के गुणों में 'तं' उसको 'न पावइ' नहीं पाता है ॥

'तित्थवरपवत्तयं' श्रेष्ठ तीर्थ के प्रवर्तक, 'तमरयरहियं' अज्ञान-

---

* सौम्यगुणैः प्राप्नोति न तं नवशरच्छशी,
तेजोगुणैः प्राप्नोति न तं नवशरद्रविः ।
रूपगुणैः प्राप्नोति न तं त्रिदशगणपतिः,
सारगुणैः प्राप्नोति न तं धरणिधरपतिः ॥१७॥

तीर्थवरप्रवर्तकं तमोरजोरहितं, धीरजनस्तुतार्चितं च्युतकलिकालुष्यम् ।
शान्तिसुखप्रवर्तकं त्रिकरणप्रयतः, शान्तिमहं महामुनिं शरणमुपनमामि ॥१८॥

अन्धकार और कर्म-रज से रहित, 'धीरजण' पण्डित लोगों के द्वारा 'थुअच्चिअं' स्तवन और पूजन किये गये, 'चुअकलिकलुसं' कलह और कलुष भाव से मुक्त, 'संतिसुहपवत्तयं' शान्ति और सुख के प्रवर्तक [ और ] 'महामुणिं' महान् मुनि [ ऐसे ] 'संतिम्' श्रीशान्तिनाथ की 'सरणम्' शरण को 'तिगरणपयओ' त्रिकरण से सावधान हो कर 'अहं' मैं 'उवणमे' प्राप्त करता हूँ ॥ १७ ॥ १८ ॥

भावार्थ—खिद्यतक और ललितक नामक इन दो छन्दों में श्रीशान्तिनाथ की स्तुति है।

शीतलता के गुणों में शरत्काल का पूर्ण चन्द्र, तेज के गुणों में शरत्काल का प्रखर सूर्य, सौन्दर्य के गुणों में इन्द्र और दृढ़ता के गुणों में सुमेरु श्रीशान्तिनाथ की बराबरी नहीं कर सकते। सारांश, श्रीशान्तिनाथ भगवान् उक्त गुणों में इन्द्रादि से बढ़ कर है। उत्तम धर्म-तीर्थ को चलाने वाले, अज्ञान और कर्म-मल से परे, विद्वज्जनों के द्वारा स्तवन और पूजन को प्राप्त, क्लेश और मलिनता से रहित, शान्ति व सुख के प्रचारक और महामुनि, ऐसे श्रीशान्तिनाथ भगवान् की मैं मन, वचन, काया से शरण लेता हूँ ॥ १७ ॥ १८ ॥

*विणओणय-सिर-रइअंजलि-रिसि-गण-संथुअं थिमिअं,
विबुहाहिव-धणवइ-नरवइ-थुअ-महिअच्चिअं बहुसो।
अइरुग्गय-सरय-दिवायर-समहिअ-सप्पभं तवसा,
गयणंगण-वियरण-समुइअ-चारण-वंदिअं सिरसा॥१९॥

[ किसलयमाला ]।

---

* विनयावनतशिरोरचिताञ्जलिऋषिगणसंस्तुतं स्तिमितं,
विबुधाधिपधनपतिनरपतिस्तुतमहितार्चितं बहुशः।
अचिरोद्गतशरद्दिवाकरसमधिकसत्प्रभं तपसा,
गगनाङ्गणविचरणसमुदितचारणवन्दितं शिरसा ॥१९॥

*असुर-गरुल-परिवंदिअं, किन्नरोरग-नमंसिअं।
देव-कोडि-सय-संथुअं, समण-संघ-परिवंदिअं॥२०॥
(सुमुहं]।

अभयं अणहं, अरयं अरुयं।
अजिअं अजिअं, पयओ पणमे॥२१॥
(विज्जुविलसिअं)।

अन्वयार्थ— विणओणय' विनय से नमे हुए 'सिर' मस्तक पर 'रइअंजलि' रची हुई अञ्जलि वाले 'रिसिगण' ऋषि-गण के द्वारा 'संथुअं' भले प्रकार स्तवन किये गये, 'थिमिअं' निश्चल 'वहुसो' अनेक वार 'विवुहाहिव' देवपति के द्वारा 'धणवइ' धनपति के द्वारा 'नरवइ' नरपति के द्वारा 'थुअ' स्तवन किये गये 'महिअ' नमस्कार किये गये और 'अच्चिअं' पूजन किये गये, 'तवसा' तप से 'अइरुग्गय' तत्काल उगे हुए 'सरयदिवायर' शरत्काल के सूर्य से 'समहिअ' अधिक 'सप्पभं' प्रभा वाले [और] 'सिरसा' मस्तक नमाकर 'गयणंगण' आकाश-मण्डल में 'वियरण' विचरण करके 'समुइअ' इकट्ठे हुए 'चारण' चारण मुनियों के द्वारा 'वंदिअं' वन्दन किये गये [ऐसे, तथा-]

'असुर' असुरकुमारों से और 'गरुल' सुपर्णकुमारों से 'परिवंदिअं' अच्छी तरह वन्दन किये गये 'किन्नर' किन्नरों से और 'उरग' नाग-कुमारों से 'नमंसिअं' नमस्कार किये गये 'कोडिसय' सैकड़ों करोड़ 'देव' देवों से 'संथुअं' स्तवन किये गये [और] 'समणसंघ' श्रमण-

* असुरगरुडपरिवन्दितं, किन्नरोरगनमस्यितम्।
देवकोटीशतसंस्तुतं, श्रमणसंघपरिवन्दितम् ॥२०॥
अभयमनघमरतमरुजम्। अजितमजितं, प्रयतः प्रणमामि ॥२१॥

संघ के द्वारा 'परिवंदिअं' पूरे तौर से वन्दन किये गये [ऐसे, तथा—]
'अभयं' निर्भय, 'अणहं' निष्पाप, 'अरयं' अनासक्त, 'अरुयं' नीरोग [ और ] 'अजिअ'' अजेय [ ऐसे ] 'अजिअ'' श्रीअजितनाथ को 'पयओ' सावधान हो कर 'पणमे' [मैं] प्रणाम करता हूँ ॥ १६—२१ ॥

**भावार्थ**—किसलयमाला, सुमुख और विद्युद्विलसित नामक इन तीनों छन्दों में श्रीअजितनाथ की स्तुति की गई है।

ऋषियों ने विनय से सिर झुका कर और अञ्जलि बाँध कर जिसकी अच्छी तरह स्तुति की है, जो निश्चल है, इन्द्र, कुबेर और चक्रवर्ती तक ने जिसकी बार बार स्तुति, वन्दना और पूजा की है, तपस्या के कारण जिसका तेज शरत्काल के प्रखर सूर्य से भी अधिक प्रकाशमान है और आकाश-मार्ग से घूमते घूमते इकट्ठे ऐसे जङ्घाचारण, विद्याचारण आदि मुनियों ने सिर झुका कर जिसको वन्दन किया है, असुरकुमार, सुपर्णकुमार, किन्नर और नागकुमारों ने जिसको अच्छी तरह नमस्कार किया है, करोड़ों देवों ने जिसकी स्तुति की है, साधु-गण ने जिसको विधि-पूर्वक वन्दन किया है, जिसके न कोई भय है, न कोई दोष है, न किसी तरह का राग तथा रोग है और जो अजेय है, उस श्रीअजितनाथ को मैं आदर-पूर्वक प्रणाम करता हूँ। ॥ १६—२१ ॥

***आगया वर-विमाण-दिव्व-कणग-रह-तुरय-पहकर-सएहिं हुलिअं। ससंभमोअरण-खुभिय-लुलिय-चल-कुंडलंगय-तिरीड-सोहंत-मउलि-माला ॥२२॥**

**(वेड्ढओ)।**

---

* आगता वरविमानदिव्यकनकरथतुरगसंघातशतैः शीघ्रम्।
ससंभ्रमावतरणक्षुभितलुलितचलकुण्डलाङ्गदकिरीटशोभमानमौलिमालाः ॥२२॥

*जं सुर-संघा सासुर-संघा वेर-विउत्ता भत्ति-सुजुत्ता, आयर-भूसिअ-संभम-पिंडिअ-सुट्ठु-सुविम्हिय-सव्व-बलोघा । उत्तम-कंचण-रयण-परूविय-भासुर-भूसण-भासुरिअंगा, गाय-समोणय-भत्तिवसागय पंजलि-पेसिय-सीस-पणामा ॥ २३ ॥ [ रयणमाला ] ।

† वंदिऊण थोऊण तो जिणं, तिगुणमेव य पुणो पयाहिणं । पणमिऊण य जिणं सुरासुरा, पमुइआ स-भवणाइँ तो गया ॥२५॥ ( खित्तियं ) ।

तं महा-मुणिमहं पि पंजली,
राग-दोस-भय-मोह-वज्जियं ।
देव-दाणव-नरिंद-वंदिअं,
संतिमुत्तम-महा-तवं नमे ॥२५॥
[ खित्तियं ] ।

अन्वयार्थ—'वरविमाण' उत्तम विमान, 'दिव्वकणगरह-

---

* यं सुरसंघाः सासुरसंघाः वैरवियुक्ताः भक्तिसुयुक्ताः,
आदरभूषितसंभ्रमपिण्डितसुष्ठुसुविस्मितसर्वबलौघाः ।
उत्तमकाञ्चनरत्नप्ररूपितभासुरभूषणभासुरिताङ्गाः,
गात्रसमवनताः भक्तिवशागताः प्राञ्जलिप्रेषितशीर्षप्रणामाः ॥२३॥

† वन्दित्वा स्तुत्वा ततो जिनं, त्रिगुणमेव च पुनः प्रदक्षिणम् ।
प्रणम्य च जिनं सुरासुराः, प्रमुदिताः स्वभवनानि ततो गताः ॥२४॥
तं महामुनिमहमपि प्राञ्जलिः, रागद्वेषभयमोहवर्जितम् ।
देवदानवनरेन्द्रवन्दितं, शान्तिमुत्तममहातपसं नमामि ॥२५॥

दिव्य सुवर्णमय रथ और 'तुरय' अश्वों के 'पहकरसएहिं' सैकड़ों समूहों से 'हुलिअं' शीघ्र 'आगया' आये हुए, 'ससंभमोअरण' जल्दी उतरने के कारण 'खुभिय' व्यग्र, 'लुलिय' हिलने वाले और 'चल' चञ्चल [ऐसे] 'कुण्डल' कुण्डलों, 'अंगय' बाजूबन्धों तथा 'तिरीड' मुकुटों से 'सोहंतमउलिमाला' शोभमान [ऐसी] मस्तक-माला वाले, [ ऐसे, तथा— ]

'आयरभूसिअ' इच्छा-पूर्वक भूषण पहिने हुए, 'संभमपिंडिअ' त्वरा से इकट्ठे हुए और 'सुट्ठुसुविम्हिय' अत्यन्त विस्मित [ऐसे] 'सव्व-बलोघा' संपूर्ण परिवार-वर्ग को लिये हुए, 'उत्तमकंचणरयण' उत्तम सुवर्ण और रत्नों से 'परूविय' प्रकाशित तथा 'भासुरभूसण' देदीप्यमान भूषणों से 'भासुरिअंगा' शोभमान अङ्ग वाले, 'गायसमोणय' नम्रे हुए शरीर वाले, 'भत्तिवसागय' भक्ति-वश आये हुए, 'पंजलिपेसियसीस-पणामा' अञ्जलि-युक्त मस्तक से प्रणाम करने वाले, 'वेरविउत्ता' शत्रु-ता-रहित [ और ] 'भत्तिसुजुत्ता' भक्ति में तत्पर [ऐसे] 'सासुरसंघा' असुर-गण-सहित 'सुरसंघा' सुर-गण [ अर्थात् ] 'सुरासुरा' सुर और असुर 'ज' जिस—

'जिण' जिनेश्वर को 'वंदिऊण' वन्दन करके 'थोऊण' स्तवन करके 'य' तथा 'तो' इसके बाद 'तिगुणमेव' तीन वार 'पयाहिणं' प्रदक्षिणा-पूर्वक 'पणमिऊण' प्रणाम करके 'तो' पीछे 'पमुइआ' प्रमुदित होकर 'सभवणाइं' अपने भवनों में 'गया' चले गये—

'तं' उस 'रागदोसभयमोहवज्जियं' राग, द्वेष, भय और मोह से वर्जित, 'देवदाणवनरिंदवंदिअं' देवों, दानवों और नरेन्द्रों के द्वारा वंदित, 'उत्तममहातवं' उत्तम और महान् तप वाले [ऐसे] 'संतिं' श्रीशान्तिनाथ 'महामुणिम्' महामुनि को 'अहं पि' मैं भी 'पंजली' अञ्जलि किये हुए 'नमे' नमन करता हूँ ॥ २२—२५ ॥

**भावार्थ**—इस चार छन्दों में से पहले का नाम वेष्टक, दूसरे

का रत्नमाला और तीसरे और चौथे का क्षिप्तक है। चारों में श्री-शान्तिनाथ की स्तुति है। इसमें कवि ने पहले यह दिखाया है कि जब भगवान् को वन्दन करने के लिये देव-दानव आते हैं, तब वे किस किस प्रकार के वाहन ले कर, कैसा वेश पहन कर, किस प्रकार के परिवार को ले कर और कैसे भाव वाले हो कर आते हैं। इसके बाद यह वर्णन किया है कि वे सभी देव-दानव वन्दन, स्तवन आदि करके बहुत प्रसन्न हो कर वापस जाते हैं और अन्त में कवि ने भगवान् को नमस्कार किया है।

जल्दी जल्दी आकाश से उतरने के कारण इधर उधर खिसके हुए हिलायमान और चञ्चल ऐसे कुण्डल, बाजूबन्ध तथा मुकुटों से जिनके मस्तक शोभमान हो रहे हैं, जिनका सारा परिवार खुशी से अलंकारों को पहन कर और अत्यन्त अचरज-सहित जल्दी एकत्र हो कर साथ आया है, जिनके शरीर उत्तम सुवर्ण तथा रत्नों से बने हुए प्रकाशमान आभरणों से सुशोभित हैं, जिन्होंने भक्ति-वश शरीर नमा कर और सिर पर अञ्जलि रख कर प्रणाम किया है, जिन्होंने शत्रुभाव छोड़ दिया है और जो भक्ति-परायण हैं, ऐसे देव तथा असुर के समूह अपने अपने प्रधान विमान, सुवर्ण के रथ और अश्वों के समूहों को ले कर जिस भगवान् को वन्दन करने के लिये शीघ्र आये और पीछे वन्दन, स्तवन तथा तीन चार प्रदक्षिणा-पूर्वक प्रणाम करके प्रसन्न हो अपने अपने स्थान को लौट गए; उस वीतराग और महान् तपस्वी श्रीशान्तिनाथ भगवान् को मैं भी हाथ जोड़ कर प्रणाम करता हूँ। ॥ २२—२५ ॥

* अंबरंतर-विआरिणिआहिं,
ललिअ-हंस-वहु-गामिणिआहिं।

---

* अम्बरान्तरविचारिणीभिः, ललितहंसवधूगामिनीभिः ।
पीनश्रोणीस्तनशालिनीभिः, सकलकमलदललोचनिकाभिः ॥ २६ ॥

पीण-सोणि-थण-सालिणिआहिं,
सकल-कमल-दल-लोअणिआहिं ॥२६॥
[ दीवयं ]।

†पीण-निरंतर-थण-भर-विणमिअ-गाय-लयाहिं,
मणि-कंचण-पसिढिल-मेहल-सोहिअ-सोणि-तडाहिं।
वर-खिंखिणि-नेउर-सतिलय-वलय-विभूसणिआहिं,
रइकर-चउर-मणोहर-सुंदर-दंसणिआहिं ॥२७॥
( चित्तखरा )।

देव-सुंदरीहिं पाय-वंदिआहिं वंदिआ य जस्स ते सुविक्कमा कमा, अप्पणो निडालएहिं मंडणोड्डण-प्पगारएहिं केहिँ केहिँ वि। अवंग-तिलय-पत्त-लेह-नामएहिं चिल्लएहिं संगयंगयाहिं, भत्ति-संनिविट्ठ-वंदणागयाहिं हुंति ते वंदिआ पुणो पुणो ॥२८॥
( नारायओ )।

---

† पीननिरन्तरस्तनभरविनमितगात्रलताभिः,
मणिकाञ्चनप्रशिथिलमेखलाशोभितश्रोणीतटाभिः।
वरकिङ्किणीनूपुरसतिलकवलयविभूषणिकाभिः,
रतिकरचतुरमनोहरसुन्दरदर्शनिकाभिः ॥ २७ ॥
देवसुन्दरीभिः पादवन्दिकाभिर्वन्दितौ च यस्य तौ सुविक्रमौ क्रमौ,
आत्मनो ललाटकैर्मण्डनरचनाप्रकारकैः कैः कैरपि।
अपाङ्गतिलकपत्रलेखानामकैर्दीप्यमानैः संगताङ्गकाभिः,
भक्तिसंनिविष्टवन्दनागताभिर्भवतो वन्दितौ तौ पुनः पुनः ॥२८॥

* तमहं जिण-चंदं, अजिअं जिय-मोहं ।
धुय-सव्व-किलेसं, पयओ पणमामि ॥२६॥
(नंदिअयं) ।

अन्वयार्थ—'अंबरंतर' आकाश के बीच 'विआरिणिआहिं' विचरने वाली, 'ललिअ' ललित 'हंसवहु' हंसनी की तरह 'गामिणिआहिं' गमन करने वाली, 'पीण' पुष्ट ऐसे 'सोणि' नितम्ब तथा 'थण' स्तनों से 'सालिणिआहिं' शोभने वाली, 'सकल' अखण्डित 'कमलदल' कमल-पत्रों के समान 'लोअणिआहिं' लोचन वाली [ ऐसी, तथा ]

'पीण' पुष्ट और 'निरंतर' अन्तर-रहित [ऐसे] 'थण' स्तनों के 'भर' भार से 'विणमिअगायलआहिं' नमे हुए शरीर रूप लता वाली, 'मणिकंचण' रत्न और सुवर्ण की 'पसिढिल' शिथिल 'मेहल' करधनी से 'सोहिअसोणितडाहिं' सुशोभित कटी-तट वाली, 'वरखिंखिणिनेउर' उत्तम घुँघरू वाले झाँझर, 'सतिलय' सुन्दर तिलक और 'वलय' कंकणरूप 'विभूसणिआहिं' भूषणों को धारण करने वाली, 'रइकर' प्रीति-कारक और 'चउरमणोहर' चतुर मनुष्य के मन को हरने वाले [ऐसे] 'सुंदरदंसणिआहिं' सुन्दर रूप वाली [ ऐसी, तथा—]

'पायवंदिआहिं' किरणों के समूह वाली, [तथा] 'चिल्लएहिं' देदीप्यमान [ऐसे] 'अवंग' नेत्र-प्रान्त अर्थात् उसमें लगा हुआ काजल, 'तिलय' तिलक तथा 'पत्तलेहनामएहिं' पत्रलेखा-नामक 'केहिं केहिं वि' किन्हीं किन्हीं 'मंडणोड्डणप्पगारएहिं' आभूषण-रचना के प्रकारों से 'संगयंगयाहिं' युक्त अङ्ग वाली, ( और ) 'भत्तिसंनिविट्ठ' भक्ति-युक्त होकर 'वंदणागयाहिं' वन्दन के लिये आई हुई [ ऐसी ] 'देवसुंदरीहिं' देवाङ्गनाओं के द्वारा 'अप्पणो' अपने 'निडालएहिं' ललाटों से 'जस्स' जिसके 'ते' प्रसिद्ध [ और ] 'सुविक्कमा'

---

* तमहं जिनचन्द्रमजितं जितमोहम् । धुतसर्वक्लेशं, प्रयतः प्रणमामि ॥२६॥

सुन्दर गति वाले 'कमा' चरण 'वंदिआ' वन्दन किये गये [ और ] 'पुणो पुणो' वार वार 'वंदिआ' वन्दन किये गये 'हुंति' हैं,—

'तम्' उस 'जिअमोहं' मोह को जीते हुए [ और ] 'धुअसव्वकिलेसं' सब क्लेशों को नष्ट किये हुए [ ऐसे ] 'अजिअं' अजितनाथ 'जिणचंदं' जिनेश्वर को 'अहं' मैं 'पयओ' सावधान हो कर 'पणमामि' प्रणाम करता हूँ ॥ २६-२६ ॥

**भावार्थ**—दीपक, चित्राक्षरा, नाराचक और नन्दितक-नामक इन चार छन्दों में श्रीअजितनाथ की स्तुति है। इसमें भगवान् को वन्दन करने के लिये आने वाली देवाङ्गनाओं का वर्णन है।

जो आकाश के बीच में विचरने वाली हैं, जिनकी चाल सुन्दर हंसनी की सी है, जो पुष्ट अङ्गों से शोभमान हैं, अखण्डित कमल-पत्र के समान जिनके नेत्र हैं, छाती के बोझ से जिनकी देह नमी हुई है, मणि और सुवर्ण की बनी हुई कुछ ढीली मेखला से जिनकी कमर सुशोभित है, जिन्होंने अच्छे अच्छे घुँघरू वाले झाँझर, सुन्दर तिलक और कंकण से सिंगार किया है, जिनका सुन्दर रूप प्रीति-कारक होनेसे चतुर लोगों के मनको खींचने वाला है, जिनके शरीर से तेज प्रकट होता है, जिन्होंने नेत्रों में काजल, ललाट में तिलक और गाल पर चित्रलेखा (कस्तूरी आदि सुगन्धित पदार्थों की चित्र-रचना) इत्यादि प्रकार के सुन्दर शृङ्गारों की विधि—रचना करके शरीर को अलंकृत किया है, ऐसी देवाङ्गनाओं ने भक्ति से सिर झुका कर जिस भगवान् के चरणों को सामान्य तथा विशेष-रूप से वार वार वन्दन किया, उस मोह-विजयी और सब क्लेशों को दूर करने वाले अजितनाथ जिनेन्द्र को मैं बहुमान-पूर्वक प्रणाम करता हूँ ॥ २६—२६ ॥

† थुअ-वंदिअस्सा रिसि-गण-देव-गणेहिं,
तो देव-वहूहिं पयओ पणमिअस्सा।

---

† स्तुतवन्दितस्य ऋषिगणदेवगणैः,
ततो देववधूभिः प्रयतः प्रणतस्य।

+ जस्स जगुत्तम-सासणअस्सा,
भत्ति-वसागय-पिंडिआहिं ।
देव-वरच्छरसा-बहुआहिं,
सुर-वर-रइ-गुण-पंडिआहिं ॥ ३० ॥
[ भासुरयं ]।

वंस-सद्द-तंति-ताल-मेलिए तिउक्खराभिराम-सद्द-मीसए कए अ, सुइ-समाणणे अ सुद्ध-सज्ज-गीय-पायजाल-घंटिआहिं । वलय-मेहला-कलाव-नेउराभिराम-सद्द-मीसए कए अ, देव-नट्टिआहिं हाव-भाव-विब्भम-प्पगारएहिं नच्चिऊण अंगहारएहिं । वंदिआ य जस्स ते सुविक्कमा कमा तयं ति-लोय-सव्व-सत्त-संति-कारयं, पसंत-सव्व-पाव-दोसमेस हं नमामि संतिमुत्तमं जिणं ॥ ३१ ॥ ( नारायओ )।

अन्वयार्थ—'भत्तिवसागय' भक्ति-वश आई हुई और 'पिंडि-

---

+ यस्य जगदुत्तमशासनस्य भक्तिवशागतपिण्डितकाभिः,
देववराप्सरोबहुकाभिः सुरवररतिगुणपण्डितकाभिः ॥ ३० ॥
वंशशब्दतन्त्रीतालमिलिते त्रिपुष्कराभिरामशब्दमिश्रके कृते च,
श्रुतिसमानने च शुद्धषड्जगीतपादजालघण्टिकाभिः ।
वलयमेखलाकलापनूपुराभिरामशब्दमिश्रके कृते च,
देवनर्तकीभिः हावभावविभ्रमप्रकारकैः नर्तित्वाऽङ्गहारकैः ।
वन्दितौ च यस्य तौ सुविक्रमौ क्रमौ तकं त्रिलोकसर्वसत्त्वशान्तिकारकं,
प्रशान्तसर्वपापदोषमेष अहं नमामि शान्तिमुत्तमं जिनम् ॥ ३१ ॥

अयाहिं' मिली हुई [ तथा ] 'सुर' देवों को 'वरइगुण' उच्च प्रकार का विनोद कराने में 'पंडिअयाहि'' दक्ष [ ऐसी ] 'देव' देवों की 'वरच्छर-सावहुआहिं' अनेक अनेक प्रधान अप्सराओं के द्वारा 'वंससद्द' वंसी के शब्द 'तंति' वीणा और 'ताल' तालों के 'मेलिए' मिलान वाला, [तथा] 'तिउक्खर' त्रिपुष्कर-नामक वाद्य के 'अभिरामसद्द' मनोहर शब्दों से 'मीसए' मिश्रित 'कए' किया गया 'अ' तथा 'सुद्धसज्जगीय' शुद्ध षड्ज स्वर के गीत और 'पायजालघंटिआहिं' पैर के आभूषणों के घुँघरुओं से 'सुइसमाणणे' कर्णको सुख देने वाला 'अ' और 'वलयमेहला-कलाव' कङ्कण तथा मेखला के समूह के और 'नेउर' झाँझर के 'अभि-रामसद्द' मनोहर शब्दों से 'मीसए कए' मिश्रित किया गया [ ऐसा संगीत प्रवृत्त किये जाने पर ] 'रिसिगण' ऋषि-गण और 'देवगणेहिं' देव-गणों से 'थुअवंदिअस्सा' स्तवन किये गये तथा वन्दन किये गये, 'तो' इस के बाद 'देववहूहिं' देवाङ्गनाओं से 'पयओ' आदर-पूर्वक 'पण-मिअस्सा' प्रणाम किये गये [ और ] 'जस्स' मोक्ष के योग्य तथा 'ज-गुत्तमसासणअस्सा' लोक में उत्तम ऐसे शासन वाले 'जस्स' जिस भगवान् के 'सुविक्कमा' सुन्दर गति वाले 'ते' प्रसिद्ध 'कमा' चरणों को 'देवनट्टिआहिं' देव-नर्तकिओं ने 'हावभावविब्भमप्पगारएहि' हाव, भाव और विभ्रम के प्रकार वाले 'अंगहारएहिं' अङ्ग-विक्षेपों से 'नच्चि-ऊण' नाच करके 'वंदिआ' वन्दन किया 'तयं' उस 'तिलोयसव्वसत्त-संतिकारयं' तीन लोक के सब प्राणियों को शान्ति पहुंचाने वाले [और] 'पसंतसव्वपावदोसम्' सब पाप-दोषों को शान्त किये हुए [ ऐसे ] 'उत्तमं' श्रेष्ठ 'संतिं जिणं' शान्तिनाथ जिनवर को 'एसहं' यह मैं 'नमामि' नमन करता हूँ ॥ ३० ॥ ३१ ॥

**भावार्थ**—इन भासुरक और नाराचक नामक छन्दों में श्री-शान्तिनाथ की स्तुति है। इसमें देवाङ्गनाएँ संगीत तथा नाच-पूर्वक भगवान् का वन्दन करती हैं, इस बात का वर्णन है।

देवों को विनोद कराने में दक्ष ऐसी अनेक प्रधान अप्सरायें भक्ति-वश आ कर आपस में मिलीं। मिल कर उन्हों ने शुद्ध षड्ज स्वर का गीत गाना शुरू किया, जो वंसी तथा वीणा के स्वर और ताल के मिलाने वाला त्रिपुष्कर नामक वाद्य के मनोहर शब्दों से युक्त, कङ्कणों, मेखलाओं और झाँझरों के अभिराम शब्दों से मिश्रित तथा पैर के जालीवन्ध घुँघरुओं से कर्ण-प्रिय था। इस प्रकार का संगीत चल ही रहा था कि नाच करने वाली देवाङ्गनाओं ने अनेक प्रकार के हाव, भाव और विभ्रम वाले अभिनय से नाचना आरम्भ किया और नाच कर उन्होंने ऋषियों, देवों और देवाङ्गनाओं के द्वारा सादर स्तुत, वन्दित तथा प्रणत और सर्वोत्तम शासन के प्रवर्तक, ऐसे जिस भगवान् के चरणों को वन्दन किया, उस तीन लोक के शान्तिकारक तथा सकल पाप-दोष-रहित श्रीशान्तिनाथ जिनेश्वर को मैं नमन करता हूँ ॥ ३० ॥ ३१ ॥

† छत्त-चामर-पडाग-जूअ-जव-मंडिआ,
झय-वर-मगर-तुरय-सिरिवच्छ-सुलंछणा ।
दीव-समुद्द-मंदर-दिसागय-सोहिआ,
सत्थिअ-वसह-सीह-रह-चक्क वरंकिया ॥३२॥
( ललिअयं ) ।

सहाव-लट्ठा सम-प्पइट्ठा,
अदोस-दुट्ठा गुणेहिं जिट्ठा ।

---

† छत्रचामरपताकायूपयवमण्डिताः,
ध्वजवरमकरतुरगश्रीवत्ससुलाञ्छनाः ।
द्वीपसमुद्रमन्दरदिग्गजशोभिताः,
स्वस्तिकवृषभसिंहरथचक्रवराङ्किताः ॥३२॥
स्वभावरम्याः समप्रतिष्ठाः, अदोषदुष्टा गुणैर्ज्येष्ठाः ।
प्रसादश्रेष्ठास्तपसा पुष्टाः, श्रीभिरिष्टा ऋषिभिर्जुष्टाः ॥ ३३ ॥

पसाय-सिट्ठा तवेण पुट्ठा,
सिरीहिं इट्ठा रिसीहिं जुट्ठा ॥ ३३ ॥
( वाणवासिआ )।

* ते तवेण धूअ-सव्व-पावया,
सव्व-लोअ-हिअ-मूल-पावया ।
संथुआ अजिअ-संति-पायया,
हुंतु मे सिव-सुहाण दायया ॥३४॥
( अपरंतिका )।

अन्वयार्थ—'छत्त' छत्र, 'चामर' चामर' 'पडाग' पताका, 'जूअ' यज्ञ-स्तम्भ और 'जव' यव से 'मंडिआ' अलंकृत; 'झयवर' श्रेष्ठ ध्वज-दण्ड, 'मगर' मगर, 'तुरय' अश्व और 'सिरिवच्छ' श्रीवत्सरूप 'सुलंछणा' श्रेष्ठ लाञ्छन वाले; 'दीव' द्वीप, 'समुद्द' समुद्र, 'मंदर' मेरु पर्वत और 'दिसागय' दिग्गजों से 'सोहिआ' शोभमान; 'सत्थिअ' स्वस्तिक, 'वसह' वृषभ, 'सीह' सिंह, 'रह' रथ और 'चक्कवर' प्रधान चक्र से 'अंकिया' अङ्कित [ ऐसे, तथा—]

'सहावलट्ठा' स्वभाव से सुन्दर, 'समप्पइट्ठा' समभाव में स्थिर, 'अदोसदुट्ठा' दोष-रहित, 'गुणेहिं जिट्ठा' गुणों से बड़े, 'पसायसिट्ठा' प्रसाद-गुण से श्रेष्ठ, 'तवेण पुट्ठा' तप से पुष्ट, 'सिरीहिं इट्ठा' लक्ष्मी से पूजित, 'रिसीहिं जुट्ठा' ऋषियों से सेवित [ ऐसे, तथा—]

'तवेण' तप से 'धूअसव्वपावया' सब पापों को धोये हुए, 'सव्व-लोअ' सब लोगों को 'हियमूलपावया' हित का असली रास्ता दिखाने वाले, [और] 'संथुआ' अच्छी तरह स्तुति किये गये [ऐसे] 'ते' वे 'अ-

---

* ते तपसा धूतसर्वपापकाः, सर्वलोकहितमूलप्रापकाः ।
संस्तुता अजितशान्तिपादाः, भवन्तु मे शिवसुखानां दायकाः ॥३४॥

जिअसंतिपायया' पूज्य अजितनाथ तथा शान्तिनाथ 'मे' मुझको 'सिव-सुहाण' मोक्ष-सुख के 'दायया' देने वाले 'हुंतु' हों ॥ ३२—३४ ॥

**भावार्थ**—इन ललितक, वानवासिका तथा अपरान्तिका नामक तीन छन्दों में श्रीअजितनाथ तथा शान्तिनाथ दोनों की स्तुति है। पहले छन्द में उनके छत्र, चामर आदि शारीरिक लक्षणों का वर्णन है, दूसरे में स्वभाव-सौन्दर्य आदि आन्तरिक गुणों का व विभूतियों का वर्णन है और तीसरे में उनके निर्दोषत्व गुण की तथा हित-मार्ग दरसाने के गुण की प्रशंसा करके कवि ने उनसे सुख के लिये प्रार्थना की है।

जिनके अङ्गों में छत्र, चामर, ध्वजा, यज्ञस्तम्भ, जौ, ध्वजदण्ड, मकर, अश्व, श्रीवत्स, द्वीप, समुद्र, सुमेरु पर्वत; दिग्गज, स्वस्तिक, बैल, सिंह, रथ और चक्र के उत्तम चिह्न व लक्षण हैं, स्वभाव जिनका उत्तम है, समभाव में जिनकी स्थिरता है, दोष जिनसे दूर हो गये हैं, गुणों से जिन्हों ने महत्ता प्राप्त की है, जिनकी प्रसन्नता सर्वोत्तम है, जिनको तपस्या में ही सन्तोष है, लक्ष्मी ने जिनका आदर किया है, मुनियों ने जिनकी सेवा की है, जिन्होंने तप के बल से सब पाप-मल को धो डाला है, जिन्हों ने सब भव्य लोगों को हित का रास्ता दिखाया है और जिनको सब लोगों ने अच्छी तरह स्तुति की है, वे पूज्य अजितनाथ तथा शान्तिनाथ प्रभु मुझको मोक्ष सुख देवें ॥ ३२—३४ ॥

*** एवं तव-बल-विउलं,**

**थुअं मए अजिअ-संति-जिण-जुअलं ।**

---

* एवं तपोबलविपुलं, स्तुतं मयाऽजितशान्तिजिनयुगलम् ।

व्यपगतकर्मरजोमलं, गतिं गतं शाश्वतीं विपुलाम् ॥ ३५ ॥

ववगय-कम्म-रय-मलं,
गइं गयं सासयं विउलं ॥३५॥
[ गाहा ] ।

**अन्वयार्थ**—'तवबलविउलं' तप के बल से महान्, 'ववगय-कम्मरयमलं' कर्म-रज के मल से रहित, [ और ] 'सासयं' शाश्वती ( तथा ) 'विउलं' विशाल ( ऐसी ) 'गइं' गति को 'गयं' प्राप्त ( ऐसे ) 'अजिअसंतिजिणजुअलं' अजितनाथ तथा शान्तिनाथ जिन-युगल का 'मए' मैंने 'एवं' इस प्रकार 'थुअं' स्तवन किया ॥ ३५ ॥

**भावार्थ**—इस गाथा-नामक छन्द में स्तवन का उपसंहार है। जिनका तपोबल अपरिमित हैं, जिनके सब कर्म नष्ट हुए हैं और जो शाश्वती तथा विशाल मोक्ष-गति को पाये हुए हैं, ऐसे श्रीअजितनाथ तथा शान्तिनाथ जिनेश्वर का मैंने इस प्रकार स्तवन किया ॥ ३५ ॥

† तं बहु-गुण-प्पसायं,
मुक्ख-सुहेण परमेण अ-विसायं।
नासेउ मे विसायं,
कुणउ अ परिसा वि अ पसायं ॥३६॥
[ गाहा ] ।

**अन्वयार्थ**—'बहुगुणप्पसायं' बहुत गुणों के प्रसाद से युक्त, 'परमेण' उत्कृष्ट 'मुक्खसुहेण' मोक्ष-सुख के निमित्त से 'अविसायं' खेद-रहित [ऐसा] 'तं' वह अर्थात् श्रीअजितनाथ और शान्तिनाथ का युगल 'मे' मेरे 'विसायं' खेद को 'नासेउ' नष्ट करे, 'अ' तथा 'परिसा

† तद् बहुगुणप्रसादं, मोक्षसुखेन परमेणाऽविषादम् ।
नाशयतु मे विषादं, करोतु च पर्षदोऽपि च प्रसादम् ॥ ३६ ॥

वि' सभा के ऊपर भी 'पसायं' प्रसाद 'कुणउ' करे ॥ ३६ ॥

**भावार्थ**—इस छन्द का और आगे के छन्दों का नाम गाथा है, दोनों छन्दों में प्रार्थना है ।

जिनमें ज्ञान, दर्शन, चारित्र आदि अनेक गुण परिपूर्ण विकसित हैं, जिन्हें सर्वोत्तम मोक्ष-सुख प्राप्त होने के कारण शोक नहीं है, वे श्रीअजितनाथ तथा शान्तिनाथ दोनों मेरे विषाद को हरें और सभा के ऊपर भी अनुग्रह करें ॥ ३६ ॥

*** तं मोएउ अ नंदिं, पावेउ अ नंदिसेणमभिनंदिं ।**
**परिसा वि अ सुह-नंदिं, मम य दिसउ संजमे नंदिं ३७**
**( गाहा ) ।**

**अन्वयार्थ**—'तं' यह युगल 'मोएउ' हर्ष उत्पन्न करे, 'नंदिं' समृद्धि 'पावेउ' प्राप्त करावे, 'नंदिसेणं' नन्दिषेण को 'अभिनंदिं' विशेष समृद्धि, 'परिसा वि' परिषद् को भी 'सुहनंदिं' सुख-समृद्धि 'अ' तथा 'मम' मुझको 'संजमे नंदिं' संयम की वृद्धि 'दिसउ' देवे ॥ ३७ ॥

**भावार्थ**—श्रीअजितनाथ तथा शान्तिनाथ दोनों भगवान् प्रमोद बढ़ावें, समृद्धि प्राप्त करावें और नन्दिषेण को विशेष समृद्धि, सभा को सुख-संपत्ति तथा मुझको संयम में पुष्टि देवें ॥ ३७ ॥

**† पक्खिअ चाउम्मासिअ-**
**संवच्छरिए अवस्स-भणिअव्वो ।**
**सोअव्वो सव्वेहिं,**
**उवसग्ग-निवारणो एसो ॥३८॥**

---

* तद् मोदयतु च नन्दिं प्रापयतु नन्दिषेणमभिनन्दिम् ।
पर्षदोऽपि च सुखनन्दिं, मम च दिशतु संयमे नन्दिम् ॥ ३७ ॥

† पाक्षिके चातुर्मासिके, सांवत्सरिकेऽवश्यभणितव्यः ।
श्रोतव्यः सर्वैः, उपसर्गनिवारण एषः ॥ ३८ ॥

**अन्वयार्थ**—'उवसग्गनिवारणो' उपसर्ग निवारण करने वाला 'एसो' यह [ स्तवन ] 'पक्खिय' पाक्षिक, 'चाउम्मासिअ' चातुर्मासिक [ और ] 'संवच्छरिए' सांवत्सरिक [ प्रतिक्रमण में ] 'सव्वेहिं' सब को 'अवस्स' अवश्य 'भणिअव्वो' पढ़ने योग्य [ तथा ] 'सोअव्वो' सुनने योग्य है ॥ ३८ ॥

**भावार्थ**—इसमें तथा आगे की दोनों गाथाओं में स्तवन की महिमा है ।

यह स्तवन उपसर्गों को हरण करने वाला है, इस लिये इसे पाक्षिक, चातुर्मासिक और सांवत्सरिक प्रतिक्रमण में अवश्य पढ़ना चाहिये और सुनना चाहिये ॥ ३८ ॥

† जो पढइ जो अ निसुणइ,
उभओकालं पि अजिअ-संति-थयं ।
न हु हुंति तस्स रोगा,
पुव्वुप्पन्ना वि नासंति ॥ ३९ ॥

**अन्वयार्थ**—'अजिअसंतिथयं' इस अजित-शान्ति-स्तवन को 'उभओकालं पि' दोनों वख्त 'जो पढइ' जो पढ़ता है 'अ' और 'जो निसुणइ' जो सुनता है, 'तस्स' उसको 'रोगा' रोग 'हु' कभी 'न हुंति' नहीं होते, [ और ] 'पुव्वुप्पन्ना' पहले के उत्पन्न हुए 'वि' भी 'नासंति' नष्ट हो जाते हैं ॥ ३९ ॥

**भावार्थ**—जो मनुष्य इस अजित-शान्ति-स्तवन को सुबह शाम दोनों वख्त पढ़ता या सुनता है; उसको नये रोग नहीं होते हैं और पहले के भी नष्ट हो जाते हैं ॥ ३९ ॥

---

† यः पठति यश्च शृणोति, उभयकालमप्यजितशान्तिस्तवम् ।
नैव भवन्ति तस्य रोगाः, पूर्वोत्पन्ना अपि नश्यन्ति ॥ ३९ ॥

* जइ इच्छह परम-पयं,
अहवा किर्त्तिं सुवित्थडं भुवणे।
ता तेलुक्कुद्धरणे,
जिण-वयणे आयरं कुणह ॥४०॥

अन्वयार्थ—'जइ' अगर 'परमपयं' परमपद को 'अहव' अथवा 'भुवणे' लोक में 'सुवित्थडं' अतिविस्तृत 'कित्तिं' कीर्त्ति को 'इच्छह' चाहते हो 'तो' तो 'तेलुक्कुद्धरणे' तीन लोक का उद्धार करने वाले [ ऐसे ] 'जिणवयणे' जिन-वचन पर 'आयरं' आदर 'कुणह' करो ॥ ४० ॥

भावार्थ—अगर तुम लोग मोक्ष की या तीन जगत् में यश फैलाने की चाह रखते हो तो समस्त विश्व का उद्धार करने वाले जिन-वचन का बहुमान करो ॥ ४० ॥

इति श्रीवृहद्-अजित-शान्ति-स्मरणं समाप्तम् ॥

* यदीच्छथ परमपदं, अथवा कीर्तिं सुविस्तृतां भुवने।
तदा त्रैलोक्योद्धरणे, जिनवचने आदरं कुरुध्वम् ॥ ४० ॥



## ५७—अथ द्वितीयं लघु-अजित-शान्ति-स्मरणम्।

*उल्लासि-क्कम-णक्ख-णिग्गय-पहा दंड-च्छलेणंगिणं,
वंदारूण दिसंत इव्व पयडं निव्वाण-मग्गावलिं।
कुंदिंदुज्जल-दंत-कंति-मिसओ नीहंत-नाणंकुरु-
क्केरे दोवि दुइज्ज-सोलस-जिणे थोस्सामि खेमंकरे॥१॥

अन्वयार्थ—'उल्लासि' चमकते हुए 'क्कम' चरणों के 'णक्ख' नखों से 'णिग्गय' निकली हुई 'पहादंड' कान्ति-रूप दण्ड के 'छलेण' मिष से 'वंदारूण' वन्दन करने वाले 'अंगिणं' प्राणियों को 'निव्वाण' मोक्ष के 'मग्गावलिं' मार्ग की श्रेणी को 'पयडं' प्रकट रूप से 'इव्व' मानो 'दिसंत' दिखलाने वाले,[और] 'कुंदिंदुज्जल' कुन्द के पुष्प और चन्द्रमा के समान उज्ज्वल 'दंतकंतिमिसओ' दाँतों की प्रभा के बहाने 'नीहंतनाणंकुरुक्केरे' ज्ञान के अंकुर-समूह जिनसे निकले हैं (ऐसे) 'खेमंकरे' कल्याण-कारक 'दोवि' दोनों 'दुइज्जसोलसजिणे' दूसरे और सोलहवे जिन-देवों का 'थोसामि' मैं स्तवन करूंगा॥१॥

भावार्थ—देदीप्यमान चरण-नखों से निकली हुई प्रभा के बहाने वन्दन करने वाले जीवों को मानो प्रकटतया मोक्ष-मार्ग को बतलाने वाले और कुन्द और चन्द्र के समान उज्ज्वल कान्ति के छल से जिनसे ज्ञानांकुर के समूह निकलते हैं ऐसे श्री अजितनाथ तथा श्री-शान्तिनाथ इन दोनों जिन-भगवानों की, जो सुख को देने वाले हैं, मैं स्तुति करूँगा॥१॥

---

* उल्लासिक्रमनखनिर्गतप्रभादण्डच्छलेनाङ्गिनां
वन्दारूणां दिशन्ताविव प्रकटं निर्वाणमार्गावलिम्।
कुन्देन्दुज्ज्वलदन्तकान्तिमिषतो निर्यज्ज्ञानाङ्कुरो-
त्करौ द्वावपि द्वितीयषोडशजिनौ स्तोष्यामि क्षेमंकरौ॥१॥

† चरम-जलहि-नीरं जो मिणिज्जंजलीहिं,
खय-समय-समीरं जो जिणिज्जा गईए ।
सयल-नह-यलं वा लंघए जो पएहिं,
अजियमहव संतिं सो समत्थो थुणेउं ॥२॥

**अन्वयार्थ**—'जो' 'जो' 'अंजलीहिं' हाथ के संपुटों से 'चरम-जलहिं' अन्तिम समुद्र के 'नीर' पानी को 'मिणिज्ज' माप सके, 'जो' जो 'गईए' गति से 'खयसमय' प्रलय-काल के 'समीर' वायु को 'जिणिज्ज' जीत सके, 'वा' अथवा 'जो' जो 'पएहिं' पैरों से 'सयल' संपूर्ण 'नहयलं' आकाश का 'लंघए' उल्लंघन कर सके 'सो' वही 'अजियं' श्री अजितनाथजी को 'अहव' या 'संतिं' श्रीशान्तिनाथजी की 'थुणेउं' स्तुति करने में 'समत्थो' समर्थ हो सकता है ॥२॥

**भावार्थ**— भगवान् श्रीअजितनाथजी तथा शान्तिनाथजी की स्तुति करना उतना ही मुशकिल है जितना स्वयंभूरमण समुद्र को अंजलियों से नापना, गति से प्रलयकाल के पवन को मात करना या पैरों से संपूर्ण आकाश का उल्लंघन करना । ये तीनों कार्य जैसे असंभव है वैसे हो उक्त दोनों भगवान भी अनन्तगुनी होनेसे उनकी यथार्थ रूप से स्तुति करना भी अशक्य ही है ॥२॥

* तहवि हु बहु-माणुल्लासि-भत्ति-ब्भरेण,
गुण-कणमवि कित्तेहामि चिंतामणिव्व ।

---

† चरमजलधिनीरं यो मिमीताञ्जलिभिः
क्षयसमयसमीरं यो जयेद् गत्या ।
सकलनभस्तलं वा लंघयेद् यः पद्भ्या-
मजितमथवा शान्तिं स समर्थः स्तोतुम् ॥ २ ॥

* तथापि खलु बहुमानोल्लासिभक्तिभरेण,
गुणकणमपि कीर्तयिष्यामि चिन्तामणिमिव ।

*अलमहव, अचिंताणंत-सामत्थओ सिं,
फलिहिइ लहु सव्वं वंछिअं णिच्छिअं मे॥३॥

**अन्वयार्थ**—'तहवि हु' तो भी 'चिंतामणिव्व' चिंतामणि-तुल्य उनके 'गुणकणमवि' गुण-लेश का भी 'बहुमाणुल्लासभत्ति-ब्भरेण' बहुमान से बढ़ी हुई भक्ति के अतिशय से 'कित्तेहामि' मैं कीर्तन करूंगा। 'अहव' अथवा 'अलं' (इस विचार की कोई) जरूरत नहीं है, (क्योंकि) 'सिं' इन भगवानों की 'अचिन्त' अचिन्तनीय 'अणंत' अनन्त 'सामत्थओ' सामर्थ्य से 'मे' मेरा 'सव्वं' सब 'वंछिअं' वाञ्छित 'लहु' शीघ्र 'णिच्छियं' जरूर 'फलिहिइ' फलेगा ॥ ३ ॥

**भावार्थ**—इन भगवानों के वास्तविक एक गुण की भी स्तुति करने में मैं असमर्थ होता हुआ भी उनके चिन्तामणि-सदृश वाञ्छित फल को देने वाले गुणलेश—गुण के अंश—की ही बहुमान और भक्ति-पूर्वक स्तुति करूँगा। अथवा स्तुति करने में सामर्थ्य-विचार की कोई आवश्यकता ही नहीं है, क्योंकि इन भगवानों के अचिन्त्य अनन्त सामर्थ्य से मेरी अभिलाषा अवश्य ही फलीभूत होगी ॥ ३ ॥

† सयल-जय-हिआणं नाम-मित्तेण जाणं,
विहडइ लहु दुट्ठानिट्ठ-दोघट्ट-घट्टं ।
नमिर-सुर-किरीडुग्घिट्ठ-पायारविंदे,
सययमजिअ-संती ते जिणंदेऽभिवंदे ॥ ४ ॥

---

* अलमथवाऽचिन्त्यानन्तसामर्थ्यतोऽनयोः
फलिष्यति लघु सर्वं वाञ्छितं निश्चितं मे ॥ ३ ॥

† सकलजगद्धितयोर्नाममात्रेण ययो-
र्विघटते लघु दुष्टानिष्टहस्तियूथम् ।
नम्रसुरकिरीटोद्घृष्टपादारविन्दौ
सततमजितशान्ती तौ जिनेन्द्रावभिवन्दे ॥ ४ ॥

**अन्वयार्थ**—'जाणं' जिन 'सयल' सकल 'जय' जगत् के 'हिआणं' हित-कारकों के 'नाममित्तेण' नाम-मात्र से 'दुट्ठानिट्ठ' दुष्ट अनिष्टरूप 'दोघट्ट' हाथिओं के 'घ ' समूह 'लहु' शीघ्र 'विहडइ' दूर होता है, 'ते' उन 'नमिर' नम्र 'सुर' देवताओं के 'किरीडुग्घिट्ठपायारविंदे' मुकुटों से उत्तेजित किये गए चरण-कमल वाले 'अजियसंती' श्रीअजितनाथ जी तथा श्रीशान्तिनाथजी 'जिणिन्दे' जिन-भगवानों को 'सययं' निरंतर 'अभिवंदे' मैं वन्दन करता हूँ ॥ ४ ॥

**भावार्थ**—जिन हित-कारक भगवानों के नाम-मात्र लेने से ही दुष्ट अनिष्ट रूप हस्ति-यूथ का शीघ्र नाश होता है उन नम्र देवों के मुकुटों से उद्घृष्ट चरण कमल वाले जिनेन्द्र श्रीअजितनाथजी और श्रीशान्तिनाथजी को मैं निरंतर वन्दन करता हूँ ॥ ४ ॥

* पसरइ वर-कित्ती वड्ढए देह-दित्ती,
विलसइ भुवि मित्ती जायए सु-प्पवित्ती ।
फुरइ परम-तित्ती होइ संसार-च्छित्ती,
जिण-जुअ-पय-भत्ती ही अचिंतोरु-सत्ती ॥५॥

**अन्वयार्थ**—'जिणजुअ' जिन-युगल के 'पय' चरणों की 'भत्ती' सेवा 'ही' आश्चर्य-कारक 'अचिंतोरुसत्ती' अचिन्त्य और भारी शक्ति वाली है ( जिसके प्रभाव से ) 'वरकित्ती' श्रेष्ठ कीर्त्ति 'पसरइ' फैलती है, 'देहदित्ती' शरीर की कान्ति 'वड्ढए' बढ़ती है, 'भुवि' जगत् में 'मित्ती' मित्रता 'विलसइ' होती है, 'सुप्पवित्ती' शुभ प्रवृत्ति 'जायए' होती है, 'परमतित्ती' उत्कृष्ट तृप्ति 'फुरइ' होती है ( और ) 'संसार' संसार का 'छित्ती' नाश होता है ॥ ५ ॥

---

* प्रसरति वरकीर्त्तिर्वर्धते देहदीप्ति-
विलसति भुवि मैत्री जायते सुप्रवृत्तिः ।
स्फुरति परमतृप्तिर्भवति संसारच्छित्ति-
र्जिनयुगपदभक्तिर्ही अचिन्त्योरुशक्तिः ॥ ५

**भावार्थ**—श्रीअजितनाथजी और श्रीशान्तिनाथजी इन दो जिन भगवानों के चरणों की सेवा अचिन्त्य और महान्-शक्ति-वाली है, जिसके प्रभाव से सेवा करने वाले का श्रेष्ठ यश फैलता है, शरीर-तेज बढ़ता है, जगत् में मैत्री, शुभ प्रवृत्ति, परम संतोष और अन्त में संसार-क्षय—मोक्ष होता है ॥ ५ ॥

† ललिअ-पय-पयारं भूरि-दिव्वंग-हारं,
फुड-घण-रस-भावोदार-सिंगार-सारं ।
अणिमिस-रमणी जद्दंसण-च्छेअ-भीआ,
इव पणमण-मंदा कासि नट्टोवयारं ॥६॥

**अन्वयार्थ**—'यद्दंसण' जिनके दर्शनों के 'च्छेअ' अन्तराय से 'भीआ इव' भीत सी (और) 'पणमणमंदा' शिर नवाने में मन्द [ ऐसी ] 'अणिमिसरमणी' देवाङ्गनाएँ 'ललिअपयपयारं' ललित पद-विन्यास वाली, 'भूरिदिव्वंगहारं' प्रभूत दिव्य अंग-विक्षेप वाली, 'फुडघण-रसभावोदारसिंगारसारं' स्पष्ट और निरन्तर रस-भाव से उदार शृंगार प्रधान 'नट्टोवयारं' नाट्य-पूजा 'कासि' करती थीं ॥ ६ ॥

**भावार्थ**—जिन दोनों जिनेन्द्र के दर्शन में अन्तराय से भीत सी और सिर झुकाने में अलस देवांगनाएँ, उक्त जिन-देवों की ललित पद-विन्यास वाली, प्रभूत दिव्य अंग-विक्षेप वाली और स्पष्ट तथा निरन्तर रस-भाव से पूर्ण शृङ्गार-प्रधान नाट्य-पूजा करती थीं ॥ ६ ॥

---

† ललितपदप्रचारं भूरिदिव्याङ्गहारं,
स्फुटघनरसभावोदारशृङ्गारसारम् ।
अनिमिषरमण्यो यद्दर्शनच्छेदभीता
इव प्रणमनमन्दा अकार्षुर्नाट्योपचारम् ॥ ६ ॥

* थुणह अजिअ-संती ते कयासेस-संती,
कणय-रय-पिसंगा छज्जए जाण मुत्ती ।
सरभस-परिरंभारंभि-निव्वाण-लच्छी-
घण-थण-घुसिणंक-प्पंक-पिंगीकयव्व ॥ ७ ॥

**अन्वयार्थ**—[ हे भव्यो ! तुम ) 'कयासेससंती' जिन्होंने सर्व प्रकारकी शान्ति की है ऐसे 'ते' उन 'अजिअसंती' श्रीअजितनाथ जी और श्रीशान्तिनाथ जी की स्तुति करो, 'जाण' जिनकी 'मुत्ती' मूर्ति, 'व्व' मानो 'सरभस' वेग-युक्त 'परिरंभारंभि' आलिङ्गन का आरम्भ करने वाली 'निव्वा- णलच्छी' मुक्ति-लक्ष्मी के 'घण' निविड 'थण' स्तनों के 'घुसिणंक' कुङ्कुम के 'प्पंक' पङ्क से 'पिंगीकय' पीली की हुई हो ऐसी 'कणय' सोने के 'रय' रज के समान 'पिसंग' पीत वर्ण वाली 'छज्जए' शोभती है ॥७॥

**भावार्थ**— हे भव्यो ! जिनकी मूर्त्ति वेग से आलिङ्गन करने वाली मुक्ति-लक्ष्मी के निविड स्तनों पर लगे हुए कुङ्कुम-पङ्क से जाने पीले न की हो ऐसी, सुवर्ण-रज के तुल्य पीत वर्ण वाली शोभती है और जिन्होंने जगत् में संपूर्ण शान्ति स्थापित की हैं ऐसे उन अजित-नाथजी और शान्तिनाथजी की तुम स्तुति करो ॥ ७॥

† बहुविह-णय-भंगं वत्थु णिच्चं अणिच्चं,
सदसदणभिलप्पालप्पमेगं अणेगं ।

---

* स्तुत अजितशान्ती तौ कृताशेषशान्ती
कनकरजःपिशङ्गा राजते ययोर्मूर्त्तिः ।
सरभसपरिरम्भारम्भिनिर्वाणलक्ष्मी-
घनस्तनघुसृणाङ्कपङ्कपिङ्गीकृतेव ॥ ७ ॥

† बहुविधनयभङ्गं वस्तु नित्यमनित्यं
सदसदनभिलाप्यालप्यमेकमनेकम् ।

† इय कुनय-विरुद्धं सु-प्पसिद्धं च जेसिं,
वयणमवयणिज्जं ते जिणे संभरामि ॥ ८ ॥

**अन्वयार्थ**—'ते जिणे' उन दो 'जिनेन्द्रों' का 'संभरामि' मैं स्मरण करता हूं, 'जेसिं' जिनका 'वयणं' वचन 'इय' इस प्रकार 'बहु-विहनयभंगं' अनेक प्रकार के नयों के भेद वाला, 'कुनयविरुद्धं' दुर्नयों से विरुद्ध, 'सुप्पसिद्धं' सुप्रसिद्ध 'च' और 'अवयणिज्जं' अवचनीय है जैसे कि 'वत्थु' वस्तु 'णिच्चं' नित्य [और] 'अणिच्चं' अनित्य है, 'सदसदणभिलप्पालप्पं' सत् और असत् हैं, वाच्य और अवाच्य है, 'एगं' एक [और] 'अणेगं' अनेक है ॥ ८ ॥

**भावार्थ**—मैं उन दोनों जिन-भगवानों का स्मरण करता हूँ जिनका वचन अनेक नयों की रचना वाला, दुर्नयों से विरुद्ध, सुप्रसिद्ध और अवचनीय है, जैसे कि वस्तुमात्र द्रव्यार्थिक नय के अभिप्राय से नित्य और पर्यायार्थिक नय की दृष्टि से अनित्य है, स्वद्रव्य-क्षेत्रादि की अपेक्षा से विद्यमान और परकीय द्रव्यादि की अपेक्षा से असत् है, क्रम से बोलने योग्य और युगपत् अवाच्य है तथा सदृश और विलक्षण है ॥ ८ ॥

* पसरइ तिअ-लोए ताव मोहंधयारं,
भमइ जयमसण्णं ताव मिच्छत्त-छण्णं।
फुरइ फुड-फलंताणंत-णाणंसु-पूरो,
पयडमजिअ-संती-झाण-सूरो न जाव ॥ ९ ॥

---

† इति कुनयविरुद्धं सुप्रसिद्धं च ययो-
र्वचनमवचनीयं तौ जिनौ संस्मरामि ॥ ८ ॥

* प्रसरति त्रिलोक्यां तावद् मोहान्धकारं
भ्रमति जगदसंज्ञं तावद् मिथ्यात्वच्छन्नम्।
स्फुरति स्फुटफलदनन्तज्ञानांशुपूरः
प्रकटमजितशान्तिध्यानसूर्यो न यावत् ॥ ९ ॥

**अन्वयार्थ**—'तिअलोए' तीनों जगत् में 'मोहंधयारं' मोह-रूप अन्धकार 'ताव' तबतक ही 'पसरइ' फैलता है ( और ) 'ताव' तब तक ही 'मिच्छत्तछण्णो' मिथ्यात्व से आच्छादित ( इसीसे ) 'असण्णं' संज्ञा-रहित 'जयं' जगत् 'भमइ' विपरीत प्रवृत्ति करता है 'जाव' जब तक 'फुडफलंत' स्पष्ट उल्लास को प्राप्त 'अणंतणाणंसुपूरो' अनन्त-ज्ञान-रूप किरण-समूह वाला 'अजिअसंती' श्रीअजितनाथजी और श्री-शान्तिनाथजी का 'झाणसूरो' ध्यान-रूप सूर्य 'पयडं' प्रकट रूप से 'न फुरइ' उदित नहीं होता ॥ ६ ॥

**भावार्थ**--तबतक ही तीन लोक में मोह-रूप अन्धकार की प्रबलता रहती है और तबतक ही मिथ्यात्व से व्याप्त असंज्ञ जगत् विपरीत प्रवृत्ति वाला रहता है जब-तक इन दो भगवानों का स्पष्ट और उल्लास-प्राप्त अनन्त ध्यान रूप किरण-समूह वाला ध्यान-रूप सूर्य उदय को प्राप्त नहीं करता । अर्थात् सूर्य के उदय से जैसे अंधकार और निद्रा नष्ट हो जाती हैं ऐसे ही इन भगवानों के ध्यान से मोह और मिथ्यात्व का नाश हो जाता है ॥ ६ ॥

* अरि-करि-हरि-तिण्हुण्हंबु-चोराहि-व्वाहो-
समर-डमर-मारी-रुद्द-खुद्दोवसग्गा ।
पलयमजिअ-संती-कित्तणे झत्ति जंती,
निबिडतर-तमोहा भक्खरालुंखियव्व ॥ १० ॥

**अन्वयार्थ**— 'अजिअसंतीकित्तणे' श्रीअजितनाथजी तथा शान्तिनाथजी के गुण-कीर्तन से 'अरि' शत्रु, 'करि' हाथी, 'हरि' सिंह 'तिण्हुण्हंबु' तृष्णा, आतप, पानी, 'चोराहिवाही' चोर, मनोव्यथा,

---

* अरिकरिहरितृष्णोष्णाम्बुचौराधिव्याधि-
समरडमरमारीरौद्रक्षुद्रोपसर्गाः ।
प्रलयमजितशान्तिकीर्तने झटिति यान्ति,
निबिडतरतमओघा भास्करस्पृष्टा इव ॥ १० ॥

रोग, 'समर' युद्ध, 'डमर' राजकीय उपद्रव, 'मारी' महामारी, तथा 'रुद्दुट्ठोवसग्गा' भयंकर व्यन्तरादि के उपसर्ग— उपद्रव, 'भक्खरालुंछिय' सूर्य से स्पृष्ट 'निविडतग्तमोहा' अति निविड अन्धकार समूह की 'व्व' तरह, 'झत्ति' शीघ्र 'पलयं' नाश को 'जंती' प्राप्त होते हैं ॥ १० ॥

**भावार्थ**—जैसे सूर्य के स्पर्श-मात्र से अति निविड अन्धकार-समूह शीघ्र ही नष्ट होता है वैसे श्रीअजितनाथजी तथा शान्तिनाथजी के गुण कीर्तन— स्तुति – से दुश्मन, हाथी, सिंह, प्यास, गरमी, पानी, चोर, आधि, व्याधि, संग्राम, डमर, मारी और व्यन्तरादि के भयंकर उपद्रवों का ध्वंस होता है ॥ १० ॥

† निचिअ-दुरिअ-दारुद्दित्त-झाणग्गि-जाला-
परिगयमिव गोरं चिंतिअं जाण रूवं ।
कणय-निहस-रेहा-कंति-चोरं करिज्जा,
चिर-थिरमिह लच्छिं गाढ-संथंभिअव्व ॥११॥

**अन्वयार्थ**— 'जाण' जिन भगवानों का 'चिंतिअं' चिन्तन किया गया 'निचिअ' निविड 'दुरिअदारु' पाप-काष्ठों से 'उद्दित्त' उत्तेजित 'झाणग्गिजालापरिगयमिव' ध्यानाग्नि की ज्वालाओं से मानो व्याप्त हो ऐसा 'गोरं' उज्ज्वल [तथा] 'कणयनिहस' कसौटी की 'रेहा' रेखा की 'कंतिचोरं' कान्ति को चुराने वाला 'रूव' रूप, 'लच्छि' लक्ष्मी को 'इह' इस जगत् में 'गाढसंथंभिअव्व' अत्यन्त नियन्त्रितसी 'चिर-थिरं' निश्चल 'करिज्जा' करता है ॥ ११ ॥

**भावार्थ**— निविड पाप-रूप काष्ठों से उद्दीप्त ध्यानाग्नि की

---

† निचितदुरितदारूद्दीप्तध्यानाग्निज्वाला-
परिगतमिव गौरं चिन्तितं ययो रूपम् ।
कनकनिकषरेखाकान्तिचौरं कुर्या-
च्चिरस्थिरामिह लक्ष्मीं गाढसंस्तम्भितामिव ॥ ११ ॥

ज्वालाओं से व्याप्त से और कसौटी के पत्थर की रेखा के तुल्य कान्ति वाले उक्त दोनों जिन भगवानों के उज्ज्वल रूप का चिन्तन करने पर लक्ष्मी गाढ-नियन्त्रित की तरह चिरकाल तक स्थिर होती है॥११॥

* अडवि-निवडिआणं पत्थिवुत्तासिआणं,
जलहि-लहरि-हीरंताण गुत्ति-ट्ठिआणं ।
जलिअ-जलण-जालालिंगिआणं च झाणं,
जणयइ लहु संतिं संतिनाहाजिआणं ॥१२॥

अन्वयार्थ—'संतिनाहअजिआणं' श्री शान्तिनाथजी तथा अजितनाथजी का 'झाण' ध्यान 'अडविनिवडिआणं' जंगल में भूले पड़े लोगों को, 'पत्थिवुत्तासिआणं' राजा से उत्पीडितों को, 'जलहि' समुद्र के 'लहरि' तरंगों से 'हीरंताणं' खींचे जाते जनों को, 'गुत्तिट्ठिआणं' कैद-में पड़े हुए लोगों को 'च' और 'जलिय' सुलगी हुई 'जलण' आग की 'जाला' ज्वालाओं से 'आलिंगिआणं' आश्लिष्टों को 'लहु' शीघ्र 'संतिं' शान्ति को 'जणयइ' पैदा करता है ॥ १२ ॥

भावार्थ—भगवान् श्रीशान्तिनाथजी तथा श्रीअजितनाथजी का ध्यान, अटवी में भूले पड़े हुए, राजा से उत्पीड़ित किये गये, समुद्र में डूबे हुए, कैद में डाले हुए, और प्रदीप्त आग की ज्वालाओं में गिरे हुए लोगों को शीघ्र ही उन दुःखों से मुक्त करता है ॥ १२ ॥

† हरि-करि-परिकिण्णं पक्क-पाइक्क-पुण्णं,
सयल-पुहवि-रज्जं छड्डिउं आण-सज्जं ।

---

* अटवीनिपतितानां पार्थिवोत्त्रासितानां,
जलधिलहरिह्रियमाणानां गुप्तिस्थितानाम् ।
ज्वलितज्वलनज्वालालिङ्गितानां च ध्यानं
जनयति लघु शान्तिं शान्तिनाथाजितयोः ॥ १२ ॥

† हरिकरिपरिकीर्णं समर्थपदातिपूर्णं
सकलपृथिवीराज्यं छर्दित्वाऽऽज्ञासज्जम् ।

† तणमिव पड-लग्गं जे जिणा मुत्ति-मग्गं
चरणमणुपवराणा हुंतु ते मे पसराणा ॥ १३ ॥

**अन्वयार्थ**—'जे जिणा' जिन जिनदेवोंने 'हरिकरिपरिकिण्णं' घोड़े और हाथियों से व्याप्त, 'पक्क' समर्थ 'पाइक्क' पदाति-सैन्य से 'पुण्ण' पूर्ण, [ तथा ] 'आणसज्जं' आज्ञा-पालक [ ऐसे ] 'सयलपुहविरज्जं' संपूर्ण पृथिवी के राज्य का 'पडलग्गं' कपड़े में लगे हुए 'तणमिव' तृण की तरह 'छड्डिउं' परित्याग कर 'मुत्तिमग्गं' मोक्ष के मार्ग-भूत 'चरणं' चारित्र को 'अणुपवण्णा' स्वीकार किया 'ते' वे ( दोनों भगवान् ) 'मे' मेरे पर 'पसण्णा' प्रसन्न 'हुंतु' हों ॥ १३ ॥

**भावार्थ**— जिन जिनेन्द्रोंने सकल पृथिवी के ऐसे राज्य को, जो अश्वों, हाथिओं और समर्थ प्यादों से व्याप्त, और आज्ञा का पालन करने वाला था, वस्त्र में लगे हुए तृण को तरह छोड़ कर मुक्ति-मार्ग को ग्रहण किया वे मेरे पर प्रसन्न हों ॥ १३ ॥

❀ छण-ससि-वयणाहिं फुल्ल-नेत्तुप्पलाहिं,
थण-भर-नमिरोहिं मुट्ठि-गिज्झोदरीहिं ।
ललिअ-भुअ-लयाहिं पीण-सोणि-त्थलाहिं,
सइ सुर-रमणीहिं वंदिया जेसि पाया ॥ १४ ॥
अरिस-किडिभ-कुट्ठ-गंठि-कासाइसार-
खय-जर-वण-लूआ-सास-सोसोदराणि ।

---

† तृणमिव पटलग्नं यौ जिनौ मुक्तिमार्गं,
चरणमनुप्रपन्नौ भवतां तौ मयि प्रसन्नौ ॥ १३ ॥

* क्षणशशिवदनाभिः फुल्लनेत्रोत्पलाभिः
स्तनभरनम्राभिर्मुष्टिग्राह्योदरीभिः ।
ललितभुजलताभिः पीनश्रोणीस्थलाभिः
सदा सुररमणीभिर्वन्दिता यस्य पादाः ॥ १४ ॥
अर्शःकिटिभकुष्ठग्रन्थिकासातिसार-
क्षयज्वरव्रणलूताश्वासशोषोदराणि ।

† नह-मुह-दसणच्छी-कुच्छि-कण्णाइरोगे,
मह जिण-जुअ-पाया स-प्पसाया हरंतु ॥ १५ ॥

अन्वयार्थ—'जेसि' जिन्हों के 'पाया' चरणों को 'छणससि-वयणाहिं' पूर्णिमा के चन्द्र के तुल्य मुख वाली, 'फुल्लनेत्तुप्पलाहिं' विकस्वर नेत्र रूप कमल वाली, 'थणभरनमिरीहिं' स्तनों के बोझ से झुकती हुई, 'मुट्ठिगिज्झोदरीहिं' मुट्ठी से ग्रहण करने योग्य उदर वाली अर्थात् दुर्बल पेट वाली, 'ललिअभुअलयाहि' ललित भुज-लता वाली ( और ) 'पीणसोणित्थलाहिं' पुष्ट नितम्ब वाली 'सुररमणीहिं' देवाङ्गनाओं ने 'सइ' हमेशा 'वंदिआ' वन्दन किया है [ वे ] 'जिणजुअ-पाया' पूज्य दोनों जिन-देव 'सप्पसाया' प्रसन्न- होते हुए 'मह' मेरे 'अरिस' बवासीर 'किडिभ' चरण-रोग, 'कुट्ठ' कुष्ठ, गंठि' गठिया, 'कास' खाँसी, 'अइसार' संग्रहणी, 'खय' क्षय-रोग, 'जर' ज्वर, 'वण' फोड़ा, 'लूआ' लूता-रोग, 'सास' दमा, 'सोस' तालु-शोष, 'ओदर' जलोदर, [ तथा ] 'नह' नख, 'मुह' मुँह, 'दसण' दाँत, 'अच्छि' आँख, 'कुच्छि' पेट और 'कण्णाइरोगे' कान आदि के रोगों का 'हरंतु' नाश करें ॥ १४-१५ ॥

भावार्थ—जिन्होंके चरणों को उन देविओंने सदा वन्दन किया है जिनके मुख पूनम के चन्द्र के समान थे, नेत्र विकसित कमल के तुल्य थे, जो स्तन के बोझ से झुक जाती थीं, जिनका उदर कृश, भुजाएँ ललित और नितम्ब पुष्ट थे, वे पूज्य दोनों जिन-देव प्रसन्न होते हुए मेरे अर्श, किटिभ, कुष्ठ, ग्रन्थि, खाँसी, अतिसार, क्षय, ज्वर, फोड़े, फुन्सी, श्वास, जलोदर, तथा नख, मुख, दाँत, आँख, पेट और कान आदि के रोगों का नाश करें ॥ १४—१५ ॥

---

† नखमुखदशनाक्षिकुक्षिकर्णादिरोगान्
मम जिनयुगपादाः सप्रसादा हरन्तु ॥ १५ ॥

† इअ गुरु-दुह-तासे पक्खिए चाउमासे,
जिणवर-दुग-थुत्तं वच्छरे वा पवित्तं ।
पढह सुणह सज्झाएह झाएह चित्ते,
कुणह मुणह विग्घं जेण घाएह सिग्घं ॥१६॥

**अन्वयार्थ**—'इअ' इस प्रकार 'पवित्तं' पवित्र 'जिणवरदुग-थुत्तं' दो-जिन भगवानों के स्तोत्र को 'गुरुदुहतासे' भारी दुःखों के भगाने वाले 'पक्खिए' पाक्षिक पर्व में, 'चाउमासे' चातुर्मासिक पर्व में 'वा' अथवा 'वच्छरे' सांवत्सरिक पर्व में 'पढह' पढो, 'सुणह' सुनो, 'सज्झाएह' स्वाध्याय करो, 'झाएह' ध्यान करो, 'चित्ते कुणह' मन मे रखो, 'मुणह' जानो, 'जेण' जिनसे 'सिग्घं' शीघ्र ही 'विग्घं' विघ्न का 'घाएह' नाश करो ॥ १६ ॥

**भावार्थ**—हे भव्यो ! तुम इस पवित्र स्तोत्र को पाक्षिक, चातुर्मासिक या सांवत्सरिक पव में, जो कि भारी दुःखों के नाशक हैं, पढ़ो, सुनो, स्वाध्याय करो, ध्यान करो, चित्त में रखो और भली भांति जान लो, जिससे तुम अपने विघ्नों को शीघ्र ही दूर करने में सफलता पाओगे ॥ १६ ॥

❀इअ विजया-जिअसत्तु-पुत्त सिरि-अजिअ-जिणेसर,
तह अइरा-विससेण-तणय पंचम चक्कीसर ।

---

† इति गुरुदुःखत्रासे पाक्षिके चातुर्मासिके
जिनवरद्विकस्तोत्रं वत्सरे वा पवित्रम् ।
पठत शृणुत स्वाध्यायत ध्यायत चित्ते
कुरुत जानीत विघ्नं येन घातयत शीघ्रम् ॥ १६ ॥

❀ इति विजयाजितशत्रुपुत्र श्रीअजितजिनेश्वर !
तथाऽचिराविश्वसेनतनय पञ्चम चक्रीश्वर ।

***तित्थंकर सोलसम संति-जिण ! वल्लह संतह,**
**कुरु मंगल मम हरसु दुरिअ-मखिलंपि थुणंतह ॥१७॥**

**अन्वयार्थ**—'विजयाजिअसत्तुपुत्त' विजया देवी और जित-शत्रु राजा के पुत्र 'सिरिअजिअजिणेसर' हे श्रीअजितनाथ भगवान् ! 'तह' तथा 'अइराविससेणतणय' अचिरा देवी और विश्वसेन राजा के पुत्र 'पंचमचक्कीसर' पाँचवे चक्रवर्ती, 'सोलसम' सोलहवें 'तित्थंकर' तीर्थंकर ( और ) 'संतह' सज्जनों को 'वल्लह' वल्लभ ( ऐसे ) 'संतिजि-ण' हे श्रीशान्तिनाथ जिनेन्द्र 'इअ' इस प्रकार 'थुणंतह' स्तुति करने वाले 'मम' मुझको 'मंगलं' सुख 'कुरु' करो ( और ) 'अखिलंपि' सभी तरह के 'दुरिअं' पाप का 'हरसु' अपहरण करो ॥ १७ ॥

**भावार्थ**—जिनकी माता का नाम विजया देवी और पिता का नाम राजा जितशत्रु है ऐसे हे श्रीअजितनाथ भगवान् तथा जिनकी माता का नाम अचिरा और पिता का नाम राजा विश्वसेन है, जो खुद पाँचवें चक्रवर्ती राजा और सोलहवें जिनदेव, और सज्जनों को प्रिय हैं ऐसे हे श्रीशान्तिनाथ भगवान् आप दोनों, इस तरह स्तुति करने वाले मुझको मंगल-प्रदान करो और मेरे सभी पापों का नाश करो । इस अन्तिम गाथा में कर्ता ने अपना नाम 'जिनवल्लभ' भी सूचित किया है ॥१७॥

---

* तीर्थंकर षोडश शान्तिजिन ! वल्लभ सताम्,
कुरु मंगलं मम हर दुरितमखिलमपि स्तुवतः ॥ १७ ॥

॥ इति द्वितीयं लघुअजितशान्तिस्मरणं समाप्तम् ॥



## ५८—अथ तृतीयं 'नमिऊण' स्मरणम् ।

* नमिऊण पणय-सुर-गण-
चूडामणि-किरण-रंजिअं मुणिणो ।
चलण-जुअलं महा-भय-
पणासणं संथवं वुच्छं ॥ १ ॥

**अन्वयार्थ**—'पणय' नमे हुए 'सुरगण' देव-समूह के 'चूडामणि' मस्तक-मणिओं के 'किरण' किरणों से 'रंजिअं' रँगे हुए, 'महाभय' बड़े भयों को 'पणासणं' नाश करने वाले 'मुणिणो चलणजुअलं' मुनि (श्रीपार्श्वनाथजी) के चरण-युगल को 'नमिऊण' नमस्कार करके 'संथवं' स्तोत्र को 'वुच्छं' कहूँगा ॥ १ ॥

**भावार्थ**—भगवान् श्रीपार्श्वनाथजी के उन चरण-युगल को, जो कि नम्र देव-गण के मस्तक-मणियों के किरणों से रँगा हुआ और बड़े बड़े भयों का विनाशक हैं, नमस्कार करके मैं भगवान् की स्तुति करूँगा ॥ १ ॥

† सडिय-कर-चरण-नह-मुह-
निबुड्ड-नासा विवन्न-लायन्ना ।
कुट्ठ-महा-रोगानल-
फुलिंग-निद्दड्ढ-सव्वंगा ॥ २ ॥

---

* नत्वा प्रणतसुरगणचूडामणिकिरणरञ्जितं मुनेः ।
चरणयुगलं महाभयप्रणाशनं संस्तवं वक्ष्ये ॥ १ ॥

† शटितकरचरणनखमुखा निमग्ननासा विपन्नलावण्याः ।
कुष्ठमहारोगानलस्फुलिङ्गनिर्दग्धसर्वाङ्गाः ॥ २ ॥

† ते तुह चलणाराहण-
सलिलंजलि-सेय-वुड्ढिय-च्छाया ।
वण-दव-दड्ढा गिरि-पा-
यवऽव्व पत्ता पुणो लच्छिं ॥ ३ ॥

**अन्वयार्थ**—'सडियकरचरणनहमुह' जो सड़े हुए हाथ, पैर, नख और मुँह वाले थे, 'निवुड्डनासाविवन्नलायन्ना' जो बैठी हुई नाक से विरूप लावण्य वाले थे, (और) 'कुट्ठमहारोगानलफुलिंगनिद्दड्ढसव्वंगा' जिनका संपूर्ण शरीर कुष्ठ-महारोग रूपी अग्नि की चिनगारियों से जला हुआ था, 'ते' वे 'तुह' आपके 'चलणाराहण' चरणों की सेवा रूपी 'सलिलंजलि' जलांजलि के 'सेय' सेचन से 'वुड्ढियच्छाया' बढ़ी हुई कान्ति वाले होकर 'वणदवदड्ढा' दावानल से जले हुए 'गिरिपायवऽव्व' पर्वत के वृक्षों की तरह 'पुणो' फिर से 'लच्छिं' शोभा को 'पत्ता' प्राप्त हुए ॥ २-३ ॥

**भावार्थ**—जिनके हाथ, पाँव, नख और मुँह सड़ गये थे, बैठी हुई नाक से जिनका लावण्य नष्ट हो गया था और जिनका सारा शरीर कुष्ठ रोग से आक्रान्त था वे आपके चरणों की सेवा रूपी जल-सेक से नीरोग और तेजस्वी होकर फिर शोभा को प्राप्त हुए, जैसे दावानल से जले हुए पर्वत के वृक्ष वारिस से फिर नया जीवन प्राप्त कर शोभा को पाते हैं ॥ २-३ ॥

* दुव्वाय-खुभिय-जलनिहि
उब्भड-कल्लोल-भीसणारावे ।

---

† ते त्वच्चरणाराधनसलिलाञ्जलिसेकवर्धितच्छायाः ।
वनदवदग्धा गिरिपादपा इव प्राप्ताः पुनर्लक्ष्मीम् ॥ ३ ॥

* दुर्वातक्षुब्धजलनिधावुद्भटकल्लोलभीषणारावे ।

† संभंत-भय-विसंठुल-
निज्जामय-मुक्क-वावारे ॥ ४ ॥
अविदलिअ-जाणवत्ता,
खणेण पावंति इच्छिअं कूलं ।
पास-जिण-चलण-जुअलं
निच्चं चिअ जे नमंति नरा ॥ ५ ॥

**अन्वयार्थ**—'जेनरा' जो मनुष्य 'निच्चं चिअ' हमेशा ही 'पासजिण' पार्श्वजिन के 'चलणजुअलं' पाद-युग्म को 'नमंति' नमस्कार करते हैं [ वे ] 'उब्भडकल्लोलभीसणारावे' प्रचण्ड तरंगों से भयङ्कर आवाज वाले [ और ] 'संभंत' घबड़ाये हुए [ तथा ] 'भयविसंठुल' भय से व्याकुल 'निज्जामय' कर्णधारों के 'मुक्कवावारे' व्यापार से रहित [ और ] 'दुव्वायखुभियजलनिहि' दुष्ट पवन से क्षोभ-प्राप्त [ऐसे] समुद्र में 'अविदलिअजाणवत्ता' सुरक्षित जहाज वाले होते हुए 'खणेण' शीघ्र हो 'इच्छिअं कूलं' अभीप्सित किनारे को 'पावंति' पाते हैं ॥ ४-५ ॥

**भावार्थ**—जिस समय प्रवल तूफान के कारण समुद्र क्षुब्ध हो उठता है, उसमें प्रचंड तरंगों से भयङ्कर आवाज होने लगती है और बचने का कोई भी उपाय न देख कर कर्णधार भी निराश बनकर काम छोड़ देता है उस समय भी भगवान् पार्श्वनाथ के चरणों को नित्य वन्दन करने वाले मनुष्य वाल वाल बचकर शीघ्र ही अपने ईप्सित स्थान को प्राप्त करते हैं ॥ ४-५ ॥

---

† संभ्रान्तभयविसंस्थुलनिर्यामकमुक्तव्यापारे ॥ ४ ॥
अविदलितयानपात्राः क्षणेन प्राप्नुवन्तीप्सितं कूलम् ।
पार्श्वजि[illegible] [illegible]युगलं नित्यमेव ये नमन्ति नराः

† खर-पवणुद्धुअ-वण-दव-
जालावलि-मिलिअ-सयल-दुम-गहणे ।
डज्झंत-मुद्ध-मय-वहु-
भीसण-रव-भीसणम्मि वणे ॥ ६ ॥
जग-गुरुणो कम-जुअलं
निव्वाविअ-सयल-ति-हुअणाभोअं ।
जे संभरंति मणुआ,
न कुणइ जलणो भयं तेसिं ॥ ७ ॥

**अन्वयार्थ**—'जे' जो 'मणुआ' मनुष्य 'जगगुरुणो' जगद्गुरु [ भगवान् पार्श्वनाथ ] के 'निव्वाविअ' शान्त किया है 'सयलतिहुअणाभोअं' संपूर्ण तीन जगतों के स्थान जिसने ऐसे 'कमजुअलं' पाद-युग्म का 'संभरंति' स्मरण करते हैं, 'तेसिं' उनको, 'खर' प्रचण्ड 'पवणुद्धुअ' पवन से फैले हुए 'वणदव' दावानल की 'जालावलि' ज्वाला-समूह से 'मिलियसयलदुमगहणे' मिली हुई है संपूर्ण वृक्ष-घटा जिसमें [ ऐसे और ] 'डज्झंत' जलती हुई 'मुद्धमयवहु' मुग्ध हरिणियों के 'भीसण' भयङ्कर 'रव' क्रन्दन से 'भीसणम्मि' भीषण [ ऐसे ] 'वणे' वन में, 'जलणो' अग्नि 'भयं' भय 'न कुणइ' नहीं उपजाता है ॥ ६ ७ ॥

**भावार्थ**—जब जंगल में आग लग जाती है, प्रचण्ड पवन से उसका फैलाव वृक्षों के निबिड स्थान तक पहुँच जाता है, जलते हुए हरिणी आदि पशुओं के करुण क्रन्दन से सारा जङ्गल भयंकर हो उठता है तब भी वह भयंकर दावानल उन मनुष्यों को भय पैदा नहीं

† खरपवनोद्धतवनदवज्वालावलिमिलितसकलद्रुमगहने ।
दह्यमानमुग्धमृगवधूभीषणरवभीषणे वने ॥ ६ ॥
जगद्गुरोः क्रमयुगलं निर्वापितसकलत्रिभुवनाभोगम् ।
ये स्मरन्ति मनुजा न करोति ज्वलनो भयं तेषाम् ॥ ७ ॥

कर सकता—कुछ भी नुकसान नहीं कर पाता—जो भगवान् पार्श्वनाथ के उन चरणों को याद करता है जिन्होंने तीनों जगत के सर्व स्थानों में शान्ति पहुँचाई है ॥ ६-७ ॥

* विलसंत-भोग-भीसण-
फुरिआरुण-नयण-तरल-जीहालं ।
उग्ग-भुअंगं नव-जलय-
सच्छहं भीसणायारं ॥ ८ ॥
मन्नंति कीड-सरिसं
दूर-परिच्छूढविसम-विस-वेगा ।
तुह-नामक्खर-फुड-सि-
द्ध-मंत-गुरुआ नरा लोए ॥ ९ ॥

**अन्वयार्थ**—'तुह' आपके 'नामक्खर' नामाक्षर-रूप 'फुड-सिद्धमंत' प्रकट सिद्ध-मन्त्र के 'गुरुआ' प्रभाव वाले 'नरा' मनुष्य 'दूरपरिच्छूढविसमवेसवेगा' भयंकर विष के वेग को दूर फेंकते हुए 'लोए' जगत् में 'विलसंत' चमकीले 'भोग' शरीर वाले, 'भीसणफुरिआरुण' भयंकर, चपल और लाल 'नयण' आँख वाले, 'तरलजीहालं' चञ्चल जीभ वाले, 'नवजलयसच्छहं' नूतन मेघ के समान श्याम, ( तथा ) 'भीसणायारं' भयंकर आकार वाले 'उग्गभुअंगं' प्रचण्ड साँप को 'कीडसरिसं' कीड़े के तुल्य 'मन्नंति' मानते हैं ॥ ८-९ ॥

**भावार्थ**—हे भगवन् ! आपके नामाक्षर रूप मन्त्र के प्रभाव वाले मनुष्य, जगत् में भयंकर विष-वेग को दूर फेंकते हुए उस प्रचण्ड

* विलसद्भोगभीषणस्फुरितारुणनयनतरलजिह्वम् ।
उग्रभुजंगं नवजलदसदृशं भीषणाकारम् ॥ ८ ॥
मन्यन्ते कीटसदृशं दूरपरिक्षिप्तविषमविषवेगाः ।
त्वन्नामाक्षरस्फुटसिद्धमन्त्रगुरवो नरा लोके ॥ ९ ॥

सर्प को भी तुच्छ कीड़े के तुल्य समझते हैं जिसका शरीर चमकीला हो, आंखे भयंकर, चपल और लाल हों, जीभें चंचल हों, वर्ण नूतन मेघ की तरह काला हो और आकार भयंकर हो ॥ ८-९ ॥

† अडवीसु भिल्ल-तक्कर-
पुलिंद-सद्दूल-सद्द-भीमासु ।
भय-विहल-वुन्न-कायर-
उल्लूरिअ-पहिअ-सत्थासु ॥ १० ॥
अविलुत्त-विहव-सारा
तुह नाह पणाम-मत्त-वावारा ।
ववगय-विग्घा सिग्घं,
पत्ता हिअ-इच्छिअं ठाणं ॥११॥

अन्वयार्थ—'नाह' हे भगवन् 'तुह' आपको 'पणाममत्तवावारा' प्रणाम करने के ही प्रयत्न वाले [ मनुष्य ] 'भिल्ल' भील, 'तक्कर' चोर, 'पुलिन्द' वनचर मनुष्य, [ तथा ] 'सद्दूल' सिंहो' के 'सद्द' आवाजों से 'भीमासु' भयंकर [ तथा, जहां पर ] 'भयविहल' भय से व्याकुल 'वुन्न' दुःखित [ और ] 'कायर' भीरु [ ऐसे ] 'पहियसत्थासु' मुसाफिरों के समूह 'उल्लूरिअ' छिन्न- भिन्न किये गए हैं [ ऐसे ] 'अडवीसु' जंगलो' में, 'ववगयविग्घा' विघ्न-रहित ( तथा ) 'अविलुत्तविहवसारा' संपत्ति और सार वस्तुओं को सुरक्षित रखते हुए 'सिग्घं' शीघ्र 'हिअइच्छिअं' मनोभीष्ट 'ठाणं' स्थान को 'पत्ता' प्राप्त होते हैं ॥ १०-११ ॥

---

† अटवीषु भिल्लतस्करपुलिन्दशार्दूलशब्दभीमासु ।
छिन्नभयविह्वलदुःखितकातरपथिकसार्थासु ॥ १० ॥
अविलुप्तविभवसारास्तव नाथ ! प्रणाममात्रव्यापाराः ।
व्यपगतविघ्नाः शीघ्रं प्राप्ता हृदयेप्सितं स्थानम् ॥ ११ ॥

**भावार्थ**—हे भगवन् ! जो लोग निरन्तर आपको प्रणाम करने में ही लगे रहते हैं वे उन जंगलों में भी विघ्न-बाधाओं को दूर करते हुए तथा अपने जानमाल का आसानी से रक्षण करते हुए शीघ्र अपने मनोभीष्ट स्थान को पहुँच जाते हैं, जो [ जंगल ] भिल्ल, चोर, पुलिन्द तथा सिंहों के शब्दों से भयंकर हैं तथा जहाँ पर मुसाफिर लोग भय-भीत, दुःखित तथा कायर बनाकर लूट लिये जाते हैं ॥ १०-११ ॥

*पज्जलिआनल-नयणं,
दूर-विआरिअ-मुहं महा-कायं ।
नह-कुलिस-घाय-विअलिअ-
गइंद-कुंभ-त्थलाभोअं ॥ १२ ॥
पणय-ससंभम-पत्थिव-
नह-मणि-माणिक्क-पडिअ-पडिमस्स ।
तुह वयण-पहरणधरा,
सीहं कुद्धंपि न गणंति ॥ १३ ॥

**अन्वयार्थ**—'नहमणिमाणिक्क' [ जिसके ] नख-रूप माणिक्य—मणिओं में 'पणयससंभमपत्थिव' नम्र तथा आदर वाले राजाओं का 'पडिम ( स्स )' प्रतिबिम्ब 'पडिअ' पड़ा है [ ऐसे ] 'तुह' आपके 'वयण' वचन रूप 'पहरणधरा' शस्त्र को धारण करने वाले [ लोक ]' 'पज्जलिआनलनयणं' प्रज्वलित अग्नि के समान आँखों वाले, 'दूरविआरिअमुहं' दूर से ही जिसने मुँह फैलाया है, 'महाकायं' बड़े शरीर वाला, 'नहकुलिस' नख रूप वज्र के घाय' प्रहार से 'विअलिअ' चूर्णित किया है

* प्रज्वलितानलनयनं दूरविदारितमुखं महाकायम् ।
नखकुलिशघातविदलितगजेन्द्रकुम्भस्थलाभोगम् ॥ १२ ॥
प्रणतससंभ्रमपार्थिवनखमणिमाणिक्यपतितप्रतिमस्य ।
तववचनप्रहरणधराः सिंहं क्रुद्धमपि न गणयन्ति ॥ १३ ॥

'गइंद' गजेन्द्रों के 'कुंभत्थलाभोअं' कुंभस्थलों का विस्तार जिसने [ ऐसे ] 'कुद्धं' क्रोधी 'सीहं' सिंह को 'पि' भी 'न गणंति' नहीं गिनते हैं ॥ १२-१३ ॥

**भावार्थ**—जिसकी आँखें प्रज्वलित अग्नि के समान हैं, जिसने दूरसे ही अपना मुँह फैलाया है, जिसने अपने नखों के प्रहार से बड़े२ हाथीओं के कुम्भस्थलों को विदीर्ण किया है ऐसे बड़े शरीर वाले और क्रुद्ध सिंह को भी वे मनुष्य कुछ नहीं समझते जो नरेन्द्र-पूजित ऐसे आपकी आज्ञा-रूप शस्त्र को धारण करने वाले हैं ॥ १२-१३ ॥

† ससि-धवल-दंत-मुसलं,
दीह-करुल्लाल-वड्ढिउच्छाहं ।
महु-पिंग-नयण-जुअलं,
स-सलिल-नव-जलहरारावं ॥ १४ ॥
भीमं महा-गइंदं,
अच्चासन्नंपि ते नवि गणंति ।
जे तुम्ह चलण-जुअलं,
मुणि-वइ ! तुंगं समल्लीणा ॥ १५ ॥

**अन्वयार्थ**—'मुणिवइ' हे मुनिपति 'जे' जो लोग 'तुम्ह' आपके 'तुंगं' उन्नत 'चलणजुअलं' पाद-युगल के 'समल्लीण' आश्रित हुए हैं 'ते' वे 'अच्चासन्नं' अति नजदीक आये हुए 'ससिधवलं' चन्द्रमा की तरह श्वेत 'दंतमुसलं' दाँत रूप मूसल वाले, 'दीहकरुल्लाल' लम्बी सूँढ़ के संचालन से 'वड्ढिउच्छाहं' बढ़े हुए उत्साह वाले, 'महु' श-

† शशिधवलदन्तमुसलं दीर्घकरोल्लालवर्धितोत्साहम् ।
मधुपिङ्गनयनयुगलं ससलिलनवजलधरारावम् ॥ १४ ॥
भीमं महागजेन्द्रमत्यासन्नमपि ते नैव गणयन्ति ।
ये तव चरणयुगलं मुनिपते ! तुङ्गं समालीनाः ॥ १५ ॥

हद के तुल्य 'पिंग' पीली 'नयणजुअलं' दो आँखों वाले, 'ससलिल' जल-पूर्ण 'नव' नूतन 'जलहरारावं' मेघ के समान गर्जने वाले [ ऐसे ] 'भीमं' भयंकर 'महागइंदं' बड़े हाथी को 'पि' भी 'नवि गणंति' नहीं गिनते हैं।

**भावार्थ**—हे मुनिपुंगव श्रीपार्श्वनाथ भगवन्! जिन लोगोंने आपके उन्नत पादपद्म का आश्रय लिया है वे, ऐसे निकटवर्ती भयंकर बड़े गजेन्द्र को भी नहीं गिनते हैं जिसके दाँत चन्द्र की तरह सफेद हैं, अपनी लम्बी सूँढ़ के संचालन से जिसका उत्साह बढ़ा हुआ है, जिसकी आँखें मधु की तरह पीली हैं और जल-पूर्ण नवीन मेघ की तरह जिसकी गड़गड़ाहट है—अर्थात् ऐसा हाथी भी उनको कुछ भी नुकसान नहीं पहुँचा सकता ॥ १४-१५ ॥

*समरम्मि-तिक्ख-खग्गा-
भिघाय-पविद्ध-उद्धुअ-कबंधे।
कुंत-विणिभिन्न-करि-कलह-
मुक्क-सिक्कार-पउरम्मि ॥ १६ ॥
निज्जिअ-दप्पुद्धुर-रिउ-
नरिंद-निवहा भडा जसं धवलं।
पावंति पाव-पसमिण
पास-जिण ! तुहप्पभावेण ॥ १७ ॥

**अन्वयार्थ**—'पावपसमिण' पापों को शमाने वाले 'पासजिण' हे पार्श्वजिन ! 'तुह' आपके 'प्पभावेण' प्रभाव से 'भडा' सुभट—योद्धा लोक, 'तिक्खखग्गाभिघायपविद्धउद्धुअकबंधे' जिसमें तीक्ष्ण खड्गों के

* समरे तीक्ष्णखड्गाभिघातापविद्धोद्धुतकबन्धे।
कुन्तविनिर्भिन्नकरिकलभमुक्तसीत्कारप्रचुरे ॥ १६ ॥
निर्जितदर्पोद्धुररिपुनरेन्द्रनिवहा भटा यशो धवलम्।
प्राप्नुवन्ति पापप्रशमिन् पार्श्वजिन ! तव प्रभावेण ॥ १७ ॥

प्रहारों से धड़ अनियन्त्रित रूप से नाचने लगते हैं, [ तथा ] 'कुंत' भालों से 'विणिभिन्न' विदीर्ण 'करिकलह' हस्ति-शिशुओं के 'मुक्क-सिक्कार' निकले हुए सीत्कारों से 'पउरम्मि' पूर्ण [ ऐसी ] 'समरम्मि' लड़ाई में 'निज्जिअदप्पुद्धुररिउनरिंदनिवहा' गर्विष्ठ दुश्मन राज-समूह को परास्त करते हुए 'धवलं' शुभ्र 'जसं' यश को 'पावंति' प्राप्त करते हैं ॥ १६-१७ ॥

भावार्थ—जहाँ तीक्ष्ण तलवारों के अभिघात से मस्तक से अलग होकर धड़ नाचने लगते हैं, भालों से विदीर्ण हस्ति-किशोरों की चीसों से जो व्याप्त है ऐसी खूंखार लड़ाई में भी हे पाप-नाशक पार्श्व प्रभो ! आपके प्रभाव से सुभट लोक गर्विष्ठ शत्रुओं को परास्त करते हुए कीर्ति-लाभ करते हैं ॥ १६-१७ ॥

†रोग-जल-जलण-विसहर-
चोरारि-मइंद-गय-रण-भयाइं ।
पास-जिण-नाम-संकि-
त्तणेण पसमंति सव्वाइं ॥ १८ ॥

अन्वयार्थ—'पासजिण' पार्श्वनाथ भगवान् के 'नामसंकित्तणेण' नाम-संकीर्त्तन से 'सव्वाइं' सब 'रोग' बिमारी, 'जल' पानी, 'जलण' अग्नि, 'विसहर' साँप, 'चोर' चौर, 'अरि' दुश्मन, 'मइंद' सिंह, 'गय' हाथी तथा 'रण' लड़ाई के 'भयाइं' भय 'पसमंति' शान्त होते हैं ॥ १८ ॥

भावार्थ—भगवान् पार्श्वनाथ के नाम के कीर्तन से रोग, जल, अग्नि, साँप, चोर, शत्रु, सिंह, हाथी तथा लड़ाई के सब भय नष्ट हो जाते हैं ॥ १८ ॥

---

† रोगजलज्वलनविषधरचोरारिमृगेन्द्रगजरणभयानि ।
पार्श्वजिननामसंकीर्तनेन प्रशाम्यन्ति सर्वाणि ॥ १८ ॥

❀ एवं महा-भय-हरं पास-जिणिंदस्स संथवमुआरं ।
भविअ-जणाणंद-यरं कल्लाण-परंपर-णिहाणं ॥१६॥

अन्वयार्थ—'एवं' इस प्रकार 'पासजिणिंदस्स' पार्श्व जिनेन्द्र का 'संथवं' स्तोत्र 'महाभयहरं' बड़े बड़े भयों का नाशक, 'उआरं' उदार, 'भवियजणाणंदयरं' भव्य जनों को आनन्द देने वाला [ और ] 'कल्लाणपरंपरनिहाणं' कल्याणों की परम्परा का भण्डार [है] ॥ १६ ॥

भावार्थ—इस प्रकार भगवान् पार्श्वनाथ का स्तोत्र बड़े बड़े भयों का विनाशक, उदार, भव्य जनों को आनन्द-दायक तथा कल्याण-परम्परा का भण्डार है ॥ १६ ॥

† राज-भय-जक्ख-रक्खस-
कुसुमिण-दुस्सउण-रिक्ख-पीडासु ।
संझासु दोसु पंथे,
उवसग्गे तह य रयणीसु ॥ २० ॥
जो पढइ जो अ निसुणइ,
ताणं कइणो य माणतुंगस्स ।
पासो पावं पसमेउ,
सयल-भुवणच्चिअ-चलणो ॥ २१ ॥

अन्वयार्थ—'राजभय' राजा की तरफ से भय, 'जक्ख' यक्ष, 'रक्खस' राक्षस, 'कुसुमिण' खराब स्वप्न, 'दुस्सउण' अपशुकन,

❀ एवं महाभयहरः पार्श्वजिनेन्द्रस्य संस्तव उदारः ।
भव्यजनानन्दकरः कल्याणपरम्परानिधानम् ॥ १६ ॥

† राजभययक्षराक्षसकुस्वप्नदुःशकुनऋक्षपीडासु ।
सन्ध्ययोर्द्वयोः पथि, उपसर्गे तथा च रजनीषु ॥ २० ॥
यः पठति यश्च शृणोति, तयोः कवेश्च मानतुङ्गस्य ।
पार्श्वः पापं प्रशमयतु सकलभुवनार्चितचरणः ॥ २१ ॥

[और ]'रिकख' ग्रह की 'पीडासु' पीड़ाएँ उपस्थित होने पर, 'संझासु दोसु' प्रातः और शामकी सन्ध्या के समय, 'पंथे' मार्ग में 'उवसग्गे' उपद्रव के समय, 'तह य' और 'रयणीसु' रात्रि में 'जो' जो मनुष्य [इस-स्तोत्र को ] 'पढइ' पढता है 'अ' या 'निसुणइ' सुनता है 'ताणं' उनके 'य' तथा 'कइणो' माणतुंगस्स' इस स्तोत्र के कर्ता मानतुंग कवि के 'पावं' पाप को 'सयल' सकल 'भुवण' जगत् में 'अच्चिअचलणो' पूजित चरण वाले 'पासो' पार्श्वनाथजी 'पसमेउ' प्रशान्त करें ।। २०-२१ ।।

**भावार्थ**—राजा, यक्ष, राक्षस, दुष्ट स्वप्न, अपशुकन तथा खराब ग्रहों की पीड़ा के समय, दोनों सन्ध्याओं के समय, मार्ग में, उपद्रव के वक्त और रात्रि में जो मनुष्य इस स्तोत्र को पढ़ता है या जो सुनता है उनके तथा स्तोत्र के कर्ता मानतुंग कवि के पापों को वे श्रीपार्श्वनाथ भगवान् प्रशान्त करें जिनके चरण सकल जगत् में वन्दित हैं ॥२०-२१॥

* उवसग्गंते कमठा-
सुरम्मि झाणाउ जो न संचलिओ ।
सुर-नर-किंनर-जुवइहिं,
संथुओ जयउ पास-जिणो ॥ २२ ॥

**अन्वयार्थ**—'जो' जो 'कमठासुरम्मि' कमठ दैत्य के 'उवसग्गंते' उपसर्ग करने पर 'झाणाउ' ध्यान से 'न संचलिओ' क्षुब्ध न हुआ [ उस ] 'सुर' देवता 'नर' मनुष्य [ तथा ] 'किंनर' गन्धर्वों की 'जुवइहिं' युवतियों से 'संथुओ' संस्तुत 'पासजिणो' श्रीपार्श्वनाथ भगवान् की 'जयउ' जय हो ॥ २२ ॥

**भावार्थ**—कमठ-नामक दैत्य के घोर उपसर्ग करने पर भी ध्यान से विचलित नहीं होने वाले श्रीपार्श्वप्रभु की जय हो जिसकी स्तुति देव, मनुष्य और किन्नरों की युवतिओंने की है ॥ २२ ॥

* उपसर्गयति कमठासुरे ध्यानाद् यो न संचलितः ।
सुरनरकिन्नरयुवतिभिः संस्तुतो जयतु पार्श्वजिनः ॥ २२ ॥

† एअस्स मज्झयारे,
अट्ठारस-अक्खरेहिं जो मंतो।
जो जाणइ सो झायइ,
परम-पयत्थं फुडं पासं ॥ २३ ॥

अन्वयार्थ—'एअस्स' इस स्तोत्र के 'मज्झयारे' मध्य भाग में 'अट्ठारसअक्खरेहिं' अठारह अक्षरों का 'जो मंतो' जो मन्त्र (है, उसको) 'जो जाणइ' जो जानता है 'सो' वह 'परमपयत्थं' मोक्ष में स्थित 'पासं' पार्श्व प्रभु का 'फुडं' अच्छी तरह 'झायइ' ध्यान कर सकता है ॥ २३ ॥

भावार्थ—इस स्तोत्र के मध्य में 'नमिऊण पास विसहर वसह-जिण फुलिंग' इन अठारह अक्षरों का जो चिन्तामणि-नामक गुप्त मन्त्र हैं उसको गुरु-गम से जो विधि-युक्त जानता है वह मुक्ति-स्थित पार्श्व प्रभु का अच्छी तरह ध्यान कर सकता है ॥ २३ ॥

* पासह समरण जो कुणइ,
संतुट्ठें हिअएण।
अट्ठुत्तर-सय-वाहि-भय,
नासइ तस्स दूरेण ॥ २४ ॥

अन्वयार्थ—'जो' जो मनुष्य 'संतुट्ठे' संतुष्ट 'हिअएण' हृदय से 'पासह' पार्श्वनाथजी का 'समरण' स्मरण 'कुणइ' करता है 'तस्स' उसका 'अट्ठुत्तरसयवाहिभय' एक सौ आठ व्याधियों का भय 'दूरेण' दूर 'नासइ' पलायन करता है ॥ २४ ॥

भावार्थ—जो मनुष्य संतुष्ट हृदय से भगवान् पार्श्वनाथजी का स्मरण करता है उसके एक सौ आठ व्याधि दूर से ही पलायन करते हैं ॥ २४ ॥

॥ इति तृतीयं नमिऊणस्तोत्रं समाप्तम् ॥

---

† एतस्य मध्येऽष्टादशाक्षर्या यो मन्त्रः।
यो जानाति स ध्यायति परमपदस्थं स्फुटं पार्श्वम् ॥ २३ ॥

* पार्श्वस्य स्मरणं यः करोति संतुष्टेन हृदयेन।
अष्टोत्तरशतव्याधिभयं नश्यति तस्य दूरेण ॥ २४ ॥

## ५६—अथ चतुर्थं 'तंजयउ'—स्मरणम् ।

* तं जयउ जए तित्थं,
जमित्थ तित्थाहिवेण वीरेण ।
सम्मं पवत्तियं भव्व-
सत्त-संताण-सुह-जणयं ॥ १ ॥

**अन्वयार्थ**—'तं' वह 'तित्थं' तीर्थ 'जए' जगत् में 'जयउ' जयवन्त हो 'जं' जो 'इत्थ' इस लोक में 'तित्थाहिवेण' तीर्थाधिप 'वीरेण' श्रीमहावीरने 'सम्मं' अच्छी तरह 'पवत्तियं' प्रवृत्त किया [ और जो ] 'भव्व' भव्य 'सत्त' जीवों के 'संताण' समूह को 'सुहजणयं' सुख-जनक है ॥१॥

**भावार्थ**—भगवान् महावीरने जिसको यहाँ अच्छी तरह प्रवर्ताया, भव्य जीवों को सुख देने वाले उस तीर्थ की इस जगत् में जय हो ॥ १ ॥

† नासिअ-सयल-किलेसा,
निहय-कुलेस्सा पसत्थ-सुह-लेस्सा ।
सिरि-वद्धमाण-तित्थस्स,
मंगलं दिंतु ते अरिहा ॥ २ ॥

**अन्वयार्थ**—'नासिअसयलकिलेसा' जिन्होंने सब क्लेशों का नाश किया है, 'निहयकुलेस्सा' जिन्होंने दुष्ट लेश्याओं का विध्वंस किया है, 'पसत्थसुहलेस्सा' जो प्रशस्त शुभ लेश्या वाले हैं 'ते' वे 'अरिहा'

---

* तज्जयतु जगति तीर्थं यदत्र तीर्थाधिपेन वीरेण ।
सम्यक् प्रवर्तितं भव्यसत्त्वसंतानसुखजनकम् ॥ १ ॥

† नाशितसकलक्लेशा निहतकुलेश्याः प्रशस्तशुभलेश्याः ।
श्रीवर्धमानतीर्थस्य मंगलं ददतु तेऽर्हन्तः ॥ २ ॥

अर्हन् देव 'सिरिवद्धमाणतित्थस्स' भगवान् महावीर के तीर्थ का 'मंगलं दिंतु' मंगल करें ॥ २ ॥

**भावार्थ**—वे अर्हन् देव, जिन्होंने सभी क्लेशों का विनाश किया है, तथा कृष्णादि अशुभ लेश्याओं का उन्मूलन किया है और जो प्रशस्त शुभ लेश्या वाले हैं, भगवान् महावीर के स्थापित इस तीर्थ—चतुर्विध श्रीसंघ—का कल्याण करें ॥ २ ॥

*निद्दड्ढ-कम्म-बीआ,
बीआ परमेट्ठिणो गुण-समिद्धा।
सिद्धा ति-जय-पसिद्धा,
हणंतु दुत्थाणि तित्थस्स ॥ ३ ॥

**अन्वयार्थ**—'निद्दड्ढकम्मबीआ' जिन्होंने कर्म-बीज को जला दिया है, 'बीआ' द्वितीय 'परमेट्ठिणो' परमेष्ठी, 'गुणसमिद्धा' गुणों से समृद्ध, [ तथा ] 'तिजयपसिद्धा' तीनों जगत् में विख्यात [ ऐसे ] 'सिद्धा' सिद्ध भगवान् 'तित्थस्स' इस तीर्थ के 'दुत्थाणि' क्लेशों का 'हणंतु' नाश करें ॥ ३ ॥

**भावार्थ**—जिन्होंने आठों कर्म रूपी बीज को जला कर भस्म कर दिया है, जो दूसरे परमेष्ठी और गुणों से समृद्ध हैं तथा जो तीनों लोक में विख्यात हैं, ऐसे मुक्त जीव वर्तमान तीर्थ के क्लेशों को दूर करें ॥ ३ ॥

† आयारमायरंता,
पंच-पयारं सया पयासंता।
आयरिआ तह तित्थं
निहय-कुतित्थं पयासंतु ॥ ४ ॥

---

* निर्दग्धकर्मबीजा द्वितीयाः परमेष्ठिनो गुणसमृद्धाः।
सिद्धास्त्रिजगत्प्रसिद्धा घ्नन्तु दौःस्थ्यानि तीर्थस्य ॥ ३ ॥

† आचारमाचरन्तः पञ्चप्रकारं सदा प्रकाशयन्तः।
आचार्यास्तथा तीर्थं निहतकुतीर्थं प्रकाशयन्तु ॥ ४ ॥

**अन्वयार्थ**—'पंचपयारं' पाँच प्रकार के 'आयारं' आचार को 'आयरंता' आचरने वाले 'तह' तथा 'सया' हमेशा 'पयासंता' प्रकाशने वाले (ऐसे) 'आयरिआ' आचार्य महाराज 'निहयकुतित्थं' कुतीर्थों का जिसने नाश किया है ऐसे 'तित्थं' इस तीर्थ को 'पयासंतु' प्रकाशित करें ॥ ४ ॥

**भावार्थ**—ज्ञान, दर्शन, चारित्र, तप तथा वीर्य्य इन पाँचों प्रकार के आचारों का स्वयं आचरण करने वाले और भव्य जीवों को निरन्तर उनका उपदेश देने वाले आचार्य-गण इस तीर्थ को उद्द्योतित करें जिसने कुतीर्थों का—कुदर्शनों का—नाश किया है ॥ ४ ॥

† सम्म-सुअ-वायगा वा-
यगा य सिअवाय-वायगा वाए ।
पवयण-पडिणीअ-कए-
ऽवणंतु सव्वस्स संघस्स ॥ ५ ॥

**अन्वयार्थ**—'सम्म' अच्छी तरह 'सुअ' श्रुत—शास्त्रों के 'वायगा' वाचक 'य' और 'वाए' वाद में 'सियवायवायगा' स्याद्वाद—अनेकान्त-तत्त्वों के भाषक 'वायगा' उपाध्याय 'सव्वस्स' संपूर्ण 'संघस्स' श्रीसंघ के 'पवयणपडिणीअकए' शासन-शत्रुओं को 'अवणंतु' दूर करें ॥ ५ ॥

**भावार्थ**—अच्छी तरह सिद्धान्तों के व्याख्याता और वाद—शास्त्रार्थ- होने पर अनेकान्त तत्वों के समर्थक उपाध्याय-गण सकल संघ के विद्वेषियों को दूर करें ॥ ५ ॥

---

* सम्यक्श्रुतवाचका वाचकाश्च स्याद्वादवाचका वादे ।
प्रवचनप्रत्यनीकताकृतोऽपनयन्तु सर्वस्य संघस्य ॥ ५ ॥

*निव्वाण-साहणुज्जय-
साहूणं जणिअ-सव्व-साहज्जा ।
तित्थ-प्पभावगा ते,
हवंतु परमेट्ठिणो जइणो ॥ ६ ॥

अन्वयार्थ—'निव्वाण' मोक्ष की 'साहणुज्जय' साधना में उद्यत 'साहूणं' साधुओं को 'जणिअसव्वसाहज्जा' जिन्होंने सब प्रकार की सहायता पहुँचायी है 'ते' वे प्रसिद्ध 'परमेट्ठिणो जइणो' यति-रूप परमेष्ठी 'तित्थप्पभावगा' तीर्थ के प्रभावक 'हवंतु' हों ॥ ६ ॥

भावार्थ—मोक्ष की साधना में लगे हुए साधुओं को सर्व प्रकार की सहायता पहुँचाने वाले प्रसिद्ध पञ्चम परमेष्ठी-रूप मुनिराज तीर्थ—श्रीसंघ—के गौरव बढ़ाने वाले हों ॥ ६ ॥

†जेणाणुगयं नाणं,
निव्वाण-फलं च चरणमवि हवई ।
तित्थस्स दंसणं तं,
मंगुलमवणेउ सिद्धियरं ॥ ७ ॥

अन्वयार्थ—'जेण' जिससे 'अणुगयं' युक्त 'नाणं' ज्ञान 'च' और 'चरणमवि' चारित्र भी 'निव्वाणफलं' मोक्ष-रूप फल को देने वाला 'हवई' होता है 'तं' वह 'सिद्धियरं' सिद्धि-कारक 'दंसणं' 'सम्यक्त्व 'तित्थस्स' श्रीसंघ के 'मंगुलं' अनिष्ट को 'अवणेउ' दूर करे ॥ ७ ॥

---

* निर्वाणसाधनोद्यतसाधूनां जनितसर्वसाहाय्याः ।
तीर्थप्रभावकास्ते भवन्तु परमेष्ठिनो यतिनः ॥ ६ ॥

† येनानुगतं ज्ञानं निर्वाणफलं च चरणमपि भवति ।
तीर्थस्य दर्शनं तदनिष्टमपनयतु सिद्धिकरम् ॥ ७ ॥

**भावार्थ**—ज्ञान और चारित्र भी जिसके विना मुक्ति नहीं दे सकते वह मुक्ति-दायक सम्यग्-दर्शन चतुर्विध श्रीसंघ के अनिष्ट को दूर करे ॥ ७ ॥

*निच्छम्मो सुअ-धम्मो,
समग्ग-भव्वंगि-वग्ग-कय-सम्मो ।
गुण-सुट्ठिअस्स संघस्स,
मंगलं सम्ममिह दिसउ ॥ ८ ॥

**अन्वयार्थ**—'निच्छम्मो' माया-रहित [ तथा ] 'समग्गभव्वंगिवग्गकयसम्मो' जिसने सब भव्य प्राणि-वर्ग को सुख दिया है [ वह ] 'सुअधम्मो' श्रुत-धर्म 'गुणसुट्ठिअस्स संघस्स' गुणों में निरन्तर स्थित श्रीसंघ को 'इह' यहाँ 'सम्मं' अच्छी तरह 'मंगलं' मंगल 'दिसउ' देवे ॥८॥

**भावार्थ**—जो माया-रहित है और जिसने सकल भव्य प्राणियों को सुख पहुँचाया है वह श्रुतधर्म—ज्ञान-गुण गुणों में सुस्थिर ऐसे श्रीसंघ का तच्छी तरह कल्याण करे ॥ ८ ॥

† रम्मो चरित्त-धम्मो,
संपाविअ-भव्व-सत्त-सिव-सम्मो ।
नीसेस-किलेस-हरो
हवउ सया सयल-संघस्स ॥ ९ ॥

**अन्वयार्थ**—'संपाविअभव्वसत्तसिवसम्मो' जिसने भव्य जीवों को मुक्ति का सुख प्राप्त करवाया है वह 'रम्मो' सुन्दर 'चरित्तधम्मो'

* निश्छद्मः श्रुतधर्मः समग्रभव्याङ्गिवर्गकृतशर्मा ।
गुणसुस्थितस्य संघस्य मङ्गलं सम्यगिह दिशतु ॥ ८ ॥

† रम्यश्चारित्रधर्मः संप्रापितभव्यसत्त्वशिवशर्मा ।
निःशेषक्लेशहरो भवतु सदा सकलसंघस्य ॥ ९ ॥

चारित्र-धर्म 'सया' सदा 'सयलसंघस्स' सकल श्रीसंघ के 'नीसेस' सभी 'किलेस' क्लेशों का 'हरो' विनाशक 'हवउ' हो ॥ ६ ॥

**भावार्थ**—जिसने भव्य जीवों को मोक्ष का सुख दिया है वह सुन्दर चारित्र-धर्म—संयम-गुण—सदा सकल श्रीसंघ के संपूर्ण क्लेशों का विनाशक हो ॥ ६ ॥

† गुण-गण-गुरुणो गुरुणो,
सिव-सुह-मइणो कुणंतु तित्थस्स ।
सिरि-वद्धमाण-पहु-पय-
डिअस्स कुसलं समग्गस्स ॥ १० ॥

**अन्वयार्थ**—'गुण' गुणों के 'गण' समूह से 'गुरुणो' महान् (और) 'सिवसुहमइणो' मुक्ति-सुख में ही जिनकी बुद्धि है [ ऐसे ] 'गुरुणो' गुरु-लोग 'सिरिवद्धमाणपहुपयडिअस्स' श्रीमहावीर भगवान् के प्रवर्तित 'समग्गस्स' सकल 'तित्थस्स' संघ का 'कुसलं' कल्याण 'कुणंतु' करें ॥ १० ॥

**भावार्थ**—जो गुणों के समूह से महान् हैं और जिनकी बुद्धि केवल मुक्ति-सुख को ही प्राप्त करने में लगी है ऐसे गुरु-लोग श्रीमहावीर प्रभु के प्रवर्तित सकल श्रीसंघ का कल्याण करें ॥ १० ॥

*जिअ-पडिवक्खा जक्खा,
गोमुह-मायंग-गयमुह-पमुक्खा ।
सिरि-बंभसंति-सहिआ,
कय-नय-रक्खा सिवं दिंतु ॥ ११ ॥

---

† गुणगणगुरवो गुरवः शिवसुखमतयः कुर्वन्तु तीर्थस्य ।
श्रीवर्धमानप्रभुप्रकटितस्य कुशलं समग्रस्य ॥ १० ॥

* जितप्रतिपक्षा यक्षा गोमुखमातङ्गगजमुखप्रमुखाः ।
श्रीब्रह्मशान्तिसहिताः कृतनयरक्षाः शिवं ददतु ॥ ११ ॥

**अन्वयार्थ**—'जिअपडिवक्खा' जिन्होंने अपने दुश्मनों को जीत लिया है, [ और ] 'कयनयरक्खा' जिन्होंने न्याय की रक्षा की है [ वे ] 'सिरिवंभसंतिसहिआ' श्रीब्रह्मशान्ति-नामक यक्ष से युक्त 'गोमुह-मायंगगयमुहपमुक्खा' गोमुख, मातङ्ग तथा गजमुख आदि 'जक्खा' यक्ष-गण 'सिवं' सुख 'दिंतु' देवें ॥ ११ ॥

**भावार्थ**—जिन्होंने अपने शत्रुओं पर विजय पायी है और जिन्होंने न्याय की रक्षा की है वे ब्रह्मशान्ति, गोमुख, मातङ्ग, तथा गज-मुख आदि यक्ष-गण श्रीसंघ को सुख दें ॥ ११ ॥

† अंबा पडिहय-डिंबा,
सिद्धा सिद्धाइआ पवयणस्स ।
चक्केसरि-वइरुट्टा,
संति-सुरी दिसउ सुक्खाणि ॥ १२ ॥

**अन्वयार्थ**—'पडिहयडिंबा' जिन्होंने उपद्रवों का नाश किया है ऐसी 'अंवा' अम्बा देवी, 'सिद्धा' सिद्धा देवी, 'सिद्धाइआ' सिद्धा-यिका 'चक्केसरि' चक्रेश्वरी 'वइरुट्टा' वैरोट्या [ तथा ] 'संतिसुरी' शान्तिदेवी 'पवयणस्स' प्रवचन—श्रीसंघ को 'सुक्खाणि' सुख 'दिसउ' दें ॥ १२ ॥

**भावार्थ**—उपद्रवों के नाश करने वाली अम्बा, सिद्धा, सिद्धा-यिका, चक्रेश्वरी, वैरोट्या तथा शान्तिसुरी आदि शासनदेवताएँ श्रीसंघ को सुख दें ॥ १२ ॥

*सोलह विज्जा-देवीउ
दिंतु संघस्स मंगलं विउलं ।

---

† अम्बा प्रतिहतडिम्बा, सिद्धा सिद्धायिका प्रवचनस्य ।
चक्रेश्वरी वैरोट्या, शान्तिसुरी दिशतु सौख्यानि ॥ १२ ॥

* षोडश विद्यादेव्यो ददतु संघस्य मङ्गलं विपुलम् ।

†अच्छुत्ता-सहिआओ
विस्सुअ-सुअदेवयाइ समं ॥ १३ ॥

**अन्वयार्थ**—'विस्सुअसुअदेवयाइ' विख्यात श्रुतदेवता के 'समं' साथ 'अच्छुत्तासहिआओ' अच्छुत्ता-युक्त 'सोलस' सोलह 'विज्जादेवीउ' विद्यादेवियाँ 'संघस्स' श्रीसंघ को 'विउलं' विपुल 'मंगलं' कल्याण 'दिंतु' देवें ॥ १३ ॥

**भावार्थ**—विख्यात श्रुतदेवी तथा अच्छुत्ता से युक्त सोलह विद्या देवियाँ श्रीसंघ का विपुल कल्याण करें ॥ १३ ॥

* जिण-सासण-कय-रक्खा,
जक्खा चउवीस-सासण-सुरावि ।
सुह-भावा संतावं,
तित्थस्स सया पणासंतु ॥ १४ ॥

**अन्वयार्थ**—'जिणसासणकयरक्खा' जिन्होंने जिनशासन की रक्षा की है ऐसे 'जक्खा' यक्ष 'वि' और 'सुहभावा' शुभ भाव वाले 'चउवीस' चौवीस 'सासणसुरा' शासनदेव 'तित्थस्स' श्रीसंघ के 'संतावं' संताप को 'सया' हमेशा 'पणासंतु' नष्ट करें ॥ १४ ॥

**भावार्थ**—जिनशासन की रक्षा करने वाले यक्ष-लोग और शुभ भाव वाले चौवीस शासन-देव श्रीसंघ के संताप को निरन्तर दूर करें ॥ १४ ॥

† जिण पवयणम्मि निरया,
विरया कुपहाउ सव्वहा सव्वे ।

---

† अच्छुत्तासहिता विश्रुतश्रुतदेवतया समम् ॥ १३ ॥

* कृताजनशासरक्षा यक्षाश्चतुर्विंशतिः शासनसुरा अपि ।
शुभभावाः संतापं तीर्थस्य सदा प्रणाशयन्तु ॥ १४ ॥

† जिनप्रवचने निरता विरताः कुपथात् सर्वथा सर्वे ।

*वेआवच्चकरावि अ,

तित्थस्स हवंतु संतिकरा ॥ १५ ॥

**अन्वयार्थ**—'जिणपवयणम्मि' जिन धर्म में 'निरया' तल्लीन 'कुपहाउ' कुमार्ग से 'सव्वहा' सर्वथा 'विरया' विरत [ ऐसे ] 'सव्वे' सभी 'वेआवच्चकरावि' वैयावृत्य करने वाले भी 'तित्थस्स' श्रीसंघको 'संतिकरा' शान्ति पहुँचाने वाले 'हवंतु' हों ॥ १५ ॥

**भावार्थ**—जैन धर्म में तल्लीन और कुमार्ग से सर्वथा विरत ऐसे सभी वैयावृत्यकारी लोग भी श्रीसंघ को शान्ति पहुँचाने वाले हों ॥१५॥

† जिण-समय-सिद्ध-सुमग्ग-

वहिअ-भव्वाण जणिअ-साहज्जो ।

गीअरई गीअजसो

स-परिवारो सुहं दिसउ ॥ १६ ॥

**अन्वयार्थ**—'जिणसमयसिद्धसुमग्गवहिअभव्वाण' जिन शास्त्र में निश्चित सुमार्ग में अवहित भव्यों को 'जणिअसाहज्जो' जिसने मदद की है, [ वह ] 'सपरिवारो' परिवार-युक्त 'गीअरई' गीतरति ( और ) 'गीअजसो' गीतयश 'सुहं' सुख 'दिसउ' दें ॥ १६ ॥

**भावार्थ**—जैन शास्त्रों में निर्णीत सुमार्ग में सावधान भव्य जीवों को जिन्होंने सहायता पहुँचाई है ऐसे गीतरति और गीतयश नामके व्यन्तर-देव अपने परिवार के साथ सुख दें ॥ १६ ॥

---

* वैयावृत्यकरा अपि च तीर्थस्य भवन्तु शान्तिकराः ॥ १५ ॥

† जिनसमयसिद्धसुमार्गविहितभव्यानां जनितसाहाय्यः ।

गीतरतिर्गीतयशाः सपरिवारः सुखं दिशतु ॥ १६ ॥

+ गिह-गुत्त-खित्त-जल-थल-
वण-पव्वय-वासि-देव-देवीउ।
जिण-सासण-ट्ठिआणं,
दुहाणि सव्वाणि निहणंतु ॥ १७ ॥

**अन्वयार्थ**—'गिह' घर, 'गुत्त' गोत्र, 'खित्त' क्षेत्र, 'जल' जल, 'थल' स्थल, 'वण' जंगल, (और) 'पव्वय' पर्वत के 'वासि' निवासी 'देवदेवीउ' देव और देवियाँ 'जिणसासण' जिनधर्म में 'ट्ठिआणं' स्थित लोगों के 'सव्वाणि' सब 'दुहाणि' दुःखों का 'निहणंतु' नाश करें ॥ १७ ॥

**भावार्थ**—घर में, गोत्र में, क्षेत्र में, जल में, थल में, वन में, और पर्वत में रहने वाले देव और देवियाँ जैन धर्म में स्थित लोगों के सब दुःखों का नाश करें ॥ १७ ॥

* दस दिसिपाला स-खित्त-
पालया नव ग्गहा स-नक्खत्ता।
जोइणि-राहु-ग्गह-काल-
पास-कुलिअद्धपहरेहिं ॥ १८ ॥
सह कालकंटएहिं,
स-विट्ठि-वच्छेहिं काल-वेलाहिं।
सव्वे सव्वत्थ सुहं,
दिसंतु सव्वस्स संघस्स ॥ १९ ॥

---

† गृहगोत्रक्षेत्रजलस्थलवनपर्वतवासिदेवदेव्यः।
जिनशासनस्थितानां दुःखानि सर्वाणि निघ्नन्तु ॥ १७ ॥

* दश दिक्पालाः सक्षेत्रपाला नव ग्रहाः सनक्षत्राः।
योगिनीराहुग्रहकालपाशकुलिकार्धप्रहरैः ॥ १८ ॥
सह कालकण्टकैः सविष्टिवत्सैः कालवेलाभिः।
सर्वे सर्वत्र सुखं दिशन्तु सर्वस्य संघस्य ॥ १९ ॥

**अन्वयार्थ**—'जोइणि' योगिनी, 'राहुग्गह' राहु ग्रह 'कापास' कालपाशयोग 'कुलिअद्धपहरेहिं' कुलिक तथा अर्धप्रहर योगों के साथ, 'सविट्ठिवच्छेहिं' विष्टि तथा वत्स योगों से युक्त 'कालकंटएहिं' कालकंटक योग के [ तथा ] 'कालवेलाहिं' कालवेला के 'सह' साथ 'सखित्तपालया' क्षेत्रपाल-युक्त 'दस दिसिपाला' दशों दिक्पाल 'सनक्खत्ता' नक्षत्र-युक्त 'नव ग्गहा' नवों ग्रह 'सव्वे' ( ये ) सब 'सव्वस्स संघस्स' सकल श्रीसंघ को 'सव्वत्थ' सर्वत्र 'सुहं' सुख 'दिसंतु' दें ॥ १८-१६ ॥

**भावार्थ**—योगिनी, राहु, कालपाश, कुलिक, अर्धप्रहर, विष्टि, वत्स, कालकण्टक, कालवेला आदि योग, क्षेत्रपाल, दिक्पाल, नक्षत्र तथा नव ग्रह ये सब सकल श्रीसंघ को सर्वत्र सुख दें ॥ १८-१६ ॥

†भवणवइ-वाणमंतर-
जोइस-वेमाणिया य जे देवा ।
धरणिंद-सक्क-सहिआ,
दलंतु दुरिआइं तित्थस्स ॥ २० ॥

**अन्वयार्थ**—'य' तथा 'धरणिंद' धरणेन्द्र ( और ) 'सक्क' इन्द्र से 'सहिआ' युक्त 'भवणवइ' भवनपति, 'वाणमंतर' वानव्यन्तर, 'जोइस' ज्योतिष्क ( और ) 'वेमाणिया' वैमानिक 'जे' जो 'देवा' देव-गण ( हैं, वे ) 'तित्थस्स' श्रीसंघ के 'दुरिआइं' पापों को 'दलंतु' विदीर्ण करें ॥ २० ॥

**भावार्थ**—धरणेन्द्र और सौधर्मेन्द्र के सहित भवनपति, वानव्यन्तर, ज्योतिष तथा वैमानिक देव-गण श्रीसंघ के पापों का नाश करें ॥ २० ॥

---

† भवनपतिवानव्यन्तरज्यौतिषवैमानिकाश्च ये देवाः ।
धरणेन्द्रशक्रसहिता दलयन्तु दुरितानि संघस्य ॥ २० ॥

* चक्कं जस्स जलंतं,
गच्छइ पुरओ पणासिअ-तमोहं।
तं तित्थस्स भगवओ,
नमो नमो वद्धमाणस्स ॥ २१ ॥

**अन्वयार्थ**—'जस्स' जिसके 'पुरओ' आगे 'तं' प्रसिद्ध 'पणासिअतमोहं' अन्धकार-समूह का नाशक 'जलंतं' चमकता 'चक्कं' चक्र 'गच्छइ' चलता है [ उस ] 'भगवओ' भगवान् 'वद्धमाणस्स' महावीर के 'तित्थस्स' श्रीसंघ को 'नमो नमो' बार बार नमस्कार है ॥ २१ ॥

**भावार्थ**—जिसने अन्धकार-समूह का नाश किया है ऐसा और देदीप्यमान प्रसिद्ध धर्मचक्र जिसके आगे २ चलता है उस भगवान् महावीर के तीर्थ को मेरा बार बार नमन है ॥ २१ ॥

† सो जयउ जिणो वीरो,
जस्सज्जवि सासणं जए जयइ।
सिद्धि-पह-सासणं कुपह-
नासणं सव्व-भय-महणं ॥ २२ ॥

**अन्वयार्थ**—'सिद्धिपहसासणं' मुक्ति-मार्ग का शासक 'कुपहनासणं' कुमार्ग का नाशक ( और ) 'सव्वभय' सब भयों का 'महणं' घातक ( ऐसा ) 'जस्स सासणं' जिसका शासन 'अज्जवि' आज तक 'जए' जगत् में 'जयइ' जय पा रहा है 'सो' उस 'जिणो वीरो' वीर भगवान् की 'जयउ' जय हो ॥ २२ ॥

---

* चक्रं यस्य ज्वलद् गच्छति पुरतः प्रणाशिततमओघम्।
तत् तीर्थाय भगवतो नमो नमो वर्धमानस्य ॥ २१ ॥

† स जयतु जिनो वीरो यस्याद्यापि शासनं जगति जयति।
सिद्धिपथशासनं कुपथनाशनं सर्वभयमथनम् ॥ २२ ॥

**भावार्थ**—जिसका मुक्ति-मार्ग-प्रकाशक, कुमार्ग-विनाशक तथा सब भयों को दूर करने वाला शासन आज पर्यन्त जगत् में विजयी हो रहा है उन भगवान् महावीर की जय हो ॥ २२ ॥

+ सिरि-उसभसेण-पमुहा,
हय-भय-निवहा दिसंतु तित्थस्स ।
सव्व-जिणाणं गणहा-
रिणोऽणहं वंछिअं सव्वं ॥ २३ ॥

**अन्वयार्थ**—'हयभयनिवहा' जिन्होंने भय-समूह को मार भगाया है [ ऐसे ] 'सव्वजिणाणं' सब जिन भगवानों के 'सिरिउसभसेणपमुहा' श्रीऋषभसेन आदि 'गणहारिणो' गणधर-गण 'तित्थस्स' श्रीसंघ को 'सव्वं' सब 'अणहं' पवित्र 'वंछिअं' वाञ्छित 'दिसंतु' दें ॥ २३ ॥

**भावार्थ**—जिन्होंने भय मात्र को मार भगाया है ऐसे श्री ऋषभसेन आदि सब गणधर-देव श्रीसंघ के सब पवित्र अभिलाप को पूर्ण करें ॥ २३ ॥

✽ सिरि-वद्धमाण-तित्था-
हिवेण तित्थं समप्पिअं जस्स ।
सम्मं सुहम्म-सामी
दिसउ सुहं सयल-संघस्स ॥ २४ ॥

---

+ श्रीऋषभसेनप्रमुखा हतभयनिवहा दिशन्तु तीर्थस्य ।
सर्वजिनानां गणधारिणोऽनघं वाञ्छितं सर्वम् ॥ २३ ॥

✽ श्रीवर्धमानतीर्थाधिपेन तीर्थं समर्पितं यस्मै ।
सम्यक् सुधर्मस्वामी दिशतु सुखं सकलसंघस्य ॥ २४ ॥

अन्वयार्थ—'सिरिवद्धमाणतित्थाहिवेण' श्रीमहावीर तीर्थंकरने 'जस्स' जिसको 'तित्थं' तीर्थ 'समप्पिअं' सुप्रत किया ( वह ) 'सुहम्मसामी' श्रीसुधर्मा स्वामी 'सयलसंघस्स' सकल श्रीसंघ को 'सम्मं' अच्छी तरह 'सुहं' सुख 'दिसउ' दें ॥ २४ ॥

भावार्थ—भगवान् महावीरने जिसको अपना तीर्थ सुप्रत किया—जिसको अपना उत्तराधिकारी बनाया—वह श्रीसुधर्मा स्वामी सकल श्रीसंघ का अच्छी तरह कल्याण करें ॥ २४ ॥

* पयईइ भद्दया जे,
भद्दाणि दिसंतु सयल-संघस्स ।
इयर-सुरावि हु सम्मं,
जिण-गणहर-कहिअ-कारिस्स ॥ २५ ॥

अन्वयार्थ—'जे' जो 'पयईइ' स्वभाव से 'भद्दया' भद्र [ हैं, ऐसे ] 'इयरसुरावि हु' अन्य देवता-लोग भी 'जिणगणहर' जिनदेव तथा गणधरों के 'कहिअ' कथित [धर्म को] 'कारिस्स' करने वाले 'सयलसंघस्स' सकल श्रीसंघ को 'भद्दाणि' सुख 'दिसंतु' दें ॥२५॥

भावार्थ—पूर्वोक्त-भिन्न अन्य भी देव-गण जो प्रकृति से भद्र हैं वे जिनदेव तथा गणधरों के उपदेश के अनुसार चलने वाले सकल श्रीसंघ का कल्याण करें ॥ २५ ॥

† इअ जो पढइ ति-संझं,
दुस्सज्झं तस्स नत्थि किंपि जए ।
जिणदत्ताणाय ठिओ
सुनिट्ठिअट्ठो सुही होइ ॥ २६ ॥

---

* प्रकृत्या भद्रा ये भद्राणि दिशन्तु सकलसंघस्य ।
इतरसुरा अपि सम्यग् जिनगणधरकथितकारिणः ॥ २५ ॥

† इति यः पठति त्रिसन्ध्यं दुःसाध्यं तस्य नास्ति किमपि जगति ।
जिनदत्ताज्ञायां स्थितः सुनिष्ठितार्थः सुखी भवति ॥ २६ ॥

**अन्वयार्थ**—'जिणदत्ताणाय' जिन भगवान् ने दी हुई आज्ञा में 'ठिओ' रहा हुआ 'जो' जो पुरुष 'इअ' इस प्रकार ( इस स्तोत्र को ) 'तिसंझं' तीनों काल 'पढइ' पढ़ता है 'तस्स' उसको 'जए' जगत् में 'किंचि' कुछ भी 'दुस्सज्झं' दुःसाध्य 'नत्थि' नहीं है [ और वह ] 'सु-निट्ठिअट्ठो' संपूर्ण किया है कार्य जिसने ऐसा होता हुआ 'सुही' सुखी 'होइ' होता है ॥ २६ ॥

**भावार्थ**—जिन-भगवान् की आज्ञा में रह कर जो मनुष्य इस स्तोत्र को पढ़ता है उसको जगत में कुछ भी दुःसाध्य नहीं है और वह अपने कार्य को अच्छी तरह पूर्ण करता हुआ सुखी होता है ॥ २६ ॥

॥ इति चतुर्थं स्मरणं समाप्तम् ॥

---

## ६०—अथ पंचमं गुरुपारतन्त्र्यस्मरणम् ।

* मय-र-हिअं गुण-गण-रयण-
सायरं सायरं पणमिऊणं ।
सुगुरु-जण-पारतंतं
उअहिव्व थुणामि तं चेव ॥१॥

**अन्वयार्थ**—'उअहिव्व' समुद्र की तरह 'मयरहिअं' मद से रहित ( समुद्रपक्षे मगरों का उपकारी ), 'गुणगणरयणसायरं' गुणों के समूह रूप रत्नों के सागर ( समुद्रपक्षे गुण-समूह वाले रत्न और लक्ष्मी की खान ) ( ऐसे ) 'सुगुरुजणपारतंतं' गुरु लोगों के आम्नाय को 'सायरं' आदर-पूर्वक 'पणमिऊणं' नमन करके 'तं चेव' उसी की 'थुणामि' स्तुति करता हूँ ॥ १ ॥

**भावार्थ**—समुद्र की तरह 'मयरहिअं' (पारतन्त्र्य पक्षे—मद से रहित और समुद्रपक्षे मगरों का उपकारी ) तथा 'गुणगणरयणसायरं' ( पारतन्त्र्यपक्षे गुणगण रूपी रत्नों का सागर, समुद्रपक्षे गुण-समूह

---

* मदरहितं (मकरहितं) गुणगणरत्न-सागरं (साकरं) सादरं प्रणम्य ।
सुगुरुजनपारतन्त्र्यमुदधिमिव स्तवीमि तदेव ॥ १ ॥

वाले रत्न और लक्ष्मी की खान ) ऐसे उत्तम गुरु-जनों के आम्नाय को आदर-पूर्वक प्रणाम करके मैं उसकी स्तुति करता हूँ ॥ १ ॥

† निम्महिअ-मोह-जोहा,
निहय-विरोहा पणट्ठ-संदेहा ।
पणयंगि-वग्ग-दाविय-
सुह-संदोहा सुगुण-गेहा ॥ २ ॥
पत्त-सुजइत्त-सोहा,
समत्थ-पर-तित्थ-जणिअ-संखोहा ।
पडिभग्ग-लोह-जोहा,
दंसिय-सुमहत्थ-सत्थोहा ॥ ३ ॥
परिहरिअ-सत्त-बाहा,
हय-दुह-दाहा सिवंब-तरु-साहा ।
संपाविअ-सुह-लाहा,
खीरोदहिणुव्व अगाहा ॥ ४ ॥
स-गुण-जण-जणिअ-पुज्जा,
सज्जो निरवज्ज-गहिअ-पव्वज्जा ।

---

† निर्मथितमोहयोधा निहतविरोधाः प्रनष्टसंदेहाः ।
प्रणताङ्गिवर्गदापितसुखसंदोहाः सुगुणगेहाणि ॥ २ ॥
प्राप्तसुयतित्वशोभाः समस्तपरतीर्थजनितसंक्षोभाः ।
प्रतिभग्नलोभयोधा दर्शितसुमहार्थशास्त्रौघाः ॥ ३ ॥
परिहृतसत्त्वबाधा हतदुःखदाहाः शिवाम्रतरुशाखाः ।
संप्रापितसुखलाभाः क्षीरोदधय इवागाधाः ॥ ४ ॥
सगुणजनजनितपूजाः सद्यो गृहीतनिरवद्यप्रव्रज्याः ।

सिव-सुह-साहण-सज्जा,
भव-गुरु-गिरि-चूरणे वज्जा ॥ ५ ॥
अज्ज-सुहम्म-प्पमुहा,
गुण-गण-निवहा सुरिंद-विहिअ-महा।
ताण ति-संझं नामं,
नामं न पणासइ जियाणं ॥ ६ ॥

अन्वयार्थ—'निम्महिअमोहजोहा' जिन्होंने मोह-रूप सुभट को नष्ट किया है, 'निहयविरोहा' जिन्होंने वैर को दूर किया है, 'पणट्ठसंदेहा' जिन्होंने संदेह का नाश किया है, 'पणयंगिवग्ग' भक्त जन-समूह को 'दावियसुहसंदोहा' जिन्होंने सुख-राशि दिलाया है, 'सुगुणगेहा' जो उत्तम गुणों के स्थान हैं, ॥ २ ॥ 'पत्तसुजइसोहा, जिन्होंने उत्तम यतिगन की शोभा पायी है, 'समत्थ' सब 'परतित्थ' अन्य दर्शनी लोगों में 'जणिअसंखोहा' जिन्होंने खूब क्षोभ उत्पन्न किया है, 'पडिभग्गलोहजोहा' जिन्होंने लोभ-सुभट को नष्ट कर दिया है, 'दंसिअसुमहत्थसत्थोहा' जिन्होंने गंभीर अर्थ वाले शास्त्र-समूह बतलाये हैं, ॥ ३ ॥ 'परिहरिअसत्तबाहा' जिन्होंने प्राणि-मात्र को बाधा पहुँचाना छोड़ दिया है, 'हयदुहदाहा' जिन्होंने दुःख-संताप को मिटाया है, 'सिवंबतरुसाहा' जो मोक्ष-रूपी आम्र-वृक्ष की शाखा हैं, 'संपाविअसुहलाहा' जिन्होंने सुख का लाभ करवाया है, 'खीरोदहिणुव्व अगाहा' जो क्षीरसमुद्र की तरह गंभीर हैं, ॥ ४ ॥ 'सगुणजणजणिअपुज्जा' गुणी लोगों ने जिनकी पूजा की है, 'सज्जोनिरवज्जगहिअपव्वज्जा' जिन्होंने शीघ्र ही निष्पाप दीक्षा ली थी, 'सिवसुहसाहणसज्जा' जो मुक्ति-सुख की साधना में तय्यार हुए थे, 'भवगुरुगिरिचूरणे वज्जा'

---

शिवसुखसाधनसज्जा भवगुरुगिरिचूरणे वज्राः ॥ ५ ॥
आर्यसुधर्मप्रमुखा गुणगणनिवहाः सुरेन्द्रविहितमहाः ।
तेषां त्रिसन्ध्यं नाम नाऽमं न प्रणाशयति जीवानाम् ॥ ६ ॥

संसार-रूप महान् पर्वत को चूर्ण करने में जो वज्र के तुल्य हैं, ॥ ५ ॥ 'गुणगणनिवहा' जो गुण-समूह को धारण करने वाले हैं, 'सुरिंदविहिअमहा' इन्द्रोंने जिनका उत्सव मनाया है [ ऐसे ] 'अज्जसुहम्मप्पमुहा' जो आर्य सुधर्मस्वामी आदि आचार्य, 'ताण' उनका 'तिसंझं' तीनो संध्याओं के समय ( याद किया हुआ ) 'नामं' नाम 'जियाणं' जीवों के 'आमं' रोग को 'न न पणासइ' नष्ट नहीं करता है ऐसा नहीं है ॥ ६ ॥

**भावार्थ**—जिन्होंने मोह-सुभट को मार भगाया है, जिन्होंने परस्पर के विरोध-वैर को मिटाया है, जिन्होंने जीवों के संदेह दूर किए हैं, भक्त जन-समूह को जिन्होंने अनेक सुख दिलवाए हैं, जो श्रेष्ठ गुणों के भण्डार हैं, जो श्रेष्ठ साधु थे, अन्यदर्शनी लोगों में जिन्होंने क्षोभ उत्पन्न कर दिया था, जिन्होंने लोभ-योद्धा को मार भगाया है, गंभीर अर्थ वाले शास्त्र जिन्होंने बनवाए हैं, जिन्होंने हिंसामात्र का त्याग किया हैं, जिन्होंने अपने और अन्य के दुःख मिटाये हैं, जो मोक्ष के एक अंग है, जिन्होंने प्राणियों को सुख पहुँचाया हैं, जो क्षीरसमुद्र की तरह गंभीर हैं, गुणी लोगों ने जिनकी पूजा की है, जिन्होंने शीघ्र ही संसार को छोड़ कर निर्दोष दीक्षा ली थी, जो मुक्ति की साधना में सज़ हुए थे, जैसे वज्र पर्वतों को चूर्ण कर देता है उसी तरह जिन्होंने संसार—भव-भ्रमण—का विनाश किया है अर्थात् मुक्ति पाई है, जो गुण-समूह को धारण करते हैं, इन्द्रों ने जिनका पूजोत्सव किया है ऐसे आर्य सुधर्मस्वामी आदि गणधर महाराजों का प्रातः, मध्याह्न और सायङ्काल के समय याद किया हुआ नाम जीवों के रोगों का अवश्य ही नाश करता है ॥ २—६ ॥

* पडिवज्जिअ-जिण-देवो
देवायरिओ दुरंत-भव-हारी।

* प्रतिपन्नजिनदेवो देवाचार्यो दुरन्तभवहारी।

* सिरि-नेमिचंद-सूरी

उज्जोअण-सूरिणो सुगुरू ॥७॥

**अन्वयार्थ**—'पडिवज्जिअजिणदेवो' जिसने जिन भगवान् को देव-रूप से स्वीकार किया है ऐसा 'देवायरिओ' देवाचार्य, 'दुरन्त' दुष्ट परिणाम वाले 'भव' संसार के 'हारी' विनाशक 'सिरिनेमिचन्द-सूरी' श्रीनेमिचन्द्र आचार्य [ तथा ] 'सुगुरू' उत्तम गुरु 'उज्जोअणसूरिणो' श्रीउद्द्योतनसूरी [ विजयी हों ] ॥ ७ ॥

**भावार्थ**—जिन्होंने जिनेन्द्र भगवान् को ही अपना इष्ट देव माना है ऐसे श्रीदेवाचार्य, दुरन्त संसार के विनाशक श्रीनेमिचन्द्रसूरि और गुरु-वर्य श्रीउद्द्योतनसूरि की जय हो ॥ ७ ॥

† सिरि-वद्धमाण-सूरी

पयडीकय-सूरि-मंत-माहप्पो ।

पडिहय-कसाय-पसरो

सरय-ससंकुव्व सुह-जणओ ॥८॥

**अन्वयार्थ**—'पयडीकयसूरिमंतमाहप्पो' जिसने सूरिमन्त्र का माहात्म्य प्रकट किया है, 'पडिहयकसायपसरो' जिसने कषायों के फैलाव को रोका है [ और, जो ] 'सरयससंकुव्व' शरद् ऋतु के चन्द्रमा की तरह 'सुहजणओ' सुख का उत्पादक है [ ऐसे ] 'सिरिवद्धमाणसूरी' श्रीवर्धमानसूरि ( की जय हो ) ॥ ८ ॥

**भावार्थ**—जिन्होंने सूरिमन्त्र के प्रभाव को प्रकट किया है, क्रोध आदि कषायों के वेग को जिन्होंने रोका है और जो शरद के चाँद की तरह आनन्द-दायक हैं ऐसे श्रीवर्धमानसूरिजी की जय हो ॥ ८ ॥

---

* श्रीनेमिचन्द्रसूरिरुद्द्योतनसूरयः सुगुरवः ॥ ७ ॥

† श्रीवर्धमानसूरिः प्रकटीकृतसूरिमन्त्रमाहात्म्यः ।
प्रतिहतकषायप्रसरः शरच्छशांक इव सुखजनकः ॥ ८ ॥

† सुह-सील-चोर-चप्परण-
पच्चलो निच्चलो जिण-मयम्मि।
जुग-पवर-सुद्ध-सिद्धंत-
जाणओ पणय-सुगुण-जणो ॥९॥
पुरओ दुल्लह-महिव-
ल्लहस्स अणहिल्लवाडए पयडं।
मुक्का विआरिऊणं,
सीहेण व दव्व-लिंगि-गया ॥ १० ॥
दसमच्छेरय-निसि-वि-
प्फुरंत-सच्छंद-सूरि-मय-तिमिरं।
सूरेण व सूरि-जिणे-
सरेण हय-महिय-दोसेण ॥११॥

**अन्वयार्थ**—'सुहसील' शिथिलाचारी साधुरूप 'चोर' चोरों के 'चप्परण' निरास करने में 'पच्चलो' समर्थ, 'जिणमयम्मि' जैन धर्म में 'निच्चलो' निश्चल, 'जुगपवर' युगप्रधान ( श्रीसुधर्म स्वामी ) के 'सुद्ध' निर्दोष 'सिद्धंत' सिद्धान्तों का 'जाणओ' जानकार, 'पणयसुगुणजणो' गुणी जनों से नमस्कृत ॥ ९ ॥ 'अणहिल्लवाडए' अणहिल्लपुर पाटन में 'दुल्लहमहिवल्लहस्स' दुर्लभराज के 'पुरओ' आगे 'पयडं' खुली रीति से 'विआरिऊणं' विचार कर के 'सीहेण व' सिंह की तरह

† सुखशीलचोरन्यक्करणसमर्थो निश्चलो जिनमते।
युगप्रवरशुद्धसिद्धान्तज्ञायकः प्रणतसुगुणजनः ॥ ९ ॥
पुरतो दुर्लभमहीवल्लभस्याणहिल्लपाटके प्रकटम्।
मुक्ता विचार्य सिंहेनेव द्रव्यलिंगिगजाः ॥ १० ॥
दशमाश्चर्यनिशाविस्फुरत्स्वच्छन्दसूरिमततिमिरम्।
सूरेणेव सूरिजिनेश्वरेण हतमहितदोषेण ॥ ११ ॥

जिसने 'दव्वलिंगिगया' भेषधारी साधु-रूप हाथिओं को 'मुक्का' ( हरा कर ही ) छोड़ा ॥ १० ॥ [ तथा ] 'अहिअदोसेण' जिनको दोष प्रिय नहीं हैं [ ऐसे ] 'सिरिजिणेसरेण' श्रीजिनेश्वरसूरिजी ने 'सूरेण व' सूर्य की तरह 'दसमच्छेरय' दशवें आश्चर्य रूप 'निसि' रात्रि में 'विप्फुरंत' चमकने वाले 'सच्छंदसूरि' स्वेच्छाचारी आचार्यों के 'मय' मत-रूप 'तिमिरं' अन्धकार का 'हयं' नाश किया ॥ ११ ॥

**भावार्थ**—शिथिलाचारी साधुओं के खण्डन में समर्थ, जैन दर्शन में निश्चल, भगवान् सुधर्मस्वामी के सिद्धान्तों के जानकार, गुणी जनों से आदृत, तथा जिन्हों ने गुजरात पाटन में राजा दुर्लभराज के समक्ष खुलमखुला शास्त्रार्थ करके शिथिलाचारी साधुओं को ऐसी बुरी तरह परास्त कर भगाया जैसे सिंह हाथिओं को मार भगाता है; तथा, जिनको दोष बिलकुल प्रिय नहीं हैं ऐसे श्रीजिनेश्वरसूरिजीने, जैसे सूर्य रात्रि के अधन्कार को दूर करता है वैसे शिथिलाचारी स्वच्छन्द साधुओं के उस मत को दूर किया जो असंयत-पूजा रूप दशवें आश्चर्य से फैल रहा था ॥ ९-११ ॥

* सुकइत्त-पत्त-कित्ती,<br>
पयडिय-गुत्ती पसंत-सुह-मुत्ती ।<br>
पहय-पर-वाइ-दित्ती,<br>
जिणचंद-जईसरो मंती ॥ १२ ॥

**अन्वयार्थ**—'सुकइत्त' श्रेष्ठ कवित्व से 'पत्तकित्ती' जिन्होंने कीर्त्ति प्राप्त की है, 'पयडिअगुत्ती' जिन्होंने मन आदि के संवरण को प्रकट किया है, 'पहयपरवाइदित्ती' अन्य वादिओं के तेज का जिन्हों ने नाश किया है, 'मंती' जो मन्त्रों के जानकार थे [ ऐसे ] 'जिणचन्द-जईसरो' जिनचन्द्रसूरिजी ( की जय हो ) ॥ १२ ॥

* सुकवित्वप्राप्तकीर्तिः प्रकटितगुप्तिः प्रशान्तशुभमूर्तिः ।<br>
प्रहतपरवादिदीप्तिर्जिनचन्द्रयतीश्वरो मन्त्री ॥ १२ ॥

**भावार्थ**—जिन्होंने 'संवेगरंगशाला' आदि ग्रन्थों के निर्माण से सुकवित्व की कीर्त्ति प्राप्त की है, मन, वचन तथा काया की गुप्तिओं का जिन्होंने प्रकाश किया है, वादिओं के तेज को जिन्होंने नष्ट किया है ऐसे सूरिमन्त्र आदि के जानकार श्री जिनचन्द्रसूरिजी की जय हो ॥१२॥

† पयडिअ-नवंग-सुत्तत्थ-
रयण-कोसो पणासिअ-प-ओसो ।
भव-भीअ-भविअ-जण-मण-
कय-संतोसो विगय-दोसो ॥ १३ ॥
जुग-पवरागम-सार-
प्परूवणा-करण-बंधुरो धणिअं ।
सिरि-अभयदेव-सूरी,
मुणि-पवरो पवर-पसम-धरो ॥ १४ ॥

**अन्वयार्थ**—'पयडिअनवंगसुत्तत्थरयणकोसो' जिन्होंने नव अंग-ग्रन्थों के—सूत्रों के—अर्थ-रूप रत्नों के कोष को प्रकट किया है, 'पणासिअपओसो' जिन्होंने प्रद्वेष का नाश किया है, 'भवभीअ' संसार से भीत 'भविअजण' भव्य जनों के 'मण' मन को 'कयसंतोसो' जिन्होंने संतोष उपजाया है, 'विगयदोसो' जो दोषों से रहित थे ॥ १३ ॥ [ तथा, जो ] 'जुगपवरागम' श्रीसुधर्मस्वामी के आगमों के 'सार' सार की 'परूवणाकरण' व्याख्या करने में 'बंधुरो' श्रेष्ठ, 'धणिअं' अतिशय 'मुणिपवरो' मुनि-श्रेष्ठ, [तथा] 'पवरपसमधरो' श्रेष्ठ शान्ति के धारक [ ऐसे ] 'सिरिअभयदेवसूरी' श्रीअभयदेवसूरिजी ( की जय हो ) ॥१४॥

---

† प्रकटितनवांगसूत्रार्थरत्नकोषः प्रणाशितप्रद्वेषः ।
भवभीतभव्यजनमनःकृतसंतोषो विगतदोषः ॥ १३ ॥
युगप्रवरागमसारप्ररूपणाकरणबन्धुरो बाढम् ।
श्रीअभयदेवसूरिर्मुनिप्रवरः प्रवरप्रशमधरः ॥ १४ ॥

**भावार्थ**—उन श्रीअभयदेवसूरिजी की जय हो जिन्होंने स्थानाङ्ग आदि नव आगमों के अर्थ रूपी रत्न-कोश को प्रकट किया है जिन्होंने द्वेष का नाश किया है, भव-भीरु भव्य जनों के मन जिन्होंने संतुष्ट किए हैं, जो दोष-रहित थे, जो भगवान् सुधर्मस्वामी के आगमों के सार की व्याख्या करने में अतिशय श्रेष्ठ, मुनिओं में उत्तम, तथा प्रवर प्रशम को धारण करने वाले थे ॥१३-१४॥

† कय-सावय-सत्तासो,
हरिव्व सारंग-भग्ग-संदेहो ।
गय-समय-दप्प-दलणो,
आसाइअ-पवर-कव्व-रसो ॥ १५ ॥
भीम-भव-काणणम्मि,
दंसिअ-गुरु-वयण-रयण-संदोहो ।
नीसेस-सत्त-गरुओ,
सूरी जिणवल्लहो जयइ ॥ १६ ॥

**अन्वयार्थ**—'कयसावयसत्तासो' जिन्होंने श्रावकों की सत्य आशाएँ पूर्ण की हैं ( सिंहपक्षे—जिसने श्वापद जंतुओं को वास्तविक त्रास उपजाया है ), 'सारंगभग्गसंदेहो' जिन्होंने उत्तम अंग-ग्रन्थों से संदेहों को भगाए हैं ( सिंहपक्षे—जिसने हरिणों के सुन्दर देह को भाँग डाला है ), 'गयसमयदप्पदलणो' भ्रष्ट सिद्धान्त वालों के दर्प को जो तोड़ने वाले थे, ( सिंहपक्षे—मदोन्मत्त हाथिओं के अहङ्कार को जो चूरने

† कृतश्रावकसत्याशः (श्वापदसत्त्रासः),
हरिरिव सारांगभग्नसंदेहः (भग्नसारंगसंदेहः) ।
गतसमय(समदगज)दर्पदलनः,
आस्वादितप्रवरकाव्य( क्रव्य )रसः ॥ १५ ॥
भीमभवकानने, दर्शितगुरुवचनरचना (वदनरदन)संदोहः ।
निःशेषसत्त्वगुरुकः सूरिर्जिनवल्लभो जयति ॥ १६ ॥

वाला है ), 'आसाइअपवरकव्वरसो' जिन्होंने श्रेष्ठ काव्य-रस का आस्वादन किया है ( सिंहपक्षे—जिसने मांस के स्वाद को चख लिया है ) ॥ १५ ॥ 'भीमभवकाणणम्मि' भयंकर संसार-रूपी जंगल में 'दंसिअगुरुवयणरयणसंदोहो' जिन्होंने गुरु के वचनों की रचनाओं का समूह दिखलाया है ( सिंहपक्षे—जिसने अपने भारी मुंह में दाँतों का समूह दिखलाया है ), 'नीसेससत्तगरुओ' जो सब जीव के गुरू हैं ( सिंहपक्षे—जो सब पशुओं में बड़ा है ), ऐसे 'हरिव्व' सिंह के समान 'सूरी जिणवल्लहो' श्रीजिनवल्लभसूरिजी की 'जयउ' जय हो ॥ १६ ॥

**भावार्थ**—सिंह के तुल्य उन श्रीजिनवल्लभसूरिजी की जय हो जिन्होंने श्रावकों की लम्बी आकाङ्क्षा पूर्ण की है, जिन्होंने आचाराङ्ग आदि सूत्रों से शङ्काएँ दूर की हैं, जो अन्यदर्शनी के दर्प को चूरने वाले थे, जिन्होंने श्रेष्ठ काव्य-रस का आस्वादन किया था, जिन्होंने संसार-रूपी भयंकर जंगल में गुरु-वचन-रूपी रत्न-समूह दिखलाया है, तथा जो सब भव्यों के गुरू थे, [ श्लेष से निकलता सिंह के पक्ष का अर्थ ऊपर अन्वयार्थ में ब्राकेट में लिखा जा चुका है ] ॥ १५-१६ ॥

* उवरि-ट्ठिअ-सच्चरणो,
चउरणुओग-प्पहाण-संचरणो ।
असम-मय-राय-महणो,
उड्ढ-मुहो सहइ जस्स करो ॥ १७ ॥
दंसिअ-निम्मल-निच्चल-
दंत-गणोऽगणिअ-सावउत्थ-भओ ।

---

* उपरिस्थितसच्चरणश्चतुरनुयोगप्रधानसंचरणः ।
असममदराग(मृगराज)मथन ऊर्ध्वमुखो राजते यस्य करः ॥ १७ ॥
दर्शितनिर्मलनिश्चलदान्त (दन्त) गणोऽगणितश्रावको (श्वापदो)त्थभयः ।

† गुरु-गिरि-गरुओ सरहुव्व
सूरी जिणवल्लहो होत्था ॥ १८ ॥

**अन्वयार्थ**—'उवरिट्ठिअसच्चरणो' जिनका चारित्र ऊँचा है (अष्टापदपक्षे—जिसके पैर ऊर्ध्व देश में स्थित हैं), 'चउरणुओगप्पहाणसंचरणो' द्रव्यानुयोग आदि चारों अनुयोगों में जिनकी प्रधान प्रवृत्ति है (अष्टापदपक्षे—चार (पैर) के सम्बन्ध से जिसका चलना होता है), 'असममयरायमहणो' असाधारण गर्व और राग के नाश करने वाले (अष्टापदपक्षे—असाधारण मृगराज—सिंह के विनाशक), 'जस्स' जिसका 'करो' हाथ (व्याख्यान के समय) 'उड्ढमुहो' खड़ा हुआ 'सहइ' शोभता है (अष्टापद के पक्ष में जिसकी ऊँची की हुई सूँढ़ शोभती है), 'दंसिअनिम्मलनिच्चलदंतगणो' जिन्होंने अपने मुनि-समूह को निर्मल और निश्चल बतलाया हैं (किया है,) (अष्टापदपक्षे—जिसने अपने निर्मल और निश्चल दाँत दिखलाये हैं), 'अगणिअसावउत्थभओ' जिन्होंने श्रावकों के भय (अपेक्षा) की परवा नहीं की है (अष्टापदपक्षे—जिसने श्वापद जन्तुओं के भय को नहीं गिना है), 'गुरुगिरि-गरुओ' श्रेष्ठ वाणी में उत्कृष्ट (अष्टापदपक्षे—उन्नत पर्वत के समान ऊँचा) ऐसे 'सूरी जिणवल्लहो' जिनवल्लभसूरिजी 'सरहुव्व' शरभ अष्टापद-प्राणी के तुल्य 'होत्था' हुए ॥ १७-१८ ॥

**भावार्थ**—अष्टापद के तुल्य श्रीजिनवल्लभसूरिजी हुए, जिनका चारित्र—संयम अन्य आचार्यों की अपेक्षा उच्च था, द्रव्यानुयोग आदि चारों अनुयोगों में जिनकी प्रधान प्रवृत्ति थी, गर्व और राग का जिन्होंने संहार किया था, व्याख्यान के समय जिसका ऊँचा हाथ खूब शोभा देता था, जिनका शिष्य-वर्ग निर्मल और निश्चल था, जिन्होंने श्रावकों की कभी परवा नहीं की तथा जो उत्तम वाणी में महान् थे—श्रेष्ठ वक्ता थे। (अष्टापद पक्ष में श्लेष से निकलता अर्थ ऊपर ब्राकेट में लिखा जा चुका है) ॥ १७-१८ ॥

---

† गुरुगिरिगुरुकः शरभ इव सूरिर्जिनवल्लभोऽभूत् ॥ १८ ॥

† जुग-पवरागम-पीऊस-
पाण-पीणिअ-मणा कया भव्वा ।
जेण जिणवल्लहेणं,
गुरुणा तं सव्वहा वंदे ॥ १६ ॥

**अन्वयार्थ**—'जेण' जिन 'जिणवल्लहेणं गुरुणा' गुरू श्रीजिनवल्लभसूरिजी ने 'भव्वा' भव्य जीवों को 'जुगपवरागमपीऊसपाण' भगवान् सुधर्मस्वामी के आगमों के पीयूष-पान से 'पीणिअमणा' संतुष्ट मन वाले 'कया' बनाये, 'तं' उनको 'सव्वहा' सर्व प्रकार से 'वंदे' मैं वन्दन करता हूँ ॥ १६ ॥

**भावार्थ**—मैं उन गुरू श्रीजिनवल्लभसूरिजी को मन, वचन और काय से वन्दन करता हूँ जिन्होंने भगवान् सुधर्मस्वामी के आगमों के वचनामृत से भव्य जीवों को संतुष्ट किए ॥ १६ ॥

* विप्फुरिअ-पवर-पवयण-
सिरोमणी वूढ-दुव्वह-खमो य ।
जो सेसाणं सेसुव्व
सहइ सत्ताण ताणकरो ॥ २० ॥
सच्चरिआणमहीणं,
सुगुरूणं पारतंतमुव्वहइ ।

---

† युगप्रवरागमपीयूषपानप्रीणितमनसः कृता भव्याः ।
येन जिनवल्लभेन गुरुणा तं सर्वथा वन्दे ॥ १६ ॥

* विस्फुरितप्रवरप्रवचनशिरोमणिर्व्यूढदुर्वहक्षमश्च ।
यः शेषाणां शेष इव राजते सत्त्वानां त्राणकरः ॥ २० ॥
सच्चरितानामहीनं सुगुरूणां पारतन्त्र्यमुद्वहति ।

जयइ जिण-दत्त-सूरी,
सिरि-निलओ पणय-मुणि-तिलओ ॥२१॥

**अन्वयार्थ**—'विप्फुरिअपवरपवयण' जिनसे श्रेष्ठ सिद्धान्त स्फुरायमान हुए हैं ऐसे आचार्यों में 'सिरोमणी' चूड़ामणि के समान 'य' और 'जो' जो 'सेसुव्व' शेष नाग की तरह 'वूढदुव्वहधुरमो य' धारण किये हुए दुर्वह चारित्र के वहन करने में समर्थ, ( शेष नाग-पक्षे—जिसने दुर्वह पृथिवी को धारण की है ), ( तथा ) 'सेसाणं' बाकी के 'सत्ताण' जीवों के 'ताणकरो' रक्षक है, 'सच्चरिआणं' सुन्दर चारित्र वाले 'सुगुरूणं' उत्तम गुरुओं के 'अहीणं' संपूर्ण 'पारतंतं' आम्नाय को 'उव्वहइ' जो धारण करता है, 'सिरिनिलओ' जो शोभा-स्पद हैं, ( तथा ) 'पणयमुणितिलओ' जिनको श्रेष्ठ मुनिओं ने प्रणाम किया है ( ऐसे ) 'जिणदत्तसूरी' जिन भगवानों से वर्णित आचार्य की 'जयइ' जय हो ॥ २०-२१ ॥

**भावार्थ**—जिन भगवानों से वर्णित ज्ञानादि-गुण युक्त उन आचार्यों की जय हो जो श्रेष्ठ सिद्धान्त वाले मुनिओं के शिरोमणी हैं, शेष नाग जैसे पृथिवी के भार को धारण करता है वैसे जो संयम के दुर्वह बोझ के वहन करने में समर्थ हैं, अन्य जीवों के जो रक्षक हैं, जो सुन्दर चारित्र वाले प्राचीन महर्षिओं के संपूर्ण परतन्त्र हैं, जो शोभा के स्थान तथा श्रेष्ठ मुनिओं से नमस्कृत है ( स्तुतिकारने अन्तिम काव्य में अपना 'जिनदत्तसूरि' नाम को भी सूचित किया है ) ॥ २०-२१ ॥

॥ इति श्रीपंचमं स्मरणं समाप्तम् ॥

---

जयति जिनदत्तसूरिः श्रीनिलयः प्रणतमुनितिलकः ॥ २१ ॥

## ६१—अथ षष्ठं 'सिग्घमवहर' स्मरणम् ।

❀ सिग्घमवहरउ विग्घं,
जिण वीराणाणुगामि-संघस्स ।
सिरि-पास-जिणो थंभण-
पुर-ट्ठिओ निट्ठिआणिट्ठो ॥ १ ॥

**अन्वयार्थ**—'निट्ठिआणिट्ठो' जिसने अनिष्टों को खतम कर डाले हैं, [ वह ] 'थंभणपुर' स्तम्भनपुर में 'ट्ठिओ' रहा हुआ 'सिरि-पासजिणो' श्रीपार्श्वप्रभु 'जिणवीराणाणुगामिसंघस्स' भगवान् वीर की आज्ञा के अनुयायी श्रीसंघ के 'विग्घं' विघ्न का 'सिग्घं' शीघ्र 'अव-हरउ' नाश करें ॥ ॥

**भावार्थ**—स्तम्भनपुर में स्थित वह पार्श्वनाथ भगवान् जिसने अनिष्टों का अन्त कर दिया है, भगवान् महावीर की आज्ञा को मानने वाले श्रीसंघ के विघ्न को दूर करें ॥ ॥

† गोअम-सुहम्म-पमुहा,
गणवइणो विहिअ-भव्व-सत्त-सुहा ।
सिरि-वद्धमाण-जिण-तित्थ-
सुत्थयं ते कुणंतु सया ॥ २ ॥

**अन्वयार्थ**—'ते' वे 'गोअमसुहम्मपमुहा' गौतम, सुधर्म आदि 'गणहारिणो' गणधर-गण, जिन्होंने 'विहिअभव्वसत्तसुहा' भव्य जीवों को सुख उपजाया है, 'सया' हमेशा 'सिरिवद्धमाणजिणतित्थ' श्रीमहावीर भगवान् के तीर्थ को 'सुत्थयं' उपद्रव-रहित 'कुणंतु' करें ॥२॥

---

❀ शीघ्रमपहरतु विघ्नं, जिनवीराज्ञानुगामिसंघस्य ।
श्रीपार्श्वजिनः स्तम्भनपुरस्थितो निष्ठितानिष्टः ॥ १ ॥

† गौतमसुधर्मप्रमुखा गणधारिणो विहितभव्यसत्त्वसुखाः ।
श्रीवर्धमानजिनतीर्थसौस्थ्यं ते कुर्वन्तु सदा ॥ २ ॥

**भावार्थ**—जिन्होंने भव्य जीवों का कल्याण किया है वे श्रीगौतम स्वामी, सुधर्मस्वामी आदि गणधर महाराज भगवान् महा-- वीर के श्रीसंघ को निरुपद्रव रक्खें ॥ २ ॥

† सक्काइणो सुरा जे,
जिण-वेयावच्च-कारिणो संति ।
अवहरिअ-विग्घ-संघा,
हवंतु ते संघ-संति-करा ॥ ३ ॥

**अन्वयार्थ**—'जिणवेयावच्चकारिणो' जिन भगवान् की भक्ति करने वाले [ और ] 'अवहरिअविग्घसंघा' जिन्होंने विघ्न-समूह का अपहरण किया है [ ऐसे ] 'जे' जो 'सक्काइणो' इन्द्र आदि 'सुरा' देवता 'संति' हैं 'ते' वे 'संघसंतिकरा' श्रीसंघ को शान्ति पहुँचाने वाले 'हवंतु' हों ॥ ३ ॥

**भावार्थ**—जिनदेवों के भक्त जो इन्द्र आदि देव-गण हैं वे विघ्न-बाधाओं के नाश करते हुए श्रीसंघ को शान्ति पहुँचाने वाले हों ॥ ३ ॥

※ सिरि-थंभणय-ट्ठिअ-पास-
सामि-पय-पउम-पणय-पाणीणं ।
निद्दलिअ-दुरिअ-वंदो
धरणिंदो हरउ दुरिआइं ॥ ४ ॥

---

† शक्रादयः सुरा ये जिनवैयावृत्त्यकारिणः सन्ति ।
अपहृतविघ्नसंघा भवन्तु ते संघशान्तिकराः ॥ ३ ॥

※ श्रीस्तम्भनकस्थितपार्श्वस्वामिपदपद्मप्रणतप्राणिनाम् ।
निर्दलितदुरितवृन्दो धरणेन्द्रो हरतु दुरितानि ॥ ४ ॥

अन्वयार्थ—'निद्दलिअदुरिअवंदो' जिसने दुरित-समूह का विनाश किया है वह 'धरणिंदो' धरणेन्द्र 'सिरिथंभणय' श्रीस्तम्भनक ग्राम में 'ट्ठिअ' रहे हुए 'पाससामि' पार्श्वनाथ भगवान् के 'पयपउम' चरण-कमल में 'पणय' नमे हुए 'पाणीणं' जीवों के 'दुरिआइं' कष्टों का 'हरउ' नाश करें ॥ ४ ॥

भावार्थ—जिसने कष्ट-समूह का विनाश किया है वह श्री-धरणेन्द्र—नागराज उन लोगों के कष्टों का नाश करें जिन्होंने स्तम्भनक ग्राम में स्थित श्रीपार्श्वप्रभु के चरणों में वन्दन किया है ॥ ४ ॥

† गोमुह-पमुक्ख-जक्खा,
पडिहय-पडिवक्ख-पक्ख-लक्खा ते ।
कय-सगुण-संघ-रक्खा,
हवंतु संपत्त-सिव-सुक्खा ॥ ५ ॥

अन्वयार्थ—'पडिहयपडिवक्खपक्खलक्खा' जिन्होंने वैरिओं के पक्ष के लक्ष्य का नाश किया है (और) 'संपत्तसिवसुक्खा' जिन्होंने कल्याण और सुख प्राप्त किये हैं 'ते' वे 'गोमुहपमुक्ख' गोमुख आदि 'जक्खा' यक्ष 'कयसगुणसंघरक्खा' गुणवान् श्रीसंघ की रक्षा करने वाले 'हवंतु' हों ॥ ५ ॥

भावार्थ—वे गोमुख आदि शासन-देव, जिन्होंने दुश्मनों के पक्ष के लक्ष्य का विध्वंस कर डाला है और जिन्होंने कल्याण तथा सुख को प्राप्त किया है, गुण-युक्त श्रीसंघ की रक्षा करने वाले हों ॥५॥

* अप्पडिचक्का-पमुहा,
जिण-सासण-देवया य जण-पणया ।

---

† गोमुखप्रमुखयक्षाः प्रतिहतप्रतिपक्षपक्षलक्षास्ते ।
कृतसगुणसंघरक्षा भवन्तु संप्राप्तशिवसौख्याः ॥ ५ ॥

* अप्रतिचक्राप्रमुखा जिनशासनदेवताश्च जनप्रणताः ।

सिद्धाइआ-समेया,

हवंतु संघस्स विग्घहरा ॥ ६ ॥

अन्वयार्थ—'य' तथा, 'जणपणया' मनुष्यों से नमस्कृत 'सिद्धाइआसमेआ' सिद्धायिका-युक्त 'अप्पडिचक्कापमुहा' अप्रतिचक्रा आदि 'जिणसासणदेवया' जिनशासनदेवता 'संघस्स' श्रीसंघ के 'विग्घहरा' विघ्नों के नाशक 'हवंतु' हों ॥ ६ ॥

भावार्थ—तथा, मनुष्य-गण से नमस्कृत सिद्धायिका-सहित अप्रतिचक्रा आदि जैन शासन-देवियाँ श्रीसंघ के विघ्नों की नाशक हों ॥६॥

† सक्काएसा सच्चउर-

पुर-ट्ठिओ वद्धमाण जिण-भत्तो ।

सिरि-बंभसंति-जक्खो,

रक्खउ संघं पयत्तेण ॥ ७ ॥

अन्वयार्थ—'सक्काएसा' इन्द्र की आज्ञा से 'सच्चउरपुरट्ठिओ' साचोर-नामक नगर में स्थित (और) वद्धमाणजिणभत्तो' भगवान् महावीर का भक्त (ऐसा) 'सिरिबंभसंतिजक्खो' श्रीब्रह्मशान्ति-नामक यक्ष 'संघं' श्रीसंघ की 'पयत्तेण' यत्न-पूर्वक 'रक्खउ' रक्षा करे ॥ ७ ॥

भावार्थ—इन्द्र के हुकुम से साचोर नगर में रहा हुआ और भगवान् महावीर का भक्त श्रीब्रह्मशान्ति यक्ष यत्न-पूर्वक श्रीसंघ की रक्षा करे ॥ ७ ॥

---

सिद्धायिकासमेता भवन्तु संघस्य विघ्नहराः ॥ ६ ॥

† शक्रादेशात् सत्यपुरपुरस्थितो वर्धमानजिनभक्तः

श्रीब्रह्मशान्तियक्षो रक्षतु संघं प्रयत्नेन ॥ ७ ॥

* खित्त-गुह-गुत्त-संताण-
देस-देवाहिदेवया ताओ।
निव्वुइ-पुर-पहिआणं,
भव्वाण कुणंतु सुक्खाणि ॥ ८ ॥

अन्वयार्थ—'ताओ' वे 'खित्त' क्षेत्र, 'गुह' गुफा 'गुत्तसंताण' गोत्र-संतान ( तथा ) 'देस' देश के 'देव' देवता ( और ) 'अहिदेवया' अधिष्ठात्री देवता 'निव्वुइपुरपहिआणं' मोक्ष-नगर के पथिक 'भव्वाण' भव्यों का 'सुक्खाणि' कल्याण 'कुणंतु' करें ॥ ८ ॥

भावार्थ—जो क्षेत्र, गुफा, गोत्र-संतान और देश के सम्बन्धी तथा अधिष्ठायक देव हैं वे मुक्ति के लिये उद्यत भव्य जीवों का कल्याण करें ॥ ८ ॥

† चक्केसरि-चक्कधरा,
विहि-पह-रिउ-छिन्न-कंधरा धणिअं।
सिव-सरणि-लग्ग-संघस्स,
सव्वहा हरउ विग्घाणि ॥ ९ ॥

अन्वयार्थ—'चक्कधरा' चक्र को धारण करने वाली ( तथा ) 'धणिअं' अच्छी तरह 'विहिपह' विधिमार्ग के 'रिउ' दुश्मनों के 'छिन्न-कंधरा' जिसने गर्दन उड़ा दी है ( ऐसी ) 'चक्केसरि' चक्रेश्वरी देवी 'सिवसरणि' मुक्ति मार्ग में 'लग्ग' लगे हुए 'संघस्स' श्रीसंघ की 'विग्घाणि' बाधाओं का 'सव्वहा' सर्व प्रकार से 'हरउ' नाश करे ॥ ९ ॥

---

* क्षेत्रगुहागोत्रसंतानदेशदेवाधिदेवतास्ताः।
निर्वृतिपुरपथिकानां भव्यानां कुर्वन्तु सौख्यानि ॥ ८ ॥

† चक्रधरचक्रेश्वरी छिन्नविधिपथरिपुकन्धरा बाढम्।
शिवसरणिलग्नसंघस्य सर्वथा हरतु विघ्नान् ॥ ९ ॥

**भावार्थ**—जिसने विधि-मार्ग के शत्रुओं का अच्छी तरह नाश किया है और जो चक्र को धारण करने वाली है ऐसी श्रीचक्रेश्वरी देवी मुक्ति के लिए उद्यत श्रीसंघ के विघ्नों का सर्व प्रकार से विनाश करे ॥ ९ ॥

† तित्थवई वद्धमाणो,
जिणेसरो संगओ सुसंघेण ।
जिणचंदोऽभयदेवो,
रक्खउ जिणवल्लहो पहू मं ॥ १० ॥

**अन्वयार्थ**—'सुसंघेण' श्रेष्ठ श्रीसंघ से 'संगओ' युक्त 'तित्थवई' तीर्थ-नायक 'वद्धमाणो' श्रीवर्धमान सूरि, 'जिणेसरो' श्रीजिनेश्वर सूरि, 'जिणचन्दो' श्रीजिनचन्द्र सूरि 'अभयदेवो' श्रीअभयदेव सूरि 'जिणवल्लहो पहू' ( तथा ) भगवान् श्रीजिनवल्लभसूरि 'मं' मेरी 'रक्खउ' रक्षा करे ॥ १० ॥

**भावार्थ**—श्रीसंघ के साथ तीर्थपति श्रीवर्धमानसूरिजी, श्रीजिनेश्वरसूरिजी, श्रीजिनचन्द्रसूरिजी, श्रीअभयदेवसूरिजी, तथा श्रीजिनवल्लभसूरिजी मेरी रक्षा करें ॥ १० ॥

* सो जयउ वद्धमाणो,
जिणेसरो णेसरुव्व हय-तिमिरो ।
जिणचंदाभयदेवा,
पहुणो जिणवल्लहा जे य ॥ ११ ॥

---

† तीर्थपतिर्वर्धमानो जिनेश्वरः संगतः सुसंघेन ।
जिनचन्द्रोऽभयदेवो रक्षतु जिनवल्लभः प्रभुर्माम् ॥ १० ॥

* स जयतु वर्धमानो जिनेश्वरः सूर्य इव हततिमिरः ।
जिनचन्द्राभयदेवाः प्रभवो जिनवल्लभा ये च ॥ ११ ॥

**अन्वयार्थ**—'हयतिमिरो' जिसने तिमिर का नाश किया है, 'सो' वह 'सव्वरुणो' सूर्य के समान 'वद्धमाणो' श्रीवर्धमानसूरिजी, 'जिणेसरो' श्रीजिनेश्वरसूरिजी, 'जे य' और जो 'जिणचंदाभयदेवा' श्रीजिनचन्द्रसूरिजी ( तथा ) श्रीअभयदेवसूरिजी ( तथा ) 'पहुणो जिणवल्लभा' भगवान् श्रीजिनवल्लभसूरिजी ( हैं, उनकी ) 'जयउ' जय हो ॥ ११ ॥

**भावार्थ**—सूर्य जैसे अन्धकार का नाश करता है वैसे अज्ञान का नाश करने वाले श्रीवर्धमानसूरिजी, श्रीजिनेश्वरसूरिजी, श्रीजिनचन्द्रसूरिजी श्रीअभयदेवसूरिजी तथा श्रीजिनवल्लभसूरिजी की जय हो ॥ ११ ॥

*गुरु-जिणवल्लह-पाए-
ऽभयदेव-पहुत्त-दायगे वंदे ।
जिणचंद-जईसर-वद्ध-
माण-तित्थस्स वुड्ढि-कए ॥ १२ ॥

**अन्वयार्थ**—'जिणचंदजईसरवद्धमाणतित्थस्स' श्रीजिनचन्द्रसूरिजी तथा श्रीवर्धमानसूरिजी के तीर्थ की 'वुड्ढिकए' उन्नति के लिए 'अभयदेवपहुत्तदायगे' श्रीअभयदेवसूरिजी को प्रभुत्व देने वाले 'गुरु-जिणवल्लहपाए' गुरु श्रीजिनवल्लभसूरिजी के चरणों को 'वंदे' मैं वन्दना करता हूँ ॥ १२ ॥

**भावार्थ**—श्रीजिनचन्द्रसूरिजी तथा श्रीवर्धमानसूरिजी के तीर्थ की उन्नति के लिए मैं श्रीअभयदेवसूरिजी को प्रभुत्व देने वाले ( गुरु मानने-वाले ) गुरु श्रीजिनवल्लभसूरिजी के चरणों में वन्दन करता हूँ । इस पद्य का यह दूसरा अर्थ भी हो सकता है कि जिन-भगवानों में चन्द्र के तुल्य भगवान महावीर के तीर्थ की उन्नति के लिये मैं अभय, देवपन और

* गुरुजिनवल्लभपादानभयदेवप्रभुत्वदायकान् वन्दे ।
जिनचन्द्रयतीश्वरवर्धमानतीर्थस्य वृद्धिकृते ॥ १२ ॥

प्रभुपन को देने वाले तथा गौरवान्वित ऐसे जिनेन्द्र भगवान के सुन्दर चरणों की वन्दना करता हू ॥ १२ ॥

*जिणदत्ताणं सम्मं
मन्नंति कुणंति जे य कारिंति ।
मणसा वयसा वउसा
जयंतु साहम्मिश्रा तेवि ॥ १३ ॥

**अन्वयार्थ**—'जे' जो 'मनसा' मन से, 'वयसा' वचन से 'य' तथा 'वउसा' काया से 'सम्मं' अच्छी तरह 'जिणदत्ताणं' जिन भगवानने दी हुई आज्ञा को 'मन्नंति' मानते हैं (तथा) 'कुणंति' करते हैं और 'कारिंति' दूसरों से करवाते हैं, 'तेवि साहम्मिआ' वे साधर्मी भाई भी 'जयंतु' जय पाओ ॥ १३ ॥

**भावार्थ**—उन साधर्मिक भाई की भी जय हो जो मन, वचन और काया से जिनेन्द्र देव की आज्ञा को मानते हैं और आज्ञा के अनुसार चलते हैं, और अन्य लोगों को भी चलाते हैं ॥ १३ ॥

†जिण-दत्त-गुणे नाण-
इणो सया जो धरंति धारेंति ।
दंसिश्र-सिश्रवाय-पए-
नमामि साहम्मिश्रा तेवि ॥ १४ ॥

**अन्वयार्थ**—'जे' जो 'सया' हमेशा 'दंसिअसिअवायपए' जिन्होंने स्याद्वाद-मार्ग का दर्शन कराया है (ऐसे) 'जिणदत्तगुणे

* जिनदत्ताज्ञां सम्यग् मन्यन्ते कुर्वन्ति ये च कारयन्ति ।
मनसा वचसा वपुषा जयन्तु साधर्मिकास्तेऽपि ॥ १३ ॥

† जिनदत्तगुणाञ्ज्ञानादीन् सदा ये धरन्ति धारयन्ति ।
दर्शितस्याद्वादपदान् नमामि साधर्मिकांस्तानपि ॥ १४ ॥

नाणाइणों' जिन भगवान के फरमाये हुए ज्ञान आदि गुणों को 'धरंति' धारण करते हैं ( और ) 'धारेंति' दूसरों को धारण करवाते हैं, 'तेवि साहम्मिआ' उन साधर्मी भाइयों को भी 'नमामि' मैं प्रणाम करता हू ॥ १४ ॥

**भावार्थ**—जिन-भगवान के फरमाए हुए और स्याद्वाद्-मार्ग को दिखलाने वाले ज्ञान आदि गुणों को जो सदा धारण करते हैं तथा दूसरों को धारण करवाते हैं उन साधर्मी भाइयों को भी मैं प्रणाम करता हू ।॥ १४ ॥

## ॥ इति षष्ठं स्मरणं समाप्तम् ॥ ६ ॥

सातवाँ स्मरण 'श्रीउवसग्गहर' स्तोत्र है । वह पूर्व में सार्थ लिखा जा चुका है । वहांसे जान लेना ॥ ७ ॥

## ॥ इति सप्त स्मरणानि समाप्तानि ॥



## ६२-अथ भक्तामर-स्तोत्रम् ।



भक्तामर-प्रणत-मौलि-मणि-प्रभाणा-
मुद्द्योतकं दलित-पाप-तमो-वितानम् ।
सम्यक् प्रणम्य जिन-पाद-युगं युगादा-
वालम्बनं भव-जले पततां जनानाम् ॥ १ ॥

अर्थ—प्रणाम करते हुए भक्त देवताओं के मस्तक पर विराजमान मुकुट के मणियों की कान्ति का प्रकाशक, पापान्धकार के जाल को नष्ट करनेवाला, युग की आदि में संसार-सागर के जल में निमग्न मनुष्यों को आश्रय-प्रदान करने वाला जो जिनदेव का चरण-द्वय है उसको प्रमाण करके--॥१॥

यः संस्तुतः सकल-वाङ्मय-तत्त्व-बोधा-
दुद्भूत-बुद्धि-पटुभिः सुर-लोक-नाथैः ।
स्तोत्रैर्जगत्-त्रितय-चित्तहरैरुदारैः
स्तोष्ये किलाहमपि तं प्रथमं जिनेन्द्रम् ॥ २ ॥

अर्थ—सम्पूर्ण शास्त्रों के यथार्थ तत्त्वज्ञान से उत्पन्न हुई श्रेष्ठ बुद्धि से निपुण और स्वर्गलोक के स्वामी इन्द्रादिकों ने तीनों लोकों के चित्त को हरनेवाले जिन उत्तम कोटि के स्तोत्रों से जिसकी स्तुति की है मैं भी उसी श्रीप्रथम जिनेन्द्र की स्तुति करता हूँ ॥ २ ॥

बुद्ध्या विनापि विबुधार्चित-पाद-पीठ,
स्तोतुं समुद्यत-मतिर्विगत-त्रपोऽहम् ।
बालं विहाय जल-संस्थितमिन्दु-बिम्ब-
मन्यः क इच्छति जनः सहसा ग्रहीतुम् ? ॥ ३ ॥

अर्थ—देवताओं में जिनके चरण-कमल का आसन पूजित है ऐसे हे जिन-देव! मैं विना ही अपने बुद्धि-वैभव के आपकी स्तुति करने को प्रवृत्त हो गया हूँ, अतः लज्जाहीन हूँ, क्योंकि बाल अर्थात् कर्त्तव्याऽकर्त्तव्य के ज्ञान से शून्य अल्पज्ञ शिशु को छोड़कर और कौन ऐसा विचारशील पुरुष होगा कि जो जल में पड़े चन्द्रमा के प्रति-बिम्ब को बलात्कार से पकड़ने की इच्छा करता हो? ॥ ३ ॥

वक्तुं गुणान् गुण-समुद्र शशाङ्क-कान्तान्,
कस्ते क्षमः सुर-गुरु-प्रतिमोऽपि बुद्ध्या ।
कल्पान्त-काल-पवनोद्धत-नक्र-चक्रं,
को वा तरीतुमलमम्बुनिधिं भुजाभ्याम् ? ॥४॥

अर्थ—हे गुणसागर! बुद्धि में बृहस्पति के तुल्य भी चाहे कोई पुरुष क्यों न हो, तो भी चन्द्र-समान उज्ज्वल अपरिमित आपके गुणों को वर्णन करने के लिये ऐसा कौन पुरुष है कि जो समर्थ हो? क्या कोई मनुष्य अपनी भुजाओं से प्रलय-कालीन प्रचण्ड-पवन के वेग से उठे हुए नक्र (मगर-नाकों) और तरंगों के समूह से भयंकर समुद्र को तैर सकता है? अर्थात् कोई नहीं ॥ ४ ॥

सोऽहं तथापि तव भक्ति-वशान्मुनीश,
कर्तुं स्तवं विगत-शक्तिरपि प्रवृत्तः ।
प्रीत्यात्म-वीर्यमविचार्य मृगो मृगेन्द्रं
नाभ्येति किं निज-शिशोः परिपालनार्थम् ? ॥५॥

अर्थ—हे मुनि-श्रेष्ठ! उसी प्रकार यद्यपि मैं भी [आप की स्तुति करने रूप कार्य में] शक्ति-विहीन हूँ तो भी भक्ति के वश से ही आपकी स्तुति करने को प्रवृत्त हुआ हूँ। क्या मृग अपने बल का विचार न कर प्रेम से अपने बच्चे की रक्षा के लिये सिंह के सम्मुख नहीं चला जाता है? ॥ ५ ॥

अल्प-श्रुतं श्रुतवतां परिहास-धाम,
त्वद्भक्तिरेव मुखरीकुरुते बलान्माम्।
यत्कोकिलः किल मधौ मधुरं विरौति,
तच्चारु-चूत-कलिका-निकरैक-हेतुः ॥६॥

अर्थ—शास्त्र के बड़े २ धुरन्धर विद्वानों में शास्त्र का अल्प ज्ञान रखने वाले अत एव हँसी के स्थान-भूत मुझको आपकी भक्ति ही बलात्कार से (स्तुति करने को) प्रवृत्त करती है। चैत्रमास अर्थात् वसन्त ऋतु में कोयल जो मधुर शब्द उच्चारण करती है इसमें केवल आम्र के वृक्षों की सुन्दर कलियों का समूह ही कारण है ॥६॥

त्वत्संस्तवेन भव-संतति-सन्निबद्धं,
पापं क्षणात्क्षयमुपैति शरीर-भाजाम्।
आक्रान्त-लोकमलि-नीलमशेषमाशु,
सूर्यांशु-भिन्नमिव शार्वरमन्धकारम् ॥७॥

अर्थ—भव-परम्परा से एकत्रित हुए प्राणि-मात्र के पाप आपकी स्तुति से क्षण-मात्र में ही इस प्रकार नष्ट हो जाते हैं जैसे कि संसार पर आक्रमण करने वाला, भौंराओं के समान नीला, रात्रि का समस्त अन्धकार सूर्य की किरणों से तत्क्षण क्षीण हो जाता है ॥७॥

मत्वेति नाथ तव संस्तवनं मयेद-
मारभ्यते तनु-धियापि तव प्रभावात्।
चेतो हरिष्यति सतां नलिनी-दलेषु,
मुक्ता-फल-द्युतिमुपैति ननूद-बिन्दुः ॥८॥

अर्थ—हे नाथ! यह मान वा समझ कर ही अल्प बुद्धि वाला भी मैं आपके प्रभाव से इस स्तुति को आरम्भ करता हूँ। यह [स्तुति] अवश्य ही सज्जन पुरुषों के चित्त को अपनी तरफ खींचेगी।

जल की बूंद भी कमल के पत्तों पर मोतियों की कान्ति को प्राप्त करती ही है ॥ ८ ॥

आस्तां तव स्तवनमस्त-समस्त-दोषं,
त्वत्-संकथापि जगतां दुरितानि हन्ति।
दूरे सहस्रकिरणः कुरुते प्रभैव,
पद्माकरेषु जलजानि विकाशभाञ्जि ॥९॥

अर्थ-—समस्त दोषों को दूर करने वाली आपकी यह स्तुति तो दूर रहो, किन्तु आपकी कथा भी संसार के पापों को नष्ट कर देती है। जैसे कि सूर्य यद्यपि (आकाश में) दूर होता है तथापि उसकी प्रभा ही सरोवरों में कमलों को खिला देती है ॥९॥

नात्यद्भुतं भुवन-भूषण भूत-नाथ,
भूतैर्गुणैर्भुवि भवन्तमभिष्टुवन्तः।
तुल्या भवन्ति भवतो ननु तेन किं वा,
भूत्याश्रितं य इह नात्म-समं करोति ? ॥१०॥

अर्थ—हे भुवन-शिरोमणे ! हे प्राणियों के नाथ ! यह कोई आश्चर्य नहीं कि भौतिक गुणों से स्तुति करते हुए प्राणी आपके तुल्य गुणशाली हो जाते हैं। अथवा, ऐसे मालिक का क्या काम, जो समृद्धि से अपने सेवक को अपने समान नहीं कर लेता है ? ॥१०॥

अर्थ—पलक न लगाने पूर्वक अर्थात् स्थिर दृष्टि से दर्शन करने योग्य आपको देखकर मनुष्य का यह नेत्र किसी और जगह सन्तोष को प्राप्त नहीं होता, क्योंकि चंद्रमा की किरणों के तुल्य कान्तिवाले क्षीरसमुद्र के दुग्ध का पान करके खारी समुद्र के जल पीने की कौन इच्छा करे? ॥११॥

यैः शान्त-राग-रुचिभिः परमाणुभिस्त्वं,
निर्मापितस्त्रिभुवनैक-ललाम-भूत !
तावन्त एव खलु तेऽप्यणवः पृथिव्यां,
यत्ते समानमपरं नहि रूपमस्ति ॥१२॥

अर्थ—हे लोक-त्रय में उत्तम! शान्ति-युक्त, स्नेह और कान्ति वाले जिन परमाणुओं से आप रचे गये हैं, बस पृथ्वी पर वैसे उतने वे ही परमाणु हो सकते हैं, कारण कि संसारमें आपके सदृश कोई दूसरा रूप दृष्टि-गत नहीं होता ॥ १२ ॥

वक्त्रं क्व ते सुर-नरोरग-नेत्र-हारि,
निःशेष-निर्जित-जगत्त्रितयोपमानम्।
बिम्बं कलङ्क-मलिनं क्व निशाकरस्य,
यद्वासरे भवति पाण्डु-पलाश-कल्पम् ॥१३॥

अर्थ—देवता, मनुष्य और नागकुमार के नेत्रों को हरने वाला और जिसने तीनों लोकों में सब उपमाओं पर विजय पा लिया है ऐसा आपका मुख तो कहाँ? और कलंक से मलिन चन्द्रमा का बिम्ब कहां जो कि दिन में ढाक के शुष्क पत्रों के तुल्य कान्ति-हीन हो जाता है? ॥१३॥

सम्पूर्ण-मण्डल-शशाङ्क-कला-कलाप-
शुभ्रा गुणास्त्रिभुवनं तव लङ्घयन्ति।
ये संश्रितास्त्रि-जगदीश्वर-नाथमेकं,
कस्तान्निवारयति संचरतो यथेष्टम्? ॥१४॥

अर्थ—सम्पूर्ण चन्द्र-मण्डल की कला-समूह के तुल्य कान्ति-युक्त भगवन्! आपके उज्ज्वल गुण तीनों लोकों को उल्लंघन करते हैं। जिन्होंने तीनों भुवनोंके स्वामी ऐसे आप आश्रय ले लिया है, अपनी इच्छानुसार भ्रमण करते हुए उन्हें कौन रोक सकता है? ॥ १४ ॥

चित्रं किमत्र यदि ते त्रिदशाङ्गनाभि-
र्नीतं मनागपि मनो न विकार-मार्गम्।
कल्पान्त-काल-मरुता चलिताचलेन,
किं मन्दराद्रि-शिखरं चलितं कदाचित्? ॥१५॥

अर्थ—स्वर्गकी रमणियें (अप्सरायें) आपके चित्त को किंचिन्मात्र भी विषय-विकार के मार्ग में न ले जा सकीं तो इस में आश्चर्य ही क्या है? क्या कभी (साधारण) पर्वतों को कम्पायमान कर देनेवाले प्रलयकाल के वायु से मन्दराचल का शिखर चलायमान हुआ है? कदापि नहीं॥१५॥

निर्धूम-वर्त्तिरपवर्जित-तैल-पूरः,
कृत्स्नं जगत्त्रयमिदं प्रकटीकरोषि।
गम्यो न जातु मरुतां चलिताचलानां,
दीपोऽपरस्त्वमसि नाथ! जगत्प्रकाशः ॥१६॥

अर्थ—विना धुआं की बत्ती वाले, तेल के प्रवाह से रहित [अतएव अनिर्वचनीय दीपकरूप] आप इन समस्त लोकों को प्रकाशित करते हैं और पर्वतों को कँपाने वाले भी वायु जिसके पास कभी नहीं पहुंच सकते अर्थात् वायु आदि उपद्रव जिसके अमोघ प्रकाश को क्षीण नहीं कर सकते, जगत् के प्रकाशक ऐसे एक विलक्षण दीपक हे नाथ, आप हैं ॥ १६ ॥

नास्तं कदाचिदुपयासि न राहु-गम्यः,
स्पष्टीकरोषि सहसा युगपज्जगन्ति।

नाम्भोधरोदर-निरुद्ध-महा-प्रभावः

सूर्यातिशायि-महिमासि मुनीन्द्र ! लोके ॥१७॥

अर्थ—हे विभो ! आप कभी अस्त नहीं होते, न राहु आपके पास जा सकता है, बहुत शीघ्र एककाल में ही आप सब जगत् को प्रकाशित करते हैं और मेघों ( बादलों ) के भीतर भी आपका प्रबल प्रभाव रुका हुआ नहीं है। अतः हे मुनीन्द्र ! आपकी महिमा सूर्य के महत्त्व को भी परास्त करने वाली है ॥ १७ ॥

नित्योदयं दलित-मोह-महान्धकारं,

गम्यं न राहु-वदनस्य न वारिदानाम्।

विभ्राजते तव मुखाब्ज-मनल्प-कान्ति,

विद्योतयज्जगदपूर्व-शशाङ्क-बिम्बम् ॥ १८ ॥

अर्थ—जिसका उदय नित्य है, अज्ञान-रूप अन्धकार को नष्ट करने वाला, राहु के मुख की जहां पहुँच नहीं, मेघ (बादल) जिसको आच्छादित नहीं कर सकते, अल्प कान्ति वाला और जगत् को प्रकाशित करता हुआ अद्भुत चन्द्र-बिम्ब रूप आपका मुख-कमल अत्यन्त देदीप्यमान हो रहा है ॥ १८ ॥

किं शर्वरीषु शशिनाह्नि विवस्वता वा,

युष्मन्मुखेन्दु-दलितेषु तमस्सु नाथ।

निष्पन्न-शालि-वन-शालिनि जीव-लोके,

कार्यं कियज्जलधरैर्जल-भार-नम्रैः ? ॥ १९ ॥

अर्थ—हे नाथ ! आपके मुख-रूप चन्द्रमा से ही अन्धकार के नष्ट हो जाने पर रात्रि में चन्द्रमा और दिन में सूर्य से क्या प्रयोजन है ? यदि यह जीव-लोक स्वयं निष्पन्न ( तैयार ) हुए चावल आदि धान्य से युक्त वन-भूमि वाला होवे तो फिर जल के भार से नमे हुए मेघों से क्या कार्य है ? अर्थात् कुछ नहीं ॥ १९ ॥

ज्ञानं यथा त्वयि विभाति कृतावकाशं,
नैवं तथा हरि-हरादिषु नायकेषु।
तेजः स्फुरन्मणिषु याति यथा महत्त्वं,
नैवं तु काच-शकले किरणाकुलेऽपि ॥ २० ॥

अर्थ—अच्छे प्रकार फैला हुआ ज्ञान जैसा आप में प्रकाशित होता है वैसा हरि-हरादि नायकों में नहीं, मणियों में चमकता हुआ तेज जैसा उच्च-पद वा शोभा पाता है वैसा किरणों से युक्त भी काच के टुकड़ा में नहीं ॥ २० ॥

मन्ये वरं हरि-हरादय एव दृष्टा,
दृष्टेषु येषु हृदयं त्वयि तोषमेति।
किं वीक्षितेन भवता भुवि येन नान्यः,
कश्चिन्मनो हरति नाथ! भवान्तरेऽपि ॥२१॥

अर्थ—मैं हरि-हरादि के अवलोकन (दर्शन) को अच्छा ही मानता हूँ क्योंकि जिनके देख लेने पर भी हृदय सन्तोष को प्राप्त आप ही में होता है। जिस भव्य पुरुष ने [वीतरागादि-गुण-युक्त] आपको एकबार अवलोकन कर लिया फिर उसके मनको जन्मान्तरमें भी कोई अन्य व्यक्ति आकर्षित करनेवाला नहीं ॥ २१ ॥

स्त्रीणां शतानि शतशो जनयन्ति पुत्रान्,
नान्या सुतं त्वदुपमं जननी प्रसूता।
सर्वा दिशो दधति भानि सहस्ररश्मिं,
प्राच्येव दिग्जनयति स्फुरदंशु-जालम् ॥ २२ ॥

अर्थ—अनेक स्त्रियां सकड़ों पुत्रोंको उत्पन्न करती हैं, परन्तु किसी अन्य माता ने आपके समान कोई पुत्र उत्पन्न नहीं किया। यद्यपि सब

दिशायें नक्षत्रों [ तारागणों ] को धारण करती हैं तो भी चमकती हुई किरणों की पंक्तियों से युक्त सूर्य्य को पूर्व-दिशा ही जनती है ॥ २२ ॥

त्वामामनन्ति मुनयः परमं पुमांस-
मादित्य-वर्णममलं तमसः परस्तात् ।
त्वामेव सम्यगुपलभ्य जयन्ति मृत्युं,
नान्यः शिवः शिव-पदस्य मुनीन्द्र ! पन्थाः ॥२३॥

अर्थ—मुनि-लोग आपको परमोत्तम पुरुष; सूर्य के समान वर्ण वाला, मलरहित और अन्धकार से परे (दूर) वर्त्तमान वर्णन करते हैं और आपको ही अच्छे प्रकार प्राप्त होकर मृत्यु को जीतते हैं। हे मुनिश्रेष्ठ ! ( आप की प्राप्ति के अतिरिक्त ) मोक्ष का और कोई दूसरा कल्याणकारी मार्ग है ही नहीं ॥ २३ ॥

त्वामव्ययं विभुमचिन्त्यमसंख्यमाद्यं,
ब्रह्माणमीश्वरमनन्तमनङ्गकेतुम् ।
योगीश्वरं विदित-योगमनेकमेकं
ज्ञानस्वरूप-ममलं प्रवदन्ति सन्तः ॥ २४ ॥

अर्थ—सज्जन पुरुष आपको नाशरहित, ज्ञान से सर्वत्र व्यापक, मन-वाणीका अविषय, संख्या से रहित, सबका आदि, ब्रह्म, सर्व-सामर्थ्य-युक्त, अनन्त, कामदेव को जीतने वाले, योगियों के ईश्वर, योग को जानने वाले, अनेक तथा एक, ज्ञान-स्वरूप और निर्मल कहते है ॥२४॥

बुद्धस्त्वमेव विबुधार्चित-बुद्धिबोधात्,
त्वं शङ्करोऽसि भुवन-त्रय-शङ्करत्वात् ।
धातासि धीर ! शिव-मार्ग-विधेर्विधानाद्,
व्यक्तं त्वमेव भगवन् पुरुषोत्तमोऽसि ॥ २५ ॥

अर्थ—देवताओं से पूजित बुद्धि के ज्ञान-से युक्त होने के कारण आप

'बुद्ध' हैं तीनों लोकों का कल्याण करने से आप 'शङ्कर' हैं, हे धीर ! सुखकारी मार्ग का विधान करने से आप 'धाता' और हे भगवन् ! प्रकट रूपसे आप ही पुरुषोत्तम हैं ॥ २५ ॥

तुभ्यं नमस्त्रिभुवनार्त्तिहराय नाथ,
तुभ्यं नमः क्षिति-तलामल-भूषणाय ।
तुभ्यं नमस्त्रि-जगतः परमेश्वराय,
तुभ्यं नमो जिन ! भवोदधि-शोषणाय ॥२६॥

अर्थ—हे नाथ ! तीनों लोकों की पीड़ा का नाश करने वाले आपको नमस्कार है, पृथ्वी के निमल भूषण रूप आपको नमस्कार हैं, जगत्त्रय के परमेश्वर अर्थात् स्वामी आपको नमस्कार हैं और हे जिन ! संसार वा जन्म रूप समुद्र को सुखाने अर्थात् भव-बन्धन से छुड़ाने वाले आपको नमस्कार है ॥ २६ ॥

को विस्मयोऽत्र यदि नाम गुणैरशेषै-
स्त्वं संश्रितो निरवकाशतया मुनीश ।
दोषैरुपात्तविविधाश्रय-जात-गर्वैः,
स्वप्नान्तरेऽपि न कदाचिदपीक्षितोऽसि ॥२७॥

अर्थ—हे मुनीश ! इसमें आश्चर्य ही क्या है कि आप निरन्तर सब गुणों के रहने के आधार हैं और ऐसे दोषोंने जो कि अभिमानादि अनेक अवगुणोंसे भरे हुए हैं, आपको कभी स्वप्न में भी नहीं देखा है अर्थात् आप निर्दोष हैं ॥ २७ ॥

उच्चैरशोक-तरु-संश्रितमुन्मयूख-
माभाति रूपममलं भवतो नितान्तम् ।
स्पष्टोल्लसत्किरणमस्त-तमो-वितानं,
बिम्बं रवेरिव पयोधर पार्श्ववर्त्ति ॥२८॥

अर्थ—समवसरण में ऊँचे अशोक वृक्ष के आश्रय वाला, ऊपर को चमकती हुई किरणों से युक्त और निर्मल आपका रूप, साफ़ साफ़ देदीप्यमान हैं किरण जिसकी और अन्धकार के परदे का जिसने नाश कर दिया है ऐसे समुद्र के समीप वर्तमान सूर्य बिम्ब के समान सर्वदा प्रकाशित रहता है ॥ २८ ॥

सिंहासने मणि-मयूख-शिखा-विचित्रे,
विभ्राजते तव वपुः कनकावदातम् ।
बिम्बं वियद्विलसदंशु-लता-वितानं
तुङ्गोदयाद्रि-शिरसीव सहस्ररश्मेः ॥ २९ ॥

अर्थ—मणि-किरणों की शिखा से विचित्र वर्ण के सिंहासन पर सुवर्ण के सदृश स्वच्छ आपका शरीर ऐसा शोभित होता है जैसे कि बड़े ऊँचे उदयगिरि के शिखर पर आकाश में चमकती हुई किरण-रूप लता (वेल) के जाल वाला सूर्य का बिम्ब ॥ २९ ॥

कुन्दावदात-चल-चामर-चारु-शोभं,
विभ्राजते तव वपुः कलधौत-कान्तम् ।
उद्यच्छशाङ्क-शुचि-निर्झर-वारि-धार-
मुच्चैस्तटं सुर-गिरेरिव शातकौम्भम् ॥३०॥

अर्थ—चमेली के समान शुभ्र तथा वीजते हुए चँवर से रमणीय और तपाये सुवर्ण के सदृश कमनीय आपका शरीर उदय होते हुए चन्द्रमा के तुल्य स्वच्छ झरनों के जल की धारा वाले और सुवर्ण से रचित मेरु पर्वत के ऊँचे तट के समान शोभायमान है ॥३०॥

छत्र-त्रयं तव विभाति शशाङ्क-कान्त-
मुच्चैः स्थितं-स्थगित-भानु-कर-प्रतापम् ।

मुक्ता-फल-प्रकर-जाल-विवृद्ध-शोभं,
प्रख्यापयत्त्रिजगतः परमेश्वरत्वम् ॥ ३१ ॥

अर्थ—चन्द्र-तुल्य कान्तिवाला, उच्च होकर स्थित, सूर्य की किरणों को स्थगित (तिरस्कृत) करने वाले प्रताप से युक्त, मोतियों के समूह से जिसकी शोभा बढ़ी हुई है ऐसा आपका छत्र-त्रय तीनों लोकों के अधिपतित्व को प्रकटित करता हुआ अति शोभित है ॥ ३१ ॥

उन्निद्र-हेम-नव-पङ्कज-पुञ्जकान्ति-
पर्युल्लसन्नख-मयूख-शिखाभिरामौ ।
पादौ पदानि तत्र यत्र जिनेन्द्र ! धत्तः-
पद्मानि तत्र विबुधाः परिकल्पयन्ति ॥ ३२ ॥

अर्थ—हे जिनेन्द्र ! खिले हुए सुवर्ण के नवीन कमलों की कान्ति के सदृश चारों तरफ़ चमकती हुईं नख-किरणों की शिखा से अतिसुन्दर अपने दोनों चरणों को जहाँ आप रखते हैं वहाँ देवता सुवर्ण-कमल स्थापित करते हैं ॥ ३२ ॥

इत्थं यथा तव विभूतिरभूज्जिनेन्द्र,
धर्मोपदेशन-विधौ न तथा परस्य ।
यादृक् प्रभा दिनकृतः प्रहतान्धकारा,
तादृक्कुतो ग्रह-गणस्य विकाशिनोऽपि ॥३३॥

अर्थ—हे जिनश्रेष्ठ ! धर्मोपदेश की विधि में आपकी जैसी शोभा थी वैसी अन्य की नहीं—जैसे कि अन्धकार को नष्ट करने वाली जैसी सूर्य की प्रभा है वैसी प्रकाश युक्त भी और ग्रहों की कैसे हो सकती है ? ॥ ३३ ॥

श्च्योतन्मदाविल-विलोल-कपोल-मूल-
मत्त-भ्रमद्-भ्रमर-नाद-विवृद्ध-कोपम् ।

पूर्णिमाका स्तवन।

( गरवाकी देशी )

श्री सिद्धाचल मंडण स्वामी रे, जग जीवन अंतरजामी रे। ए तो प्रणमुं हूं शिर नामी, जात्रीडा जात्रा नवाणुं करिये रे-करिये तो भवजल तरिये। जात्री०॥१॥ श्री ऋषभ जिनेश्वर राया रे, जिहां पूर्व नवाणुं आया रे। प्रभु समवसर्या सुखदाया। जात्री० ॥ २ ॥ चैत्री पूनम दिन वखाणुं रे, पांच कोडीसुं पुंडरीक जाणुं रे। जे पाम्या पद निरवाणुं। जात्री० ॥३॥ नमि विनमि राजा सुख साते रे, बे बे कोडी साधु संघाते रे। ए तो पहोता पद लोकांते। जात्री० ॥४॥ काति पूनमें कर्मने तोडी रे, जिहां सिद्धा मुनि दश कोडी रे। ते तो वंदो बे कर जोडी। जात्री० ॥ ५ ॥ इम भरतेसरने पाटे रे, असंख्याता मुनि थीर थाटे रे। पाम्या मुगति रमणी ए वाटे। जात्री० ॥ ६ ॥ दोय सहस मुनि परिवार रे, थावच्चा सुत सुखकार रे। सयपंच सैलग अणगार। जात्री० ॥७॥ वली देवकी सुत सुजगीस रे। सिद्धा बहु जादव वंश रे। ते प्रणमो रे मन हंस। जात्री० ॥८॥ पांचे-पांडव एणे गिरि आया रे, सिद्धा नव नारद ऋषि राया रे। वली सांब प्रद्युम्न कहाया। जात्री० ॥९॥ ए तीरथ महिमा वंत रे, जिहां साधु सिद्धा अनंत रे।

इम भाखे श्री भगवंत । जात्री० ॥ १० ॥ उज्ज्वल गिरि समो नहीं कोय रे, तीरथ सघला मैं जोय रे । जे फरस्यां पावन होय । जात्री० ॥ ११ ॥ एकल आहारी सचित्त परिहारी रे, पद चारीने भूमि संथारी रे, शुद्ध समकितने ब्रह्मचारी । जात्री० ॥ १२ ॥ एम छह री जे नर पाले रे, बहु दान सुपात्र आले रे । ते जनम मरण भय टाले । जात्री० ॥ १३ ॥ धन धन ते नरने नारी रे, भेटे विमलाचल एक तारी रे । जाउ तेहनी हूं बलिहारी । जात्री० ॥१४॥ श्रीजिनचंद्रसूरि सुपसाये रे, जिनहर्ष हिए हुलसाये रे । इम विमला-चल गुण गाये । जात्री० ॥ १५ ॥

सिद्धाचलजीका स्तवन ।

भाव धरि धन्य दिन आज सफलो गिणुं, आज मैं सजनी आनंद पायो । हर्ष धरि निजर भरि विमल गिरि निरख करि, रजत मणि कनक मोतीयन वधायो ॥ भाव० ॥१॥ पग पग ऊमंग धर पंथ नित पूछतां, धन्य दोय चरण तिहां चलत आयो । आज धन दीह जागी सुकृतकी दशा, आज धन दीह गिरि सुजस गायो ॥ भाव० ॥ २ ॥ दूर दुरगति टली यात्रा विधिशु करी, पुण्य भंडार पोते भरायो । वंदत जिन-राज मणिरंग सुर गिरि शिखर, ऋषभ जिनचंद सुर तरु कहायो ॥ भाव० ॥ ३ ॥

ऋषभ जिनेश्वरका स्तवन ।

ऋषभ जिनेसर दिनकर साहिब, वीनतडी अव-धारोरे (जगनातारो, मुझ तारोजी कृपानिधि स्वामी) जग जशवाद प्रकट छे ताहरो, अविचल सुख दाता-रोरे ॥ ज० मु० ॥ निजगुण भोक्ता परगुण लोप्ता, आतम शक्ति जगायारे ॥ज०॥ अविनाशी अविचल अधिकारी, शिववासी जिन रायारे ॥ ज० सु० ॥२॥ इत्यादिक गुण श्रवणे निसुणी, हूँ तुज चरणे आयोरे ॥ ज० ॥ तुम रींझावण हेतु ततखिण, नाटक खेल मचायोरे ॥ ज० मु० ॥ ३ ॥ काल अनंत रह्या एकेन्द्री, तरु साधारण पामीरे ॥ज०॥ वरस संख्याता वलि विकलेंद्री, वेष धर्या दुःख धामीरे ॥ज० मु० ४॥ सुर नर तिरि वलि नरक तणी गति, पंचेंद्रिपणो धार्योरे ॥ ज० ॥ चौवीसे दण्डक मांही भमतो, अब तो हूं पिण हार्योरे ॥ ज० मु० ॥ ५ भव नाटक नितप्रति कर नवनव, हुं तुझ आगल नाच्योरे ॥ ज० ॥ समरथ साहिब सुरतरु सरिखो, निरखी तुझने जाच्योरे ॥ज० मु०॥६॥ जो मुझ नाटक देखी रिझिया, तो मुझ वंछित दीजेरे ॥ज०॥ जो नवि रिंजातो मुझ भासो, वलि नाटक [illegible] कीजेरे ॥ ज० मु० ॥७॥ लालच धरि [illegible] दुखडा नवि कापेरे ॥ ज० ॥ दाता वहिलो ऊत्तर आपेरे

तुझ सरिखा साहिब पिण म्हारे, जो नवि कारज सारे रे ॥ ज० ॥ तो मुझ करम तणी गति अवली, दोष न कोई तुमारो रे ॥ ज० मु० ॥६॥ दीन दयाल दया करि दीजे, शुद्ध समकित सहिनाणी रे ॥ ज० ॥ सुगुण सेवकना वांच्छित पूरो, तेहिज गुण मणि खाणीरे ॥ ज० मु० ॥ १० ॥ वर्ष अढारे गुणतालीसे, जेष्ठ-सुदी सोमवारो रे ॥ ज० ॥ लालचंद प्रतिपद दिन भेट्या, बीकानेर मझारो रे ॥ ज० मु० ॥ ११ ॥

सद्गुरु श्री जिनदत्तसूरिका स्तवन ।

वर लाछ विलाश सुवाश मिलै, गुरु नामें मनरी आश फलै । दोषी दुश्मन दूर टलै, सहसा बहु संपत्ति आश फलै ॥ १ ॥ जय-जय जिनदत्तसूरिंद यति, शुतधार कृपालक शीलवती । जसु नामे न रहै पाप रती, जेहनी महिमा जगमांहे अती ॥ २ ॥ शुभ मंगल लील विलाश सदा, दुख रोर दुकाल न होय कदा । आराध्यां आवै सुगुरु मुदा, सुप्रशन हाजर होय जदा तदा ॥ ३ ॥ जिण जीती चोसठ जोगणियां, वश बावन खेतलवीर कियां । जसु नामे न पडे वीजलियां, भूत प्रेत न कर सके छलबलियां ॥४॥ जिण सिंध सवालख दिस साधी, पंच पीर नदी जिण पुल बांधी । उपगार कीयां कीरत लाधी, वर-सात लीयां गुरु सिद्ध वाधी ॥ ५ ॥ सुत मुगल कियो

सरजीत बहु, पाये लागा नर नार सहू । जिण साधी विद्या वेशलहू, प्रतिबोधी श्रावक कीध सहू ॥ ६ ॥ वडनगरे ब्राह्मण द्वेष धरी, मृत गाय लइ जिण चैत्य धरी । गुरु मंत्रबलें जोवत उधरी, विप्रवेष सहू गुरु पाय परी ॥ ७ ॥ वज्रमय थंभो दोय खंड कियो, पोथी परगट परभाव थियो । विद्या सोवनवरणे सझियो, वर नयर उज्जेणी सुजश लियो ॥ ८ ॥ गुरु हुंबड वंसे जीवदया, मंत्री वाछग परसिद्ध थया। बाहडदे कूखै जनम भणूं, ते चवदे विद्या जाण घणूं ॥ ९ ॥ इग्यार बत्तीसै जनम भणूं, इग्यार इगताले दीच्त थुणूं । युगवर इग्यारै गुणहत्तरै, स्वर्ग बारेसै इग्यारै ॥ १० ॥ जिनवल्लभसूरी पटोधरणं, परभाव उदेसर भयहरणं । नवनिधि लछमी संपति करणं, वलि विकट संकट आरती हरणं ॥ ११ ॥ थुंभ सकल श्री अजमेरे, गढमंडो वर बीकानेरे ॥ सुखदायक श्रीजेशलमेरे, दीपे गुरु गाजीखान डेरे ॥ ॥१२॥ मुलतान नगर महिमा सागै, भावठ दालिद्र दूरे भागै । डेरे असमालखानके सोभागे, गुरु पुर २ में कीरति जागै ॥ १३ ॥ धन २ जे सद्गुरु ध्यान धरे, तेरनवन पूजा जेह करै । गच्छ खरतरनी महिमा पसरै, कवि सूरि उदयजिन कीरति करै ॥ १४ ॥

---

श्री जिनकुशलसूरिजी महाराजका प्रभातिया ।

छत्रपती थांरै पायनमेंजी, सुरनर सारे सेव । ज्योति थांरी जग जागतीजी, दुनियांमें परतिखदेव ॥१॥ हुं तो मोहि रह्योजी, म्हांरा राज दादैरे दरबार॥ हुंतो०॥ केशर अंबर केवडोजी, कस्तुरि कपूर चंपो चंदन राय । चम्वेली भक्ति करूं भरपूर ॥हुतो०२॥ पांगुलियांने पांव समापै, आंधलियांने आंख । रूपहीणांने रूप देवे, दादो पांख हीणांने पांख ॥ हुतो० ३ ॥ चंद पटोधर साहिबोजी, श्री जिनकुशलसूरिंद । आठ पोहर थांने ओलगेजी, रंग घणो राजिंद ॥ हुतो० ४ ॥

उपदेशमाला पोसहकी सज्झाय ।

जग चूडामणिभूओ, उसभो वीरो तिलोय सिरि तिलओ । एगो लोगाइच्चो, एगो चक्खू तिहुअणस्स ॥१॥ संवच्छरमुसभ जिणो, छम्मासे वद्धमाण जिणचन्दो । इह विहरिया निरसणा, जए जए ओव माणेणं ॥२॥ जइता तिलोयनाहो, विसहइ बहुयाइं असरिसजणस्स । इय जीयंतकराइं, एस खमा सव्वसाहूणं ॥ ३ ॥ न चइज्जइ चालेउ, महइ महावद्धमाण जिणचन्दो । उवसग्ग सहस्सेहिं वि, मेरु जहा वायगुंजाहिं ॥ ४ ॥ भद्दो विणीय विणओ, पढम गणहरो समत्त सुयनाणी । जाणंतो वि तमत्थं, विम्हिय हियओ सुणइ सव्वं ॥५॥ जं आणवेइ राया, पयइओ

तं सिरेण इच्छन्ति। इय गुरुजण मुह भणियं, कयंजलि उडेहिं सोयव्वं ॥६॥ जह सुर गणाण इंदो, गहगण तारागणाण जह चंदो । जहय पयाण नरिंदो, गणस्स वि गुरु तहाणंदो ॥ ७ ॥ बालुत्ति महीपालो, न पया परिहवइ एस गुरु उवमा । जं वा पुरश्रो काउं, विहरंति मुणि तहा सोवि ॥ ८ ॥ पडिरूवो तेहस्सि, जुगप्पहाणागमो महुरवक्को । गम्भीरो धिइमंतो, उवएसपरो य आयरिओ ॥ ९ ॥ अपरिस्सावी सोमो, संगहसीलो अभिग्गहमई य। अविकत्थणो अचव-लो, पसंतहियओ गुरू होई ॥१०॥ कइयावि जिण-वरिंदा, पत्ता अयरामरं पहं दाउं । आयरिएहिं पावयणं, धारिज्जइ संपयं सयलं ॥ ११ ॥ अणुगम्मए भगवई, रायसुयज्जा सहस्स वंदेहिं । तहवि न करेइ माणं, परियच्छइ तं तहा नूणं ॥ १२ ॥ दिण-दिक्खियस्स दमग स्स, अभिमुहा अज्जचंदणा अज्जा। नेच्छइ आसणगहणं, सो विणओ सव्व अज्जाणं ॥१३॥ वरससय दिक्खियाए, अज्जाए अज्जदिक्खिओ साहू । अभिगमण वंदण नमं सणेण, विणएणसो पुज्जो ॥१४॥ धम्मो पुरिसप्पभवो, पुरिसवरदेसिओ पुरिसजिट्ठो । लोएवि पहू पुरिसो, किं पुण लोगुत्तमे धम्मे ॥१५॥ संवाहणस्स रण्णो, तइया वाणारसीइ नयरीए । कन्ना सहस्स महियं, आसी किररूववं-

तीणं॥१६॥ तहविय सा रायसिरी, उल्लट्टंती न ताइया ताहिं। उयरट्ठिएण इक्के, ण ताइया अंगवीरेण ॥१७॥ महिलाणसु बहुयाण वि, मज्झाओ इह समत्त घर-सारो। रायपुरिसेहिं निज्जइ, जणेवि पुरिसो जहिं नत्थि ॥१८॥ किं परजण बहुजाणा वणाहिं, वरमप्प सक्खियं सुकयं। इह भरहचक्कवट्टी, पसन्न चंदो य दिट्ठंता ॥१६॥ वेसो वि अप्पमाणो, असंजम पएसु वट्टमाणस्स। किं परियत्तिय वेसं, विसं न मारेइ खज्जंतं ॥२०॥ धम्मं रक्खइ वेसो, संकइ वेसेण दिक्खि-ओम्मि अहं॥ उम्मग्गेण पडंतं, रक्खइ राया जणवओ य ॥२१॥ अप्पा जाणइ अप्पा, जह ट्ठिओ अप्पसक्खिओ धम्मो। अप्पा करेइ तं तह, जह अप्पसुहावहं होई ॥ २२ ॥ जं जं समयं जीवो, आविस्सइ जेण जेण भावेण। सो तंमि तंमि समए, सुहासुहं बंधए कम्मं ॥२३॥ धम्मो मएण हुंतो, तोनवि सी उन्ह वायविज्ज-डिओ। संवच्छर मणसीओ, बाहुबली तह किलिस्संतो ॥२४ ॥ नियगमइ विगप्पिय चिंतिएण, सच्छंद बुद्धिचरिएण। कत्तो पारत्तहियं, कीरइ गुरु अणुवए-सेणं ॥२५॥ थद्धो निरोवयारी, अविणीओ गव्विओ निरवणामो। साहुजणस्स गरहिओ, जणेवि वयणि-ज्जयं लहइ ॥२६॥ थोवेण वि सप्पुरिसा, सणंकुमारुव्व केइ बुज्झंति। देहे खणपरिहाणी, जंकिर देवेहिंसे

कहियं ॥ २७ ॥ जइतालव सत्तम सुर, विमाण वासी वि परिवडंति सुरा । चिंतिज्ज तं सेसं, संसारे सासयं कयरं ॥२८॥ कह तं भराणइ सुक्खं, सुचिरेण वि जस्स दुक्खमल्लि हियए । जं च मरणावसाणे, भव संसाराणुबंधिं च ॥२९॥ उवएस सहस्सेहिं, बोहिज्जंतो न बुज्झई कोई । जह बंभदत्तराया, उदाइनिव मारओ चेव ॥३०॥ गयकन्न चञ्चलाए, अपरिचत्ताइ रायलच्छीए । जीवासकम्म कलिमल, भरिय भरातो पडंति अहे ॥३१॥ वोत्तूण वि जीवाणं, सुदुक्करा इति पावचरियाइं । भयवंजा सा सासा, पच्चाएसो हु इणमो ते ॥ ३२ ॥ पडिवज्जिउण दोसे, नियए सम्मं च पायवडियाए । तो किर मिगावईए, उप्पन्नं केवलं नाणं ॥ ३३ ॥

राञीसंथारा पोसहकी सज्झाय ।

निस्सिहि निस्सिहि नमो खमासमणाणं, गोयमाइणं महामुणिणं । अणुजाणह जिट्ठिज्जा, अणुजाणह परम गुरु । गुणगणरयणेहिं मंडिअसरीरा । बहुपडिपुन्ना पोरिसि, राईसंथारए ठामि ॥१॥ अणुजाणह संथारं, बाहुवहाणेण वामपासेणं । कुक्कुड पाय पसारण, अंतरं तु पमज्जए भूमिं ॥२॥ संकोइय संडासं, उवट्टंतेय काय पडिलेहा । दव्वाई उवओगं, ऊसास निरुंभणालोयं ॥३॥ जइ मे हुज्ज पमाओ, इमस्स देह-

सिसमाइ रयणीए । आहार मुवहि देहं, सव्वं ति-
विहेण वोसरियं ॥४॥ आसव कसाय बंधण, कलहा
भक्खाण परपरीवाओ । अरइ रई पेसुन्नं, माया मोसं
च मिच्छत्तं ॥ ५ ॥ वोसिरिसु इमाइंमु, क्खमग्ग
संसग्ग विग्घ भूआइं । दुग्गइ निबंधणाइं, अट्ठारस
पावट्ठाणाइं ॥६॥ एगो हं नत्थि मे कोइ, नाहमन्नस्स
कस्सवि । एवं अदीणमणसो, अप्पाण मणुसा सए
॥७॥ एगो मे सासओ अप्पा, नाण दंसण संजुओ ।
सेसा मे बाहिरा भावा, सव्वे संजोगलक्खणा ॥ ८ ॥
संजोग मूला जीवेण, पत्ता दुक्खपरंपरा । तम्हा
संजोग संबंधं, सव्वं तिविहेण वोसिरे ॥ ९ ॥ अरि-
हन्तो मह देवो, जावज्जीवं सुसाहुणो गुरुणो । जिण-
पन्न त्तं तत्तं, इयसम्मत्तं मए गहियं ॥१०॥ चत्तारि
मंगलं, अरिहन्ता मंगलं, सिद्धा मंगलं, साहू मंगलं,
केवलि पण्णत्तो धम्मो मंगलं, चत्तारि लोगुत्तमा,
अरिहन्ता लोगुत्तमा सिद्धा लोगुत्तमा, साहू लोगु-
त्तमा, केवलिपण्णत्तो धम्मोलोगुत्तमो । चत्तारि सरणं
पावज्जामि, अरिहन्ते सरणं पवज्जामि, सिद्धे सरणं
पवज्जामि साहू सरणं पवज्जामि, केवलि पण्णत्तं धम्मं
सरणं पवज्जामि । अरिहन्ता मङ्गलं मज्झ, अरिहन्ता
मज्झ देवया । अरिहन्ता कित्तिअत्ताणं, वोसिरामि त्ति
पावगं ॥ १ ॥ सिद्धाय मङ्गलं मज्झ, सिद्धाय मज्झ

देवया। सिद्धाय कित्तिअत्ताणं,वोसिरामित्ति पावगं ॥२॥ आयरिया मङ्गलं मज्झ, आयरिया मज्झ देवया । आयरिया कित्तिअत्ताणं, वोसिरामित्ति पावगं ॥३॥ उवज्झाया मंगलं मज्झ, उवज्झाया मज्झ देवया । उवज्झाया कित्तिअत्ताणं,वोसिरामित्ति पावगं ॥४॥ साहूणो मंगलं मज्झ, साहूणो मज्झदेवया। साहूणो कित्तिअत्ताणं, वोसिरामित्ति पावगं ॥५॥ पुढवि दग अगणि मारुय, इक्किक्के सत्त जोणि लक्खाओ । वणपत्तेय अणंते, दस चउदस जोणि लक्खाओ ॥१॥ विगलिंदिएसु दो दो, चउरो चउरो य नारय सुरे सु । तिरिएसु हुंति चउरो, चउदस लक्खाय मणुएसु ॥२॥ खामेमि सव्वजीवे, सव्वे जीवा खमं तु मे । मित्ती मे सव्व भूएसु, वेरं मज्झं न केणई ॥ ३ ॥ एवमहं आलोइअ, निन्दिअ गरहिअ दुगंछिअं सम्मं । तिविहेण पडिक्कंतो, वंदामि जिणे चउव्वीसं ॥ ४ ॥ खमिअ खमाविअ, मइ खमिअ सव्वह जीव निकाय । सिद्धहसाख आलोयणह, मज्झह वैर न भाय ॥५॥ सव्वे जीवा कम्मवसु, चउदह राज भमन्तु । ते मइं सव्व खमाविया, मज्झवि तेह खमन्तु ॥ ६ ॥



# विधियाँ ।

## प्रभात कालीन सामायिककी विधि ।

दो घड़ी रात वाकी रहे तब पौषधशाला आदि एकान्त स्थानमें जा कर अगले दिन पड़िलेहन किये हुए शुद्ध वस्त्र पहिन कर गुरु न हो तो तीन नमुक्कार गिनकर स्थापनाचार्य स्थापे । वाद खमासमण दे कर 'इच्छाकारेण संदिसह भगवन्' कह कर 'सामायिक मुहपत्ति पडिलेहुं ?' कहे गुरुके 'पडिलेहेह' कहनेके वाद 'इच्छं' कह कर खमासमण दे कर मुहपत्तिका पडिलेहन करे । फिर खड़े रह कर खमासमण दे कर 'इच्छा०' कह कर 'सामायिक संदिसाहुं ?' कहे । गुरु 'संदिसावेह' कहे तब 'इच्छं' कह कर फिर खमासमण दे कर 'इच्छा०' कह कर 'सामायिक ठाउं ?" कहे । गुरुके 'ठाएह' कहनेके वाद 'इच्छं' कह कर खमासमण दे कर आधा अङ्ग नवाँ कर तीन नमुक्कार गिनकर कहे कि 'इच्छकारि भगवन् पसायकरी सामायिक दण्ड उच्चरावो जी ।' तब गुरु के 'उच्चरावेमो' कहनेके वाद 'करेमि भंते समाइयं' इत्यादि सामायिक सूत्र तीन वार गुरुवचन-अनुभाषण-पूर्वक पढ़े । पीछे खमासमण दे कर 'इच्छा०' कह कर 'इरियावहियं पड़िक्कमामि ?' कहे । गुरु 'पड़िक्कमह' कहे तब इच्छं' कह कर 'इच्छामि पड़िक्कमिउं' इरियावहिए' इत्यादि इरियावहिय करके एक लोगस्सका काउस्सग्ग कर तथा 'नमो अरिहन्ताणं' कह कर उसको पार कर प्रगट लोगस्स कहे । फिर खमासमण-पूर्वक 'इच्छा०' कहकर 'वेसणे संदिसाहुं ?' ।कहे । गुरु 'संदिसावेह' कहे तब फिर 'इच्छं' तथा खमासमण-पूर्वक 'इच्छा०' कह कर 'वेसणे ठाउं ?' कहे । और गुरु 'ठाएह' कहे तब 'इच्छं' कह कर खमासमण-पूर्वक 'इच्छा०' कह कर 'सज्झाय संदिसाहुं ?' कहे । गुरुके 'संदिसावेह' कहनेके वाद 'इच्छं' तथा खमासमण-पूर्वक 'इच्छा०' कह कर 'सज्झाय करुं ?' कहे और गुरुके 'करेह' कहे वाद 'इच्छं' कह कर खमासमण-पूर्वक खड़े-ही-खड़े आठ नमुक्कार गिने ।

अगर सर्दी हो तो कपड़ा लेनेके लिये पूर्वोक्त रीतिसे खमासमण-पूर्वक 'इच्छा०' कह कर 'पंगुरण संदिसाहुं ?' तथा 'पंगुरण पडिग्गाहुं ?' क्रमश: कहे और गुरु 'संदिसावेह' तथा 'पडिग्गाहेह' कहे। तब 'इच्छं' कह कर वस्त्र लेवे। सामायिक तथा पौषधमें कोई वैसा ही व्रती श्रावक वन्दन करे तो 'वंदामो' कहे और अव्रती श्रावक वन्दन करे तो 'सज्झाय करेह' कहे।

## रात्रि-प्रतिक्रमणकी विधि।

पहले सामायिक ले कर फिर खमासमण-पूर्वक 'इच्छा०' कह कर 'चैत्य-वन्दन करुँ ?' कहनेके बाद गुरु जब 'करेह' कहे तब 'इच्छं' कहकर 'जयउ सामि जयउ सामि', का जय 'वियराय' पर्यन्त चैत्य-वन्दन करे, फिर खमासमण-पूर्वक 'इच्छा०' कह करके 'कुसुमिणदुसुमिणराइयपायच्छित्तविसोहणत्थं काउस्सग्गं करेमि ?' कहे और गुरु जब 'करेह' कहे तब 'इच्छं' कह कर 'कुसुमिणराइयपायच्छित्तविसोहणत्थं करेमि काउस्सग्गं' तथा 'अन्नथ ऊससिएणं' इत्यादि कह कर चार लोगस्सका 'चंदेसु निम्मलयरा' तक काउस्सग्ग करके 'नमो अरिहन्ताणं' पूर्वक प्रगट लोगस्स पढ़े।

रात्रिमें मूलगुण-सम्बन्धी कोई बड़ा दोष लगा हो तो 'सागरवर-गम्भीरा' तक काउस्सग्ग करे। प्रतिक्रमणका समय न हुआ हो तो सज्झाय-ध्यान करे। अनन्तर समय होते ही एक-एक खमासमण-पूर्वक "आचार्य-मिश्र, उपाध्याय-मिश्र" जगम युगप्रधान वर्तमान भट्टारकका नाम और 'सर्वसाधु' कह कर सबको अलग अलग वन्दन करे। पीछे 'इच्छकारि समस्त श्रावकोंको वंदूं' कह कर घुटने टेक कर सिर नवाँ कर दोनों हाथोंसे मुंहके आगे मुहपत्ति रख कर 'सव्वस्स वि राइय०' पढ़े; परन्तु 'इच्छाकारेण संदिसह भगवन्, इच्छं' इतना न कहे। पीछे 'शक्रस्तव' पढ़ कर खड़े हो कर 'करेमि भंते सामाइयं०' कह कर 'इच्छामि ठामि काउस्सग्गं जोमे राइयो०' तथा 'तस्स उत्तरी, अन्नत्थ' कह कर एक लोगस्सका काउस्सग्ग करके उसको पारकर प्रगट

लोगस्स कह कर 'सव्वलोए अरिहंत चेइयाणं वंदण०' कह कर फिर एक लोगस्सका काउस्सग्ग कर तथा उसे पार कर 'पुक्खरवरदीवड्ढे' सूत्र पढ़ कर 'सुअस्स भगवओ' कह कर 'आजूणा चउपहरी रात्रि-सम्बन्धी' इत्यादि आलोयणाका काउस्सग्गमें चिन्तन करे; अथवा आठ नमुक्कारका चिन्तन करे। बाद काउस्सग्ग पार कर 'सिद्धाणं बुद्धाणं' पढ़ कर प्रमार्जन-पूर्वक बैठ कर मुहपत्ति पडिलेहन करे और दो वन्दना देवे। पीछे 'इच्छा०' कह कर 'राइयं आलोउं ?' कहे। गुरुके 'आलोएह' कहने पर 'इच्छं' कह कर 'जोमे राइयो०' सूत्र पढ कर प्रथम काउस्सग्गमें चिन्तन किये हुए 'आजूणा' इत्यादि रात्रि अतिचारोंको गुरुके सामने प्रगट करे और पीछे 'सव्वस्स वि राइय' कह कर 'इच्छा०' कह कर रात्रि-अतिचारका प्रायश्चित्त मांगे। गुरुके 'पडिकमह' कहनेके बाद 'इच्छं' कहकर 'तस्स मिच्छामि दुक्कड़' कहे। बाद प्रमार्जन-पूर्वक आसनके ऊपर दाहिने जानूको ऊंचा कर तथा बाँये जानूको नीचा करके बैठ जाय और 'भगवन् सूत्र भणुं ?' कहे; गुरुके 'भणह' कहनेके बाद 'इच्छं' कह कर तीन-तीन या एक-एक बार नमुक्कार तथा 'करेमि भन्ते' पढ़े। बाद 'इच्छामि पडिक्कमिउ' जोमे राइओ' सूत्र तथा 'वंदित्तु सूत्र' पढ़े। बाद दो वन्दना देकर 'इच्छा०' कह कर 'अब्भुट्ठिओमि अब्भिंतर राइयं खामेउं ?' कहे। बाद गुरुके 'खामेह' कहनेपर 'इच्छं' कह कर प्रमार्जन-पूर्वक घुटने टेक कर दो बाहु पडिलेहन कर बाँये हाथसे मुखके आगे मुहपत्ति रख कर दाहिना हाथ गुरुके सामने रखे, अनन्तर शरीर नवाँ कर 'जंकिंचि अपत्तियं' कहे। बाद जब गुरु 'मिच्छामि दुक्कड़' कहे तब फिरसे दो वन्दना देवे। और 'आयरिय उवज्झाए' इत्यादि तीन गाथाएँ कह कर 'करेमि भन्ते, इच्छामि ठामि, तस्स उत्तरी, अन्नत्थ' कह कर काउस्सग्ग करे। उसमे वीर-कृत छह-मासी तपका चिन्तन किंवा छह लोगस्स या चौवीस नमुक्कारका चिन्तन करे। और जो पच्चक्खाण करना हो तो मनमें उसका निश्चय करके काउस्सग्ग पारे तथा प्रगट लोगस्स पढ़े। फिर उकडू आसनसे बैठ कर मुहपत्ति पडिलेहन कर दो वन्दना देकर सकल तीर्थोंको नाम-पूर्वक

नमस्कार करे और 'इच्छाकारेण संदिसह भगवन् पसायकरी पच्च-क्खाण करावो जी' कह कर गुरु मुखसे या स्थापनाचार्यके सामने अथवा वृद्ध साधर्मिकके मुखसे प्रथम निश्चयके अनुसार पच्चक्खाण करले। वाद 'इच्छामो अणुसट्ठिं' कह कर वैठ जाय। और गुरुके एक स्तुति पढ़ जाने पर मस्तक पर अञ्जली रख कर 'नमो खमासमणाणं, नमोऽर्हत्०' पढ़े। बाद 'संसारदावानल' या परसमयतिमिरतरणिं' की तीन स्तुतियाँ पढ़ कर 'शक्रस्तव' पढ़े। फिर खड़े होकर 'अरिहंत चेइयाणं' कह कर एक नमुक्कारका काउस्सग्ग करे। और उसको 'नमोऽर्हत्' पूर्वक पार कर एक स्तुति पढ़े। वाद 'लोगस्स, सव्वलोए' पढ़ कर एक नमुक्कारका काउस्सग्ग करके तथा पारके दूसरी स्तुति पढ़े। पीछे 'पुक्खरवरदिवड्ढे, सुअस्स भगवओ' पढ़ कर एक नमुक्कार का काउस्सग्ग पारके तीसरी स्तुति कहे। तदनन्तर 'सिद्धाणं, बुद्धाणं, वेयावच्चगराणं' बोलकर एक नमुक्कारका काउस्सग्ग पारके 'नमोऽर्हत्'-पूर्वक चौथी स्तुति पढ़े। फिर 'शक्रस्तव' पढ़कर तीन खमासमण-पूर्वक आचार्य, उपाध्याय तथा सब साधुओंको वन्दन करे।

यहाँतक रात्रि-प्रतिक्रमण पूरा हो जाता है। और विशेष स्थिरता हो तो उत्तर दिशाकी तरफ मुख करके सीमन्धर स्वामीका 'कम्मभूमीहिं कम्मभूमीहिं' से लेकर 'जय वीयराय' तक संपूर्ण चैत्य-वन्दन तथा 'अरिहंत चेइयाणं०' कहे और एक नमुक्कारका काउस्सग्ग करके तथा उसको पारके सीमन्धर स्वामीकी एक स्तुति पढ़े।

अगर इससे भी अधिक स्थिरता हो तो सिद्धाचलजीका चैत्यवन्दन करके प्रतिलेखन करे। यही क्रिया अगर संक्षेपमें करनी हो तो दृष्टि-प्रतिलेखन करे और अगर विस्तारसे करनी हो तो खमासमण-पूर्वक 'इच्छा०' कहे और मुहपत्ति-पडिलेहन, अंग-पडिलेहन, स्थापनाचार्य-पडिलेहन, उपधि-पडिलेहन तथा पौषधशालाका प्रमार्जन करके कूड़े-कचरेको विधिपूर्वक एकान्तमें रख दे और पीछे 'इरियावहियं' पढ़े।

## सामायिक पारनेकी विधि।

खमासमण-पूर्वक मुंहपत्ति पडिलेहन करके फिर खमासमण कहे। वाद

'इच्छा' कह कर 'समायिक पारुं' ? कहे। गुरुके 'पुणो वि कायव्वो' कहनेके बाद 'यथाशक्ति' कहकर खमासमण-पूर्वक 'इच्छा०' कह कर 'समायिक पारेमि ?' कहे, जब गुरु 'आयारो न मोत्तव्वो' कहे तब 'तहत्ति' कहकर आधा अंग नवाँ कर खड़े-ही-खड़े तीन नमुक्कार पढ़े और पीछे घुटने टेक कर तथा सिर नवाँकर 'भयवं दसन्नभद्दो' इत्यादि पाँच गाथाएँ पढ़े तथा 'सामायिक विधिसे लिया' इत्यादि कहे।

## संध्याकालीन सामायिककी विधि।

दिनके अन्तिम प्रहरमें पौषधशाला आदि किसी एकान्त स्थानमें जाकर उस स्थानका तथा वस्त्रका पडिलेहन करे। अगर देरी हो गई हो तो दृष्टि-पडिलेहन कर लेवे। फिर गुरु या स्थापनाचार्यके सामने बैठकर भूमिका प्रमार्जन करके बाई ओर आसन रखकर खमासमण-पूर्वक 'इच्छा०' कहकर 'सामायिक लेवा मुहपत्ति पडिलेहुं ?' कहे। गुरुके पडिलेहेह' कहने पर 'इच्छं' कहकर मुहपत्ति पड़िलेहे। फिर खमासमण-पूर्वक 'इच्छा' कहकर 'सामायिक संदिसाहुं, सामायिक ठाउ, इच्छं, इच्छकारि भगवन् पसायकरि दंड उच्चरावो जो 'कहे। बाद तीन वार 'करेमिभन्ते, सामायियं' तथा 'इरियावहियं' इत्यादि काउस्सग्ग तथा प्रगट लोगस्स तक सब विधि प्रभातकी सामायिकका तरह करे। बाद नीचे बैठ कर मुहपत्तिका पडिलेहन कर दो वन्दना देकर खमासमण-पूर्वक 'इच्छकारि भगवन् पसायकरि पच्चक्खाण कराना जी' कहे। फिर गुरुके मुखसे या स्वयं तथा किसी बड़ेके मुखसे दिवस चरिमंका पच्चक्खाण करे।

अगर तिविहाहार उपवास किया हो तो वन्दना न देकर सिर्फ मुहपत्ति पडिलेहन करके पच्चक्खाण कर लेवे और अगर चउव्विहाहार उपवास हो तो मुहपत्ति पडिलेहन भी न करे। बादको एक-एक खमा-समण-पूर्वक 'इच्छा०' कह कर 'सज्झाय संदिसाहुं ?, सज्झाय करुं ?, तथा 'इच्छं 'यह सब पूर्वकी तरह क्रमशः कहे और खड़े हो कर खमा-समण-पूर्वक आठ नमुक्कार गिने। फिर एक-एक खमासमण-पूर्वक 'इच्छा०' कह कर 'बेसणे संदिसाहुं ?, बेसणे ठाउं ?' तथा 'इच्छं', यह सब क्रमशः पूर्वकी तरह कहे।

इसके बाद यदि वस्त्रकी जरूरत हो तो उसके लिये भी एक-एक खमासमण-पूर्वक 'इच्छा०' कह कर 'पंगुरण संदिसाहुँ, पंगुरण पडिग्गाहुँ ? तथा 'इच्छं' यह सब पूर्वकी तरह कहकर वस्त्र ग्रहण कर ले और शुभ ध्यानमें समय बितावे।

## दैवसिक-प्रतिक्रमणकी विधि।

पहले यथाविधि सामायिक लेवे बाद तीन खमासमण-पूर्वक 'इच्छाकारेण संदिसह भगवन् चैत्य-वन्दन करूँ ?' कहे। गुरुके 'करेह' कहने पर 'इच्छं' कह कर 'जय तिहुअण, जय महायस' कह कर 'शक्रस्तव' कहे। और 'अरिहंत चेइयाणं इत्यादि सब पाठ पूर्वोक्त रीतिसे पढ़ कर काउस्सग्ग आदि करके चार थुइका देव वन्दन करे। इसके पश्चात् एक एक खमासमण देकर आचार्य आदिको वन्दन करके 'इच्छकारि समस्त श्रावकोंको वंदूँ' कहे। फिर घुटने टेक कर सिर नवाँ कर 'सव्वस्स वि देवसिय' इत्यादि कहे। फिर खड़े हो कर 'करेमि भन्ते, इच्छामि ठामि काउस्सग्गं जो मे देवसियो०, तस्स उत्तरी, अन्नत्थ कहकर काउस्सग्ग करे। इसमें 'आजूणा चौपहर दिवसमें' इत्यादि पाठका चिन्तन करे। फिर काउस्सग्ग पारके प्रगट लोगस्स पढ़ कर प्रमाजन पूर्वक वैठ कर मुहपत्तिका पडिलेहन करके दो वन्दना दे। फिर 'इच्छाकारेण संदिसह भगवन् देवसियं आलोएमि ?' कहे। गुरु जब 'आलोएह' कहे तब 'इच्छं' कह कर 'आलोएमि जो मे देवसियो०' आजूणा चौपहर दिवससम्बन्धी०, सात लाख, अठारह पापस्थान' कह कर 'सव्वस्स वि देवसिय, इच्छाकारेण संदिसह भगवन्०' तक कहे। जब गुरु 'पडिक्कमह' कहे तब 'इच्छं', मिच्छा मि दुक्कडं' कहे। फिर प्रमार्जन-पूर्वक वैठ कर 'भगवन् सूत्र भणुं ?' कहे। गुरुके 'भणह' कहने पर 'इच्छं' कह कर तीन-तीन या एक-एक वार नमुक्कार तथा करेमि भंते' पढ़े। फिर 'इच्छामि पडिक्कमिउं जो मे देवसियो०' कह कर 'वंदितु' सूत्र पढ़े। फिर दो वन्दना देकर 'अब्भुट्ठिओमि अब्भिन्तर देवसियं खामेउं', इच्छं, जं किंचि अपत्तियं' कह कर फिर दो वन्दना देवे और 'आयरिय उवज्झाए' कह कर

'करेमी भंते, इच्छामि ठामि, तस्स उत्तरी' आदि कहकर दो लोगस्स अथवा आठ नमुक्कारका काउस्सग्ग करके प्रगट लोगस्स पढ़े। फिर 'सलोए०'च कह कर एक लोगस्सका काउस्सग्ग करे और उसको पार कर 'पुक्खरवरदी०' सुअस्स भगवओ०' कह कर फिर एक लोगस्सका काउस्सग्ग करे। तत्पश्चात् 'सिद्धाणं बुद्धाणं, सुअदेवयाए०' कह कर एक नमुक्कार का काउस्सग्ग कर तथा श्रुतदेवताकी स्तुति पढ़ कर 'खित्तदेवयाए करेमि०' कह कर एक नमुक्कारका काउस्सग्ग करके क्षेत्रदेवता की स्तुति पढ़े। बाद खड़े हो कर एक नमुक्कार गिने और प्रमार्जनपूर्वक बैठ कर मुहपत्ति पडिलेहन कर दो वन्दना देकर 'इच्छामो अणुसट्ठिं' कह कर बैठ जाय। फिर जब गुरु एक स्तुति पढ़ले तब मस्तक पर अञ्जली रख कर 'नमोखमासमणाणं, नमोऽर्हत्सिद्धा०' कहे। बाद श्रावक 'नमोस्तुवर्धमानाय०' की तीन स्तुतियाँ और श्राविका 'संसारदावानल०' की तीन स्तुतियाँ पढ़े। फिर 'नमुत्थणं' कह कर खमासमण-पूर्वक 'इच्छा०' कह कर 'स्तवन भणु'?' कहे। बाद गुरुके 'भणह' कहने पर आसन पर बैठ कर 'नमोऽर्हत्सिद्धा०' 'पूर्वक बड़ा स्तवन बोले। पीछे एक-एक खमासमण दे कर आचार्य, उपाध्याय तथा सर्व साधुको वन्दन करे। फिर खमासमण-पूर्वक इच्छा०' कह कर 'देवसियपायच्छित्तविसुद्धिनिमित्त' काउस्सग्ग करूँ ? कहे। फिर गुरुके 'करेह' कहनेके बाद 'इच्छं' कह कर 'देवसिअपायच्छित्तविसुद्धनिमित्तं करेमि काउस्सग्गं, अन्नत्थ०' कह कर चार लोगस्सका काउस्सग्ग करके प्रगट लोगस्स पढ़े। फिर खमासमण-पूर्वक 'इच्छा०' कह कर खुद्दोपद्दवउड्डावणनिमित्त' काउस्सग्गं करेमि, अन्नत्थ०' कह कर चार लोगस्स का काउस्सग्ग करके प्रगट लोगस्स पढ़े। फिर खमासमण-पूर्वक स्तम्भन पार्श्वनाथका 'जय वीयराय' तक चैत्य-वन्दन करके 'सिरिथंभणयट्ठियपाससामिणो' इत्यादि दो गाथाएं पढ़ कर खड़े हो कर वन्दन तथा 'अन्नत्थ०' कह कर चार लोगस्सका काउस्सग्ग करके प्रगट-लोगस्स पढ़े।

इस तरह दादा जिनदत्त सूरि तथा दादा जिनकुशल सूरि का अलग अलग काउस्सग्ग करके प्रगट लोगस्स पढ़े। इसके बाद तीन खमासमण-पूर्वक 'चउक्कसाय०' का 'जय वीयराय' तक चैत्य-वन्दन करे। फिर लघुशान्ति 'सर्वमंगल०' पढ़ कर पूर्वोक्त रीतिसे सामायिक करे।

## पाक्षिक, चातुर्मासिक और सांवत्सरिक प्रतिक्रमणकी विधि।

'वंदित्तु' सूत्र पर्यन्त तो सारी विधि दैवसिक-प्रतिक्रमण की तरह करे। बाद खमासमण दे कर 'देवसिय पडिक्कंता, इच्छा कारेण संदिसह भगवन् पक्खिय मुहपत्ति पडिलेहुं ?' कहे। बाद गुरु के 'पडिलेहेह' कहने पर 'इच्छं' कह कर खमासमण-पूर्वक मुहपत्ति पडिलेहन करे और दो वन्दना दे। बाद जब गुरु कहे कि 'पुण्णवन्तो 'देवसिय की जगह 'पक्खिय 'चउमासिय या 'संवच्छरिय' पढ़ना, छींककी जयणा करना मधुर स्वर से प्रतिक्रमण करना, खाँसना हो तो विवर शुद्ध खाँसना और मण्डल में सावधान रहना, तब 'तहत्ति कहे। पीछे खड़े हो कर 'इच्छा कारेण संदिसह भगवन् संबुद्धा खमणेणं' अब्भुट्ठिओमि अब्भितर पक्खियं खामेउं ? कहे। गुरु के 'खामेह' कहने पर 'इच्छं', खामेमि पक्खियं' कहे और घुटने टेक कर यथाविधि पाक्षिक प्रतिक्रमणमें 'पनरसण्हं दिवसाणं' 'पन्नरसण्हं राईणं जं किंचि०' चातुर्मासिक-प्रतिक्रमणमें 'चउण्हं मासाणं' अठण्हं पक्खाणं वीसोत्तरसयं राइंदियाणं' जं किंचि और सांवत्सरिक-प्रतिक्रमणमें 'दुवालसण्हं मासाणं चउवीसण्हं पक्खाणं' तिन्नसयसट्ठि राइंदियाणं' जं किंचि०' कहे। गुरु जब 'मिच्छामि दुक्कडं दे, तब अगर दो साधु उत्तरते हों तो पाक्षिकमें तीन, चातुर्मासिकमें पाँच और सांवत्सरिकमें सात साधुओं को खमावे। बाद खड़े हो कर 'इच्छाकारेण संदिसह भगवन् पक्खियं आलोउं ? कहे। गुरुके 'आलोएह' कह ने पर इच्छं', आलोएमि जो मे पक्खिओ अइयारो कओ० पढ़े और बड़ा अतिचार वाले।

पीछे 'सव्वस्स वि पक्खिय' को 'इच्छाकारेण संदिसह भगवन् तक कहे। गुरु जब पाक्षिक, चातुर्मासिक या सांवत्सरिकमें अनुक्रमसे 'चउत्थेण, छट्ठेण, अट्ठमेण पडिक्कमह' कहे, तब इच्छं', मिच्छामि दुक्कड' कहे। बाद दो वन्दना दे। पीछे इच्छाकारेण संदिसह भगवन् देवसियं आलोइय पडिक्कंता पत्तेय खामणेणं', अब्भुट्ठिओमि अब्भिंतर पक्खियं खामेउं ? कहे। गुरु के 'खामेह कहने के बाद 'इच्छं', खामेमि पक्खियं जं किंचि०' पाठ पढ़े और दो वन्दना दे। पीछे 'भगवन् देवसिय आलोइय पडिक्कंता पक्खियं पडिक्कमावेह' कहे। गुरु जब सम्मं 'पडिक्कमेह' कहे तब 'इच्छं' करेमि भंते सामाइयं', इच्छामि ठामि काउस्सग्गं', जो मे पक्खियो, तस्स उत्तरी, अन्नत्थ' कह कर काउस्सग्ग करे और 'पक्खि सूत्र, सुने।

गुरुसे अलग प्रतिक्रमण किया जाता हो तो एक श्रावक खमासमण पूर्वक 'सूत्र भणुं ?' कह कर 'इच्छं' कहे और अर्थचिन्तन पूर्वक मधुर स्वरसे तीन नमुक्कार-पूर्वक 'वंदित्तु सूत्र' पढ़े और बाकीके सब श्रावक 'करेमि भन्ते, इच्छामि ठामि, तस्स उत्तरी, अन्नत्थ' पूर्वक काउस्सग्ग करके उसको सुने। 'वंदित्तु' सूत्र पूर्ण हो जानेके बाद 'नमो अरिहंताणं' कहकर काउस्सग्ग पारे और खड़े-ही-खड़े तीन नमुक्कार गिन कर बैठ जाय। बाद तीन नमुक्कार, तीन 'करेमि भंते' पढ़ कर 'इच्छामि ठामि पडिक्कमिउं जो मे पक्खियो०' कहके 'वंदित्तु सूत्र' पढ़े। बाद खमासमण पूर्वक इच्छाकारेण संदिसह भगवन् 'मूलगुण-उत्तरगुण-विशुद्धि-निमित्त' काउस्सग्ग करूं ?' कहे। गुरु जब 'करेह कहे, तब 'इच्छं' करेमि भंते, इच्छामि ठामि तस्स उत्तरी, अन्नत्थ' कह कर पाक्षिकमें बारह, चातुर्मासिकमें बीस और सांवत्सरिकमें चालीस लोगस्सका काउस्सग्ग करे। फिर नमुक्कार-पूर्वक काउस्सग्ग पारके लोगस्स पढ़े और बैठ जाय। पीछे मुहपत्ति पडिलेहन करके दो वन्दना दे और 'इच्छाकारेण संदिसह भगवन् समाप्ति खामणेणं अब्भुट्ठिओमि अब्भिंतर पक्खियं खामेउँ ? कहे। गुरु जब 'खामेह' कहे

तव 'इच्छं' खामेमि पक्खियं जं किंचि कहे। बाद 'इच्छाकारेण संदिसह भगवन् पक्खिय खामणा खामुं ?' कहे और गुरु जब 'पुण्णवंतो' तथा चार खमासमण-पूर्वक तीन नमुक्कार गिन कर 'पक्खिय-समाप्ति खामणा खामेह' कहे, तब एक खमासमण-पूर्वक तीन नमुक्कार पढ़े, इस तरह चार बार करे। गुरुके 'नित्थारगपारगा होह' कहनेके बाद 'इच्छं, इच्छामो अणुसंट्ठिं" कहे, इसके बाद गुरु जब कहे कि 'पुण्णवंतो पक्खियके निमित्त एक उपवास, दो आयंबिल, तीन निवि, चार एकासना, दो हजार सज्झाय करी एक उपवासकी पेठ पूरना * और 'पक्खिय' के स्थानमें 'देवसिय कहना, तब जिन्होंने तप कर लिया हो वे 'पइट्ठिअ' कहें और जिन्होंने तप न किया हो वे 'तहत्ति' कहें। पीछे दो वन्दना देकर 'अब्भुट्ठिओमि अब्भिंतर देवसियं खामेउं ?' पढ़े। बाद दो वन्दना देकर 'आयरिय उवज्झाए' पढ़े।

इसके आगे सब विधि देवसिक-प्रतिक्रमण की तरह है। सिर्फ इतना विशेष है कि पाक्षिक आदि प्रतिक्रमणमें श्रुतदेवता, क्षेत्रदेवताके आराधनके निमित्त अलग अलग तीन बार काउस्सग्ग करे और प्रत्येक काउस्सग्गको पार कर अनुक्रमसे 'कमलदल०, ज्ञानादिगुणयुतानां० और यस्याः क्षेत्रं०' स्तुतियाँ पढ़े। इसके अनन्तर बड़ास्तवन 'अजितशान्ति' और छोटा स्तवन 'उवसग्गहरं०' पढे। तथा प्रतिक्रमण पूर्ण होनेके बाद गुरुसे आज्ञा लेकर 'नमोऽर्हत' पढ़े। फिर एक श्रावक बड़ी 'शान्ति' पढ़े और बाकीके सब सुनें। जिन्होंने रात्रि पौषध न किया हो, वे पौषध और सामायिक पार करके 'शान्ति' सुनें।

## रात्री संथारा विधि।

खमासमण पूर्वक इच्छाकारेण० बहुपुडि पन्ना पोरिसी ?" इच्छं,

* चउमासियमें इससे दूना अर्थात् दो उपवास, चार आयंबिल, छह निवि, आठ एकासना और चार हजार सज्झाय। सवच्छरियमें उससे तिगुना अर्थात् तीन उपवास, छह आयंबिल, नौ निवि बारह एकासना और छह हजार सज्झाय ऐसा कहते हैं।

कहकर खमासमण देवे और "इरिया वहिय" पढ़े। इसके बाद खमासमण-पूर्वक इच्छाकारेण० राईसंथारा मुहपत्ति पडिहलेहुं ? 'इच्छं' कहकर मुहपत्ति पडिलेहण करे। बाद खमासमण-पूर्वक इच्छाकारेण० राईसंथारा संदिसाहुं ? 'इच्छ' कहकर खमासमण-पूर्वक इच्छाकारेण० राईसंथारा ठाउं ? 'इच्छ" कहकर फिर खमासमण-पूर्वक इच्छाकारेण० चैत्य-वन्दन करूं ?" इच्छं', कहकर 'चउक्कसाय, नमुत्थुणं' यावत जयवीयराय पर्यन्त चैत्य-वन्दन करे। बाद "निस्सही ३ णमोखमासमणाणं गोयमाइणं महामुणिणं" तीन नवकार, तीन करेमी भन्ते" कह कर 'अणुजाणह जिट्ठिज्जा' आदि राई संथाराकी गाथायें कहे और अन्तमें सात नमुक्कारका चिन्तवन करे।

## पच्चक्खाण पारनेकी विधि।

खमासमण देकर इरियावहिय पढ़े। पीछे खमा० इच्छा० पच्चक्खाण पारवा मुहपत्ति पडिलेहुं ? इच्छं', कहकर मुहपत्ति पडिलेहण करे। पीछे खमा० इच्छा० पच्चक्खाण पारुं ? यथाशक्ति खमा० इच्छा० पच्चक्खाण पारेमि ? तहत्ति कह कर मुट्ठी बन्द कर एक नवकार गिने। बाद जो पच्चक्खाण किया हो उस पच्चक्खाणका नाम लेकर पच्चक्खाण पारनेका पाठ बोलकर एक नवकार गिने। अनन्तर खमासमण देकर इच्छा० चैत्य-वन्दन करूं ? इच्छं', कहकर जयउ सामियका जय वीयराय० पर्यंत चैत्य-वंदन करे।

## देववन्दनकी विधि।

खमा० इच्छा० चैत्य-वन्दन करूं ? इच्छं', कह कर चैत्य-वन्दन नमुत्थुणं कहे। बाद खमासमण देकर इरियावहिय पढ़े। पीछे "खमा० इच्छा० चैत्य-वन्दन करूं ? इच्छं', कह कर चैत्यवन्दन" करे। बाद जं किंचि नमुत्थुणं कहकर चार थुईसे देव वांदे। बाद नमुत्थुणं कहकर पुनः चार थुईसे देव वांदे। बाद जयवीयराय पर्यंत चैत्य-वन्दन करे; फिर नमुत्थुणं का पाठ पढ़े।

## पोसहका पच्चक्खाण ।

करेमि भंते पोसहं आहार पोसहं देसओ सव्वओ वा । सरीर सक्कार पोसहं सव्वओ बंभचेर पोसहं सव्वओ अव्वावार पोसहं सव्वओ चउ-विहे पोसहे सावज्जं जोगं पच्चक्खामि जाव दिवसं अहोरत्तं वा पज्जु-वासामि दुविहं तिविहेणं मणेणं वायाए काएणं न करेमि न कारवेमि तस्सभंते पडिक्कमामि निन्दामि गरिहामि अप्पाणं वोसिरामि ।

## पोसह संध्या संघर्ष-अतिचार ।

ठणेकमणे चंकमणे आउत्ते अणाउत्ते हरियक्काय संघट्टे बीय-काय संघट्टे थावरकाय संघट्टे छप्पइया संघट्टे सव्वस वि देवसिय दुच्चिंतिय दुब्भासिय दुच्चिट्ठिय इच्छाकारेण संदिस्स भगवन् इच्छं तस्स मिच्छामि दुक्कडं ।

## पोसह रात्रि अतिचार ।

संथारा उवट्टणकी आउट्टणकी परिअट्टणकी पसारणकी छप्पइ आ-संघट्टणकी अचक्खु विसयकायकी, सव्वस्स वि राइये दुच्चिंतिय दुब्भा-सिय दुच्चिट्ठिय इच्छाकारेण संदिस्सह भगवन् इच्छं तस्स मिच्छामि दुक्कडं ।

## चौवीस थंडिला पडिलेहणा-पाठ ।

आगाढे आसन्ने उच्चारे पासवणे अणहियासे १ आगाढे मज्झे उच्चारे पासवणे अणहियासे २ आगाढे दूरे उच्चारे पासवणे अण-हियासे ३ आगाढे आसन्ने पासवणे अणहिआसे ४ आगाढे मज्झे पास-वणे अणहिआसे ५ आगाढे दूरे पासवणे अणहियासे ६ आगाढे आसन्ने उच्चारे पासवणे अहियासे ७ आगाढे मज्झे उच्चारे पासवणे अहिया से ८ आगाढे दूरे उच्चारे पासवणे अहियासे ६ आगाढे आसन्ने पासवणे अहियासे १० आगाढे मज्झे पासवणे अहियासे ११ आगाढे दूरे पास-वणे अहियासे १२ अणागाढे आसन्ने उच्चारे पासवणे अणहियासे १३ अणागाढे मज्झे उच्चारे पासवणे अणहियासे १४ अणागाढे दूरे

उच्चारे पासवणे अणहियासे १५ अणागाढे आसन्ने पासवणे अणहियासे १६ अणागाढे मज्झे पासवणे अणहियासे १७ अणागाढे दूरे पासवणे अणहियासे १८ अणागाढे आसन्ने उच्चारे पासवणे अहियासे १९ अणागाढे मज्झे उच्चारे पासवणे अहियासे २० अणागाढे दूरे उच्चारे पासवणे अहियासे २१ अणागाढे आसन्ने पासवणे अहियासे २३ अणागाढे दूरे पासवणे अहियासे २४ ।

## पोसह लेनेकी विधि ।

पोसहके उपगरण लेकर उपाश्रयमें जाये । बाद सामायिककी विधिके अनुसार स्थापना चार्यकी स्थापना करके विधि-पूर्वक गुरुवंदन करे । बाद खमासमण देकर इरियावहिय पढ़े । पीछे खमा० इच्छाकारेण संदिसह भगवन्! पोसह मुहपत्ति पडिलेहु ? इच्छं, कह कर मुहपत्ति पडिलेहण करे । बाद खमा० इच्छा० पोसह संदिस्साहुँ ? इच्छं, खमा० इच्छा० पोसह ठाउं ? इच्छं, कहकर खड़े हो, हाथ जोड़कर तीन नवकार गिने । बाद इच्छकार भगवन्! पसाय करी पोसह दंडक उच्चरावोजी । ( यदि आठ प्रहरका पोसह लेना हो तो "दिवसं" कहे, और रात्रिका लेना हो तो "रत्त" कहे ) बाद जो वडा आदमी हो वह करेमि-भंते पोसहं० इत्यादि पोसहका पच्चक्खाण तीनवार उच्चरावे—यदि कोई वड़ा न हो तो आप तीनवार उचर लेवे । बाद खमा० इच्छा० सामायिक मुहपत्ति पडिलेहु ? इच्छं, कहकर मुहपति पडिलेहण करे । पीछे खमा० इच्छा० सामायिक संदिस्साहुं ? इच्छं, इत्यादिक सामायिककी विधिके अनुसार पोसहकी विधि जानना । परन्तु इरियावहिय न पढ़े । पांगरणाके आदेशके बाद खमा० इच्छा० बहुवेलं संदिस्साहुं ? इच्छं, खमा० इच्छा० बहुवेलं करूं ? इच्छं, पोसह लिये बाद राई प्रतिक्रमण करे तो प्रतिक्रमणमें चार थुइसे देव वांदे । बाद नमुत्थूणं कह कर बहु वेलका आदेश लेवे । अनन्तर आचार्यमिश्र इत्यादि कहे ।

## पोसह कृत्यको विधि ।

पहले पोसह लेनेके बाद पड़िलेहणके समय प्रभात पड़िलेहणकी

विधिसे पड़िलेहण करे। पोछे गुर्वादिक विद्यमान हो तो विधिपूर्वक वंदना करे। बाद पचक्खाण करके वहुवेलका आदेश लेवे, बाद देव-दर्शन करनेको मंदिरमें जावे, ( जिसने पोसह किया हो वह यदि देवदर्शन न करे तो दो या पाँच उपवासके प्रायश्चित्तका भागी होता है ) अनन्तर विधि सहित चैत्य-वंदन करके पचक्खाण करे। उपाश्रय और मंदिरसे निकलते समय तीनवार आवस्सही कहे। और प्रवेश करते समय तीनवार निस्सीही कहे। लघुनीति और बड़ी नीति परठनी हो तो पहिले "अणुजाणह जस्स गो" कहे, पीछे से तीनवार 'वोसिरे' कहे। मंदिर जाकर उपाश्रयको आवे और लघुनीति बड़िनीति करके पीछे उपाश्रयमें आवे। निद्रा या प्रमाद आगया हो तो इत्यादि कार्यों में इरिया-वहिय पढ़े। मंदिरसे उपाश्रयमें आकर गुरुका संयोग हो तो व्याख्यान सुने। बाद पौन प्रहर दिन चढ़ने पर उग्घाड़ा पोरसी भणावे यथा:— खमा० इच्छा० उग्घाड़ापोरसी० इच्छं, कह कर खमा० इरियावहिय पढ़े। पीछे खमा० इच्छा० उग्घाडा पोरसी मुहपत्ति पड़िलेहुं ? इच्छं, कहकर मुहपत्ति पड़िलेहण करे। बाद कालवेलामें मन्दिरमें अथवा उपाश्रयमें विधिके अनुसार पंच शक्रस्तवसे देववंदन करे। बाद जल आदि पीनेकी इच्छा हो तो पचक्खाण पारनेको विधिके अनुसार पच-क्खाण पार कर जल आदिक लेवे। पीछे चौथे प्रहरमें संध्या-पडिलेहणकी विधिके अनुसार पडिलेहण करे। रात्रिका पोसह लेने-वाला भी पोसहकी विधिके मुताबिक पोसह लेकर पडिलेहण करे॥ रात्रि पोसहवाला प्रतिक्रमण आदिमें इरियावहिय पढ़ कर चौवोस थंडिला पडिलेहण करे। प्रतिक्रमणमें सात लाख, अठारह पापस्थानक, ज्ञान-दर्शन० अनन्तर सव्वस वि देवसिय ठाणेकमणे चंकमणे इत्यादि पोसह अतिचार पढ़े। जिसने दिनका पोसह न लिया हो और रात्रिका लिया हो तो वह सात लाख आदि बोले। प्रतिक्रमण करनेके बाद सज्झाय का ध्यान करे। प्रहर रात्रि जाने पर विधिके अनुसार संथारा पोरसी पढ़ कर विधिपूर्वक शयन करे। पीछली रात्रिको ऊठकर नवकार मन्त्र

गिने। बाद इरियावहिय पढ़ कर खमासमण-पूर्वक कुसुमिण दुस्सुमिण का काउस्सग्ग करे। ( पोसहवाला कुसुमिण दुसुमिणका काउस्सग्ग पहले करे, पीछे चैत्य-वन्दन करे ) सात लाखकी जगह संथारा उवट्टण इत्यादि पोसह अतिचार घाले। बाद प्रभात-पडिलेहणकी विधिके अनुसार पडिलेहण करे। तदनन्तर गुर्वादिकको वन्दन करके पोसह पाले।

## पोसहमें रात्रि मुहपत्ति पडिलेहण-विधि।

गुरु महाराजके सामने खमासमण देकर इरियावहिय पढ़े। बाद खमा० इच्छा० राइमुहपत्ति पडिलेहुं ? इच्छं', कहकर मुहपत्ति पडिलेहण करे। बाद दो वन्दन दे कर इच्छा० राइयं आलोउं ? इच्छं, आलोएमि जो मे राइओ कहकर विधि-पूर्वक गुरु वन्दन करे। अनन्तर पचक्खाण लेकर बहुवेलका आदेश लेवे।

## पोसह पारनेकी विधि।

खमासमाण देकर इरियावहिय पढ़े। बाद खमासमण-पूर्वक मुहपत्ति पडिलेहण करे। पीछे खमा० इच्छा० पोसह पारुं ? यथाशक्ति, खमा० इछा० पोसह पारेमि ? तहत्ति कहकर दाहिना हाथ नीचे रख कर तीन नवकार गिने। पीछे खमा० देकर मुहपत्ति पडिलेहण करे। पीछे खमा० इच्छा० सामायिक पारुं ? यथाशक्ति, खमा० इच्छा० सामायिक पारेमि ? तहत्ति कह कर दाहिना हाथ नीचे रख, तीन नवकार गिन कर भयवं दसण्ण भद्दो का पाठ पढ़े। पीछे दाहिना हाथ स्थापनाचार्यजीके सामने सीधा रख कर तीन नवकार गिने, ( पोसह और समायिक पारनेका पाठ एक ही बार कहा जाता है ) यानी दोनोंके पारनेका पाठ एक ही है।

## देसावगासिक लेने और पारनेकी विधि।

देसावगासिक लेनेकी विधि पोसह लेनेकी विधिके अनुसार है। परन्तु पोसह लेनेके आदेशमें देसावगासिकका आदेश लेना चाहिये।

जैसे—देसावगासिक मुहपत्ति पड़िलेहुं ? देसावगासिक संदिसाहु ? देसावगासिक ठाऊं ? देसावगासिक दंडक उच्चरावोजी ? कहकर करेमिभंते पोसहके पच्चक्खाणके बदले अहन्नं भंते ? तुह्माणं समीवे देसावगासियं पच्चक्खामि इत्यादि देसावगासिकका पच्चक्खाण तीन बार उचरे। बहुवेलका आदेश न लेवे। देसावगासिक जघन्यसे दो सामायिकका ओर उत्कृष्टसे १५ सामायिकका होता है।

देसावगासिक पारनेकी विधि पोसह पारनेकी विधिके अनुसार समझना। जेसे, देसावगासिक पारुं ? पारेमि ? इत्यादि सामाइय पोसह संठियस्सकी जगह सामाइय देसावगासियं संठियस्स इत्यादि पाठ पढ़ना।

## छींकादि दोष-निवारण-विधि।

पाक्षिकादि प्रतिक्रमण करते समय यदि छींक आ जाय तो प्रतिक्रमण कर लेनेके बाद खमासमण-पूर्वक इच्छाकारेण सदिसह भगवन्! "अपशुकन दूर्निमित्तं उडावण निमित्तं करेमि काउस्सगं" कहकर अन्नत्थ. बोल कर चार लोगस्सका काउस्सग्ग करे। अनन्तर प्रकट लोगस्स पढ़े। इसी तरह बिल्ली आदिके लिये भी समझ लेना चाहिये।

## वृहत् शान्ति।

भो भो भव्याः शृणुत वचनं प्रस्तुतं सर्वमेतद्,
ये यात्रायां त्रिभुवनगुरोरार्हता भक्तिभाजः।
तेषां शान्तिर्भवतु भवतामर्हदादिप्रभावा-,
दारोग्यश्रीधृतिमतिकरी क्लेशविध्वंसहेतुः ॥१॥

अर्थ—हे भव्य जनो, आप यह सब समयोपयोगी कथन सुनिये। जो आर्हत (जेन) तीन जगत के गुरु श्रीतीर्थङ्कर की जन्माभिषेक-यात्रा के विषय में भक्ति रखते हैं, उन सब महानुभावों को अरिहन्त, सिद्ध आदिके प्रभा[illegible] शान्ति मिले; जिस से कि आरोग्य, संपत्ति, धीरज, बुद्धि [illegible] था क्लेशोंका नाश हो ॥ १ ॥

भो भो भव्यलोका इह हि भरतैरावतविदेहसंभवानां समस्ततीर्थकृतां जन्मन्यासनप्रकम्पानन्तरमवधिना विज्ञाय सौधर्माधिपतिः सुघोषाघण्टाचालनानन्तरं सकलसुरासुरेन्द्रैः सह समागत्य सविनयमर्हद्भट्टारकं गृहीत्वा गत्वा कनकाद्रिशृंगे विहितजन्माभिषेकः शान्तिमुद्घोषयति ततोऽहं कृतानुकारमिति कृत्वा महाजनो येन गतः स पन्थाः इति भव्यजनैः सह समागत्य स्नात्रपीठे स्नात्रं विधाय शान्तिमुद्घोषयामि तत्पूजायात्रास्नात्रादि महोत्सवान्तनरमिति कृत्वा कर्णं दत्वा निशम्यतां स्वाहा।

अर्थ—हे भव्य लोग इस लोक के अन्दर भरत, ऐरवत और महाविदेह क्षेत्र में पैदा होने वाले सभी तीर्थंकरों के जन्म के समय सौधर्म नामक प्रथम देवलोक के इन्द्र का आसन कम्पित होता है। इससे वह अवधिज्ञान द्वारा उपयोग लगा कर उस कम्पन का कारण, जो तीर्थंकर का जन्म है, उसे जान लेता है और इस के बाद अपनी सुघोषा नामक घण्टा को बजवाता है। घण्टा के बजते ही अनेक सुर तथा असुर इकट्ठे हो जाते हैं। फिर उन सब सुर-असुरों के साथ वह इन्द्र जन्म-स्थानमें आ कर विनयपूर्वक भावी अरिहन्त—उस बालक-को उठा लेता है और सुमेरु पर्वत के शिखर पर जा कर जन्माभिषेक करके शान्ति की घोषणा करता है। इस कारण मैं भी भव्य जनों के साथ मिल कर स्नात्रपीठ—स्नान की चौकी—पर स्नात्र करके शान्ति की घोषणा करता हूँ। क्योंकि सब कोई किये हुए कार्य का अनुकरण करते हैं और महाजन—बड़े लोग—शिष्ट जन—जिस मार्ग पर चले हों, वही औरों के लिये मार्ग बन जाता है। इसलिये सब कोई कान लगा कर सुनिये, स्वाहा।

ॐ पुण्याहं पुण्याहं प्रीयन्तां प्रीयन्तां भगवन्तोऽर्हन्तः सर्वज्ञाः सर्वदर्शिनस्त्रिलोकनाथास्त्रिलोकमहितास्त्रिलोकपूज्यास्त्रिलोकेश्वरास्त्रिलोकोद्द्योतकराः ।

अर्थ—ओ, यह दिन परम पवित्र है । सर्वज्ञ, सर्वदर्शी, तीन लोक के नाथ, तीन लोक से पूजित, तीनों लोक के पूज्य, तीनों लोक का ऐश्वर्य धारण करने वाले और तीनों लोक में ज्ञान का प्रकाश फैलाने वाले, ऐसे जो अरिहन्त भगवान हैं, वे बार-बार प्रसन्न हों ।

ॐ श्री केवलज्ञानि-निर्वाणि-सागर-महायश-विमल-सर्वानुभूति-श्रीधर-दत्त-दामोदर-सुतेज-स्वामि मुनिसुव्रत-सुमति-शिवगति-अस्ताग-नमीश्वर-अनिल यशोधर-कृतार्घ-जिनेश्वर-शुद्धमति-शिवकर-स्यन्दन-संप्रति इति एते अतीत-चतुर्विंशति-तीर्थंकराः ॥

अर्थ—ओं श्री केवलज्ञानि, निर्वाणि, सागर, महायश, विमल, सर्वानुभूति, श्रीधर, दत्त, दामोदर, सुतेज, स्वामि, मुनिसुव्रत, सुमति, शिवगति, अस्ताग, नमीश्वर, अनिल, यशोधर, कृतार्घ, जिनेश्वर, शुद्धमति, शिवकर, स्यन्दन, सप्रति—ये अतीत चौवीसीके तीर्थंकर हैं ।

ॐ श्री ऋषभ-अजित-संभव-अभिनन्दन-सुमति पद्मप्रभ-सुपार्श्व- चन्द्रप्रभ-सुविधि-शीतल-श्रेयांस-वासुपूज्य-विमल-अनन्त धर्म-शान्ति-कुन्थु-अर-मल्लि-मुनिसुव्रत-नमि-नेमि-पार्श्व-वर्द्धमान इति एते वर्तमान जिनाः ॥

श्रेयांसनाथ, वासुपूज्य, विमलनाथ, अनन्तनाथ, धर्मनाथ, शान्तिनाथ, कुन्थुनाथ, अरनाथ, मल्लिनाथ, मुनिसुव्रत, नमिनाथ, नेमिनाथ, पार्श्वनाथ और वर्धमान ( महावीर स्वामी ) पर्यन्त ये चौबीस वर्तमान जिनेश्वर हैं।

ॐ श्रीपद्मनाभ-शूरदेव-सुपार्श्व-स्वयंप्रभ-सर्वानुभूति-देवश्रुत-उदय-पेढाल-पोट्टिल-शतकीर्ति-सुव्रत-अमम-निष्कषाय-निष्पुलाक-निर्मम-चित्रगुप्त-समाधि संवर-यशोधर-विजय-मल्लि-देव-अनन्तवीर्य्य-भद्रंकर-इति एते भावितीर्थंकराः

अर्थ—ओं श्री पद्मनाभ, शूरदेव, सुपार्श्व, स्वयंप्रभ, सर्वानुभूति, देवश्रुत, उदय, पेढाल, पोट्टिल, शतकीर्ति सुव्रत, अमम, निष्कषाय निष्पुलाक, निर्मम, चित्रगुप्त, समाधि, संवर, यशोधर, विजय, मल्लि, देव, अनन्तवीर्य्य, भद्रंकर—ये भावी तीर्थंकर हैं।

ॐ मुनयो मुनिप्रवरा रिपु-विजय-दुर्भिक्ष-कान्तारेषु दुर्ग-मार्गेषु रक्षन्तु वो नित्यम्। ॐ श्री नाभि जितशत्रु-जितारि-संवर-मेघ-धर-प्रतिष्ठ-महसेन- सुग्रीव-दृढ़रथ-विष्णु-वासुपूज्य-कृतवर्म-सिंहसेन-भानु विश्वसेन-सूर-सुदर्शन-कुम्भ-सुमित्र-विजय- समुद्र-विजय-अश्वसेन-सिद्धार्थ इति एते वर्त्तमान चतुर्विंशति जिन-जनकाः।

अर्थ—ओं, मुनियोंमें जो प्रधान मुनि हैं वे, शत्रुओंपर विजय पानेमें, अकालके समय, घने जङ्गलोंमें, और विकट मार्गोंमें हम सब लोगोंकी निरंतर रक्षा करें। ओं; श्री नाभि, जितशत्रु, जितारि, संवर, मेघ, धर प्रतिष्ठ, महसेन, सुग्रीव, दृढ़रथ, विष्णु, वासुपूज्य, कृतवर्म, सिंहसेन,

भानु, विश्वसेन, सूर, सुदर्शन, कुम्भ, सुमित्र, विजय, समुद्र विजय, अश्वसेन, सिद्धार्थ-ये वर्त्तमान चौवीस तीर्थकरोंके पिता हैं ।

ॐ श्री मरुदेवा-विजया-सेना-सिद्धार्था-सुमंगला सुसीमा-पृथिवीमाता-लक्ष्मणा-रामा-नन्दा-विष्णु-जया-श्यामा-सुव्रता-अचिरा-श्री-देवी-प्रभावती-पद्मा-वप्रा-शिवा-वामा,-त्रिशला इति एते वर्त्तमान-जिन-जनन्यः ॥

अर्थ—ओं श्री, मरुदेवी, विजया, सेना, सिद्धार्था, सुमंगला, सुसीमा, पृथिवीमाता, लक्ष्मणा, रामा, नन्दा, विष्णु, जया, श्यामा, सुयशा, सुव्रता, अचिरा, श्री, देवी, प्रभावती, पद्मा, वप्रा, शिवा, वामा, त्रिशला-ये वर्त्तमान, जिनेश्वर देवोंकी मातायें हैं ।

ॐ श्रीगोमुख-महायक्ष-त्रिमुख-यक्षनायक-तुम्बुरु-कुसुम-मातंग-विजय-अजित-ब्रह्मा-यक्षराज-कुमार-षण्मुख-पाताल-किन्नर-गरुड-गन्धर्व-यक्षराज-कुबेर-वरुण-भृकुटि-गोमेध-पार्श्व-ब्रह्मा-शान्ति इति एते वर्त्तमान जिन-यक्षाः ॥

अर्थ—ओं श्रीगोमुख, महायक्ष, त्रिमुख, यक्षनायक, तुम्बुरु, कुसुम, मातङ्ग, विजय, अजित, ब्रह्मा, यक्षराज, कुमार, षण्मुख, पाताल, किन्नर, गरुड़, गन्धर्व, यक्षराज, कुबेर, वरुण, भृकुटि, गोमेध, पार्श्व, ब्रह्म, शान्ति ये वर्त्तमान, तीर्थकरोंके यक्ष हैं ।

ॐ चक्रेश्वरी-अजितबला-दुरितारि-काली-महाकाली-श्यामा-शान्ता-भृकुटि-सुतारका-अशोका-मानवी-चण्डा-विदिता-अंकुशा-कन्दर्पा-निर्वाणी-बला-धारिणी-

धरणप्रिया-नरदत्ता-गान्धारी-अम्बिका-पद्मावती-सिद्धायिका इति एते वर्तमान चतुर्विंशति तीर्थंकर शासनदेव्यः ।

अर्थ—ओं चक्रेश्वरी, अजितबला, दुरितारि, काली, महाकाली, श्यामा, शान्ता, भृकुटि, सुतारका, अशोका, मानवी, चण्डा, विदिता, अङ्कुशा, कन्दर्पा, निर्वाणी, बला, धारिणी, धरणप्रिया, नरदत्ता, गान्धारी, अम्बिका, पद्मावती, सिद्धायिका, ये वर्त्तमान, चौबीस तीर्थंकरोंकी शासन देवीयें हैं ।

ॐ ह्रीं श्रीं धृति-कीर्ति-कान्ति-बुद्धि-लक्ष्मी-मेधा-विद्या-साधन-प्रवेशन-निवेशनेषु सुगृहीतनामानो जयन्तु ते जिनेन्द्राः ।

अर्थ—ओं, ह्रीं श्रीं धीरज, मनन-शक्ति, यश, सुन्दरता, ज्ञान-शक्ति, संपत्ति, धारण-शक्ति और शास्त्र-ज्ञान की साधना करते समय तथा साधना की विधि में प्रवेश करते समय तथा उसमें स्थिर होते समय साधक लोग जिन के नाम को विधिपूर्वक पढ़ते हैं, वे जिनेश्वर जयवान् रहें ।

ॐ रोहिणी-प्रज्ञप्ति-वज्रशृङ्खला-वज्रांकुशा-चक्रेश्वरी-पुरुषदत्ता-काली-महाकाली-गौरी-गान्धारी-सर्वास्त्रा-महाज्वाला-मानवी-वैरोट्या-अच्छुप्ता-मानसी-महामानसी एता षोड़शविद्यादेव्यः रक्षन्तु मे स्वाहा ।

अर्थ—ओं, रोहिणी, प्रज्ञप्ति, वज्रशृङ्खला, वज्राङ्कुशा, चक्रेश्वरी पुरुषदत्ता, काली, महाकाली, गौरी, गान्धारी, सर्वास्त्रा महाज्वाला, मानवी, वैरोट्या, अच्छुप्ता, मानसी और महामानसी नामक, जो सोलह विद्याधिष्ठायिका देवियाँ हैं, वे तुम लोगों की रक्षा करें ।

ॐ आचार्योपाध्यायप्रभृतिचातुर्वर्ण्यस्य श्रीश्रमणसंघस्य शान्तिर्भवतु, ओं तुष्टिर्भवतु, पुष्टिर्भवतु।

अर्थ—ॐ, आचार्य, उपाध्याय आदि जो चतुर्वर्ण साधुसंघ है, उसे शान्ति, तुष्टि और पुष्टि प्राप्त हो।

ॐ ग्रहाश्चन्द्र-सूर्याङ्गारक-बुध-वृहस्पति-शुक्र-शनैश्चर-राहु-केतुसहिताः सलोकपालाः सोम-यम-वरुण-कुबेर-वासवादित्य-स्कन्द विनायक ये चान्येऽपि ग्रामनगरक्षेत्रदेवतादयस्ते सर्वे प्रीयन्तां प्रीयन्तां अक्षीणकोषकोष्ठागारा नरपतयश्च भवन्तु स्वाहा।

अर्थ—ओं, चन्द्र, सूर्य, मंगल, बुध, गुरु, शुक्र, शनि, राहु और केतु, ये नौ महाग्रह तथा अन्य सामान्य ग्रह, लोकपाल, सोम, यम, वरुण, कुबेर, वासव (इन्द्र), आदित्य, स्कन्द और विनायक तथा जो दूसरे गाँव, शहर और क्षेत्र के देव आदि हैं, वे सब अत्यन्त प्रसन्न हों और राजा लोग अटूट खजाने तथा कोठार वाले बने रहें, स्वाहा।

ॐ पुत्र-मित्र-भ्रातृ-कलत्र-सुहृत-स्वजन-संवन्धि-बन्धुवर्गसहिताः नित्यं चामोदप्रमोदकारिणः अस्मिंश्च भूमण्डले आयतननिवासिनांसाधु-साध्वी-श्रावक-श्राविकाणां रोगोपसर्गव्याधिदुःखदौर्मनस्योपशमनाय शान्तिर्भवतु।

अर्थ—ओं, तुम लोग अपने-अपने पुत्र, मित्र, भाई, स्त्री, हितैषी, कुटुम्बी, रिश्तेदार और स्नेही-वर्गसहित हमेशा आमोद-प्रमोद करने वाले-खुश बने रहो। तथा इस भूमण्डल (पृथ्वी) पर अपनी-अपनी मर्यादा में निवास करने वाले जो साधु, साध्वी, श्रावक, श्राविकाएँ हैं, उन के रोग, परीषह, व्याधि, दुःख, दुर्भिक्ष और मनोमालिन्य (विषाद) की उपशान्ति के लिये शान्ति हो।

ॐ तुष्टि-पुष्टि-ऋद्धि-वृद्धि-मांगल्योत्सवा भवन्तु सदा प्रादुर्भूतानि [ दुरितानि ] पापानि शाम्यन्तु शत्रवः पराङ् मुखा भवन्तु स्वाहा ।

अर्थ—ओं, तुष्टि, पुष्टि, समृद्धि, वृद्धि, मंगल और उत्सव हों तथा जो कठिन पाप कर्म उदयमान हुए हों, वे सदाके लिये शान्त हो जाँय और जो शत्रु हैं, वे पराङ्मुख हो जायं अर्थात् हार मानकर अपना मुख फेर लेवें, स्वाहा ।

श्रीमते शान्तिनाथाय, नमः शान्तिविधायिने ।
त्रैलोक्यस्यामराधीश, मुकुटाभ्यर्चितांह्घ्रये ॥१॥
शांतिः शांतिकरः श्रीमान्, शांतिं दिशतु मे गुरूः ।
शांतिरेव सदा तेषां, येषां शांतिर्गृहे गृहे ॥२॥
ओं उन्मृष्टरिष्टदुष्ट-गृहगतिदुस्स्वप्नदुर्निमित्तादि ।
संपादितहितसंप, न्नामग्रहणं जयतु शान्तेः ॥ ३ ॥
श्रीसंघपौरजनपद, राजाधिपराजसन्निवेशानाम् ।
गोष्ठिकपुरमुख्यानां, व्याहरणैर्व्याहरेच्छांतिम् ॥ ४ ॥

श्रीश्रमणसंघस्य शांतिर्भवतु, श्रीपौरलोकस्य शान्तिर्भवतु, श्रीजनपदानां शांतिर्भवतु, श्रीराजाधिपानां शांतिर्भवतु, श्रीराजसन्निवेशानां शान्तिर्भवतु, श्रीगोष्ठिकानां शांतिर्भवतु, ॐ स्वाहा ॐ स्वाहा ॐ ह्रीं श्रीपार्श्वनाथाय स्वाहा ।

अर्थ—ओं, इन्द्रोंके मुकुटोंसे जिसके चरण पूजित हैं, अर्थात् जिसके चरणोंमें इन्द्रोंने सिर झुकाया है और जो तीनों लोकमें शान्ति करने वाला है, उस श्रीमान् शान्तिनाथ भगवानको नमस्कार हो ॥ १ ॥

शान्तिकारक और महान् ऐसे श्रीशान्तिनाथ प्रभु मुझको शान्ति देवें, जिनके घर-घरमें शांतिनाथ विराजमान हों, अर्थात् जो शान्तिनाथको पूजा-प्रतिष्ठा करते हैं, उनको सदा शान्ति ही बनी रहती है ॥२॥

अरिष्ट ( विघ्न ), दुष्ट ग्रहोंकी गति, अशुभ स्वप्न और अशुभ शकुन आदि निमित्त जिसके कारण दूर हो जाते हैं, अर्थात् उनका बुरा प्रभाव जिससे मिट जाता है और जिसके प्रभावसे हित ( भलाई ) तथा संपत्ति प्राप्त होती है, ऐसा जो शान्तिनाथ भगवान्के नामका उच्चारण है, उसकी जय वर्तती है ॥ ३ ॥

संघ, जगत्, जनपद, राजाधिप, राजसन्निवेश, गोष्ठिक और पुर-मुख्योंके नामसे उच्चारणके साथ शान्तिपदका उच्चारण करना चाहिये ॥ ४ ॥ जैसे :—

श्रीश्रमणसंघको शान्ति मिले, नगरनिवासी जनोंमें शान्ति हो, देश-वासियोंको शान्ति मिले, राजाओंके स्वामी अर्थात् सम्राटोंको शान्ति मिले, राजाओंके निवासोंमें शान्ति हो, सभ्य लोगोंमें शान्ति हो, और ओं स्वाहा, ओं स्वाहा ओं श्री पार्श्वनाथाय स्वाहा ।

एषा शान्तिः प्रतिष्ठायात्रास्नात्राद्यवसानेषु शांति-कलशं गृहीत्वा कुङ्कुमचन्दनकर्पूरागुरुधूपवासकुसु-माञ्जलिसमेतः स्नात्रपीठे श्रीसंघसमेतः शुचिशुचि-वपुः पुष्पवस्त्रचन्दनाभरणाऽलंकृतः पुष्पमालां कण्ठे कृत्वा शान्तिमुद्घोषयित्वा शान्तिपानीयं मस्तके दातव्यमिति ।

अर्थ—प्रतिष्ठा, यात्रा और स्नान आदि उत्सवोंके अन्तमें यह शांति पढ़नी चाहिये । [ इसकी विधि इस प्रकार है:—] शान्ति पढ़ने वाला शान्ति-कलशको ग्रहण करके कुङ्कुम, चन्दन, कपूर और अगरके धूपके सुवाससे युक्त हो कर तथा अञ्जलिमें फूल लेकर स्नात्र-भूमिमें श्रीसंघके साथ रह कर शरीरको अतिशुद्ध बनाकर पुष्प, वस्त्र, चन्दन और आभू-

षणोंसे सज कर और गलेमें फूलकी माला पहिन कर शान्तिकी घोषणा करे । घोषणा करनेके बाद संघके सिर पर शान्ति-जल छिड़का जाय ।

नृत्यन्ति नृत्यं मणिपुष्पवर्षं,
सृजन्ति गायन्ति च मंगलानि ।
स्तोत्राणि गोत्राणि पठन्ति मंत्रान्,
कल्याणभाजोहि जिना [जन्मा] भिषेके॥

अर्थ—जो पुण्यशाली हैं, वे तीर्थंकरोंके अभिषेकके समय नाच करते हैं, रत्न और फूलोंकी वर्षा करते हैं, मंगल गीत गाते हैं और भगवान्के स्तोत्र, नाम तथा मन्त्रोंको हमेश पढ़ते हैं ॥१॥

अहं तित्थयरमाया, सिवादेवी तुम्हनयरनिवासिनी । अम्ह सिवं तुम्ह सिवं, असिवोवसमं सिवं भवतु स्वाहा ॥ १ ॥ शिवमस्तु सर्वजगतः, परहित निरता भवन्तु भूतगणाः । दोषाः प्रयान्तु नाशं, सर्वत्र सुखीभवतु लोकः ॥ २ ॥ उपसर्गाः क्षयं यान्ति, छिद्यन्ते विघ्नवल्लयः । मनः प्रसन्नतामेति, पूज्यमाने जिनेश्वरे ॥४॥ सर्वमंगलमांगल्यं, सर्व कल्याण कारणम् । प्रधानं सर्वधर्माणां, जैनं जयति शासनम् ॥५॥

अर्थ—मैं शिवादेवी तीर्थंकर की माता हूं, और तुम्हारे नगरोंमें निवास करनेवाली हूं, हमारा और तुम्हारा कल्याण हो और उपद्रवोंकी शान्ति हो । कल्याण हो स्वाहा ॥ १ ॥

संपूर्ण जगत्का कल्याण हो, प्राणि,-गण परोपकार करनेमें तत्पर हों, दोष नष्ट हों, सब जगह लोग सुखी हों ॥ २ ॥ शेष पूर्ववत् ।

* समाप्त *

## श्री अभयदेवसूरि जैन-ग्रन्थमाला से प्राप्त पुस्तकोंकी नामावली ।

| | |
|---|---|
| द्रव्यानुभव रत्नाकर | २॥) |
| आगमसार | ॥=) |
| सुरसुन्दरि चरियं (प्राकृत) | १) |
| शान्तिनाथचरित्र (संस्कृत) (नैशधियपादपूर्ति) | ॥) |
| जैन फिलोसोफी (अंग्रेजी) | ।) |
| समायिक दर्शन-पूजन-विधि | ।) |
| पंच प्रतिक्रमण-सूत्र (हिन्दी अर्थ सहित) | २) |
| वीस स्थानक-विधि | ॥।) |

पुस्तकोंके मिलनेका पता—

श्री अभयदेवसूरि जैन-ग्रन्थमाला,
बड़ा उपाश्रय, बीकानेर (राजपूताना)





## इस पुस्तकके मिलनेके पते—

### (१) श्री अभयदेवसूरि जैन-ग्रन्थमाला।

बड़ा उपाश्रय, बीकानेर (राजपूताना)

### (२) पंडित काशीनाथ जैन।

२०१ हरिसन रोड (तीनतल्ला) कलकत्ता।

### (३) पं० यतिजी खेमचन्द्रजी।

श्रीचिन्तामणजीका मन्दिर, बिचला भोईवाडा बम्बई।

### (४) पं० यतिजी माणिकचन्दजी।

बड़ी पोसाल—अजीमगंज (मुर्शिदाबाद)

